पलत्रयचित्रकसर्षपाणा कुमा-
रिकन्यावृहतीकषायै.॥
दिनत्रयमर्दितसूतकस्तुविमुच्च-
ते पचमलादिदोषै. ॥ ६० ॥

चीते की छाल, सरसों, घीगुवार और कटेरी इनको तीन २ पल ले काढाकर तीन दिन पारे को मर्दन करै तो पारे के पचमलादि दोष दूर होवे ।

विशालाकोलचूर्णेन
वगदोष विमुचति ॥
राजवृक्षोमलंहन्ति
पावकोहन्तिपावक ॥ ६१ ॥
चाचल्यकृष्णधत्तूर
स्त्रिफलाविषनाशिनी ॥
कटुत्रयगिरिंहन्ति
असह्याग्निंत्रिकटक ॥ ६२ ॥
प्रतिदोपपलांशेन
तत्रसूतसकांजिकम् ॥
सुवस्त्रगालितखल्वे
सूतक्षिप्ताविमर्दयेत् ॥ ६३ ॥
उद्धृत्यचारनालेन
मृद्भाण्डेक्षालयेत्सुधी ॥
सर्वदोषविनिर्मुक्त
सर्वकंचुकवर्जित ॥
जायतेशुद्धसूतोऽय-
योजयेद्रसकर्मसु ॥ ६४ ॥

इन्द्रायन के फल के चूर्ण मे और अकोल के चूर्ण मे पारे को घोटने से पारा वग दोप को त्यागता है, अमल तास पारेके मल को हरण करता हैं, चीते की छाल का काढा पारे का अग्निदोप नाश करता है। काले धतूरे के रस मे घोटने से चाचल्यता दोष दूर होवे, त्रिफला का काढा विपदोप को दूर करे। त्रिकुटा का काढा गिरिदोष अर्थात् पर्वत के दोष जो पारे में हों एव गोखरू के काढे से पारे को घोटने से असह्याग्नि दोप दूर होता है। प्रति दोष दूर करने को पारे का सोलहवा भाग औषधी डाले और काजी डाल दो २ दिन घोटे, फिर वस्त्र से छान लेवे, फिर निकाल कांजी से मिट्टी के पात्र मे धोवे तो पारा सर्व दोष और सातो कांचलियो करके रहित हो शुद्ध होवे। इस पारे को सम्पूर्ण रस कर्मों मे डालना चाहिये ।

## अथ कंचुकी हरणम्.

कुमारिकाचित्रकरक्तसर्षपै
कृतैः कषायैर्वृहतीविमिश्रै ।
फलत्रिकेनापि विमर्दितो रसो
दिनत्रयं सप्तमलैर्विमुच्यते ॥६५॥

घीगुवार का रस, चित्रक, लाल सरसो, कटेरी, और त्रिफला इनको पृथक् २ काढे मे अथवा सबका काढा कर एक साथ तीन दिन मर्दन करने से पारा सप्तकचुकी दोष निर्मुक्त होता है ।

## चतुर्थ उत्थापन संस्कार.

ततउत्थापयेत्सूतमातपे
निम्बुकादितम ॥
उत्थापनावशिष्टतु
चूर्णपातनयत्रके ।
धृत्वाग्नावूर्ध्वभाडाप्तसं-
ग्रहेत्पारदंभिपक् ॥ ६६ ॥

इस प्रकार मूर्च्छन सस्कार करके फिर पारे का उत्थापन सस्कार करै, पारे मे नींबू का रस डाल कर घोटे जब सूख जावे तब पारे को निकाल लेवे, यदि रस के चूर्ण मे पारा मिल जावे, उसका पातन यत्र द्वारा अर्थात् डमरु यत्र मे चढाकर उपर लगे हुए पारे को निकाल लेवे, इसको उत्थापन सस्कार कहते हैं।

## पंचमपातनसंस्कार.

तच्चत्रिविध ऊर्ध्वाधस्तिर्यक्पातनम् ।
असमद्भिरेकात्सशुद्धो रस
पात्यस्तत परम् ॥

उद्धृतःकांजिकक्काथात्पू-
तिदोषनिवृत्तये ।
ताम्रेणपिष्टिकांकृत्वापा-
तयेदूर्ध्वभाजने ॥ ६८ ॥
वंगनागौपरित्यज्य
शुद्धोभवतिसूतकः ।
शुल्वेनपातयेत्पिष्टिं
त्रिधोर्ध्वसप्तधात्वधः ॥ ६९ ॥

अब पचम पातन संस्कार कहते हैं, पातन तीन प्रकार का है, जैसे-ऊर्ध्वपातन, अध पातन, और तिर्यक्पातन तहां उत्थापन सस्कार में पारद को लेकर पातन सस्कार इस प्रकार करे, कांजी के क्वाथ से पारद को निकाल कर उस पारे की दुर्गंधि दूर करने को तांबे के पात्र में पारे की पिष्टी भर के ऊपर के पात्र में उसको पातन करै तो पारा वंगदोष और नाग दोष करके शुद्ध होवे। तांबे के पात्रद्वारा पारे की पिष्टी को पातन करे, तहा तीन बार ऊर्ध्व पातन करे और सात बार अध पातन करना चाहिये।

## अथोर्ध्वपातनम्.

भागस्त्रयो रसस्यार्क ।
भागमेकविमर्दयेत ।
जबीरद्रवयोगेन यावदा-
याति पिंडताम् ॥ ७० ॥
तत्पिंडतलभांडस्थमूर्ध्व-
भांडे जलंक्षिपेत् ।
कृत्वालवालकेनापि ततः
सूतं समुद्धरेत् ॥
ऊर्ध्वपातनमित्युक्तंभिषग्भि
सूतसाधने ॥ ७१ ॥

पारा ३ भाग, ताम्रचूरा १ भाग, दोनो को जभीरी के रस से जब तक गोला न बधे तब तक घोटे, फिर उस पारे के गोले को नीचे के पात्र मे रख ऊपर के पात्र पर आलवाल (थांवला) सा बना जल भर देवे, और नीचे अग्नि देवे फिर उस ऊपर की हाडी मे चिपटे हुए पारे को निकाल लेवे इस क्रिया को उर्ध्व पातन कहते हैं, ग्रंथान्तर मे इस ऊर्ध्व पातन यत्र को विद्याधर यंत्र कहते हैं।

कोई कहता है कि पारे को ओगा और लो नामक्खी के साथ घीगुवार के रस मे घोटे और पूर्वोक्त विधि से ऊर्ध्वपातन करै।

## अथाधःपातनम्.

त्रिफलाशिग्रुशिखिर्वा
लवणासुरसंयुतैः ।
नष्टपिष्टंरसंकृत्वा
लेपयेदूर्ध्वभांडके ॥ ७२ ॥
ऊर्ध्वभांडोदरं लिप्त्वा
चाधोभांडेजलंक्षिपेत्।
सविलेपद्वयोः कृत्वा
तंयत्रंभुविपूरयेत् ॥ ७३ ॥
उपरिष्टात्पुटेदत्तेजले-
पततिपारदः ।
अध.पातनमित्युक्तं सिद्धाद्यैः
सूतकर्मणि ॥ ७४ ॥

त्रिफला, सहजने की छाल, ओगा, सफेद सरसो, इनमे पारे को खरल कर पिट्ठी कर उस पिट्ठी को ऊपर के पात्र मे लेपकर नीचे के पात्र मे जल भर देवे दोनो का मुख मूद सधि लेपकर वदकर देवे, फिर उस यत्र को पृथ्वी मे गाड देवे ऊपर के पात्र की पैंदी मे कुक्कुटपुट देवे तो उस पुट के प्रभाव से पारा उडकर नीचे के जल पात्र मे प्रवेश करे, इस क्रिया को अधःपातन कहते है।

कोई आचार्य्य छाछियागधक और पारा दोनो की समानले कौंछ के बीज सहजने के बीज ओंगा, सेंधानमक, सफेद सरसो, इनको मिला कर जबीरी के रस से १ दिन घोटे, फिर इस पिट्ठी को ऊपर के पात्र मे लेकर पूर्वोक्त विधि से पारा निकाल ले। इसे भी अधःपातन कहते हैं।

## तिर्यक्पातनम्.

घटेरसंविनिक्षिप्यस-
जलं घटमन्यकम् ॥
तिर्यङ्मुखद्वयोःकृत्वातन्मु-
खरोधयेत्सुधी. ॥७५॥
रसाधोज्वालयेदग्निं
यावत्सतोजलंविशेत ।
तिर्यक्पातनमित्युक्तं सि-
द्धैर्नागार्जुनादिभिः ॥७६॥
मिश्रितौ चेन्नागवंगौ
रसेविक्रयहेतुना ॥
ताभ्यां स्यात्कृत्रिमोदोपस्त-
न्मुक्तिः पातनात्रयात् ॥७७॥
एवंसुसंस्कृत सूतः
पातनावधियत्नत ।
सर्वदोषविनिर्मुक्तो
जायते नात्रसंशयः ॥ ७८ ॥

एक बड़ा घड़ा लेवे उसमे पारा भरे और उसी प्रकार का दूसरा पात्र ले उसमे जल भर देवे फिर कुछ तिरछे रखकर दोनो के मुखमिला बन्द कर दे औरपारे वाले पात्रके नीचे अग्नि जलावे उस अग्निके लगने से पारा उडकर दूसरे पात्र मे जावेगा इसको 'तिर्यक्पातन' कहते है। थालीयंत्र, डमरूयंत्र, और तिर्यक पातन यंत्रों का स्वरूप इस बृहद्रसराजसुन्दर के मध्यखड के अन्त मे है।

कोई आचार्य्य पातन सस्कार के अनन्तर फिर स्वेदन करना कहते हैं।

## छठा बोधन संस्कार

एवं कदर्थित. सूत खडत्वमधिगच्छति ।
तन्मुक्तयेऽस्यक्रियतेबोधनंकथ्यते हि तत् ॥७९

इस प्रकार सस्कृत पारा खडत्त्व कहिये नपुसकता को प्राप्त होता है अतएव उस नपुसकत्व के दूर करने के लिये अब हम छठा बोधन सस्कार कहते हैं।

विश्वामित्रकपालेवाकाचकुप्यामथापिवा ।
सृष्टयंबुजविनिक्षिप्यतत्रतन्मज्जनावधि ॥८०
पूरयेत्त्रिदिनंभूम्यांराजहस्तप्रमाणतः ।
अनेनसूतराजोऽयंषंढभावंविमुंचति ॥८१॥

नरेली अथवा काच की शीशी मे पारा डाल के उसमें सेंधा नमक का पानी भर देवे कि जिससे वह पारा डूब जावे, कोई सृष्टय-बुज के कहने से स्त्री का रज और मूत्र ग्रहण करते हैं, अर्थात सोलह वर्ष की स्त्री जिसे कालनी[२] कहते हैं उसके आर्त्तव से पारे को डुबो देवे, फिर उसको बन्द कर सवा हाथ का गड्ढा खोदके गाड़देवे, इस प्रकार तीन दिन गड़ा रहने देवे इस प्रकार करने से पारे का नपुसकत्व दूर होता है।

## सप्तम नियमन संस्कार

सर्पाक्षीचिंचिकावध्या
भृंगाऽङ्कनकाबुभिः ।
दिनंसंस्वेदितःसूतो-
नियमात्स्थिरता व्रजेत् ॥ ८२ ॥

सरफोका (वा नागढी,) इमली, वाफ ककोडा, भागरा, नागरमोथा, और धतूरा इन सबके रस मे १ दिन स्वेदन करने से पारा स्थिर होता है।

## मतान्तरम्

उत्तराशाभव स्थूलोरक्तसैंधवलोष्टकः ।
तद्गर्भेरंध्रकंकृत्वासूतंतत्रविनिक्षिपेत ॥८३॥
ततस्तुचणकक्षारंदत्त्वाचोपरिनिम्बूक ।
रसक्षिप्तंग्राथदातव्यताद्दृग्सैंधवखोटकम्॥८४

१ सूतेजलविनिक्षिप्येति पाठातरम्।

२ यस्यास्तुकुंचिताः केशा श्यामायाऽब्ज-लोचना। सुरूपातरुणीभिन्ना विस्तीर्णजघनाशुभा। सकीर्णहृदयापीनस्तनभारेण नम्रता। चुंबनालिं-गनस्पर्शकोमलामृदुभाषिणी। अश्वत्थपत्रसदृश योनिदेशेसुशोभिता। कृष्णपक्षे पुष्पवती सा नारी कालनी स्मृता।

गर्त्तं कृत्वाधरागर्भेदत्वासैंधवसयुतं ।
धूलिमष्टांगुलंदत्वाकारिषंदिनसप्तकम् ॥८५॥
वह्निंप्रज्ज्वाल्यतद्ग्राह्यं क्षालयेत्कांजिकेनतु ।
अयंनियमनोनामसंस्कारोगदितो बुधै ।
अभावेचणकक्षारादर्पयेन्नवसादरम् ॥८६॥

उत्तरकी दिशामे अर्थात् पंजाब मे लाल रग का सैंधव पाषाण होता है, उस पत्थर के बीच मे छेद कर पारा भर दे और पारे के ऊपर चनाखार भरके नींबू का रस भर देवे, फिर उसी सैंधव पाषाण के टुकड़े मे उसका मुख बन्द करै और पृथ्वी में गडढा खोद पारे वाले पत्थर को रख अठारह अंगुल ऊँची मिट्टी से दाब देवे, फिर उसके ऊपर सात दिन अग्नि जलाकर उस पारे को निकाल ले, और काजी से धो डाले, इस क्रिया को नियमन सस्कार कहते हैं। यदि नियमन सस्कारमें चनाखार न मिले तो नौसादर डाले अथवा सज्जीखार डाले इस प्रकार भास्कराचार्य ने कहा है।

## अष्टम दीपनसंस्कार

काशीसंपचलवणराजिकामरिचानिच ।
भूशिग्रु बीजमेकत्रटंकणेनसमन्वितम् ॥८७॥
आलोड्यकाजिकेदोला
यंत्रेपाच्योत्रिभिर्दिनैः ।
दीपन जायते सम्यक्
सूतराजस्यचोत्तमम् ॥८८॥

अर्थ—कसीस, पाचो नमक, राई, मिरच, सहजने के बीज, और सुहागा सबको काजी मे मिलावे, फिर काजी मे पारे को दोलायन्त्र की विधि से तीन दिन पचावे तो पारद मे दीपन संस्कार होवे।

अथवा पारे को चीते के रस मे और काजी मे दोलायन्त्र की विधि से पचावे तो रसराज का परमोत्तम दीपन होवे।

## अथ अनुवासन संस्कार

दीपितरसराजन्तुजबीररससंयुत ।
दिनैकंधारयेद्घर्मेंमृत्पात्रे वाशिलोद्भवे ॥८६॥

अर्थ—दीपित पारे को १ दिन जबीरी के रस मे डाल के मिट्टी या पत्थर के बरतन में भर के धूप मे रखे यह अनुवासन सस्कार है।

अनुवासनान्त नौ सस्कारो को करके जो शुद्ध पारा है वह अष्टमाश शेष रहता है।

स्वेदनादिनवकर्मसंस्कृत
सप्तकंचुकविवर्जितोभवेत् ।
अष्टमांशमवशिष्यते तदा
शुद्धसूतइति कथ्यते तदा ॥६०॥

अर्थ—स्वेदनादि नौ सस्कारो से पारा सातो कांचलियो करके वर्जित होता है और अष्टमाश शेष रहता है अर्थात् पारे मे सात भाग कंचुकी है जब शुद्ध होता है तब कंचुकी के सात भाग चले जाते हैं केवल आठवां भाग पारद मात्र का रहता है उसे शुद्ध पारा कहते हैं।

अथवाहिंगुलात्सूतग्राह्येत्तन्निगद्यते ।
जंवीरनिंबुनीरेणमर्दितोहिंगुलोदिनम् ॥६१॥
ऊर्ध्वपातनयंत्रेणग्राह्यःस्यान्निर्मलोरस ।
कंचुकैर्नागवंगाद्यैर्निर्मुक्तोरसकर्मणि ।
विनाकर्माष्टकेनैवसूतोऽयंसर्वकर्मकृत् ॥६२॥

अर्थ—अथवा हिंगलु से पारा निकाले उसे निकालने की विधि कहते हैं, हींगलू की डली को खरल मे पीस जंबीरी या नींबू के रस से एक दिन खरल कर फिर ऊर्ध्वपातन यत्र अर्थात् डमरू यत्र द्वारा उडाय लेवे तो यह पारा कंचुकी और नागवंग आदि दोष रहित और निर्मल होता है यह पारा बिना अष्ट सस्कार शुद्ध होता है। इसे सपूर्ण कर्मों में ग्रहण करना चाहिये।

निम्बूरसैर्निम्बपत्ररसैर्वायाममात्रकम् ।
पिष्ट्वादरदमूर्ध्वञ्चपातयेत्सूतयुक्तित ॥६३
ततःशुद्धतरतस्मान्नीत्वाकार्येप्रयोजयेत् ॥६४॥

अर्थ—शिगरफ की डली को नीबू के या नींब के पत्तो के रस मे १ प्रहर घोटे, फिर डमरू यत्र मे भर दो प्रहर की अग्नि देकर पारे को

उडा लेवे तो पारा सप्त कंचुकी और सर्व दोष रहित हो। इसे सर्व योगो में डालना चाहिये।

### तप्तखल्व द्वारा शुद्धी

भूगर्त्तेजशकृत्तुपानलपुटैः
सस्थापितेलोहजे ।
खल्वेजंभलकांजिकेनवलिना
सार्द्ध दशांशेन स ॥
समर्द्य परिपातयन्त्रविधिना
निष्कासित. सप्तधा।
शुद्ध पारदकर्मठैर्निगदितो
वैद्यै रवैद्य तरै ॥९५॥

### तप्तखल्वम्



अर्थ—पृथ्वी में गढा खोदे उसमे बकरी की मेंगनी और भूसा भरके अग्नि जलावे, उसके ऊपर लोह का खर्ल रख पारे का दशांश गंधक लेवे, इसको जभीरी के रस और कांजीमे घोटे इस प्रकार सात बार पारे को खरल करे और उडा लेवे। इसेपारे के कर्मकर्त्ताओ ने शुद्ध पारा कहा है।

एकेनलशुनेनापिशुद्धोभवतिपारद ।
तप्तखल्वेमासमेकपिष्टोलवणसंयुतः ॥ ९६ ॥

एक लहसन के ही रस में पारे को घोटने से शुद्ध होता है। इसको एक महीने तप्त खल्व में नमक डाल कर उक्त रस मे घोटना चाहिये।

### शोधितस्यमुखकरण पक्षछेदनं

विपोपविपकैर्मर्द्यः प्रत्येकं दिनसप्तक।
तेनास्यजायतेवन्हिपक्षछेदंमुखंतथा ॥९७॥

शुद्ध पारे को विष उपविषो से पृथक् २ सात २ दिन घोटे तो पारे के क्षुधा प्रगट हो तथा पक्षछेद (पंख कटे) हो और मुख हो।

### नवविष

कालकूटोवत्सनाभः शृंगिकश्चप्रदीपनः।
हालाहलोब्रह्मपुत्रोहारिद्र सक्तुकस्तथा।
सौराष्ट्रिकइतिप्रोक्ताविषभेदाअमीनव ॥९८॥

कालकूट, वत्सनाभ, शृंगिक, प्रदीपन, हालाहल, ब्रह्मपुत्र, हारिद्रक, सक्तुक और सौराष्ट्रक, यह विष के नौ भेद कहे हैं। इन प्रत्येक विषो मे सात २ दिन घोट के डमरू यन्त्र मे पारे को उडाय लेवे।

### उपविष

अर्कसेहुडधत्तूरलांगलीकरवीरका ।
गुंजाहिफेनावित्येताः सप्तोपविषजातयः ॥
एतैर्विमर्दितसूतश्छिन्नपक्षश्चजायते ॥
मुखचजायतेतस्य धातूंश्चग्रसतेत्वरं ॥१००॥

आक, थूहर, धतूरा, कलहारी, कनेर, घूंघची और अफीम ये सात उप विष की जाति हैं, इन विष और उपविषो में सात २ बार घोटने से पारे के पख दूर होवें, और मुख होवे। तथा शीघ्र सुवर्णादि धातुओं को ग्रसे, परन्तु नो विषो का मिलना कठिन है इससे केवल सिंगियाविष और सातों उपविषों मे सात २ दिन घोट के दो प्रहर की आंच दे उडाय लेवे, परन्तु यह भी अवश्य स्मरण रहे कि दो प्रहर मे सब पारा न उडे तो फिर अग्नि देकर शेष पारे को उडावे, और पारा उडते समय ऊपर की हांडी पर शीतल जल का पुचारा देता रहे कि जिससे उडा हुआ पारा जमता जावे।

सास्योरसःस्यात्पटुशिग्रुतुत्थै.
सराजिकै सोपणकैस्त्रिरात्र ॥
पिष्टस्तत स्विन्नतनु सुवर्ण मुखान-
यंखादतिसर्वधातून् ॥ १०१ ॥

अर्थ—सैंधानमक, सहजने के बीजों का चूरा, नीलाथोथा, राई, पीपल, अथवा त्रिकुटा इन सब औषधियो मे तीन दिन खरल करे, फिर इस पारे का स्वेदन सस्कार करे, तो पारा

सुवर्णादि संपूर्ण धातुओं को भक्षण करे।

अथ[1] षड्बिन्दुकीटैश्चरसोमर्द्य त्रिवासरम्
लवणाम्लैर्मुखंतस्यजायतेधातुघस्मरम् ।१०२।

अर्थ—अथवा षडविन्दु कीट (छःबूंट के कीड़े) के रस से नोन और खटाई डाल के घोटे तो पारे के मुख हो तथा सुवर्णादि धातुओ को शीघ्र भक्षण करे छःबूँद का कीडा काला २ होता है और इसके ऊपर पीले रंग की छःबूँद होती है इसका काटा हुआ मनुष्य मर जाता है ]।

अथवात्रिकुटाक्षारौराजीलवणपंचकम्।
रसोनोनवसारश्चशिग्रुश्चैकत्रचूर्णितैः ॥१०३
समांशैः पारदादेतैर्जंबीरेणद्रवेणच ॥
निंबुतोयैःकांजिकैर्वासोष्णेखल्वेविमर्दयेत् ॥
अहोरात्रत्रयेणस्याद्रसेधातुकरंमुखम् ॥१०४॥

अर्थ—अथवा त्रिकुटा, सज्जीखार, जवाखार, राई, पाचो नोन, लहसन, नोसादर, और सहँजना भी सब को पारे के समान लेकर जभीरी के रस से या नींबू के रस अथवा कांजी से तप्त दिन रात खरल करे तो पारे के धातु का ग्रसने वाला मुख होवे।

उक्तौषधिरसैर्वस्त्रे दोलायंत्रेविपाचयेत्।
अवशिष्टरसैः पश्चान्मर्दयेत्पाचयेदपि ॥१०५॥
मर्दनाख्यंहियत्कर्मतत्सूतेगुणकृद्भवेत्।
पुनर्विमर्दयेत्तस्माच्चतुर्दशदिन्यान्यमुम् ॥१०६
इत्थपातनयानपुंसकममुंयत्नेनरुद्धांबरे।
सिंधुत्र्यूषणमूलकार्द्रहुत
भुग्राज्यादिकल्कान्विते।
भांडेकांजिकपूरितेदृढतरे-
भव्येशुभे वासरे ॥
दोलायंत्रविधानवित्त्रिदिव-
संमंदाग्निनास्वेदयेत् ॥ १०७ ॥
स्वेदनदीपनतोऽसौग्रासार्थे जायतेसुत.।
दीपितमेनसूतंजबीराम्लेनधारयेद्धर्मे ॥१०८॥
दिनमनुवासनमेवंनवमंसंस्कारमिच्छंति।

पारे को पूर्वोक्त औषधि (जलभांगरा, लोनियां, गोमां और जल पीपल) के रसो मे फिर मर्दनाख्य सस्कार करे, इस प्रकार उक्त चारो औषधियो के रस मे १४ दिन खरल करे, इसका कारण यह है कि बहुत मर्दन करने से पारे मे विशेष गुण बढता है, फिर १४ दिन उपरान्त पूर्वोक्त उत्थापन संस्कार करे, पीछे पारद का खंडत्व दूर करने को दूसरी बार इस प्रकार स्वेदन सस्कार करे। सैधानमक, सोठ, मिरच, पीपल, मूली के बीज, अदरक, चीता और राई इन सब औषधियों को छदाम २ भर लेवे और उसको कांजी मे पीस कर किसी स्वच्छ कपडे मे चार प्रहर पर्यन्त खूब लेप करे, अर्थात् जब लेप सूख जावे तब फिर लेप करे, फिर उस कपडे की चार तह कर उसमे पारा बाध कर हांडी मे दोलायन्त्र कर के लटकाय देवे, फिर उस हांडी मे १५ सेर कांजी भर के तीन दिन धीमी आच से स्वेदन सस्कार करे, स्वेदन सस्कार से पारे में दीपन सस्कार होता हैं, और दीपन सस्कार से पारा भूखा हो कर धातु खाने को समर्थ होता है, तथा पारे का षंडत्व कहिये निर्बलता दूर हो और बली होता है। फिर इसको वस्त्र से निकाल इस प्रकार अनुवासन सस्कार करे कि एक हांडी मे पारा डाल उसमें कागजी नींबू का रस डाले एक दिन धूप मे रख देवे पीछे निकाल लेवे यह अनुवासन संस्कार है।

सहस्रनिंबूफलतोयघृष्टोरसो-
भवेद्वन्हिसमप्रभावः ॥ १०९ ॥

हजार नींबू के रस मे पारे को घोटने से पारा शुद्ध और भूखा होता है, अथवा पारे को क्षार वर्ग से और अम्लवर्ग से घोटने से पारे के मुख और क्षुधा प्रगट होवे, सो ग्रन्थान्तर मे लिखा भी है। यथा

ततःखल्वेनतप्तेनअम्लेनोत्थापयेद्रसम्।
क्षाराःमुखकरा. सर्वेसर्वेअम्लाप्रबोधका ॥११०

१ अथवाबिन्दुलीकीटैरित्यपिपाठः।

अर्थ—पारे को तप्तखल्व मे अम्लवर्ग के रस में डाल उत्थापन सस्कार करे क्योकि सब क्षार मुख के कर्त्ता हैं, और सब अम्ल बोधक हैं।

## अथाम्लवर्ग.

अम्लवेत[1], जंभीरी[2], नींबू[3], बिजौरा, लोनियां, चनाखार, इमली, बेर, अनारदाना, अंबष्टा, तांतडीक[4], नारगी, रसपत्री, करोंदा' चूका[5] इन से आदि ले और भी जो खट्टी औषधिया हैं उनको अम्लवर्ग कहते हैं। और जिन पर अक है इनको अम्लपचक कहते हैं, परन्तु सब खटाइयों मे चनाखार और अम्लवेत की खटाई श्रेष्ठ है।

## क्षार वर्ग

पलासक्षार, मोखावृक्षकाक्षार, जवाखार, सज्जीखार, तिलकाखार, सुहागा, ये क्षारवर्ग है। इनमें सुहागे को त्याग क्षारपंचक कहाते हैं और जवाखार, सज्जीखार, सुहागा ये क्षारत्रय कहाते हैं।

## तथाच.

क्षाराम्लैलवणैर्मूत्रविषैरुपविषैस्तथा।
दिव्यौषधिसमूहेनमर्दयेद्दिवसत्रयम्।
पारदस्यकलांशेनभेषजेनप्रमर्द्दयेत् ॥१११॥

अर्थ—क्षारवर्ग, अम्लवर्ग, लवणवर्ग, मूत्रवर्ग विषवर्ग, उपविषवर्ग और ६४ दिव्य औषधि प्रत्येक पारे के सोलहवें भाग लेवे इन प्रत्येक में तीन २ दिन घोटे तो पारा शुद्ध होवे, और बहुत से वैद्योंने पारद को दुग्धवर्ग, मूत्रवर्ग, तैलवर्ग, वसावर्ग कृष्णवर्ग, शुक्लवर्ग क्रामकवर्ग, पीतवर्ग, मृत्तिका वर्ग, इनमें घोटना लिखा है सो हमने ग्रंथ विस्तार क भय से और पारद के सिद्धि करने वालों अति परिश्रम बचाने के लिये नहीं लिखे, अब पारे का मूर्छा प्रकार लिखते हैं। प्रगट हो कि मूर्च्छा प्रकार दो प्रकार का है एक गंधक के योग से, दूसरा गंधक रहित अर्थात् औषधियों से, यह औषधियो के द्वारा मूर्च्छा का वर्णन कर चुके हैं ( विषोपविषकैर्मर्द्य. इत्यादि ) अब गन्धक के सयोग से होने वाले चंद्रोदय आदि को लिखते हैं।

## चन्द्रदोय की प्रथम विधि.

ततस्तस्माद्विनिष्कास्य-
पारदंतोलयेद्भिषक्।
तत्तुल्यगंधकंदत्त्वाकुर्य्या-
त्कज्जलिकांद्वयो.॥
द्रोणांबुकणयोर्नीरैर्मर्दयेच्चदिनद्वयम।
संशोष्यवालुकायंत्रे-
यामानष्टौततःपचेत्।
मदमग्निततः कुर्य्या-
दाद्ये यामचतुष्टये।
ततोद्वितीयेयत्नेनती-
व्रमग्निप्रयोजयेत्।
ततःकूप्यांसमुद्धृत्य-
पारदस्यास्यचक्रिकां।
तत्पृष्ठलग्नंगंधचदूरी-
कृत्यविचक्षणे.।
पुनस्तयोरसैरेनंमर्दये-
देकवासरम्।
चतुर्य्यामपचेदग्नौ तेन-
जीर्य्यतिगंधकः॥

अर्थ—पूर्वोक्त प्रकार से पारे को शुद्ध कर चुके तब तोले यदि पारा १६ पैसे भर होवे तो शोधी हुई आमलासार गन्धक १६ पैसे भर लेवे [ गधक शुद्ध करने की क्रिया आगे गधक प्रकरण में लिखे गे ] इन दोनो को खरल में डाल कजली करे, इसमें जलपीपल जिसको पूरब के वैद्य गङ्गतिरिया कहते हैं, और मध्यदेश वाले पनसगा कहते हैं और गुमा इन दोनों के रस मे उस कजली को दो दिन घोटे, जब सूख जाय तब सेर भर की आतसी शीशी पर कपडमिट्टी

करसुखा लेवे और इस कज्जली को उसमे भर एक सुन्दर हांडी में रखे, हांडी के नीचे पैसे से ड्योढ़ा छेद कर और छेद के गिर्द गोली मिट्टी लगावे, जिससे हांडी की बारू न निकले और छेद के नीचे एक लम्बी ठीकरी के दोनों बगल के छेद खुले रहें उसके ऊपर सीसी धरे और हांडी को मुख पर्य्यंत बालू ( रेत ) मे भर देवे, परन्तु शीशी की गर्दन बालू से बाहर रहे फिर चूल्हे पर चढ़ाकर दो लकडी की आच ४ प्रहर मद और ४ प्रहर तेज देवे, जब स्वाग शीतल हो जाय तब शीशी को फोडकर पारे की चादी को निकाल लेवे, उसमे जो गन्धक की राख लगी होवे उसको छूरी से छुडाय डाले और उस चादी को खरल मे डालकर पीसे, पीछे गूंमा और जल पिप्पली के रस मे १ दिन घोटे जब सूख जाय तब पूर्वोक्त प्रकार से शीशी मे भरकर बालू का यन्त्र मे ४ प्रहर की मन्दाग्नि देवे, जिससे अवशिष्ट गन्धक जल जाय तदनंतर गन्धक के जलने की इस प्रकार परीक्षा करे.

## अथ गंधकजीर्ण की परीक्षा.

याममेकंपरित्यज्य
यामेषुत्रिपुबुद्धिमान् ।
प्रतियामार्द्धककूप्यां-
क्षित्वादीर्धतृणदृढ ।
गन्धस्यतेनकर्त्तव्योजीर्णा-
जीर्णस्यनिर्णय. ।
जीर्णेगन्धेविदग्धस्याद-
जीर्णेगन्धकान्वितम् ॥

अर्थ—अग्नि देय तब पहिले प्रहर परीक्षा न करे, दूसरे, प्रहर से लेकर तीसरे प्रहर तक परीक्षा करे, दूसरे प्रहर की जब चारघडी बीत जाय तब कड़ी और लबी एक सींक शीशी में डाले, जो सींक जली निकले तो जाने कि गन्धक जल गयी, तब शीशी को अग्नि से उतार लेवे नहीं तो सब गन्धक चल जायगी, और पारा गन्धक जल जाने पर उड़ जाता है, गन्धक के आश्रय से ही पारा अग्नि पर ठहरता है, और जो पिघली गन्धक सयुक्त सीक निकले तो जाने कि गन्धक जीर्ण नहीं हुआ, तब फिर निर्भय होकर आच देवे, जब तक गन्धक जीर्ण न होवे, तीसरे प्रहर की चारघडी उपरान्त फिर परीक्षा करे, तथा चौथे प्रहर की चारघडी उपरान्त परीक्षा करे, जल गन्धक जल जावे तब आंच पर से उतार शीशी को फोडकर पारे की चांदी को निकाल लेवे, और चांदी में जो गन्धक की राख लगी हो उसे छुरी से छुडाकर साफ कर लेवे ।

जीर्णे गधंरसंज्ञात्वा तोल-
येत्कुशलोभिषक् ।
ततोगधचतुर्थांशदत्त्वा-
सूतंविमर्दयेम् ।
पूर्वोक्तयोरसैर्मर्द्य चतुर्या-
मचपाचयेत ।
स्वांगशीतलमुत्तार्य-
विषंकर्षमितक्षिपेत् ।
दृढंविमर्दयेत्सूततयो-
रेवरसैर्दिनम् ।
मदाग्निनापचेत्पश्चाच्च-
तुर्याममतद्रितः ।
निर्मुक्तगधकस्तर्हि-
जायतेऽसौरसेश्वरः ।
तेतुलितसूतेनतुल्य-
मानोयदाभवेत् ।
दासिद्ध.परिज्ञेयो-
रसश्चंद्रोदयोवधै ॥

अर्थ— फिर इस चादी को तोल कर देखे कि पहिली की बराबर है या कम यह विचार कर इसमे पारे का चतुर्थांश, यानी ४ पैसा भर शुद्ध गन्धक डाले, फिर दोनो को कजली कर गोमा और जल पिप्पली के रस से एक दिन घोटे, फिर सुखाय आतिशी शीशी मे भर वालूका यंत्र में ४ प्रहर की मदा अग्नि देवे, जिससे दो पैसा भर गन्धक जल जाय । एक प्रहर तेज

आंच देने से पैसा भर गन्धक जलती है और इतने ही समय से मंदाग्नि से धेले भर जलती है, यह सिद्धान्त है। इस हिसाब से ४ प्रहर की मद आच से दो पैसे भर गन्धक जलती है, जब दो पैसे भर गन्धक जल जाय तब शीशी को फोडकर चांदी निकाले और गन्धक की राख को छुरी से दूर करे, फिर खरल मे डाल धेलाभर शुद्ध सिंगिया विष डाले, [ सिंगिया विष का शोधन विष प्रकर्ण से लिखे गे, ] फिर इसमे गन्धक न डाले, एक दिन गोमा और जल पिप्पली के रस मे घोट कर पूर्वोक्त प्रकार वालुका यन्त्र मे ४ प्रहर की आंच देवे, आंच देने के निमित्त बबूल की लकडी चार अथवा पांच अ गुल मोटी और हाथ भर लम्बी लेना उचित है, ऐसे आच देने से अवशिष्ट गन्धक जल जाय, और विष डालने से चादी, गन्धक की राख छोड कर वैठती है, छुरी से खुरचने की अपेक्षा नहीं रहती फिर चादी तोलने से पहली की बराबर हो तो जाने की चन्द्रोदय सिद्ध हो गया, और जो तोल मे अधिक हो तो फिर गूम और जलपिप्पली के रसमे एक दिन घोट कर चार प्रहर की दीपक अग्नि देवे, अधिक आच देने से पारा उडजाता है ऐसा कई वार हो चुका है, इसलिये मन्दी आच देवे, अथवा ४ पैसे भर सोधा सीसा पिघला कर १६ पैसे भर पारे में मिलाकर शीतल करलेवे तव १६ पैसाभर गधक मिलाकर पूर्वोक्त प्रकार से आरंभ करे, तो तेज आच से भी पारा न उडे, इस वात को कोई वैद्य नहीं जानता कल्याण भट्ट कहते हैं कि मैंने यह किया है इसलिये सब वैद्यो के वास्ते लिख दिया है। चन्द्रोदय को पीसकर पक्की शीशी मे रख छोडे। इति चन्द्रोदय की पहली विधि समाप्त।

## अथ गुणाः

सद्योजीर्णविपाचनोऽग्निजननो
विड्वधतृट् वांतिनुत्।
मूत्रस्रावमपाकरोति मदन
प्रोव्दोधकर्त्तारतो॥
मूर्च्छांहन्तिसहिक्कपुमधुयुतो
वलय प्रभादाढ्य कृत्।
शैत्य स्वेदहरः प्रमेह
मथनश्चन्द्रोदयाख्योरसः॥
कासेश्वासेफिर गाख्ये-
रोगेचपरमोहित. ।
अपिवैद्यशतैस्त्यक्ता
मरुचिंचनियच्छति।

चन्द्रोदय और लौंग दोनो एक-एक तोला ले मिलाकर खरल मे एक घडी घोटे, फिर इसकी दो रत्ती की पुडिया बाधे, रोगी को एक पुडिया खाने को देवे तो अजीर्ण शीघ्र नष्ट हो, और भूख बढे, बद्धकोष्ठ दूर हो, तृषा और वमन को दूर करे,-तथा- मूत्रस्रावक को शमन करें, कामदेव को बढावे, और मूर्च्छा,हिचकी दूर होवे; बल और कान्ति बढावे, प्रसूत अथवा सन्निपात से शीतल हुई देह को और चलते हुए पसीनो को दूर करे, प्रमेह, खाँसी, श्वास और फिरंग वात को दूर कर, ज्वर दूर होने के बाद जो अरुचि रहती है कि जिसके अठारह दिन रहने से रोगी मर जाता है, तो असाध्य अरुचि इस चन्द्रोदय के खाने से दूर होती है।

## चन्द्रोदय की दूसरी विधि.

पलद्वयंसुवर्णस्यसूत-
स्याष्टौ च मर्दयेत्।
एकीभूतेचगंधस्यपल-
षोडशकक्षिपेत्।
शोणकार्पासकुसुमैः
कन्याभिर्मर्दयेत्पृथक्।
काचकूप्यांचसरुध्य-
वालुकायत्रगत्र्यहम्।
पचेत्द्धिोरस सस्याच्छ्रे-
ष्ठश्चन्द्रोदयाभिध।

अर्थ—सोने के वर्क ४ पैसेभर, शुद्धपारा १६ पैसे भर, दोनो को मिलाकर घोटे, जबमिल जायं तब सुधा हुआ गन्धक ३२ पैसे भर डाल कर नादनवन रुई के फूल के रस के साथ एक दिन घोटे, एक दिन घी-गुवार के रस मे घोटे, फिर सुखाकर शीशी मे भर लेवे, और शीशी पर सात कपरमिट्टी करे, फिर पूर्वोक्त प्रकार वालुकायन्त्र मे रखकर चार २ अगुल मोटी बवूल की दो लकडियो की अठारह प्रहर आंच देवे, जब चार प्रहर बाकी रहें, तब शीशी का मुख गुड और चूने से बन्द कर देवे, जब शीतल हो जावे तब उतार शीशी को तोडे और ऊपर की लालरग की कटोरी निकाल लेवे, यह चन्द्रोदय सर्वोत्तम है।

## अथ खाने की विधि.

जातीफलंसकर्पूरं
लवगमरिचानिचं ।
पृथग्रससमानिस्युः
कस्तूरीरसदिग्लवा ।
मासोस्यभक्ष्यःपर्णेन-
जरारोगविनाशनः ।
सुप्रभातेतदाभ्यासा-
द्विपंचविपवारिच ।
सर्वेप्रशममायाति-
शीघ्रमेवनसशयः ।
केचिच्चतुगुणान्याहु.
कर्पूरादीनितद्रसात् ।

चन्द्रोदय, जायफल, भीमसेनी कपूर, लौंग, कालीमिरच, प्रत्येक १ रत्ती कस्तूरी पौने तीन चावल, इनको साथ मिलाकर खाने से बहुत गुण करे, बालो की सफेदी बुढापे मे देह की सिकुडन इनको दूर करे, अजीर्ण का शीघ्र नाश करे, भूख बढावे, विष मन्त्र के रोगो को शाति करे तथा विषैल पानी के पीने से जो रोग होवे उन को दूर करे।

## चन्द्रोदय की तीसरी विधि.

रसंशुद्धतरंवद्ध स्थापये-
त्खल्वशोभने ।
आनयेद्गंधकपीत
महादिव्यंमनोहरम् ।
गोदुग्धेनतुसशुद्धं
समभागंप्रकल्पयेत् ।
गधार्धन्तुशिलांरक्ता-
तालकचैवतत्सम ।
सूर्य्यावर्त्तरसैर्दिव्यै
र्मर्दयेच्चदिनत्रयम् ।
छायाशुष्केतुसंयाते
तीक्ष्णतैलेनभावयेत् ।
उक्तभावेतुसंदत्ते-
शोषयेद्यत्नपूर्वकम् ।
काचकुप्याकृतंतच्च
वालुकेनहठाग्निना ।
एकादशदिनान्येव
पाचयेत्परमरसं ।
स्वांगशीतलमुत्तार्य
लोहखल्वेच निःक्षिपेत् ।
पुनर्गंधत्रयंप्रोक्तोभावे-
नभावितमतम् ।
मर्दयेत्पूर्ववत्सम्यक्पुनः
शीशींनिधापयेत् ।
पुनर्विपाचयेत्सम्यगेका-
दशद्दिनान्यमु ।
पाचितरसराजतु
स्वागशीतलमुद्धरेत् ।
पुनर्विमर्दयेदेन
पूर्वोक्तेनरसेनहि ।
अवशिष्टस्यगधस्य-
पाकार्थंतुपुनःपचेत् ।
ससिद्धेरसराजेतु-
जायतेसिद्धिसाधनम् ।

पूर्वोक्त रीति से शुद्ध और बद्ध पारा लेवे,

और पारे की बराबर गो के दूध से शुद्ध की हुई गंधक ( आमलासार ) लेवे, और गंधक से आधा मैनसिल का सत्व अग्निस्थाई लेवे, और इतना ही हरिताल का सत्व अग्निस्थाई लेवे, प्रथम पारे गंधक की कजली करे, फिर इस कजली मे दोनो सत्व डाल हुरहुर के रस से तीन दिन घोटे, जब सूख जाय तब एक बडी आतिशी शीशी में भर कर शीशी को वालुका यन्त्र मे रखे, और हाडी के नीचे छेद न करे। और सोलह दिन तेज आंच देवे, जब शीतल हो तब शीशी को फोड़ कर पारे की चादी निकाल ले। और चादी की राख छुरी से दूर करे, फिर और गंधक न डाले और हुरहुर के रस मे दो दिन घोटे, फिर दूसरी शीशी मे भर वालु का यन्त्र मे हाडी के नीचे छेद कर चार प्रहर की आंच देवे, परन्तु मंद आच दे, जिसमे अवशिष्ट गंधक जलजाय, पीछे शीशी फोड कर चादी निकाल लेवे, फिर पीठ की राख छुरी से दूर करे फिर चांदी और छ पैसे भर शुद्ध गंधक को खरल मे डाल हुरहुर के रस में तीन दिन घोट शीशी में भर वालुकायन्त्र मे हाडी के नीचे छेद कर चार प्रहर की मन्दाग्नि देकर उडा लेवे, फिर शीशी को फोड चादी निकाल लेवे, और पीठ की राखदूर कर धेले भर विष डाल हुरहुर के रस मे तीन दिन घोटे, एक दिन राई के तेल मे घोटे फिर हुलहुल के रस से तीन दिन घोटे। फिर शीशी मे भरहाडी के नीचे छेद कर वालुका यंत्रमे चार प्रहर की मन्दाग्नि देवे जिससे अवशिष्ट गंधक जल जाय, फिर चांदी को निकाल उसकी राखको छुरी से दूर करे, फिर छ पैसे भर गंधक डाल कर हुलहुल के रस से तीन दिन घोटे, और एक दिन राई के तेल मे घोटे, फिर हुलहुल के रस मे तीन दिन घोटे और शीशी मे भरकर चार प्रहर की मन्दाग्नि वालुका यन्त्र में देवे। फिर शीशी मे से चादी को निकाल कर छुरी से उसकी पीठ की राखको छुडा डाले और धेला भर विषका चूर्ण इसमे डालकर हुलहुल के रस से तीन दिन घोटे, और एक दिन राई के तेल मे घोटे पश्चात हुलहुल के रस मे तीन दिन घोटे फिर शीशी में भरकर चार प्रहर की मंदाग्नि देवे, जिसमे अवशिष्ट गंधक जलजाय तदनन्तर शीशी को फोड चांदी निकाल लेवे, और उसकी पीठ की राख को छुरी से दूर कर खरल मे डाल पीस लेवे, पश्चात् दो बार छ २ पैसा भर गंधक डाल हुलहुल के रस में घोटे और हर दफे धेले २ भर विष डालकर उडावे और पूर्व रीति से अवशिष्ट गंधक को जारण करता जाय तो चन्द्रोदय परम दुर्लभ बनकर तैयार होवे, और सर्व कामना पूर्ण करे।

## अन्य भक्षण प्रकारः

शुद्धशुल्वेप्रदातव्यःसहस्रांशेनवेधयेत्।
सुवर्णंजायतेशुद्धं यथाजांबूनदोद्भवम्॥
तिलमात्रप्रयोगेणतांबूलेनमहेश्वरि।
जायतेप्रबलाबुद्धिर्बलभीमसमंभवेत्॥
सप्तरात्रप्रयोगेण जायतेनात्रसंशय।
अनेनक्रममार्गेण भक्ष्योयसुभगैर्नरैः॥

शुद्ध तांबे में हजारवां अंश इसको डाले तो दिव्य सुवर्ण हो जाय, एक रत्ती लौंग के चूर्ण के साथ पान में तिलमात्र रोज खाने से सात दिन में बुद्धि को तीव्र करे, और भीमसेन के समान बल करे भूख बढ़ावे, रुधिर विकार को और सर्व रोगमात्रो को यथा योग्य अनुपान के साथ देने से दूर करे। इस क्रम से सुभग मनुष्यों को यह खाना चाहिये।

## चतुर्थी विधिः

अथवा पारा और गंधक दोनों को सोलह २ पैसे भर लेकर दोनों की कजली करे और इसमें डेढ़ पैसे भर विष का चूर्ण डाले और पूर्वोक्त प्रकार से शीशी मे भर हाडी मे रक्खे और बालू भर देवे पश्चात् ६ पहर तेज आंच देवे, फिर मंद करे और शीशी का मुंह खुला रहने दे जिससे

उसके मुख से आग बराबर निकलती रहे। इस प्रकार चार घडी पर्य्यंत कर पीछे शीशीका मुख चूने और गुड से बंदकर तीन प्रहर आच देवे, इस प्रकार नौ प्रहर आच दे, लकडियों को अलग करे और अंगारे रहने देवे जब स्वांगशीतल हो जाय तब शीशी को निकाल पानी मे भिगो कर उसकी कपरमिट्टी को अलग करे, और शीशी को फोडकर उसके ऊपर जो १६ पैसे भर का लाल रग का कटोरा निकले, उसको निकाल लेवे, परन्तु शीशी के भीतर जो एक अगुल मोटा पारे का कटोरा निकले उसको ग्रहण करे, और गंधक को न लेवे। और इस पारे के कटोरे को खरल मे डाल सूखी बारीक पीस किसी उत्तम पात्र में भर लेवे और इसको २ रत्ती बिना लौंग के खाय तो डकारें आवें. भूंख लगे कोष्ठ को शुद्ध करे, यह क्रिया सब से सुगम है अन्य प्रकार की क्रियाओं मे आच देने मे खतरा है क्योकि और प्रकार की आच देने मे कभी पारा ठहरता है। और कभी उडजाता है। इस चन्द्रोदय से आच देने के लिये चार या पांच अगुल मोटी बबूल की लकडियां चाहिये, पारे को किसी औषधि के रस में घोटे, परन्तु आंच इसी प्रकार देवै तो मूर्ख से भी चन्द्रोदय सिद्ध हो और उडे नहीं और प्रथम चन्द्रोदय की विधि से जो आंच देना कहा है वह चतुर वैद्यो से बनता है—अन्य से नहीं बने।

## पंचमविधिः

अथवा प्रथम सिंगरफ के पारे को अमलतास, चीता, ढ`रा और घीगुवार प्रत्येक केरस मे दो २ दिन घोटे, और प्रत्येक समय पारे को डमरूयत्र में डालकर उडा लेवे, फिर विष और उपविषों में दो २ दिन घोट के उडा लेवे. तिस के पीछे सिगरफ का पारा २० पैसे भर लेवे और उसमें १० पैसे भर सैंधे नमक की बुकनी डाल दो प्रहर नीबू के रस मे घोटे फिर काजी के पानी से दो प्रहर घोटे उपरान्त उस पारे को सैंधे नमक से जुदा कर लेवे, और इसमे २० पैसे भर अफीम मिलाकर तीन दिन धतूरे के रसमे खरल करे. रात्रि को न घोटे, जब सूखजाय तब शीशी पर सुलेमानी मुद्राकर और उसके मुख पर कपरमिट्टी कर सुखावे, और वालुका यंत्र में बराबर १२ प्रहर की आच देवे इस प्रकार तीन शीशी फेरे, पीछे शीशी के पारे को निकाल लेवे, तदनन्तर आठ पैसे भर गधक ज्वार के चून मे मिलाकर छोटी २ गोलियां बाध मुरगे को खिलावे, और उसको एक ही स्थान पर बन्द रहने देवे और उसकी बीटको इकट्ठा करता रहे फिर उस बीट को धूप मे सुखाकर पाताल यन्त्र द्वारा उसका तेल निकाल लेवे, इस तेल मे पूर्वोक्त शीशी के पारे को ३ दिन घोटे, रात्री को न घोटे, जब गाढा हो जावे तब पूर्वोक्त सुलेमानी मुद्रा की हुई शीशी में डाल के मुख बद कर वालुका यंत्र मे बराबर १२ प्रहर की अग्नि देवे, जब स्वाग शीतल हो जाय तब शीशी से सिद्ध चन्द्रोदय को निकाल लेवे, यह चन्द्रोदय अत्यंत गुणदायक है, और विशेष करके जो विडकुसाद ( हथरस ) आदि से दोष होता है, उस पर अतीव गुण दायक है।

## षष्ठविधिः

अथवा प्रथम पारे को विषोपविष मे शुद्ध कर ५ पैसे भर लेवे संखिया ( सु मिलखार ) ५ पैसे भर, नौसादर पैसे भर, सब को एकत्र कर आक के दूध मे ८ प्रहर खरल करे, फिर डमरूयत्र मे डाल दो प्रहर की अग्नि देकर उडालेवे, फिर उसमे पारे की प्रथम तोल की बराबर छिले हुए जमालगोटे डालकर दन्ती ( दातन के रस से ७ दिन घोट कर डमरूयत्र डालकर उडा लेवे, फिर उक्त पारे मे दो पैसे भर सु मिलखार और डेढ पैसे भर नौसादर डाल के दोनो को दो प्रहर घोटे पीछे शीशी मे भर नौसादर से मुख बन्द करदे। फिर हांडी के नीचे छेदकर ४ अगुल वालूडाल उसके ऊपर शीशी धरे फिर हाडी के मुख

पर्यन्त वालूभर शीशी पर सात कपरमिट्टी करे, फिर इसको बराबर १६ प्रहर की अग्नि देवे, जब स्वांगशीतल हो जाय तब शीशी को निकाल लेवे, तो यह चन्द्रोदय सिद्ध होवे। इसमें से १ रत्ती नित्य खाय तो भूख बहुत बढावे, बादी और रुधिर विकारों को दूर करे, परन्तु किसी २ सद्वैद्य की यह आज्ञा है कि समल की क्रिया का बना हुआ पारा कदाचित् न खाना चाहिये, क्योंकि यह आखों को नुकसान करता है, देह को फुलाता है, देह बिगड़ जाता है, फोड़ा पैदा करता है, कंठ की आवाजको बिगाड़ता है, और गला ऐसा रुक जाता है, कि पानी तक नहीं उतरता, अतएव समल की क्रिया त्याज्य है। इसी प्रकार प्राणनाथ ने भाषा में चन्द्रोदय की ७ क्रिया और भी लिखी हैं, परन्तु केवल उनमें घुटाई और शीशी-उतारना ही विशेष हैं और कुछ विशेष नहीं, अतएव हमने उनको त्याग दिया है

इति चन्द्रोदय की छटी विधि समाप्त.

## अथ क्षेत्री करणम्-

प्रथमंमारयेदभ्रं
शास्त्रोक्तंसुपरीक्षितम्।
पश्चात्तयोजयेद्देहे
सूतकंतदनंतरम् ॥
अक्षेत्रीकरणात्सूतो-
ऽमृतंचापिविषंभवेत् ।
तस्मादभ्र रसस्यादौ
क्षेत्रीकरणमिच्छति ।
सेवनीयप्रयत्नेन
मासयुग्मनिरंतरम् ।
गुंजाद्वयंसमारभ्य
यावन्माषद्वयंभवेत् ।
क्षेत्रमेवंभवेद्देहे-
सूतवीर्यप्रसाधकम् ।
अक्षेत्रे योजितःसूतो-
न प्ररोहेत्कदाचन ।
निद्रालस्यंशिरोदाहो
ध्वांगभंगोऽरुचिस्तथः
नामायांजायतेशूल-
स्त्वन्यथायोजितेरसे ।

जो मनुष्य मृतपारे को मात्रा खावे वह प्रथम शास्त्रोक्त रीति से मृत अभ्रक को खाय पश्चात् पारे को खाय, क्योंकि बिना क्षेत्री करण के पारा अमृततुल्य गुण के देने वाला भी विष के समान औगुन करता है, इसलिये प्रथम दो महीने तक दो दो रत्ती से प्रारंभ करे और दो मासे तक क्रम से मात्रा की वृद्धि करे इस प्रकार अभ्रक नित्य इलायची के संग खाय तब क्षेत्र ( देह ) पारा खाने योग्य होवे, बिना क्षेत्रीकरण के पारा कदापि फलदायक नहीं होता, उलटा निद्रा आलस्य, मस्तक में जलन, छटफटन अरुचि, नेत्रों के आगे अंधेरा आना, नाक के भीतर पीड़ा इन रोगों को प्रकट करता है।

अब कहते हैं कि रससिंदूर भी मूर्च्छित पारे का भेद है इस लिये चन्द्रोदय कहने के अनन्तर रससिंदूर बनाने की विधि लिखते हैं।

## रससिंदूर की पहिली विधि.

सूतंपचपलस्वदौपरहितंतत्तुल्यभागोबलि-
र्द्वौटकौनवसादरस्यतुवरीकर्षश्चसमर्दितः।
कुप्याकाचभुविस्थितश्चसिकतायंत्रे त्रिभिर्वा
सरैः पक्वोवह्निभिरुद्भवत्यरुणाभ सिंदूर
नामारसः॥

शुद्धपारा, शुद्धगंधक, प्रत्येक ५ पल नौसादर ८ मासे, फिटकरी १ तोले इन सब को घोटे आतीशी शीशी पर कपर मिट्टी दे भर देवे, और तीन दिन वालुकायन्त्र में मंद, मध्य और तेज अग्नि देवे तो लाल रंग का रस सिंदूर तयार होवे।

## अथ रससिंदूर की दूसरी विधि.

द्विगुण गंधक,

रसभागोभवेदेको गन्धकोद्विगुणोमतः।
खल्वकज्जलिसकाशकाचकुप्यांक्षिपेत्सुधी

खर्प्परे वालुकापूर्णे स्थापयेत्तत्रकूपिकाम्।
इष्टिकांचमुखेदत्त्वा कृत्वाकर्पटमृत्तिकाम्॥
सप्तविंशतियामैश्च सितांकूपींविपाचयेत्।
पश्चादूर्ध्वंसमायातं रसंज्ञात्वाविचक्षणः॥
हंसपादसमंवर्णं निष्पन्नंरसमादिशेत्।
गुंजायुग्मंप्रदातव्यंसितादुग्धानुपानतः॥
प्रमेहेश्वासकासेच पंढेक्षीणेऽल्पवीर्यके।
हरगौरीरसोदेयः सर्वरोगप्रशांतये॥

शुद्ध पारे से दुगनी शुद्ध गंधक लेकर दोनों की खरल में कजली करके, आतिशी शीशी मे भर के उस पर सात कपर मिट्टी कर, सुखाय वालुका यंत्र में रख उस के मुंह को ईंटके टुकडे से बंद कर उसके नीचे २७ प्रहर की अग्नि देवे, तदनन्तर पारे को ऊपर आया जान कर उतार लेवे, इसका रंग लाल हो जाता है, इसको निकाल कर अच्छे पात्र मे रख छोडे, पीछे इस मे से २ रत्ती की मात्रा दूध और मिश्री के संयोग से देवे तो इन रोगों को दूर करे-प्रमेह, श्वास, खांसी नपुंसकता, क्षीणवीर्य और यह हर गौरी रस सब रोग मात्रों को दूर करता है।

## रससिंदूर की तीसरी विधि.

### षड्गुण गंधक

हिंगुलोत्थरसंभागंषड्-
भागं शुद्धगंधकम्।
खल्वमध्येविनिक्षिप्य
कुमारीरसमर्द्दितम्॥
काचकुप्यांविनिक्षिप्य
वालुकायंत्रगंपचेत्।
पाचयेत्सप्तरात्राणि
सिंदूरंभवतिध्रुवम्।
वल्लमात्रंप्रयुंजीत
मधुनालेहयेत्परम्।
स्तंभनंदेडवृद्धिंच वीर्य्य-
वृद्धिंबलान्विताम्॥
करोतितेज.पुष्टिंच
महामत्तगजेन्द्रवत्॥
पढत्वंवंध्यरोगचनाश-
येत्सर्वरोगजित्॥
दिनमेकंशतस्त्रीभीरम-
तेतृप्तिवीर्य्यवान्।
निरंतरमनोल्लास-
रतिप्रेम्णासनातनः।
शतानिपचषटकच रोगा-
णांनाशयेद्ध्रुवम्।
नाम्ना षड्गुणगन्धोऽयंवि-
श्वामित्रेणनिर्मितः।

हिगुल से निकला पारा १ भाग और गधक ६ भाग, दोनो को खरल मे डाल कजली करे। फिर ग्वारपाठे का रस डाल मर्दन करे, फिर सुखा कर कांच की शीशी में भर वालुकायत्र मे पचावे सात दिनरात बराबर अग्नि देवे, जब शीतल हो जाय तब शीशी को फोड लाल रग का सिदूर निकाल लेवे, इस रस सिदूर को ३ रत्ती शहद के संग खाय तो स्तभन करे, लिग और वीर्य्य को वढावे, वल, तेज और पुष्टता को बढा कर महा मतवाले हाथी के समान वलवान करे, नपुसकत्व, वंध्यापना, इत्यादि सर्व रोगो को दूर करके इसका खानेवाला एक दिन मे सौ स्त्रियो को भोगे, और उनको आनन्द देवे यह पाच सौ छप्पन रोगो का नाशक है, यह षड्गुणगन्धक नाम रस सिदूर विश्वामित्र ऋषि ने लोक के कल्याणार्थ निर्माण किया।

## रससिंदूरानुपानम्.

वातेसक्षौद्रपिप्पल्यपि-
चक्रफरुजित्र्यूषणं।
साग्निचूर्णं पित्तेशैलासितेन्दु-
व्रणवतिवचरा।
गुग्गुलश्चारुबद्धः।
चातु र्जातिनपुष्टोहरनयन।
फला शाल्मलीपुष्पवृत्तं।
किंवाक्रान्ता।

ललाटाभरणरसपते:-
स्याढनूपानमेतत् ।

पीपल शहद के साथ वात रोग मे, सोठ, मिरच पीपल के और चीते के चूर्ण के साथ कफ रोग मे, शिलाजीत मिश्री और कपूर के साथ पित्त रोग मे, त्रिफला और गूगल के साथ व्रण रोग मे, चातुर्जात के साथ पुष्टि मे अथवा त्रिफला और सेमर के मूसला के साथ पुष्टि को देवे यह रस सिंदूर के अनुपान कहे हैं।

## पारद की काली भस्म.

धान्याभ्रकंरसंतुल्यं-
मारयेन्मारकद्रवैः ।
दिनैकंतेनकल्केनवस्त्रं-
लिप्त्वातुवांतकाम् ।
विलिप्यतैलैर्वर्त्तिता-
मेरंडोत्थै. पुनःपुनः ।
प्रज्वाल्य च तदाभांडे-
गृहीयात्पतितंयत् ।
कृष्णभंस्मभवेत्तच्च-
पुनर्मर्द्यं नियामकैः ।
दिनैकंपातयेद्यंत्रे-
कन्दुकाख्येनसंशयः ।
मृतःसूतोभवेत्सत्यं-
तत्तद्रोगेपुयोजयेत् ।

पारद के तुल्य धान्याभ्रक लेके उस को मारकवर्ग से एक दिन मारण करे ( मारकवर्ग आगे कहेंगे ) फिर उसके रस से एक कपडे को लीप धूप में सुखा कर वत्ती बनावे, उस मे उस कजली को पूर्व ही रख दे। और उसको अडी के तेल मे भिगोकर जलावे और उसके नीचे एक पात्र रक्खे, उस वत्तीद्वारा जो पारा उस मे टपके उसे लेले वह कृष्णभस्म होगी फिर नियामक द्रव्यो से उस पारे और अभ्रक को खरल करे, फिर एक दिन कंदुक (डमरू) यंत्र मे पातन करे तो पारा मर कर कृष्णभस्म होवे, यह पृथक् २ अनुपान से सर्व रोगो को नाश करता है।

## पारद की पीली भस्म.

भूधात्रीहस्तिशुण्डीभ्यां-
रसगंधंचमर्दयेत् ।
काचकुप्यांचतुर्यामं-
पक्व.पीतोभवेद्रसः ।

यदि पारे की पीली भस्म करने की इच्छा होवे तो पारद और गधक की कजली को भुई आंवरा और हथशुण्डी के रस से घोटे वालुका-यंत्र मे चार प्रहर की अग्नि देवे, तो पारे की पीलेरंग का नाल उतरे।

## द्वितीय कृष्ण भस्म.

सूतंगंधकसंयुक्तं-
कुमारीरसमर्दितम् ।
कृष्णवर्णभवेद्रस-
देवानामपिदुर्लभम् ॥

यदि पारे की श्यामभस्म उतारने की इच्छा हो, तो पारे और गंधक की कजली को घीगुवार के रस से घोटे चार प्रहर की आंच देवे तो काले रंग की भस्म उतरे।

## नील भस्म.

वाराहकन्दसंयुक्त-
रसकेनसमन्वितम् ।
नीलवर्णभवेद्रस-
वलीपलितनाशनम् ।

जो चाहे, कि पारे की भस्म नीली उतरे तो पारे और गधक की कजली मे बराबर की मिश्री डालकर वाराहीकन्द के रस से घोटे फिर पूर्वोक्त विधि से वालुकायत्र में चार प्रहर की अग्नि देवे, तो चन्द्रोदय की नाल नीले रग की उतरे, यह वृद्धावस्था को दूर करती है?

श्वेतंपीततथारक्तं-
कृष्णाचेतिचतुर्विधम्।
लक्षणभस्मसूतानां
श्रेष्ठस्यादुत्तरोत्तरम्।

पारे की भस्म सफेद, पीली, लाल और काली ऐसे ऐसे चार प्रकार की है। इस में उत्तरोत्तर भस्म श्रेष्ठ हैं अर्थात् सफेद से पीली, पीली से लाल, लाल से काली इत्यादि।

## द्विविध भस्म का वर्णन.

सूतभस्मद्विधाज्ञेयमूर्ध्वगंतलगंतथा।

पारे की भस्म दो प्रकार की होती हैं एक तो ऊर्ध्वग जो ऊपर शीशी की नाल मे लगती है, दूसरी शीशी की पैंदी मे बैठ जाती है।

## सर्वांगसुन्दरोरसः

मर्दयेद्रसगन्धौच
हस्तिशुण्डीद्रवैर्दृढम्।
भूधात्रिकारसैर्वापि
यावद्दिनसप्तकम् ॥
विघृष्यवालुकायंत्रे-
मूषायांसन्निवेशयेत्।
दिनमेकंददेदग्निं
मन्दमन्दनिशावधि ॥
एवनिष्पद्यतेपीतः-
शीत सूतस्तुगृह्यते।
पर्णखंडेनतद्गुञ्जा
भक्षयेच्छ्रूयतांमम ॥
क्षुद्बोधंकुरुतेपूर्व-
दराणिविनाशयेत्।
मुज्वराणांनाशनः श्रेष्ठ-
स्तद्वत्श्रीसुखकारकः।
हृदयोत्साहजनन.
सुरूपतनयप्रदः।
बलप्रदः सदादेहे
जरानाशनतत्परः ॥
अँगभँगादिकंदोष
सर्वनाशयतिक्षणात्।
एतस्मान्नापरः सूतो-
रसात्सर्वांगसुन्दरात् ॥

## ( पीतभस्मेतिचन्द्रिकाकारः ॥ )

पारे-गंधक को हथशुण्डी और भूंय आमले के रस से सात २ दिन घोटे, फिर इस पारे की पीठी को एक मूषा मे भर के बालुकायत्र मे स्थापन कर एक दिन रात्रि मदाग्नि देवे तो पारे की पीली भस्म होवे, इस मे से १ रत्ती पान के टुकडे में रख के खाय तो क्षुधा करे, उदर रोगों को दूर करे, ज्वरों के नाश करने में श्रेष्ठ है, सुख करे, हृदय में उत्साह बढावे, सुरूपवान् पुत्र देवे, बल को बढावे, बुढ़ापे को दूर करे अगभगादि सर्व दोषो का नाश करे, इस पारे से श्रेष्ठ अन्य पारद नहीं है। इसको सर्वांगसुन्दर रस कहते हैं। रसचन्द्रिका वाला इसको पीतभस्म कहता है।

## रसकपूर का वर्णन.

जो वैद्य चन्द्रोदय को नहीं जानते वह इस रस को संग्रह कहते हैं, सद्वैद्य इस रस को सग्रह नहीं करते, कुवैद्यो को ठगने के निमित्त वह इसे पारद भस्म बतलाते हैं, रस कपूर नहीं कहते, क्योंकि उनका भेद खुल जाय। और वे इस क्रिया को किसी को नहीं बतलाते। कोष्ठबद्ध जलंधर और जुल्लाब मे चमत्कार दिखलाने के लिये इसको देते हैं। बहुधा चेटक दिखलाने के लिये गुजराती वैद्य इस को रखते हैं।

गधक योग के विना पारे की मुर्छा दो प्रकार से होती है एक रस कपूर, दूसरी इन्म से अलग। यहा पहिले रस कपूर की विधि लिखते हैं।

## रस कपूर की पहिली विधि.

शुद्धसूतसमंकुर्यात्-
प्रत्येकगैरिकंसुधीः।
इष्टिकांखटिकांतद्वत्-
स्फटिकासिंधुजन्मच।
बल्मीकक्षारलवणां-
भांडजनमृत्तिकाम् ॥

सर्वाण्येतानिसंचूर्ण्य-
वाससाचापिशोधयेत्।
एभिश्चूर्णैर्युतंसूतं-
स्थालीमध्येपरिक्षिपेत्।
तस्यांस्थाल्यांमुखेस्थाली-
मपरांधारयेत्समाम्।
सर्वाङ्गकुण्ठितमृदा-
मुद्रयेदुभयोर्मुखम्।
संशोष्यमुद्रयेद्भूयोभूयः
संशोष्यमुद्रयेत्।
सम्यग्विशोष्यमुद्रान्ते-
स्थालीचुल्यांविधारयेत्।
अग्निनिरंतरंदद्याद्या-
वह्निचतुष्टयम्।
अंगारोपरितद्यंत्र-
रक्षेद्यत्नादहर्निशम्।
शनैरुद्घाटयेद्यंत्रमूर्द्ध-
वस्थालीगतंरसम्
कर्पूरवत्सुविमलेगृह्णी-
याद्गुणवत्तरम्।

शिगरफ का निकाला पारा, गेरु, पुरानी ईंट का चूर्ण, सफेद खरिया, सफेद बिनाभुनी फिटकरी सेंधानमक, बबई की मांटी, खारी नमक, काविस, अर्थात् जिससें कुम्हार वर्तन रंगते हैं प्रत्येक दो दो पैसेभर, इन सब को अलग २ पीस कपडछन कर पृथक २ पारे के साथ मिलाकर दो २ प्रहर घोटे, पीछे नीचे की हांडी पर चार कपडमिट्टी कर इसमे पारे को भरकर दूसरी हांडी से मुख वद कर डमरुयन्त्र बनावे, फिर दोनो हाडियो के मुखपर चार कपडमट्टी करे, और तीन दिन सुखावे, पश्चात् चार लकडियो की ३२ प्रहर प्रचड अग्नि देवे, इसके बाद चार प्रहर अंगारो पर रक्खे जब स्वागशीतल हो जाय तब उतार कर टेढा रक्खे, और टेढा ही खोलकर ऊपर की हाडी में जो कपूर के समान पारा लगा है उसको निकाल लेवे।

सचदेवकुसुमचन्दन-
कस्तूरीकुंकुमैर्युक्तः।
भुक्तोहरतिफिरंगव्याधि-
मोपद्रवांघोराम्॥
विंदतिवह्निदीप्ति-
पुष्टिंवीर्यंबलविपुलम्।
रमयतिरमणीशतकंरस-
कर्पूरस्यसेवकःसततम्

लौंग, सफेद चन्दन प्रत्येक २ मासे, कस्तूरी २ रत्ती और केशर ४ रत्ती मिलाकर इसे खावे तो गरमी की बीमारी उपद्रवों समेत दूर होवे, अग्नि प्रबल होवे, देहपुष्ट होवे, अपार वीर्य हो अनेक स्त्रियों के रमण करने की सामर्थ होवे, यह गुण रसकपूर के आजमाये हुए हैं।

## अन्य रस कपूर के गुण.

इसकी मात्रा बलवान् को १ रत्ती और निर्बल को आधी रत्ती देने मे आठवार रद्द और काली पीली और लाल रंग की आंव के दस्त होते हैं, इनके होने से बल नहीं घटता, किंचित् गरमी होती हैं, इसलिये ठंडी ऋतु मे इसका खाना उचित है, सात दिन खाने से वातरोग दूर होता है, लेकिन रोग दूर होने पर भी इसको १ महीने खाय, वह रुधिर विकार को भी दूर करती है इसके खाने वाले को चाहिये कि वह दही भात का भोजन किया करे और घी न खावे एवं वात रोगी थोडा सैंधा नमक खाय.

## रसकपूर की दूसरी विधि

पिष्ट पांशुपटुप्रगाढ-
ममलंवज्राम्बुनाचैकतः
सूतंधातुयुतखटीकवलि-
तंतत्संपुटेरोधयेत्॥
अन्तःस्थंलवणस्यतस्यचत-
लेप्रज्वाल्यवह्निंहठात्।
घस्त्रंग्राह्यमथेन्दुकुन्दधव-
लंभस्मोपरिस्थंशनैः॥

पारे को खारी नमक और थूहर के दूध के साथ घोटे, पश्चात् लोहे के पात्र में रख खडिया की डली से उसका मुह बंद कर संपुट करे पीछे नोन के पात्र मे उसको रखकर एक दिन नीचे आग जलावे, फिर ऊपर की हडिया मे जो सफेद भस्म-जिसे रसकपूर कहते हैं उसको युक्ति से निकाल ले इसी का रसमंजरी वाला रसकपूर और रसचन्द्रिका वाला सफेद भस्म और कोई सुधानिधि रस कहता है।

मतान्तरसे रसकपूरके गुणों का वर्णन।

तद्वल्लद्वितयलवंगस-
हितंप्रातःप्रभुक्तंनृणा-
मूर्द्धवरेचयतिद्वियामम-
सक्कदेयंजलंशीतलम् ।
एतद्धंतिचवत्सरावधिविषंपा-
ण्मासिकंमासिकम् ।
शैलोत्थंगरलंमृगेन्द्रकुटि-
लोद्भूतचतात्कालिकम्॥

जो मनुष्य लौंग के साथ रसकपूर को ६ रत्ती खाय उसे चार घडी पीछे दस्त हो, उसके ऊपर शीतल जल पीवे तो एक वर्ष के और छ. महीने के विष रोगों को दूर करे, तथा मूलविष सर्पविष, सिंहनखविष, और तत्काल के विष को भी दूर करे। इतिमूर्च्छाप्रकरणम् तृतीयोऽध्याय समाप्तम्

## चतुर्थोऽध्यायः।

# पारदबंधनम्

पारद बधन के दो प्रकार है, सबीज और निर्बीज। जो अभ्रक, सोना, चादी, ताबा और लोह के संयोग से बद्ध होवे वह सबीज, और जो दिव्य औषधियों के सबध से बद्ध हो उसे निर्बीज जानना; किन्तु बन्धन खोट जलौकादिभेद से अनेक प्रकार का है, तिन मे मुख्य २५ बधनो के नाम और उनके लक्षण लिखते हैं।

पंचविंशतिसंख्यकान्रसवधान्प्रचक्ष्महे।
येनयेनहिचांचल्यंदुर्ग्रहत्वंचनश्यति।
प्रोक्तानिरसराजस्यवन्धनानिचवार्त्तिकै।
हठोरोटौतदाभास. क्रियाहीनश्चपिष्टिकः।
क्षारःखोटश्चपोटश्चकल्कवन्धश्चकज्जलिः
सजीवश्चैवनिर्जीवोनिर्वीजश्चसवीजकः।
शृङ्खलाद्रुतिबन्धौचवालकश्चकुमारक.।
तरुणश्चतथावृद्धो-
मूर्त्तिवद्धस्तथापर: ।
जलवद्धोऽग्निवद्धश्च-
सुसस्कृतकृताभिध: ।
महावधाभिधश्चेति-
पंचविंशतिरीरिता. ।
केचिद्वदंतिषड्विंशं-
जलौकावधसंज्ञकम् ।
सतावन्नेष्यतेदेहे-
स्त्रीणाद्रावेप्रशस्यते ।

अब रसबन्धन के २५ प्रकारो को कहते हैं, जिनसे पारद की चंचलता और दुर्ग्रहत्व दूर होता है। जैसे-१ हठ, २ आरोट, ३ आभास, ४ क्रियाहीन, ५ पिष्टिक, ६ क्षार ७ खोटक, ८ पोट, ९ कल्कबन्ध, १० कज्जलि, ११ सजीव, १२ निर्जीव १३ निर्बीज, १४ सबीज, १५ शृंखलाबन्ध, १६ द्रुतिबन्ध, १७ बालक, १८ कुमारक, १९ तरुण, २० वृद्ध, २१ मूर्तिवद्ध, २२ जलबद्ध, २३ अग्निबद्ध, २४ सुसंस्कृत २५ महाबन्ध, और कोई आचार्य जलौकाबन्ध छब्बीसवा कहते हैं। यह देह के वर्त्तने मे त्याज्य है, परन्तु स्त्री द्रावण मे ग्राह्य है।

## हठरस.

हठोरस.सविद्येयो
सम्यक्शुद्धिविवर्जित. ।
संसेवितोनृणांकुर्य्यान्
मृ१त्युंव्याधिसमुद्भतम्।

१ मृत्यु वा व्याधिमुद्भतम्।

यथार्थ शुद्धिहीन रस को हठरस कहते हैं, यह सेवन करने से मनुष्य को अनेक व्याधि और मृत्यु करता है ।

## आरोटरस.

सुशोधितोरसःसम्य-
गारोटइतिकथ्यते ।
संक्षेत्रीकरणेश्रेष्ठः
शनैर्व्याधिविनाशनः ।

यथार्थ शोधित रस को आरोट कहते हैं चत्रीकरण मे श्रेष्ठ है । और धीरे २ रोगो को नष्ट करता है ।

## आभासरस.

पुटितोऽधोरसोयातियोगं-
मुक्त्वास्वभावताम् ।
भावितोरसमूलाद्यै-
राभासोगुणवैकृते ।

जो पुटित रस योग को त्याग अपने स्वभाव को प्राप्त हो, और नीचे को जाय, तथा जिसमें रस मूलादि की भावना दी गई होउसको आभास रस कहते हैं ।

## क्रियाहीन.

अशोधितस्तुलोहाद्यैः
साधितोयोरसोत्तम ।
क्रियाहीन.सविज्ञेयो-
विक्रियांयात्यपथ्यतः ॥

जो विना शोभा रस, सुवर्ण चादी आदि से साधित है, उसको क्रियाहीन कहते हैं। यह कुपथ्य करने से देह मे विकार को प्राप्त करता है।

## पिष्टिकाबंध.

तीव्रातपेगाढतरावमर्दा-
त्पिष्टीभवेत्सानवनीत रूपा ।
ख्यात ससूत.किलपिष्टिबद्धः
सदीपन.पाचनकृद्विशेषात् ॥

पारे को तीव्रतर धूप मे रगडकर घोटने से जिसकी मक्खन के समान पिंडी होजावे उस पारे को पिष्ठिबद्ध पारा कहते हैं, इसको दीपन पाचन कर्ता जानना।

## क्षारबद्ध.

शंखशुक्तिवराटाद्यैर्यो-
ऽसौसंसाधितोरसः ।
क्षारबद्धःपरंदीप्ति
पुष्टिकृच्छूलनाशनः ।

जिस पारद को शख, सीप, कौडी आदि के क्षार से संशोधन किया है, उसको क्षारबद्ध जानना । यह केवल अग्नि को दीप्त करे पुष्टि करे और शूल का नाश करे ।

## खोटबद्ध.

बद्धोयःखोटतांयातोध्मा-
तोध्मातःक्षयंव्रजेत् ।
खोटबद्धःसविज्ञेयः
शीघ्र सर्वगदापहः ॥

जो बद्ध पारा चलने फिरने से रहित हो जावे और धमाते २ क्षीण होवे उसको खोटबद्ध कहते हैं । वह शीघ्र सब रोगों का नाश करे ।

## पोट ( पर्पटी ) बद्ध.

द्रुतिकज्जलिकामोचा-
पत्रकेचिपिटीकृता ।
सपोटःपर्पटीसैव-
बालाद्यखिलरोगनुत्॥

जिस पारद की कजली की द्रुति केला के पत्र में पतली और चपटी हो जावे, उसको पोट बद्ध वा पर्पटी कहते हैं यह बालकादिको के सर्व रोग नाश करती है ।

## कल्कबद्ध.

स्वेदाद्यैःसाधित.सूतः
पकत्वंसमुपागतः ।
कल्कबद्धःसविज्ञेयो-
योगोक्तफलदायकः ॥

जो पारा स्वेदन मर्दनादि संस्कारो से कीच के समान होजावे उसको कल्कवद्ध कहते हैं, यह योगोक्त फलको देता है।

## कज्जलीबद्ध.

कज्जलीरसगंधोत्था-
सुश्लक्ष्णाकज्जलोपमा।
तत्तद्योगेनसयुक्ता-
कज्जलीबंधउच्यते ।

पारे और गधक की सुन्दर कज्जल के समान कजली होजावे वह अपने पृथक् २ योगो कर के सयुक्त कज्जलीबन्द्ध कहाता है।

## सजीवपारद.

भस्मीकृतोजीवतिवह्नियोगाद्रस.
सजीवः सखलुप्रदिष्ट'।
संसेवितोऽसौनकरोतिभस्म-
कार्य्यं जवाद्व्याधिविनाशनंच॥

जो पारा भस्म हुआ भी अग्नि के योग से फिर जीवित हो जावे, उसको सजीव पारद कहते हैं इसका सेवन पारे की भस्म के जो गुण हैं उनको नहीं करता और शीघ्र रोग नाश भी नहीं करे।

## निर्जीव.

जीर्णाभ्रकोवापरिजीर्णगन्धो-
भस्मीकृतश्चाखिललोहमौली।
निर्जीवनामाहिसभस्मभूतो
नि शेषरोगान्विनिहन्तिवेगात्॥

जो अभ्रक या गधक के साथ भस्म करा है, वह पारा सब लोहो मे श्रेष्ठ है, उस पारे की भस्म को निर्जीव कहते है यह सर्व रोगो को वेग से दूर करे।

## निर्वीज.

रसस्यपादांशसुवर्णजीर्णः
पिष्टीकृतोगंधकयोगतश्च
तुल्यांशगधैःपुटितःक्रमेण-
निर्वीज नामासकलामयघ्नः॥

जिस पारद मे चतुर्थांश सुवर्ण जीर्ण हुआ हो और जो गधक के योग से पिष्टी रूप किया गया हो तथा तुल्य भाग गन्धक करके क्रम से संपुटित हो उसको निर्वीजनामा सर्व रोग नाशक कहते हैं।

## सवीज.

पिष्टीकृतैरभ्रकसत्त्वहेमता-
रार्ककान्तःपरिजारितोयः।
हतःस्वतःषड्गुणगधकेन
सवीज बद्धोविपुलप्रभावः॥

अभ्रकसत्व सुवर्ण, चादी, ताम्र और लोह इनकी पिष्टी करके जारित तथा षड्गुण गधक करके जो हत हो उस विपुल प्रभाव वाले पारद को सबीजबद्ध कहते हैं।

## शृङ्खलाबद्ध.

वज्रादिनिहत.सूतोहतः
सूतसमोपरः ।
शृङ्खलाबद्धसूतस्तुदेह-
लोहविधायक .

जो वज्रादि करके मारित हो तथा समगधक करके मारित हो उस पारे को शृङ्खलाबद्ध कहते हैं, यह देह को लोह के समान करता है।

## द्रुतिबद्ध.

युक्तो[1]ऽपिबाह्यद्रुतिभिश्चसूतो-
बद्धंगतोवाभ सितस्वरूप'।
सराजिकापादमितोनिहन्ति
दुःसाध्यरोगान् द्रुतिबद्धनामा।

जो बाह्य द्रुतियो करके युक्त होकर भी उत्तम रूप से बद्ध हुआ हो या भस्म हुआ हो उसकी राई की चौथाई मात्रा भक्षण करने से दु.साध्य रोग दूर होते है इसे द्रुतिबद्ध पारा कहते है।

१ चित्रप्रभावावेगन व्याधिजानातिशकरः।

### बालबद्ध.

समाभ्रजीर्ण शिवजस्तुबालःसंमे-
वितोयोगयुतोजवेन।
रसायनोभाविगदापहश्चसोप-
द्रवारिष्टगदान्निहन्ति।

जिस पारद मे समान अभ्रक जीर्ण हुआ होवे उसको बालबद्ध कहते हैं इस का योग के साथ सेवन करने से शीघ्र उपद्रव और अरिष्टयुक्त रोगो का नाश होता है तथा होने वाली व्याधियों का नाश करे और रसायन है।

### कुमारबद्ध.

हरोद्भवोयोद्विगुणाभ्र-
जीर्ण.सस्यात्कुमारो।
मिततडुलोऽसौ। त्रिःसप्तरात्रात्खलुपापरोग
संघातघातीचरसायनंच।

जिस पारद मे द्विगुण अभ्रक जीर्ण हुई हो उसको कुमारबद्ध कहते है इसको १ चावल की बराबर नित्य सेवन करने से २१ दिवस में सर्व पाप और रोगो के समूह का नाश होवे और रसायन है।

### तरुणबद्ध.

चतुर्गुणव्योमकृताशनोमौ
रसायनाग्र्यस्तरुणाभिधान।
ससप्तरात्रात्सकलामयघ्नो
रसायनोवीर्यबलप्रदाता।

जिस पारद मे चतुर्गुण अभ्रक जारण की गयी हो, वह रसायनो का अग्रवर्ती तरुणाभिध पारा कहाता है इसका सात रात्रि सेवन करने से सर्व रोग नाश होते हैं यह वीर्य और बल को बढ़ाता हैं और रसायन है।

### वृद्धबद्ध.

यात्राभ्रक षड्गुणतोहिजीर्ण प्राप्ता-
ग्निसख्य सहिवृद्धनामा।
देहेचलोहेचनियोजनीय.
शिवादृतेकोऽस्यगुणान्प्रवक्ति।

जिस पारे मे षट्गुण अभ्रक जारण हो चुका हो वह अग्नि का सगा अर्थात् उसे अग्नि में भस्म किया है वृद्धबद्ध नामा पारद है इसको देह मे और ताम्रादि लोहो में योजना करना इस के गुण सिवाय शिव के कौन कह सकता है?

### मूर्तिबंध.

योदिव्यमूलिकाभिश्च-
कृतोत्यग्निसहोरसः।
विनाभ्रजारणात्सस्या-
न्मूर्तिबंधोमहारसः॥
योजितःसर्वरोगेषु-
निरौपम्यफलप्रदः॥

जो पारा विना अभ्रक जारण केवल दिव्यौषधियों के रस से बद्ध किया हो और अग्नि सहने वाला हो गया हो। उस महारस को मूर्तिबध कहते हैं, इस को सर्व रोगों में देवे, यह निरुपम फल को देता है।

## प्रसंगप्राप्त ६४ दिव्यौषधियों के नाम

सोमवल्ली १, जलपद्मिनी २, अजगरी ३, गोन्मी ४, त्रिजटा ५, ईश्वरी ६, भूतकेशी ७, कृष्णवल्ली ८, रुद्रवती ९, सर्वरा १०, वाराहीकद ११, अश्वत्थपत्री १२, अम्लपत्री १३, चकोरनासा १४, अशोकनाम्नी १५, पुन्नागपत्रिका १६, नागनी १७, चेत्री १८, सवरी १९, देवीलता २०, वज्रवली २१ चित्रक २२, कालपर्णी २३, नीलोत्पली २४, रजनी २५, पलाशतिलका २६, सिंहिका २७, गोष्ठागी २८, खदिरपत्री २९, तृणज्योति ३०, रक्तवल्ली ३१, ब्रह्मदडी ३२, मधुतृष्णा ३३, पद्मकन्दा ३४, हेमदंडी ३५, विजया ३६, अजया ३७, जया ३८, नली ३९, श्रीनाम्नी ४०, कीटभारी ४१, तुम्बिका ४२, कटुतुम्बी ४३, मयूरशिखा ४४, हेमलता ४५, आसुरी ४६ सप्तपर्णी ४७, गोमारी ४८, पतिक्षीरा ४९, व्याघ्र-

पादलता ५०, धनुर्बल्ली ५१ त्रिशूली ५२, त्रिदंडी ५३. शृंगी ५४ वज्रनाबमल्ली ५५ महावल्ली ५६, रक्त कंदवती ५७, बिल्वडला ५८, रोहणी ५९, विल्वातकी ६० गोरोचना ६१, कदपत्रिका ६२, विशल्या ६३, और ६४, कदक्षीरा।

## जलबद्ध.

शिलातोयमुखैस्तो-
यैर्बद्धोऽसौजलबद्धकः।
सजरारोगमृत्युघ्नः
कल्पोक्तफलदायकः॥

पारा शिलातोय (शिलोदक, घृतोदक, विषोदक, तैलोदक अमृतोदक कर्त्तरी, तक्षोदक, चन्द्रोदक) इत्यादि जलो के योग से बद्ध हुआ हो उसको अग्निबद्ध कहते हैं, यह वृद्धावस्थादि रोगो को और मृत्यु को दूर कर कल्पोक्त फल देता है।

## अग्निबद्ध

केवलोलोहयुक्तोवाध्मात
स्याद्गुटिकाकृति.
अक्षीणश्चाग्निवद्धोऽ
सौखेचरत्वादिकृत्महि

जो पारा केवल लोह के मिलाने से और अग्नि मे धमाने से गुटिका के आकार हो जावे और क्षीण न हुआ हो उसको अग्निबद्ध पारा कहते हैं यह खेचरत्वादि सिद्धि को देता है।

## बद्धाभिधानरस.

हेम्नावारजतेनवांसह-
यदिध्मातोव्रजत्येकता
मक्षीणोनिचितोगुरुश्च-
गुटिकाकारोतिदीर्घो
ज्वल'। चूर्णत्वंपटुवत्प्र-
यातिनिहतोघृष्टो
नमुंचेन्मलं निर्गंधोद्रवतिक्षणा-
त्सहिमतोबद्धाभिधानोरसः॥

महाबद्ध पारद के लक्षण कहते हैं जो सुवर्ण अथवा चादी आदि के साथ गलाने से गलकर एक हो जावे, क्षीण न हो और न बिखरे, तथा भारी और गुटिका के आकार अति, दीर्घ उज्ज्वल हो, तथा पीसने से नोन के समान चूरा हो जावे, मीडने से कलौंछ देवे, गधरहित हो अग्नि पर तत्काल पतला हो जावे उसको बद्धाभिधान पारा कहते हैं।

## अन्य मतान्तर

पोटःखोटोजलौकाच-
भस्मचापिचतुर्थकम्।
वधश्चतुर्विधाज्ञेयः
सूतस्यभिषगुत्तमैः॥

कोई आचार्य कहता है कि पोट, खोट, जलौका और भस्म ये बद्ध पारद के चार भेद है

पूर्वोक्तचारप्रकारकेबद्धपारदोंकेलक्षण

पोटःपर्पटिकावंधः
पिष्टीवंधस्तुखोटकः।
जलौकापक्कवंधःस्या-
द्भस्मभस्मनिसंभवेत्।

गधक पारद की पर्पटी को पोटबद्ध कहते हैं पिष्टीबध को खोटक कहते है और पक्कबध को जलौकाबद्ध कहते हैं, एव भस्म के समान पारद को भस्मबद्ध कहते हैं।

## रस भस्म के द्विविधभेद.

सूतभस्मद्विधाज्ञे-
यमूर्ध्वगतलभस्मच।
ऊर्ध्वसिंदूरकपूर-
रसादन्यदधोगतम्

पारे की भस्म दो प्रकार की होती है एक ऊर्ध्वगत, सरी अधोगत, तहा रससिंदूर और रसकपूर आदि ऊर्ध्वगत है और इन से अतिरिक्त अधोगत भस्म कहाती है।

## तलभस्मविधि

गधकंनवसारंच-
शुद्धसूतसमत्रयम्।

यामैकंचूर्णयेत्खल्वेका-
चकुप्यांविनिःक्षिपेत् ।
रुद्ध्वाद्वादशयामा-
न्तवालुकायंत्रगपचेत् ।
स्फोटयेत्स्वांगशीतं-
तत्तदूर्ध्वगंधकंक्षिपेत् ।
तलभस्मरसोयोगवा-
हीस्यात्सर्वरोगहृत् ।

गंधक, नौसादर, शुद्धपारा प्रत्येक आठ ३ पैसेभर लेवे और सब को एक प्रहर कज्जली करे पश्चात् शीशी में भर वालुका यंत्र में १२ प्रहर की आंच देवे जब स्वांगशीतल हो जाय तब उतार लेवे, फिर शीशी को फोड़कर जो पारे की भस्म नीचे बैठी हो उसको निकाल लेवे। ऊपर की गंधक को दूर करे । यह योगवाही और सब रोग हरे है ।

अब जानना चाहिये कि वध के वास्ते शुद्ध पारा लेना उचित है, वह शिंगरफ का निकाला विना संस्कार के ही शुद्ध होता है परन्तु कोई आचार्य कहते हैं कि शिंगरफ के निकाले हुए पारे का भी पूर्वोक्त स्वेदन मर्दन उत्थापनादि संस्कार करना चाहिये ।

## यथोक्तंपुरंदररहस्ये

रसगंधकसंभूतं-
हिंगुलप्रोच्यतेवुधैः ।
तस्मात्सूतं चयद्ग्राह्य
शोध्यतमपिसूतवत् ।

पारा और गंधक मिलाने से शिंगरफ बनता है इस लिए शिंगरफ से जो पारा लेवे उसका भी पारे के समान शोधन करे ।

पीछे इस पारे में औषधान्तर से पहिले मुख उत्पन्न करे क्योंकि मुख होने से पारा सोना, चांदी, अभ्रक सत्त्व, तांबा, लोहा इत्यादि को खा जाता है सुवर्णादिक की वाह्यद्रुति करना कष्टसाध्य है, और सुवर्णादिक को पारे में मिलाकर सकल औषधियों से द्रव करना सो अंतर्द्रुति कहाती है, यह जब हो सकता है, कि प्रथम मुखकर पारे को भूखा करे कि जिससे सुवर्णादि को खाय और पचावे, पारा हेमादिक को खाकर पचावे, तब यह पारा भूखा होवे, पारे में मुख न करे, और भूखा विस्तार बड़ा है। यह हो भी नहीं सकता, इससे मुख और भूखा करने के निमित्त सुगम उपाय कहते हैं ।

विषोपविषकंसंयुः प्रत्येकंदिनसप्तकम् ।
मुखंचजायतेसूते वलंवह्निश्चवर्द्धते ।

सेर भर पारे में आधपाव विषचूर्ण डालकर सात दिन आक के दूध में घोट कर पूर्वोक्त डमरू यंत्र में उड़ाय लेवे, ऐसे ही धतूरा, कलयारी, कनेर, अफीम और घुंघची इन प्रत्येक के काढ़े अथवा रस में सात २ दिन घोट कर उड़ाय लेवें तो पारे के मुख और भूख होवे, और कोई २ वैद्य पारे में मुख करने के निमित्त पारे को वांस की नली में भर कर एक हांडी में गो मूत्र भर उसमें उस नली को लटका देते हैं और २१ दिन तक आंच देते हैं। जैसे २ गोमूत्र जले वैसे वैसे ही और भी डालता जाय तब पारे के मुख और भूख उत्पन्न होती है। पारे के भूखा करने के लिये षड्गुण गंधक जारण कहते हैं, तब भूखा होता है।

## पारदमारणे नियम ।

गुरुशास्त्रंपरित्यज्य-
विनाजारितगंधकात् ।
मारयेद्योरसंमूढःतंशपेत्परमेश्वरः ॥

गुरु शास्त्र को त्याग जो दुर्बुद्धि विना गंधक जारण के पारद का मारण करता है । उसको श्री शिवजी शाप देते हैं, तहां गंधक जारण वहिर्धूम और अंतर्धूम के भेद से दो प्रकार का है ।

## गंधकजारण की आवश्यकता

रसगुणवलिजारणंविनायखलु-
रुजाहरणक्षमोरसेन्द्रः ।

नजलदकलधौतपाकहीनः सप्रशतिर-
सायनतामिनिप्रतिज्ञा।

बिना षड्गुण गंधक जारण के पारा रोग हरण को समर्थ नहीं होता, और जब तक अभ्रक तथा सुवर्ण जारण न किया जावे तब तक पारा रसायन योग्य नहीं होता इसी प्रतीज्ञा है।

## गंधकजारण के भेद।

जीर्णेशतगुणेगंधेशतवेधीभवेद्रस. ॥
सहस्रगुणितेजीर्णेसहस्रांशेनवेधयेत् ।
एवत्प्रकारस्तुतत्र वद्रष्टव्यः, प्राधान्यषड्गु-
णस्यसर्वसंमतम् ॥

अर्थ—शतगुण गंधक जीर्ण होने से, पारा शतवेधी अर्थात् एक भाग पारा, ताम्र आदि के सौ भागों को वेधे; इसी प्रकार सहस्रगुणित गंधक जीर्ण होने से सहस्रांशको वेधे, यह प्रकार रजनादि संस्कारों मे देखना, मुख्य षड्-गुण गंधक जारणही सर्व संमत है।

## गंधकजारणका फल.

तुल्येतुगंधकेजीर्णेशुद्धाच्छतगुणोरसः ।
द्विगुणेगंधकेजीर्णेसर्वथासर्वकुष्टहा ॥
त्रिगुणेगंधकेजीर्णेसर्वव्याधिविनाशनः ॥
चतुर्गुणेतत्रजीर्णे वलीपलितनाशनः ॥
गन्धेपंचगुणेजीर्णेक्षयरोगहरोरसः ॥
षड्गुणेगंधकेजीर्णेसर्वरोगहरोभवेत् ।

पारद के बराबर गंधक जारण करने से शुद्ध पारे से सौगुना अधिक फलदाता होता है, द्विगुण गंधक जारणसे सर्व कुष्टों को दूर करे, त्रिगुण जारण से सर्व व्याधियों को, चौगुना जारण से वलीपलित को पाचगुनी जारण से क्षयरोग को, और छःगुनी जारण करने से जो पारा बनता है वह सर्व रोगो को नाश करता है।

अंतधूर्मविपाचितषड-
गुणगन्धेनरजित सूत.
सभयेत्सहस्रवेधीतारेताम्रभुजगेच।

अंतधूर्म विपाचित षड्गुण गंधक करके जित जो पारा है वह चांदी, तांबा और सीसा से सहस्र वेधीहोता है।

विपिनौषधिपाक-
सिद्धमेतद्घृततैलाद्य-
पिदुर्निवारवीर्यम्।
किमयंपुनरीश्वराङ्गजन्माघन
जाम्बूनन्दचन्द्रभानुजीर्णः।

वन की जडी बूटी आदि के पाक से सिद्ध घृत तैलादिक भी दुर्निवार वीर्य हो जाते हैं, फिर ईश्वर से उत्पन्न पारा यदि इसमें अभ्रक, सुवर्ण ताम्र और चांदी जीर्ण हो गई होवे तो फिर क्या कहना है?

अजारयंतःपविहेमगंधवां-
छन्तिसूतात्फलमप्युदारम्।
क्षेत्रादयुप्तादपिसस्यजातंक्ष-
पीवलास्तेभिषजश्चमंदाः ।

जो बिना हीरा, सुवर्ण, और गंधक जारण के पारद से उदार फल की इच्छा करते हैं तथा बिना जोते बोए खेत से फल की इच्छा करते हैं? ऐसे किसान और वैद्य दोनो मंद बुद्धि हैं।

घनरहितबीजजारणसं-
प्राप्तफलादिसिद्धिकृतकृत्याः।
कृपणाःप्राप्यसमुद्रं-
वराटिकालाभसंतुष्टाः ।

जो वैद्य बिना अभ्रक जारण के केवल बीज जारण की सिद्धि से कृतकृत्य है, उन्हे ऐसे जानना कि, जैसे कृपण पुरुषों को समुद्र के किनारे कौडी मिल जाने से वे उसको सर्वोत्तम लाभ जानकर प्रसन्न होते है।

अभ्रकजारणमादौगर्भ-
द्रुतिजारणंचहेम्नोन्ते
योजानातिनवैद्यो-
वृथैवसोऽर्थक्षयकुरुते ॥

प्रथम अभ्रक जारण करे, तदन्तर सुवर्ण जारण, तत्पश्चात् गर्भद्रुति करना, इस कर्म को जो वैद्य नहीं जानता, वह अपना धन व्यर्थ खर्च करता है।

हेम्निजार्णेसहस्रै-
कगुणसंघप्रदायकः ।
वज्रादिजीर्णसूतस्यगुणा-
न्वेत्तिशिवःस्वयम् ।

पारद सुवर्ण जारण से, हजार गुण करता है, और जिस पारद में हीरा आदि का जारण किया गया है, उसके गुण तो साक्षात् श्री शिवजी ही जानते हैं।

सर्वपापेक्षयेजा-
तेप्राप्यतेरसजारणा ।
तत्प्राप्तौप्राप्तमेवस्या-
द्विज्ञानंमुक्तिलक्षणम् ॥

जब इस प्राणी के, सर्व पाप क्षीण होते हैं, तब यह रसजारण को प्राप्त होता है, इस रसजारण की प्राप्ति से मुक्ति लक्षण विज्ञान की प्राप्ति होती है।

यावद्दिनानि देवेशि !
वह्निस्थोधार्यंतेरसः
तावद्वर्षसहस्राणि
शिवलोके महीयते ॥
दिनमेकरसेन्द्रस्य-
योददातिहुताशनम् ।
द्रवन्तितस्यपापानि
कुर्वन्नपिनलिप्यते ॥

हे देवेशि ! जितने दिन यह प्राणी पारद को अग्नि में रखता है, उतने ही सहस्र वर्ष पर्यंत यह जाके शिव लोक में विहार करता है, जो प्राणी १ दिन पारद को अग्नि देता है, उसके सम्पूर्ण पाप द्रवीभूत हो जाते हैं, और फिर किये हुए पापों से लिप्त नहीं होता।

## अथ षड्गुणगंधकजारणम्

इष्टिकायांसुपक्वायां-
मूषांतंचतुरङ्गलाम् ।
कृत्वाकाचेनसंलिप्तां-
तस्यांतत्पिष्टिकांक्षिपेत् ।
निंबुद्रावोद्भवोगधो-
देयोमूर्द्ध्निद्विकार्षिकः ॥
मुखंसंरुध्यशुष्के-
चदद्यात्लावपुटंततः ।
गौरीयंत्रमिदंख्यातं-
मूर्च्छितेगंधजारणे ॥

आठ अंगुल मोटी पंजावे की ईंट में काच फिरा कर चार अंगुल का गड्ढा कर उसमें पारे की पिट्ठी भर पारे की बराबर यानी पैसेभर गंधक कागजी नीबू में घोटकर पारे के ऊपर रक्खे और गढ्ढे को ईंट के टुकडे से वंदकर कपड मिट्टी करे, पश्चात् ६ जंगली उपलों की आंच देवे जब शीतल हो तब फिर इसी प्रकार आंच दे, इसी प्रकार गंधक डाले और जब तक षडगुण गंधक जले तब तक इसी प्रकार करता जाय यह गौरीयंत्र मूर्च्छना और जारण में काम आता है। तहां पारे की पीठी ऐसे बनावे —

## पिष्टीकरण.

एक हाथ का उत्तम कपडा ले, उसको सात बार धतूरे के रस में भिगोकर सुखावे, पीछे उस पर मक्खन चुपडकर, मैनसिल, हरताल, गंधक, रिता हुआ शीशा प्रत्येक धेला २ भर ले। बारीक पीस उस कपडे पर बिछा कर बत्ती बनावे और एक थाली मे घी चुपड उसमे उस बती को जला कर उलटी लटका देवे, उसमें से जो तेल टपके उसमें पैसे भर पारे को खूब घोटे, जब पारा मिलकर पिट्ठी हो जाय, तब जारण करे।

## हांडीयंत्र की विधि

एक हांडी में १६ पैसे भर पारा डाल आंच

पर रक्खे जब गरम हो जाय तब तोला भर गंधक हंसपदी के रस में घुटी हुई डाले, इसी प्रकार पड्गुण गंधक जले तब तक डाले।

## भूधर यंत्र की विधि

आरोटकसजगन्धकचूर्णं-
तुल्यंनिरुद्धमूषायाम्
भुविगर्त्तायाभूषांतात्क्षिप्त्वा-
ष्टांगुलाधस्तात्
आपूर्य्यवालुकाभिस्तगत्त-
भूसमीकृत्याप्रज्वा
ल्योपरिवह्नित्रिदिन-
मूषांसमुद्धृत्य ॥
जीर्णंतुगंधकेस्मिन्नमुनस्तु-
क्षेप्यो ऽनयारीत्या।

आठ पैसे भर शुद्ध पारा लेकर उसको लोहे की घड़िया में रक्खे, और इसमें आठ पैसे भर शुद्ध गंधक डाल लोहे के पात्र से मुख बंद कर ऊपर मिट्टी कर जमीन मे आठ आंगुल लम्बा इतना ही चौड़ा गहरा गड्ढा खोद कर रक्खे, और ऊपर मिट्टी इकसार कर दे, परचात् उसके ऊपर तीन दिन अग्नि जलावे, और चौथे दिन घड़िया को निकाले, तब वह गंधक जीर्ण होवे। फिर इतनी ही गधक डालकर जारण करे, इस प्रकार पड्गुण गंधक जलाये, अथवा वज्रमूषा में पड्गुण गंधक जारण करे।

## वज्रमूषा की विधि

६ टंक कोयले, स्याह मिट्टी, कपड़ा, कीट्टी प्रत्येक एक एक टक, सब को कूट पीस छानकर दो मूषा बनावे, इसको वज्र मूषा कहते हैं, अब जानना चाहिये कि, कोई वैद्य गधक जारण के अनन्तर पहले अभ्रक जारण करता है, और कोई सोना जारण करता है ये दोनों प्रकार अच्छे हैं, बिना गधक जलाये और बिना बीज अर्थात् सोना चादी, अभ्रक इनके जलाये जो पारे को मारता है वह बड़ा पातकी है।

## तत्र प्रमाणम्

अजीर्णंतु अबीजंतुसूतकं यस्तुघातयेत्।
ब्रह्महासदुराचारीब्रह्मद्रोहीमहेश्वरि ॥

जो मनुष्य अजीर्ण और अजीव पारे को जारण करे, वह हे पार्वती! ब्रह्म हत्यारा खोटे आचरणों वाला ब्रह्मद्रोही है।

## तथा च रससिंधौ

देव्यारजोभवेद्गधोधातुः
शुक्रतथाभ्रकम्।
आलिंगनेसमर्थौ द्वौप्रियत्वा-
च्छिवरेतसः ॥
आश्लेषादेतयोः सूतोनवे-
त्तिमृत्युजंभयम्।
शिवशक्तिसमायोगात्
प्राप्यतेपरमंपदम्।
यथास्यजारणाब्रह्ल्यस्तथा-
स्याद्गुणदोरसः।

देवी के रज से गधक प्रकटी, और उसी का शुक्रधातु अभ्रक है, इससे अभ्रक और गधक दोनों पारे को परम प्रिय है, इनके सयोग से पारा मौत का डर नही मानता, शिव शक्ति के योग से उत्कृष्ट स्थान मिले है। जैसे २ पारे की जारणादिक क्रिया अधिक होवे तैसे २ अधिक गुणदाता होता है।

## गंधकजीर्णगुणाः

समेगधेतुरोगाघ्नोद्विगुणे-
राजयक्ष्मजित्।
जीर्णेतुत्रिगुणेगधेका-
मिनीदर्पनाशनः ॥
चतुर्गुणेतुतेजस्वीसर्व-
शास्त्रविशारदः।
भवेत्पंचगुणे सिद्धः
षड्गुणे मृत्युजिद्भवेत्।

पारे के समान गधक जारण करने से रोग दूर करे, द्विगुण गधक जारण करने से क्षयी रोग को जीते, तथा त्रिगुण जारण से स्त्रियों का अभिमान दूर करे, तथा चतुर्गुण जारण से तेज देवे और वुद्धि वढावे, तथा पाचगुनी जारण करने से सिद्ध होवे, और छःगुनी गधक जारण से मृत्युनाशक अन्य गुणा भी होता है ।

तस्माच्छतगुणोव्योमसत्वेजीर्णेतुतत्समे
ताप्यखपर्रतालादिसत्त्वेजीर्णेगुणावह. ॥
हेम्निजीर्णेसहस्रेकगुणसंवप्रदायकः ।
वज्रादिजीर्णेसूतस्यगुणान्वेत्तिशिवः ॥

पारे मे षड्गुण गंधक जारण करने के पिछाडी अभ्रक सत्व की समान मात्रा से जीर्ण किया हुआ पारद सौगुना अधिक गुणकारक है, और सोना मक्खी, खपरिया, हरिताल इत्यादि सत्वजारण से गुणदायक होता है, तथा सुवर्ण जीर्ण करने से हजार गुणो का दाता होवे, और हीरकादि जीर्ण पारे के गुण आप श्री शिवजी ही जानते हैं ।

अव कहते हैं कि वीज अर्थात् सोना चादी, अभ्रक, इनका जारण दो प्रकार से होता है, एक विडयोग से दूसरा विना विड के इन दोनो मे विड योग से जो वीज जीर्ण है. सो प्रधान उपाय है अव वीज के जारण निमित्त विड कहते हैं ।

मूलकार्द्रकचित्राणांक्षारै-
गोमूत्रगालितै ।
गंधक शतशोभाव्योविडो-
यंजारणेमतः ॥

मूली, अदरक, चीता प्रत्येक एक मन लेकर सुखा लेवे, पीछे जला कर इनकी राख को गोमूत्र मे भिगो देवे और पाच दिन वाद चार तह कपड़े मे गोमूत्र को छान लेवे और उसमें सवा सेर गधक आमलासार को घोटे सौसे अधिक भावना देवे जव गाढ़ा हो तव सुखाकर रख छोडे इसी को विड कहते हैं, इसके योग से पारा अभ्रकसत्व आदि को खा जाता है यद्यपि विड अनेक हैं परन्तु ग्रन्थ विस्तार के भय से नहीं लिखते यह विड पारे के भीतर सोना चांदी अभ्रक का सत्व पारा होवे उसको पानी कर देता है और पारे को वहुत भूखा करता है जब पारा भूखा हुआ तव अभ्रक सत्वादि द्रवी भूतो को खा जाता है इसका यह सिद्धान्त हैं कि अभ्रक सत्वादि जो पारे के बाहर हैं तिनको यह विड द्रव नहीं करे. पत्तीरे के बाहर उनका द्रवभाव ईश्वर के अनुग्रह से होता है यद्यपि उनके द्रव करने का उपाय शास्त्र मे लिखा है परन्तु वह हो नहीं सकता ।

## वीज जारण प्रकार

केवलाभ्रकसत्वंहिनग्र-
सत्येवपारदः ।
तस्माल्लोहान्तरोपे-
संयुक्तवाधातुसत्वकः ॥
अभ्रकजारयेत्सिद्ध्यै-
केवलेनतुसिद्ध्यति ।

प्रथम पारे में उसका अष्टमांश विड डाले यानी पारा ८ टाक हो तो एक टांक विड डाले और जंभीरी के रस मे १ दिन घोटे पश्चात् चौसठवां हिस्सा यानी चार रत्ती अभ्रकसत्व डाले फिर जभीरी के रस मे १ दिन घोटे परन्तु यह याद रहे कि प्रथम अभ्रक सत्व को तव जम्भीरी के रस से घोटे जव पहले अपने हाथो से मोर का पित्ता और सरसों का तेल मल लेवे अथवा सोना मक्खी सत्व और शहद मिलाकर मल ले पीछे सोना मक्खी सत्व अभ्रकसत्व के समान यानी ४ रत्ती ले एक गोला कर तत्पश्चात् जवाखार दोनो को धेला २ भर पीस कर नींवू के रस और गो मूत्र मे खूब घोटे जव गाढा हो तव चार तह कपडे पर लेप करे और जब सूख जाय तव इससे उस गोले को रक्खे अथवा भोज

पत्र पर लेपकर उसमें गोल को रक्खे और सूत से बांधकर दोलायन्त्र की भांति एक हांडी में सेंधा नमक, जवाखार, कांजी, कागजी नींबू का रस और गो मूत्र डाल कर तीन दिन स्वेदन करे। जानना चाहिये कि अभ्रकसत्व जब सोना, मक्खी के सत्व में मिलें तब पारद अभ्रक सत्व को भली भांति ग्रसे और दोनों सत्व न मिले तो नहीं ग्रसे इसीसे अभ्रक सत्व की बराबर सोना मक्खी का सत्व मिलावे पीछे जारण करे जब इस प्रकार स्वेदन कर चुके तब उस गोले को निकाल लेवे फिर इस गोले को कांजी के पानी से धोकर इसमें से पारा निकाल लेवे और कपड़े में डालकर खूब मले परन्तु ऐसे मले कि पारा घटने न पावे जब मलते मलते निर्मल हो जाय तब चार तह कपड़ मे डाल कर निचोड़ लेवे, पीछे पारे को तोले, जो जानिये कि केवल पारा रह गया है अभ्रकसत्व बाकी नहीं रहा तो जानना कि पारा अभ्रकसत्व को खा गया और पारा तोलने मे अधिक होवे तो जानना कि पारे में अभ्रकजीर्ण नहीं हुआ, जब अभ्रक सत्व पारे में जीर्ण हो जाय तब पारा दण्डधारी अथवा जीवधारी होवे, तब उस पारे को भोज-पत्र में बांधकर दोलायंत्र की भांति एक हाडी में लटकाय कांजी का पानी भरे और पाव भर सेंधा नमक डाल तीन दिन स्वेदन करे तब पारे का अजीर्ण दूर होवे अथवा डमरूयंत्र मे पारे को उड़ा लेवे तब पारे का अजीर्ण दूर होय।

## ग्रंथान्तरसे प्रमाण

अजीर्णेपातयेत्पिडंस्वेदयेन्मर्द्दयेत्तथा।
रसस्याम्लस्ययोगेनजीर्णेग्रासंतुदापयेत॥

पारे के अजीर्ण मे पतन, स्वेदन और खटाई के योग से मर्दन सस्कार करे, जब अजीर्ण हो जाय तब ग्रास दे, इसी प्रकार पारे को अभ्रक के चार, ग्रास और दे, इसी भांति दोलायत्र मे स्वेदन करे और इसी प्रकार प्रक्षालन करे और पिंड करे, इसी प्रकार अजीर्ण-जीर्ण की परीक्षा करे, कई २ वैद्य कच्छप यंत्र से पारे मे दूने अभ्रक सत्त्वादिक को डालकर जलाते हैं, और जो शेष रहता है उसको साक्षात् भट्टी की अग्नि में जलाकर राख करते है और पूर्वोक्त गोले को पक्की घड़िया मे रख गोले के ऊपर नीचे बिड़ दे इस घड़िया को नींबू के रस से भर देवे और घड़िया का मुख बन्द कर भट्टी में धौंकते है, और पारे को द्विगुण सत्वादिक कच्छपयन्त्र में जलाते हैं तब पारे के उड़ने का भय नहीं रहता, उससे साक्षात् अग्नि के संयोग से बाकी द्विगुण से अधिक सत्वादिक जलावे तो कुछ चिन्ता नहीं अथवा अभ्रक सत्वादिक कच्छप यन्त्र मे न जलावे तो सुगम प्रकार यह है कि, पृथ्वी में गोबर रखकर उसमे छ अंगुल गहरी पक्की घड़िया रख उसमें गोले को रक्खे उसके ऊपर नीचे बिड धरके जंभीरी के रस से आधी घड़िया को भर दे और मुख बन्द कर ऊपर अंगारो का भरा खिपड़ा रक्खे जब तक सत्व न पिघले, पश्चात् पारे को निकाल कर तोले जो पारा वजन मे बराबर हो तो फिर इसी प्रकार सत्व को डालकर अग्नि दे, जब पारे का दूना सत्व जल जाय, तब साक्षात् अग्नि संयोग से त्रिगुण चतुर्गुण, पंचगुण, षड्गुण, सत्वादिक जारण करे, हर बार पारे का षोडशांश सत्वादिक डाले और जलावे तिसके उपरान्त बाह्यद्रुति के योग से अभ्रक सत्व को पारे मे जलावे, यद्यपि शास्त्र मे बाह्यद्रुति के प्रकार और हैं उसको में लिखता हूं ( इसको कोई वैद्य नहीं जानता ) एक दिन मूली के रस मे सफेद अभ्रक को भिगोकर कम्बल की थैली में भरे, यदि अभ्रक सेर भर हो तो इसमें पाव भर धान की भूसी मिलाकर तीन दिन एक परात मे भिगोवे चौथे दिन उसी परात मे उस थैली को मलै, ऐसा करने से अभ्रक के छोटे २ टुकड़े होकर पानी मे आवें, तब पानी को निकाल डाले, पानी के भीतर जो धान्याभ्रक

है उसको ले, और उसके बराबर साबुन मिलाकर एक खरल में घोटे, पश्चात् कडाही में डाल साबुन का तेजाब दो सेर डाले, तीनो को मंदाग्निी से जलावे, जब आध सेर तेजाब बाकी रहे तब उतार ले, और फिर इन्समें ३६ टांक शहत, १७ टाक छोटी मछली, ३६ टांक खरगोश का गोश्त, ६ टांक खाड, ३६ टांक गुण, १८ छटाक गूगल, १८ टाक अंडी का चोवा इन सब को कूट पीसकर मिलावे, और ३ गोले कर सुखावे, पश्चात् तीनो को अंगीठी में रख नीचे ऊपर कोयला दे थकनाल धोकनी से धोके, तो अभ्रक का सत्वज्वार की सदृश निकाले उसमे पूर्वोक्त मसाला डालकर खरगोश मारकर डाले, फिर सब को घोटकर गोला बनावे, फिर पूर्वोक्त रीति से दूसरे रोग के समान अभ्रक सत्व निकाल लेवे, तीसरे बार का निकाला हुआ सत्व सर्वदा पतला रहता है जमता नहीं, इसको बाह्यद्रुति कहते हैं, यह पारे के सम्बन्ध बिना द्रवभूत है।

## लोहस्य द्रवीकरणम्.

पहले फोलाद मे शहद, सुहागा और मखिया को डाल एक बड़ी घरिया मे पिघलने पर्यन्त घोटे, पीछे शीतल कर २४ टाक लेवे, और इसका आठवा हिस्सा नमक डालकर कागजी नीबू के रस मे घोटे, जब सूख जाय तब गरम पानी से धो डाले, जब पानी शीतल हो तभी निकाल डाले, पश्चात् ३ टाक नौसादर डाल नींबू के रस मे घोटे, पीछे गोला बनाकर शीशे के प्याले में रक्खे, दो प्रहर सुखाकर पीछे २ टाक नौसादर डाल कागजी नींबू के रस में घोटे, और गोला बनाकर उसी प्याले मे तीन प्रहर सुखाकर पीस डाले, और नौसादर तथा शिंगरफ तीन २ टाक डालकर नींबू के रस में घोटे, जब सूख जाय तब उसी प्याले मे रख खट्टे अनार के रस से प्याले को भर देवे नित्य खट्टे अनार का रस थोडा २ डाला करे एक महीने तक लोहा रस में डूबा रहे ऐसे एक महीने तक करे तो लोहा पारे की तरह पतला होकर रहा आवे, इति लोहस्य वाह्यद्रुतिः। पश्चात् अभ्रकसत्व द्रवीभूत और लोहद्रवी भूत दोनों को तीन २ टाक मिलाकर घोटे, और ३ टाक शुद्ध पारा मिलाकर घोटे, जब भली भाति मिल जाय तब एक घरिया मे भरकर खूब धोंके तो पारा बद्ध हो जावे, यह काम मिथ्या नहीं है इसी से पारा बद्ध होता है, और सोना चांदी होता है इससे संदेह नहीं और जो लोहे एवं गंधक दोनों द्रवीभूतो को पारे में मिलावे जिसमे अभ्रकसत्व जारण किया है तो अति उत्तम हैं इसको सेर भर राग में एक टाक डाले वो एक टांक रांग एक सेर तावे में डाले सो एक टांग तावा सेर भर कांसे में डाले फिर एक टाक सेर भर शीशे में डाले तो चांदी होवे और एक तोला तांबे में डाले तो सुवर्ण होवे इस पारे का नाम सिद्ध सूत है।

## बद्धपारद के लक्षण

हेम्नावारजतेनवासहिपरो
ध्मातोव्रजत्येकतामक्षी-
णोनिचलोगुरुश्चगुटिका-
कारोतिदीर्घोज्वलः।
चूर्णत्वंपटुवत्प्रयाति-
निहितोघृष्टेनमुंचेन्मलम्।
निर्गंधोद्रवतिक्षणात्सहि-
मतोवद्धाभिधानोरसः॥

जो सुवर्ण चादी के संग मिलाने से एक हो जाय—छीजे नहीं निश्चल और भारी हो गुटका के आकार या लंबा हो स्वच्छ और पीसने से नोन के समान चूर्ण हो जाय घिसने से कालोंछ न दे गंध रहित शीघ्र ही द्रव जाय उसे बद्धरस जानना। यह बद्धसूत के लक्षण हैं।

## बद्ध परद की परीक्षा

रसेनबद्धतायातस्त्रोटय-
त्येवनिश्चितम्।

घनांलोहमयींस्थूलांस्पर्श-
मात्रेणलीलया ॥
मृतमुत्थापयेन्मर्त्यंचक्षुषोः-
क्षेपमात्रतः ।
निर्हंतिसकलान्रोगान्घ्रातः
शीघ्रंनसंशयः ॥

पैरों की बड़ी भारी लोहे की बेड़ी भी इसके स्पर्श मात्र से टूट जायँ, और इसको घिसकर मुर्दे की आंख में लगावे तो जी उठे, और इसके सूंघने से ही सब रोग दूर होवें। अब सिद्धरस गुटिका का प्रकार लिखते हैं।

## खगेश्वरी गुटिका

तुत्थकंमूषयाकृत्वा
स्थापयेन्मध्यपारदम् ।
अर्कसेहुंडधत्तूर—
रसद्रोणंचपूरयेत् ॥
सप्ताहमौषधैर्भाव्य सिंह-
नेत्र्याघनप्रिया ।
पश्चात्तदम्लयोगेन-
गोलकंशुकसन्निभम् ॥
धत्तूरविषतैलेनज्यो-
तिष्मत्यास्तथैवच ।
गुंजाचलांगलोचैव
भल्लातांकोलकौतथा ॥
एतेषांतैलयोगेन-
गुटिकाविषमध्यगाम् ।
दोलायन्त्रे पचेदेवं
चतुःषाष्टदिनानिच ।
प्रत्येकमौषधीतैले
राक्षसीगुटिकोत्तमा ॥

नीलाथोथा आध सेर लेकर सिद्ध पारे के आधा नीचे और आधा ऊपर रक्खे, और आक, धतूरा, थूहर इन तीनो का रस चार २ सेर लेकर प्रथम कड़ाही में पूर्वोक्त रीति से पारे को रख ऊपर से सब रस को डाल तेज आंच दे, जब रस गाढ़ा हो जाय तब कड़ाही को उतार कर पारे को पानी से खूब धो डाले जब पारा गाढ़ा हो तब खरल में डाल ७ दिन सिंहनेत्री के रस में घोटे और ७ दिन घनप्रिया के रस में घोटे पीछे कागजीनीबू केरस से घोटे पीछे एक विष की बड़ी और मोटी गाठ लेकर उसमें एक गढेला इतना बड़ा खोदे जिसमें पात्र भर पारा समा-जावे, तब उसमें पारा भर कर विष के टुकड़े से मुख बन्द करे, और इस विषकी गांठ को कच्चे सूत में लपेट कर दोलायंत्र करके विष को धतूरे के तेल में रखे, परन्तु विष की गाठ कड़ाही के पैंदे से दो अंगुल ऊंची रहे ६४ दिन पर्य्यंत इसके नीचे मंदाग्नि जलावे जैसे २ तेल घटे तैसे २ डालता जाय इसी प्रकार मालकागनी घुंघची, करियारी, भिलावां और अकोल इन प्रत्येक के तेल में चौसठ २ दिन पचावे, तो राक्षसी पारा हो अर्थात् बहुत भूखा होवे इति।

स्वर्णादिद्रवलोहानिभक्षयेन्नात्रसंशयः ।
तारमध्येयदाक्षिप्तस्वर्णंभवतिनिश्चितम् ॥
वंगमध्येयदाक्षिप्तंरजतंजायतेध्रुवम् ।
मुखेक्षिप्तमदृश्यंचनानाकौतुककारकम् ॥
खेचरीजायतेसिद्धिर्मनःपवनवेगकृत् ।
जरामृत्युंहरेद्रोगं विषंस्थावरजंगमम् ॥
नानयासदृशंकापि त्रिपुलोकेविश्रुतम् ।
नाम्नाखगेश्वरीनामगुटिकासिद्धिसाधनम् ॥

यह पारा सुवर्णादि पतली धातुओं के खाने को समर्थ हो, चादी में डालने से सुवर्ण हो, और रांग को चादी करे, मुख में रखने से अदृश्य होवे, आकाश मे विचरने वाला हो, एक क्षण में हजार कोस पहुँचे, बुढापा मृत्यु और विष का नाश करे, इसकी बराबर दूसरी गुटिका नही है। इति खगेश्वरी गुटिका समाप्ता।

## ब्रह्मांड गुटिका

नागवल्लीदलद्रावैःसप्ताहंसिद्धपारदम् ।
मर्दयेत्तप्तखल्वेन कांजिकैःक्षालयेत्ततः ॥

तगर्भेविषकदस्यक्षिप्येन्निष्कचतुष्टयम् ।
विषेणतन्मुखंरुध्वा स्थूलवाराहमांसजे ॥
पिंडवर्गेनिरुद्धथाथ मुखसूत्रेणवधयेत् ।
सन्ध्याकालेवलिंदत्वा कुक्कुटंसदिरायुतम् ॥
ततश्चुल्लथालोहपात्रं तैलेधत्तूररसम्भवे ।
विपचेत्तुततःपश्चात्पिण्डरान्मन्दवह्निना ।
संध्यामारभ्ययत्नेनयावत्सूर्योदयोभवेत् ।
विषमुष्टिपलचैकं गुंजाविजययोरपि ॥
तैलजातीफलस्यापि
वीरतालस्यचोत्तमम् ।
पाचयेत्पूर्वयोगेन
चान्यथानैवसिध्यति ॥
ततउद्धृत्यगुटिकां
क्षीरमध्येविनिःक्षिपेत् ।
तत्क्षीरंशोषयेत्क्षिप्र-
मेतत्प्रत्ययकारकम् ॥
दृष्ट्वातांधारयेद्वक्रे
वीर्यस्तंभकरीनृणाम् ॥
क्षीरंपीत्वारमेद्रामां
कामाकुलकलायुताम् ।
ब्रह्मांडगुटिकाख्याता
शोषयन्तीमहोदधिम् ॥

सिद्ध पारद को नागरवेल पान के रस से सात दिन तप्तखल्व में खरल करे, फिर उसको काजी से धोवे। विष के रस से ७ दिन घोटके कांजी के पानी से धोवे, फिर ४ टांक पारे को विष की डली के भीतर भरके उसका मुख विष की डली से बन्द कर देवे, फिर उस विष की डली को पुष्ट सूअर के मास मे रख कर गोला बनावे, और इस गोले का मुख सूत से लपेट कर बन्द कर देवे, फिर सायंकाल में भैरव और काली को मुर्गे और शराब की बलिदान देकर एक बड़े भारी लोहे के पात्र को चूल्हे पर चढाय उसमे साठ पैंसे भर काले धतूरे का तेल छोड देवे, और उसमें पूर्वोक्त मास के गोले को छोड देवे, फिर मन्दाग्नि से सायकाल से लेकर प्रात.काल तक औंटावे फिर निकाल कर दो पैसे भर कुचला के तेल में औंटावे इसी प्रकार घूंघची, भांग, जायफल, वीरताल, इन प्रत्येक का रस दो २ पैसे भर लेकर पृथक २ औंटावे पीछे पारे को निकाल कर दूध में डाले तो यह क्षणमात्र में उस दूध को सुखा देवे, तब जाने कि गुटका सिद्ध होगया फिर इस गुटके को दूध पीकर मुख में राखे तो सैकडो स्त्रियों को भोगे, जब गुटके को मूंह से निकाले तब स्खलित हो, यह ब्रह्मांड गुटिका समुद्र के समान वीर्य को पोषण करती है।

## इति पारदस्यबन्धनप्रकरणम्

---

# अथ पंचमोऽध्यायः

## अथ मारणप्रकरणम्

कृष्णधत्तूरतैलेनसूतोमर्द्योनियामकैः ।
दिनैकंतंपचेद्यंत्रे कच्छपाख्येनसंशयः ॥
मृतः सूतोभवेत्सद्यो सर्वयोगेषुयोजयेत् ।

एक पैसे भर सिद्ध पारे में काले धतूरे का रस डालकर १ दिन घोटे, और एक दिन नियामक औषधियो के रस मे घोटे, पश्चात् गोला बना कच्छप यंत्र में रख आच दे तो पारा निस्सन्देह मरे, इस क्रिया से सबीज और निर्बीज पारा मरता है।

### नियामक औषधि

वन्दाल का रस, सफेद आक का दूध, कबूतर की बीठ, गीली हसपदी का रस, इद्रायन के फल का रस, ये नियामक औषधि हैं।

### पारा मारने की दूसरी विधि

व्यालस्यगरलेसूतं
मर्दयेत्सप्तवासरान् ।
शंभुनालंकृतेयत्रे
तन्मध्येतद्रसंक्षिपेत् ॥

वन्हिप्रज्ज्वालयेद्-
गाढदद्याद्ध्वंहिमंजलम् ।
यामद्वादशकंचैव
सुसिद्धोजायतेरसः ॥
शुल्वेगुंजार्द्धकं देयं
गुंजेकंपर्वतेष्वपि ।
देहलोहेभवेत्सिद्धिः
कामयेत्कामिनीशतम् ॥
तिलमात्रं प्रदातव्यं
सर्वरोगनियच्छति ।
सेवनाज्जायतेसिद्धि-
रायुर्वृद्धिश्चरंतनी ॥

सांप के जहर में पारे को सात दिन घोटे, पीछे श्री महादेवजी के कहे जलयंत्र में भर कर १२ प्रहर की अग्नि देवे और यन्त्र के ऊपर शीतल जल भरे जिससे ऊपर ठण्डा रहे ऐसा करने से रस ( पारा ) सिद्ध होता है। इसको तांबे में आध रत्ती डालने से तांबे को वेधे, और यही १ रत्ती पर्वत को वेधने के लिये समर्थ है, इस रस में देह और सुवर्ण की सिद्ध होवे इसका खाने वाला पुरुष सौ स्त्रियों से भोग करे, इसकी तिल की बराबर मात्रा सर्व रोगों को नाश कर आयु को बढ़ावे ।

## तथा तीसरी विधि

शुद्धं सूतंसमंसिंधुं
सोमलंचतदर्द्धकम् ।
सोमलार्द्धं विषंक्षिप्त्वा
हिंगुस्फटिकगैरिकम् ॥
सामुद्रलवणंचैव
सर्वतुल्यंविनिक्षिपेत् ।
कांजिकेनपुटंदद्या-
त्पुटित्वाचेन्द्रवारुणीम् ॥
स्थाल्यामुथपापनकृत्वा
अग्नियामाष्टकंददेत ।
स्वांगशीतसमुद्धृत्य
भस्मसूतोर्द्धपातनम् ॥
योजयेत्सर्वरोगेषु
कुर्याद्बहुतरंक्षुधाम् ।
पुष्टिंदंवर्द्धतेकामः
योजयेद्रक्तिकाद्वयम् ॥

शुद्ध पारा, सेंधानमक समभाग, संखिया अर्द्ध भाग, बच्छनागविष चतुर्थांश, हींग, फिटकरी, गेरू, सामुद्रनोन, इनको समान भाग लेकर कांजी का पुट देवे, पीछे इन्द्रायन का पुट देकर डमरू यन्त्र में रख, आठ प्रहर की आंच दे, स्वांग शीतल होने पर उपर की हांडी की जमी हुई पारे की भस्म को निकाल लेवे, और सर्व रोगों में योजना करे, यह भस्म क्षुधा पुष्टि और कामदेव को बढ़ावे, इसकी मात्रा दो रत्ती की है।

## चौथी विधि

पचाग्निबर्वरालिंगी
द्रवेद्यस्तत्रयरसम् ।
मर्दित.पिष्टितोभस्म
स्वर्णवर्णंप्रजायते ॥

पारे को चित्रक के रस में और वनतुलसी तथा शिवलिंगी के रसों में तीन २ दिन खरल करे तथा इन्हीं रसो के पुट देने से पारे की सुवर्ण के समान भस्म होवे ।

## पाँचवीं विधि

कोरंटकाम्बुसंयोगा-
दातपे मर्दयेद्रसम् ।
मृयतेसौततः सूतः
सर्वकर्माणिसाधयेत् ॥

पारे को पीयाबास के रस मे मर्दन कर धूप मे रखे तो पारा मरे और सर्व कार्य सिद्ध करे ।

## छठी विधि

भुजगवल्लीनीरेण
मर्दयेत्पारदंदृढम ॥
कर्कटीकंदमूषायां
संपुटस्थ पुटेद्गजे ॥
भस्मतद्योगवाहीस्या-
त्सर्वकर्मसुयोजयेत् ॥

पारे को नागर बेल के रस में दो प्रहर खरल कर ककडी मे भर संपुट कर गजपुट में फूक देवे, तो पारे की योगवाही भस्म होवे इस को सर्व कर्मों मे मिलावे।

## सातवीं विधि

काष्ठोदुम्बरिकादुग्धैः
रसंकिंचिद्विमर्दयेत् ।
तद्दुग्धैःभृष्टहिंगोश्च
मूषायुग्मंप्रकल्पयेत् ॥
क्षिप्त्वातत्संपुटेसूतं
तत्रमुद्राप्रकल्पयेत् ।
धृत्वातद्गोलकंप्राज्ञो
मृन्मूषासंपुटेऽधिके ॥
पचेद्गजपुटेतेन
सूतको याति भस्मताम ।

पारे को कठूमर के रस में खरल करे कठूमर के रस से भुनी हुई हींग के दो मूषा बनाकर उनके बीच में रख उसके ऊपर मुद्रा कर उस गोले को चतुर वैद्य संपुट मे रख गजपुट मे पचावे, तो पारा भस्म होवे।

## आठवीं विधि

वटक्षीरेणमूताभ्रौ-
मर्दयेत्प्रहरद्वयम् ।
पाचयेत्तेनकाष्ठेन
भस्मीभवतितद्रसः ॥

पारे और अभ्रक को दो प्रहर बड के दूध में खरल करे, पीछे कडाही मे चढा कर बड़ को लकड़ी से चलाता रहे तो पारा भस्म होवे।

## नवम विधि

कटुतुम्ब्युद्भवेकन्दे
गर्भेनारीपयःप्लुत ।
सप्तधाम्रियतेसूतः
स्वेदितोगोमयाग्निना ॥

पारे को स्त्री के दूध मे खरल कर कडवी तूम्बी मे रख अग्नि देवे, इस प्रकार सात बार उपलों के संपुट मे पारा भस्म होवे।

## दशम विधि

अपामार्गस्यबीजानि
तथैरडंचचूर्णयेत ।
तच्चूर्णं पारदंदेय
मूषायामधरोत्तरम् ।
रुध्वालघुपुटैः पश्चाच्च-
तुर्भिर्भस्मतांव्रजेत् ॥

औंगा और अरंडी, दोनो के बीजों को पीस कर चूर्ण करे, और एक मूषा बनाय उक्त चूर्ण को आधा नीचे की मूषा मे रख पारा रखे फिरे आधे चूर्ण को पारे के ऊपर रखकर दूसरे मूषा से बंद कर चार हलके पुट देने से पारे की भस्म होवे।

## वज्रमूषाकरण

द्वौभागौतुपदग्धस्य
चैकावल्मीकमृत्तिका ।
लोहकिट्टस्यभागैकं
श्वेतपाषाणभागिकम् ॥
नरकेशंसमंपंच छागी-
क्षीरेणपेषयेत् ।
याममात्र दृढपश्चा-
त्तेनमूषाप्रकल्पयेत् ॥
शोषयित्वातुसंलिप्य
तत्कल्कैःसन्निरोधयेत् ।
वज्रमूषेयमाख्यातासम्यक्-
पारदसाधिका ॥

तूलेस की राख से दो भाग, वमई की मिट्टी १ भाग, लोहे को राख १ भाग, सफेद खड़िया का चूरा १ भाग, इनके बराबर मनुष्य के बाल कतरे इन पांचों को एक प्रहर बकरी के दूध में खरल करे फिर इसकी मूषा बनाकर धूप में सुखा लेवे दोनों मूषाओं के मुख मिलाय उसी उक्त कल्क से लेप देकर बंद कर देवे, तो यह पारद सिद्ध करने वाली वज्रमूषा बने ।

## मदनमुद्रा

औदुम्बरार्कवटदुग्ध-
पलंपलंच लाक्षापलंपल
चतुष्टयचुम्बकस्य ।
संमर्द्य सम्यगलसीफल
तैलयोगाच्छ्रीपारदस्य
मरणमदनाख्यमुद्रा ॥

गूलर, आक, बड़ तीनों का दूध दो २ पैसा भर, पीपल की राख २ पैसा भर, चुम्बक पत्थर का चूर्ण ८ पैसा भर, इन सब को अलसी के तेल में घोटे तो यह मैनमुद्रा सिद्ध होवे इससे जो संध लेप करे तो वह लेप दृढ होवे, कितना ही गरम पानी हो परन्तु, यह मुद्रा नहीं चुए और इसी मुद्रा के प्रभाव से जल यन्त्र के द्वारा गधक का तेल निकलता है ।

## मृतपारद के लक्षण

अतेजश्चागुरु शुभ्रोलोह-
हाचचलोरसः ।
यदानोवर्त्तयेन्द्वन्हौनोर्ध्व-
गच्छेत्तदामृतः ।

मरा पारा—तेज रहित, हलका, शुभ्र लोह के मारने वाला, अचचल और अग्नि में पलटे न उड़े उसको मृतपारद जानना ।

## रस सेवा फल

बुद्धिस्मृतिप्रभाकान्तिवलश्च वरसस्तथा ।
वर्द्धतेसर्वएवैतेरससेवाविधौनृणान् ।

पारद भक्षण[1] से मनुष्य की बुद्धि, स्मृति, प्रभा, कान्ति, बल, और संपूर्ण बढ़ते हैं ।

## पारद की मात्रा

वल्लमेकंनरेऽश्वेनुगद्याणैकंगजेद्वयम् ।
सर्वरोगविनाशार्थं भिषकमूतप्रयोजयेत् ।

मनुष्य को मूर्च्छित या मृत पारद की मात्रा दो रत्ती की है, घोड़े को एक गद्याणक ( ३२ रत्ती ) हाथी को दो गद्याणक पारा सर्व रोग नाश करने के अर्थ वैद्य देवे ।

घनसत्वंकान्तकांचन
शंकरतीक्ष्णादि सत्व जीर्णस्य ।
सूतस्यगुंजवुध्यामाष-
कमात्रंपरामात्रा ।

जिस पारद में अभ्रकसत्व जारण हुआ हो उसकी १ रत्ती की मात्रा है, कान्त लोह जारित पारद की दो रत्ती, सुवर्णजारित की ३ रत्ती, चाँदी जारित की ४ रत्ती, तीक्ष्ण जारित की ५ रत्ती, मात्रा कही है, और बड़ी मात्रा १ मासे की है, जो मनुष्य एक पल तीक्ष्ण जारित पारद को भक्षण करे उसकी लक्षवर्ष की आयु होवे, इसी प्रकार सुवर्ण जारित पारद भक्षण से भी लक्षायु होवे ।

## पारद भस्म गुणाः

यावन्नहरवीजंतु भक्षयेत्पारदमृतं ।
तावत्तस्यकुतोमुक्तिर्भोगाद्रोगाद्भवादपि ॥

जब तक यह मनुष्य शिव का बीज (पारद) मरा हुआ भक्षण नहीं करे तब तक क्या इसकी भोग रोग और संसार से मुक्ति होगी ? अर्थात् नहीं होगी ।

## तथाच

मूर्च्छातोगदहृत्तथैवखगति
धत्ते विवद्धोर्थदः ।

---

१ प्रातरेव पुरुतो विरेचनं तद्दिनोपवसनं विधायच तत्परे हनिच पथ्यसेवन तत्परे हनिरसेन्द्र सेवनम् ।

स्याद्भस्मामयवार्धकादि-
हरणदृक्पुष्टिकांतिप्रद ।
वृष्यंमृत्युविनाशनवल-
करंकान्ताजनानददं ।
शार्दूलातुलसत्वकृच्चभुवि-
जान्रोगानुसारीस्फुटं ॥

मूर्च्छित पारा रोगी के रोग को दूर करे, तथा आकाश मार्ग में चलने वाला करे, वद्ध पारा धन दे, मृत पारा तरुणता, दृष्टि, पुष्टता और कान्ति को दे और वृष्य है, मृत्यु का नाशक, वलकर्त्ता, स्त्रियों को आनद दाता, सिंह के समान पराक्रम करने वाला, पृथ्वी के सब रोगो को दूर करने वाला है।

एकोदोषोहिसूद्मोस्ति
भक्षितोभरमसूतके ।
त्रिसप्ताहाद्वरारोहे-
कामान्धोजायतेनरः ॥
नारीसंगाद्विनादेवी
अजीर्णंतस्यजायते ।
मैथुनाच्चलितेशुक्रे-
जायतेप्राणसंशयम् ॥

श्री शिवजी कहते हैं कि, हे वरारोहे! इस पारद भक्षण मे एक वडा भारी दोष है कि प्राणी पारद का भक्षण करते हो २१ दिन में कामान्ध हो जाता है हे देवी ? विना स्त्री सग किये तो पारे का अजीर्ण होता है और यदि मैथुन करे तो वीर्य स्खलित होते ही इस प्राणी के प्राण वचने का संशय हो जाता है।

## जीर्ण शमनोपाय

युवत्याजलपनंकार्यं
तावतन्मैथुनंत्यजेत् ।
लघुतांशेफसोज्ञात्वा
पश्चाद्गच्छन्सुखीभवेत् ।

अतएव जब तक पारद जीर्ण न हो तब तक स्त्रियों से वार्त्तालाप करता रहे तथा उनके अंग स्पर्शादिक करता रहे पारद भक्षणके पूर्व लिग लघु होता है और पश्चात दीर्घ हो जाता है अत एव पारद जीर्ण होने के पश्चात जो स्त्री सग करता है वो सुखी होता है।

## पारद भस्म के अनुपात

पिप्पलीमरिचैःशुंठी-
भार्गीमधुनासह ।
कामश्वासप्रशमनो-
शूलस्यचविनाशनः ॥
हरिद्राशर्करासार्द्धं-
रुधिरस्यविकारनुत ।
भृंगपर्णत्रिफलावासा-
कामलापाण्डुरोगजित् ॥
शिलाजतुतथैलाच
शितोपलसमन्वित. ।
मूत्रकृच्छ्रेप्रशस्तोय
सत्यनागार्ज्जुनोदितं ॥
लवंगंकुसुमपत्री
हिंगुलअकलंकरा ।
पिप्पलीविजयाचैव-
समान्येतानिकारयेत् ॥
कर्पूरादहिफेनानि
नागाद्भागार्द्धकंक्षिपेत् ।
सर्वमेकत्रसंमर्द्य
धातुवृद्धौप्रदापयेत् ॥
सौवर्चललवंगंच
भूनिंबंचहरीतकी ।
अस्यानुपानयोगेन
सर्वज्वरविनाशन. ॥
तथारेचकरःप्रोक्तः
सौवर्चलफलत्रिकम् ।
लवंगं कुसुमचैव
दरदेनचसंयुतं ।
तांवूलेनसमंभक्ष्यं-
धातु वृद्धिकरंपरं ।

विदारीचूर्णयोगेन
धातुवृद्धिकरोमतः ॥
विजयादीप्यसंयुक्तो
वमनस्यविकारनुत् ।
सौवर्चलंहरिद्राच
विजयादीप्यकंतथा ॥
अनेनोदरपीडांच
सद्योत्पन्नाविनाशयेत् ।
चतुर्वल्लीपलाशस्य
बीजंचद्विगुणंगुडः ।
अस्यानुपानयोगेन
कृमिदोषविनाशनः ।
अहिफेनलवगंच
दरदंविजयातथा ।
अस्यानुपानतःसद्यः
सर्वातीसारनाशनः ।
सौवर्चलेनदीप्येन
अग्निमांद्यहरंपरः ।
क्षुद्बोधजनकश्चैव
सिद्धनागेश्वरोदितम् ।
गुडुचीसत्वयोगेन
सर्वपुष्टिकरःस्मृतः ।

पारे की भस्म पीपल, मरिच, सोंठ, भारगी इनका चूर्ण और सहत के संग खाने से खासी, श्वास और शूल रोग को नाश करे। हल्दी और खाड के साथ रुधिर विकार को। त्रिफला, त्रिकुटा और अडूसे के संग कामेच्छा और पाडु रोग को। शिलाजीत, इलायची और खाड के साथ मूत्रकृच्छ्र को। लोग, केशर, तालीसपत्र, हिंगुल, अकरकरा, पीपल, समान ले तथा कपूर, अफीम, आधा भाग ले, नागेश्वर १ भाग इनके चूर्ण के साथ धातुवृद्धि करे। सेंधानोन, लोंग, चिरायता, हरड इनके चूर्ण के साथ सर्वज्वरो को दूर करे। सेंधानोन, त्रिफला, लोग, केशर और शिंगरफ के साथ खाने से दस्तावर जानना। पारे के साथ धातु को बढ़ावे। तथा विदारी चूर्ण के साथ खाने से भी धातु को बढावे। भांग और अजवायन के साथ वमन को दूर करे। सैंधा नमक, हल्दी, भांग, अजवायन इनकेसाथ खाने से उदर पीडा दूर करे। चतुर्वल्ली, पलास के बीज इनसे दूना गुड़ मिलाकर खाय तो कृमिरोग दूर हो। अफीम, लोग, शिगरफ, भांग इनके साथ खाने से अतीसार को दूर करे। सेंधा-नोन अजवायन के साथ मन्दाग्नि दूर हो, और क्षुधा बढ़े। गिलोयसत्व के संयोग के खाने से पुष्टि करे।

## तथा च

पित्तेशर्करयामलेनसहसा
वातेचकृष्णासमं ।
दद्यात्श्लेष्मणिशृंगवेरसहितं
जंबीरनीरेज्वरं ॥
रक्तोत्थेमधुनाप्रवाहरुधिरे
स्यान्मेघनादोदके ।
दद्याच्चाथकृतातिसारविकृतौ
रोगारिसंज्ञोरसं ॥

पारे की भस्म पित्तरोग मे खाड और आमले के चूर्णयुक्त दे, बादी मे पीपल के साथ, कफ रोग मे अदरक के साथ, ज्वर मे नींबू के रस मे रुधिरविकारो मे सहत के संग। रुधिरस्राव, प्रवाहिका, अतीसार, इनमे चौलाई के रस मे पारे की भस्म देनी चाहिये।

## पारद भक्षण काल

प्रभातेभक्षयेत्सूत
पथ्ययामद्वयाधिके।
नोल्लंघयेत्त्रियामंतु
मध्यान्हेनैवभोजयेत् ।
ताम्बूलान्तर्गतेसूते
विड्बन्धोनैवजायते ॥
सकणाममृतभुक्त्वा
मलबन्धंहरेन्निशि ।

पारे की भस्म तथा चन्द्रोदय अथवा रस कपूर इनको प्रातःकाल भक्षण करे, और दो प्रहर पीछे पथ्य ले, परन्तु तीन प्रहर न बीतने पावें, इस पारद भस्म को पान के साथ खाने से मलबन्ध नहीं हो, अथवा विष और पीपल के संग रात्रि में खाय तो मलबन्ध न होवे।

## पारदेपथ्यानि

हितंमुद्गान्नदुग्धाज
शाल्यन्नानिपुरातनः।
शाकेपुनर्नवादेवि
मेघनादंचवास्तुक ॥
सैंधवनागरमुस्ता
मूलकानिचभक्षयेत्।
कुंकुमागुरुलेपंच
तथाकर्पूरभक्षणम् ॥
गोधूमजीर्णशाल्यन्न
गव्यंक्षीरंघृतंदधि।
हंसोदकंमुद्गयूषो
रसेन्द्रेचहितंविदुः ॥
अभ्यंगगालितंक्षौमै-
स्तैलैर्नारायणादिभिः।
अवलाशीततोयंच
मस्तकोपरिषेचयेत् ॥
तृष्णायांनारिकेलाम्बु
मुद्गयूषंसशर्करम्।
द्राक्षादाडिमखर्जूरं
कदलीनांफलंभजेत् ॥

मुद्गान्न, बकरी का दूध; चावल, और शाक ( साठ, चौलाई, बथुआ, ) सेंधानोन, सोंठ, मोथा, मूली, केशर, और अगर का लेप, कपूर भक्षण, गेहूँ, पुराने चावल, घी, दूध, दही मक्खन, हंसोदक[1] मूंग का यूप, उबटना, सुगधमाला, शालदुशाला, नारायणादि तैल, सुंदर स्त्री, मस्तक को शीतल पानी से सींचना प्यास लगने पर खांड मिलाकर नारियल का पानी या मूंग का यूप, विलायती दाख, अनार, छुहारे, केला की गहर, ये चीजें पारद भक्षण करनेवाले को हितकारी हैं।

## पारद भक्षणमें वर्ज्य पदार्थ

अतियानंचासनंच
अतिनिद्रातिजागरं।
स्त्रीणामतिप्रसंगंच
ध्यानंचापिविवर्जयेत् ॥
अतिहर्षंचातिकोपं
चातिदुःखमतिस्पृहं ॥
शुष्कवादंजलक्रीडा
मतिचिंताविवर्जयेत।
कुष्माडंकर्कटीचैव
कारवेल्लंकलिंगकम् ॥
कुसुंभिकाचकर्कोटी
कदलीकाकमाचिका।
ककाराष्टकमेतद्धि
वर्जयेद्रसभक्षकः ॥
कुलत्थानतसीतैलं
तिलान्माषान्मसूरकान्।
कपोतान्कांजिकचैव
तक्रभक्तंचवर्जयेत् ॥
कट्वम्लतीक्ष्णलवणं
पित्तलंपीतकंचयत्।
वदरंनारिकेलच
सहकारंसुवर्चलम् ॥
वार्त्ताकराजिकाचैव
वातलानिविवर्जयेत्।
निंदास्त्रीदेवतानांच
पापाचरणवैत्यजेत् ॥

डोलना, भोजन, निद्रा, जागना, स्त्रियों से रमण, स्त्रियों का स्मरण, हर्ष, क्रोध, इच्छा,

---

१ तप्ततप्तांशु किरणैःशीतंशीतांशुरश्मिभिः। समंतादप्यहोरात्रमगस्त्योदयनिर्विषं। शुचिहंसोदक नाम निर्मल मलजिज्जलं। नाभिष्यन्दि नवारूक्षं पानादिष्वमृतोपमम् ॥

इनको अत्यन्त न करे, थोथा झगड़ा, जलक्रीड़ा अत्यन्त चिन्ता। पेठा, ककड़ी, करेला, तरबूज, कुसुंभ, ककोटी, कदली, (केला) काकमाची, (मकोय) यह ककाराष्टक है, कुलथी, अलसी का तेल, तेल, उड़द, मसूर, कबूतर का मांस, कांजी, दहीभात, कड़वी, खट्टी, तीखी, नोन की वस्तु, पित्तकारक, पीले पदार्थ, बेर, नारियल, आम, हुरहुर, बैंगन, राई, और वातकारक वस्तु स्त्री, और, देवताओं की निंदा, तथा पाप करना, इन बातों को पारे का भक्षण कर्त्ता मनुष्य त्याग दे।

## जीर्णरसके होने से उत्पन्न रोग

एवचैवमहान्व्याधी
रसेजीर्णेतुभक्षयेत्।
कर्पैकस्वर्जिकाक्षारं
कारवल्लिरसेप्लुतं॥
सौवर्चलसमोपेतं
रसेजीर्णेपिवेद्बुधः।

रस जीर्ण होने पर महान् रोग उत्पन्न होते हैं। उनके दूर करने के अर्थ सज्जीखार, करेले के रस को हुरहुर के रससंयुक्त भक्षण करे।

## रसपाक के लक्षण

अनुलोमगतिर्वायु
स्वस्थतासुमनस्कता॥
क्षुत्तृष्णेन्द्रियवैमल्यं
रसपाकस्यलक्षणम्॥

अच्छे प्रकार पवन चलना, चित्त में स्वस्थता मनप्रसन्न, क्षुधा, तृषा का यथार्थ लगना, सब इन्द्रिया अपने-अपने कर्मों मे प्रवृत होये रस-पाक अर्थात् पारे के पचने के लक्षण हैं।

## अशुद्धपारद भक्षणके दोष

संस्कारहीन'खलुसूतराजो
यः सेवतेतस्यकरोतिबाधां।
देहस्यनाशोविदधातिनूनं
कुष्ठादिरोगाञ्जनयेन्नराणाम्॥

जो अशुद्ध पारद का सेवन करते हैं, उनके अनेक रोग उत्पन्न होते हैं, और मरण तथा कोढ आदि अनेक व्याधि प्रगट होवें।

विकारायदिजायते-
पारदान्मलसंयुतात्।
गंधकंसेवयेद्धीमान्-
पाचितंविधिपूर्वकम्॥

अशुद्ध पारा खाने से यदि विकार उत्पन्न होवे तो विधिपूर्वक शुद्ध की हुई गंधक पान के साथ दो महीने तक सेवन करे। अथवा दाख, पेठे के टुकड़े, तुलसी, सौंफ, लोंग, तज, नाग-केशर, इनके बराबर गंधक मिलाकर इसका दो प्रहर तक मर्दन कराकर शीतल जल से स्नान करे, इस प्रकार तीन दिन करने से पारद का विकार शान्ति हो, अथवा करेले की जड़ उबाल कर पीवे, या नागरबेल, भांगरा, तुलसी इनका रस और बकरी का दूध प्रत्येक सेर २ भर लेकर सब को मिला दो प्रहर सर्व देह मे मालिश करे पश्चात् शीतल जल से स्नान करे, ऐसा तीन दिन करने से पारे का अवगुण दूर होवे।

## रसकपूर के अवगुण

सेवितोऽविधिनाकुष्ठं-
संधिवातंकफाधिकं।
रसकपूरकंकुर्यात्तस्मा-
द्यत्नेनसेवयेत्॥

जो विधि हीन रसकपूर सेवन करे तो कुष्ठ संधिशोथ, कफ और वात को प्रगट करे, इसलिए यत्न पूर्वक सेवन करना उचित है।

## अथास्य शांति

महिषीशकृतोनीरं-
धान्यकंवाशितायुत।
पिवेन्नीरेणमुक्तस्या-
द्रसकपूरजैर्गदैः॥

भैंस के गोबर का पानी, अथवा धनियां और

खांड पानी मे पिये तो रसकपूर का विकार शान्ति होवे।

### रस० अवगुण तथा विकार शान्ति

रससिंदूरमशुद्धाद्र-
साद्धिजातपारदवद्रोगान ।
कुर्य्याद्धे त्तच्छांत्यै
घृतमरिचरज.पिवेत्सप्तदिनं ।

अशुद्ध पारे से जो रससिंदूर रसकपूर अथवा चन्द्रोदय बना है वह पारे की तरह विकार करता है, उसकी शान्ति के निमित्त कालीमिरच घृत मिलाकर सात दिन पीवे।

---

## इति श्री माथुरदत्तरामनिर्मित बृहद्रसराजसुन्दरे पारदप्रकरणम् समाप्तम्

अथ गधक प्रकरणम्

### तहॉ प्रथम गंधक की उत्पत्ति लिखते हैं

पहिले समुद्र के समीप सर्व रत्न विभूषित श्वेतद्वीप में सखियों के संग क्रीडा करने वाली श्री पार्वतीजी के रजोदर्शन हुआ, कि जिससे सब वस्त्र लाल रग के हो गये, तब उनको त्याग दूसरे नवीन वस्त्रो को धारण कर, और सग की सखियो के साथ कैलाश मे आकर प्राप्त हुई, जिन वस्त्रो को समुद्र के किनारे त्याग किये थे वे लहरो के द्वारा समुद्र के बीच मे पहुंच गये, ऐसे श्री पार्वती जी के रजोदर्शन का रुधिर क्षीर सागर मे प्रवेश हुआ, फिर वहीरज जब देव और दैत्यों ने समुद्र मथन किया तब अमृत के साथ गधक रूप से प्रगट हुआ, और अपनी गध के प्रभाव से सब देव-दानवो को प्रसन्न किया तब देवताओ ने कहा कि यह गधक पारे के बधन और जारण निमित्त प्रगटी है जो गुण पारे मे हैं, वही इसमे हैं ऐसे देवताओं के कहने से यह गंधक नाम से पृथ्वी मे विख्यात हुई।

### गंधक के नाम

गंधकोगंधपाषाण:
शुकपुच्छ:सुगंधक: ।
सौगंधिक.शुल्वरिपु:
पामारिर्नवनीतक: ॥

गधक, गधपाषाण, शुकपुच्छ, सुगन्धक, सौगन्धिक, शुल्वरिपु, पामारि, और नवनीतक, ये गंधक के संस्कृत नाम हैं।

### शोधित के गुण

शुद्धोगंधोहरेद्रोगान्कुष्ठ-
मृत्युज्वरादिकान ।
अग्निकारीमहानुष्णो-
वीर्य्यवृद्धिकरोतिहि ॥

शुद्ध गंधक-कुष्ठ, मृत्यु, ज्वरादि रोगो को हरण करती है, जठराग्नि को बढावे, अत्यन्त गरम है, और वीर्यवृद्धि को करे।

### गुणान्तर

गंधश्चातिरसायन:
सुमधुर' पाकेकटूष्णान्वित: ।
कण्डूकुष्ठविसर्पदद्रुदलन:
दीप्तानल: पाचन: ॥
आमोन्मन्मथशोधनो-
विषहर' सूतेद्रवीर्यप्रद: ।
गौरीपुष्पभवस्तथा-
कृमिहर:स्वर्णाधिकवीर्यकृत ।

गधक अत्यन्त रसायन है, मधुर है, पाक में कटु और गरम है, खुजली, कुष्ठ और विसर्प को दूर करे, अग्नि को करे, दीप्त और पाचन है, आम को मथनकर शोधन करे, विष को हरे, पारे के वीर्य को बढ़ावे, और कृमिरोग को हरण करे तथा सुवर्ण से अधिक गुण करे है ।

सचापित्रिविधोदेवि-
शुकचंचुनिभोवरः ।
मध्यमःपीतवर्णःस्याच्छु-
क्लवर्णोऽधम प्रिये ॥

वह गधक तीन प्रकार का है, तोता की चोंच के समान लाल उत्तम, पीली मध्यम, और सफेद गन्धक अधम है ।

## अथान्तरे गंधक लक्षणम्

चतुर्धागंधकोज्ञेयोवर्णैः-
श्वेतादिभिखलु ।
श्वेतोऽत्रखटिकाप्रोक्तो-
लेपनेलोहमारणे ॥
तथाचामलसारःस्याद्यो-
भवेत्पीतवर्णवान् ।
शुकपिच्छ सएवस्या-
च्छ्रेष्ठोरसरमायने ॥
रक्तश्चशुकतुण्डाख्यो-
धातुवादेविधौवरः ।
दुर्ल्लभःकृष्णवर्णश्च-
सजरामृत्युनाशनः ॥

श्वेत आदि वर्णों से गंधक चार प्रकार की है, श्वेत जिसे खडिया कहते हैं—वह घरो के पोतने तथा लोह मारण मे लेनी उचित है, और पीले रग वाली को आमलासार जानना, वही तोते के पाख के तथा हरे रग की होती है उसे रस और रसायन में लेनी योग्य है, और तोते की चोंच के समान लाल को धातुवाद की विधि में लेना चाहिये । और जरा, मृत्यु को दूर करने वाली काले रंग की गधक दुर्ल्लभ है ।

## तथाच

गधकंद्विविधंप्रोक्त-
लोणीयचाम्लसारकं ।
योग्यचैवाम्लसारं-
हिरसमार्गेगुणात्मकम् ॥

गंधक दो प्रकार की है, एक लोणियां, दूसरा आमलासार तिस में आमलासार पारे के कर्म करने में प्रशस्त कही है ।

## गंधक शोधन विधि

पयःस्विन्नोघटीमात्रं-
वारिधौतोहिगंधकः ।
गव्याज्यविद्रुतोवस्त्र-
गालितःशुद्धिमिच्छति ।
एवसंशोधितःसोयं-
पाषाणानंवरेत्यजेत् ।
घृतेविषंतुपाकारं-
स्वयंपिंडत्वमेवच ॥
इतिशुद्धोहिगधस्तु
नापथ्येविकृतिंव्रजेत् ।

एक हांडी मे सेर भर दूध भर एक वस्त्र से उसका मुंह बांध दे, और आमलासार गन्धक १६ तोले को पीस कर घी में गलावे, जब गल जाय तब वस्त्र पर डाल दे तो गन्धक उस कपडे में से टपक कर दूध मे जम जायगी और ककड़ वगैरह कपडे मे रह जायँगे और गन्धक का विष घी में रह जायगा पीछे उस गन्धक को निकाल पानी से धो सुखा कर रख छोडे, ऐसे शुद्ध की हुई गंधक अपथ्य से भी विगाड नहीं करे ।

## तथा दूसरा प्रकार

गंधको द्राविते भृङ्ग-
रसेक्षिप्तोविशुद्धयति ।
तद्रसेसप्तधाभिन्नो-
गधकःपरिशुध्यति ॥
अथवाकांजिकेतद्वत्
शुध्यतेपूर्ववत्पुटात् ।

गधक को घी मे गलाकर सातबार पूर्वोक्त प्रकार भांगरे के रस मे डालने से शुद्ध होता है, अथवा एक पात्र मे कांजी भर उसका मुंह कपडे से बांध उस कपडे पर घी के समान गंधक के

छोटे २ टुकड़े करके बिछा देवे, उसके ऊपर लोहे का तवा रख सूत्र आंच जलावे तवे के गरम होने से गंधक पिघलकर कांजी में गिर जाय तव निकालकर पानी से धो रख छोड़े और वक्त पर काम में लावे।

## शुद्धगंधकसैं तैलाकृष्टि

अर्कक्षीरैस्नुहीक्षीरैर्वस्त्रं-
लेप्यंतुसप्तधा ।
गधकंनवनीतेनपिष्ट्वा-
वस्त्रंविलेपयेत् ।
तद्वर्त्तिज्वलितांदण्डे-
धृताकार्यात्वधोमुखीं ॥
तैलंपतेदधोभांडे
ग्राह्यंयोगेपुयोजयेत् ।

गज भर कपड़े को सातवार आक के दूध में भिगो २ कर सुखावे इसी प्रकार सातवार थूहर के दूध मे भिगो भिगो कर सुखावे, पीछे इतनी शोधी हुई गधक ले कि जिस का उस कपड़े पर लेप हो जाय, उस गधक को मक्खन में खरलकर जौ के प्रमाण उस कपडे पर लेपकर वत्ती वनाय लोहे के चीमटे से पकड़ एक सिरे से जलावे और जिधर से जलावे उधर से नीचे को लटकादे और उसके नीचे एक पात्र रखे उसमें जो वत्ती से टपक कर तेल गिरे उसको ४ रत्ती पान के साथ खाने से देह पुष्ट हो श्वास, कास, और बन्ध कोष्ट को दूर करे।

## तथा दूसरी विधि

आदित्यास्तेचपयसि
दद्यादूगंधकजरजः ।
तज्जातदधिजंसर्पि
र्गंधतैलंनियच्छति ॥
गंधतैलंगलत्कुष्टं-
हंतिलेपाच्चभक्षणात् ।

गन्धक का चूर्ण संध्या को दूध मे डाल दही जमा देवे, जव जम जाय तव मथकर मक्खन निकाल घृत करे इसी को गन्धक तैल कहते हैं इसके खाने से और लगाने से गलितकुष्ट दूर होवे।

## गंधक की दुर्गंध हरण

विचूर्ण्यगन्धकक्षीरे
घनीभावावधिपचेत् ।
ततःभृङ्ग्यावर्तरसं
पुनर्दत्वापचेच्छनैः ॥
पश्चात्प्रपातयेत्प्राज्ञो-
जलेत्रिफलसंभवे ।
जहातिगधकोगधं
निर्जनास्तीहसंशयः ॥

गन्धक का चूर्ण दूध मे जव तक पचावे तव तक गाढ़ा हो, तदनन्तर काले भांगरे के रस में मंदाग्नि से पचावे इसके वाद त्रिफला के काढे में पतली कर औटावे तो गन्धक की दुर्गंधि निस्संदेह जाती रहे।

## गन्धक का अनुपान

इत्थंविशुद्धस्त्रिफलाज्य-
भृङ्गमध्वान्वितः शाण
मितोवलीढः ।
गृध्राक्षितुल्यकुरुतेक्षियुग्मं
करोतिरोगोज्झितदीर्घमायुः ॥
शुद्धंगधनिष्कमात्रंसदुग्धे-
सेव्यंमासंशौर्यवीर्यप्रवृद्धौ ।
पण्मासात्स्यात्सर्वरोग-
प्रणाशोदिव्यांदृष्टि
दीर्घमायुःस्वरूपम् ॥

चार मासे शुद्ध गन्धक, त्रिफला, घृत, भांगरे का रस, इनके साथ खाने से गीध की-सी दूर दृष्टिहोवे, रोग रहित दीर्घायु हो, तथा निष्कमात्र गन्धक दूध के साथ एक महीना पर्यन्त खाने से शूरपना और वीर्य की वृद्धि होवे, इस प्रकार छः महीना खाने से सव रोग दूर होवें,

और दिव्य दृष्टि तथा आयुष्य की बढवारहो।

मोचाफलेनत्वग्दोषं-
चित्रकेनमहाबलं ।
आढरूपकषायेनक्षय-
कासान्जयेद्भृशं ॥
मंदानलत्वंजयति-
त्रिफलाक्काथसयुतः ।
ऊर्ध्वगान्सकलान्रोगान्-
हन्तिशीघ्रं सुगन्धकः ।

गन्धक मोचाफल के संग खाने से त्वचा के दोषों को दूर करे, त्रिफला के साथ बलदायक, अडूसे के काढे के साथ खांसी और स्वास को दूर करे, त्रिफला के काढे के साथ मंदाग्नि का नाश करे और देह के ऊर्ध्व भाग के रोगो का नाश करे।

## गंधक कल्क

चूर्णीकृत्यपलानिपच-
नितरांगंधाश्मनोयत्न
तस्तच्चूर्णं त्रिगुणं तु-
मार्कवरसेछायाविशुष्कंकृतं
पश्चाच्चूर्णमथाभयामधु-
घृतंप्रत्येकमेषांपलं ॥
वृद्धोयौवनमेतिमासयुगलं-
खादन्नरःप्रत्यहं ।
योगंधाश्मविचूर्णितं-
पिवतियस्तैलेनकर्षोमितं
अभ्यन्सोष्णजलाव-
शेचनरतःकालेयथाप्रत्यहं ।
सप्ताहात्त्रितयान्नि-
हतिसव्रणपामादिसर्वारुजो ।
नित्याभ्यासवशाद्विनष्ट-
सकलःक्लेशोपतापःपुमान् ॥

पांचपल गधक को भांगरे के रस मे पीस छाया में सुखावे, पीछे छोटी हरड मिलाकर दो २ तोले शहद और घृत के साथ नित्य दो महीने पर्यंत खावे तो बुड्ढा भी जवान हो जावे और तेल के साथ दशमाशे नित्य खावे और गरम जल से स्नान करे तो सात अथवा तीन दिन मे खाज आदि सब रोग दूर होवें, और नित्य सेवन करे तो सपूर्ण क्लेश, उपताप का नाश होवे।

## दूसरा प्रकार

योवाप्युग्रमतिःसुचूर्णित-
मिदंगंधाश्मकृष्णासमं ।
पथ्यातुल्यमपिप्रपूजित-
गुरुभूतेशपूजारतः ॥
आहारादिपुयंत्रणादि-
रहितःस्यात्पुष्टिवीर्याधिकः ।
प्रोत्फुल्लाम्बुजनेत्रयुग्म
विलसच्चामीकराभासुरः ॥

गंधक चूर्ण पीपल और समान भाग हरडो में मिलाकर खाने से क्षुधा, पुष्टि, और वीर्य को बढावे, और नेत्र तथा देह की कान्ति दिव्य होवे।

## गंधक रसायन

शुद्धोवलिर्गोपयसावि
भाव्यततश्चतुर्जातगुडूचिकाभिः ।
पथ्याक्षधात्र्यौषधभृङ्ग-
राजैर्भाव्योष्टवारंपृथगार्द्रकेण ॥
सिद्धे सितांयोजयतुल्य-
भागांरसायनंगंधक
सञ्ज्ञितंस्यात् ।
धातुक्षयंमेहगणाग्नि-
मांद्यं शूलंतथाकोष्ठ
गतांश्चरोगान् ॥
कुष्ठान्यथाष्टादशरोग-
संख्यान्निवार
यत्येवचराजयोग्य ॥

कर्षोन्मितंसेवितमेति
मर्त्योवीर्यंचपुष्टिं
बलवान्प्रदीप्तं ।
वमनरेचनंपूर्वंशुद्धं-
चैवसमाहरेत् ॥
जांगलानितुमांसानि-
छागलानिप्रयोजयेत् ॥

शुद्ध गंधक को गोदुग्ध, चातुर्जात, गिलोय, हरड, बहेडा, और आंवला सोठ, भागरा इन प्रत्येक की आठ २ भावना देवे, और आठ ही भावना अदरक के रस की देवे, पीछे गंधक के समान चीनी मिलावे, यह गंधक रसायन है, इस की तोले भर से कम मात्रा देनी चाहिये यह धातुक्षय, संपूर्ण प्रमेह, अग्निमांद्य, शूल, उदर-विकार, सर्व कुष्ठो को नाश करे, तथा बल, वीर्य और पुष्टि को देवे, इसका खाने वाला पुरुष प्रथम वमन विरेचन से देह को शुद्ध करले और पथ्य में जंगली जीवों का मांस तथा बकरा का मांस खावे ।

## गंधकद्रुति

कलांशंव्योपसंयुक्तं
शुद्धगंधंविमर्दयेत् ।
अरत्निमात्रेवस्त्रे-
तद्विप्रकीर्यविवर्जयेत् ॥
सूत्रेणवेष्टयित्वाच
यामंतैलेनिमज्जयेत् ।
धृत्वासंदशतोवर्तिमध्ये
प्रज्ज्वालयेच्चतां ॥
द्रुतोनिपतितोगंधो-
निर्दोषःकाचभाजने ।
तांद्रुतिंप्रक्षिपेत्पात्रे
नागवल्यास्त्रिबिंदुकान् ॥
वलेनप्रमितशुद्धं-
सूतेन्द्रंचविमर्दयेत् ।
कासश्वासचशूलानि-
गृह्णीयादपिदुर्धरं ॥
आमंविशोषयत्याशु-
लघुत्वंप्रकरोतिचं[1] ।

गधक का सोलहवां भाग त्रिकुटा मिलाकर खरल करे, पश्चात् सवा हाथ के कपडे के टुकडे पर इसको फैलाकर वत्ती बनावे और डोरे मे लपेट कर पहर भर तिलके तेल में भिगोवे पीछे एक तरफ से चिमूटा से पकड दूसरी तरफ से जलावे और वत्ती के नीचे काच का कटोरा रख दे उसमें जो तेल टप के उस गंधक की द्रुति में उसी के समान पारा घोट के कजली करे इसके खाने से खांसी, श्वास, शूल ये असाध्य भी दूर होवें, तथा कुष्ठ आम के रोग नाश होवें तथा देह को हलका करे ।

## गंधक लेप

शंपाकमूलस्वरसैः-
संघृष्टोगंधकोत्तमः ।
लिप्तोदेहेध्रुवखर्जु-
कुष्ठपामादिमर्दनः ॥

गंधक को अमलतास के रस में घोटकर देह में मालिश करे तो कोढ, खाज और पामा को दूर करे ।

[1] वातारि तैल संयुक्त त्रिफला गुग्गुलेनतु । गंधकं रससंयुक्त जराव्याधिविनाशनम् ॥ मास-मात्र प्रयोगेण शृणुवक्ष्यामि तद्गुणान् । अर्शो भगदरश्चैव तथा श्लेष्मा समुद्भवाः ॥ नश्यति व्याधय सर्वा मासेनैकेन गंधकात् । षण्मासस्य प्रयोगेण देवतुल्यो भवेन्नर ॥ हंसवर्णाश्चयेकेशा वलिश्चैव प्रलंबिनी । चला दंता मददृष्टिः बल-शुक्रादि संक्षय ॥ निर्जित्य यौवनयाति भ्रमरा इव-मूर्द्धजा । दिव्यदृष्टिर्महाप्राणो वराहइववर्णयो ॥ चक्षुपातादयं तुल्यौ ऽसौवलेनवलविक्रमः । दृढदंतो वृद्धकायो द्वितीय इवशंकर ॥ तस्यमूत्रपुरीषेण शुल्वभवति काचनं । इति अधिकपाठ. ॥

### गंधककी धातुवेधक कजली

पीतेचगंधकेसूतं
रक्तचित्ररसैंध्रुवम् ।
वज्रीक्षीरेणसंपिष्टंवं-
गस्तंभकरंपरम् ॥

पीला गंधक और पारे की कजली लाल चित्रक तथा थूहर के दूध में घोटने से यह बंग को स्तभंन करे अर्थात् चाँदी करदे ।

गंधकेनहतंशुल्वं-
दरदेनसमंकुरु ।
मातुलुंगरसेपिष्ट्वा-
त्रिपुटान्मृयतेफणी ॥
सिंदूराभभवेन्नागंताम्रं-
भवतिकांचनम् ।

गन्धक से तांबा मारे, उस तांबे की बराबर हिंगुल मिलाय बिजौरे के रस में खरल करे, पीछे सीसे के पत्रों पर लेप कर पुट देवे इस प्रकार तीन पुट देने से सिंदूर के समान भस्म होवे इस को तांबे में डाले तो सुवर्ण होवे ।

### अशुद्ध गन्धक दोष

अशुद्धगंधंकुरुतेचकुष्ठं-
तापभ्रमंपित्तरुजांतथैव ।
रूपंसुखंवीर्यबलंनिहन्ति
तस्माद्विशुद्धोविनियोजनीयः ॥

अशुद्ध गन्धक कोढ़, ज्वर, भ्रम, पित्त के रोग और रूप तथा सुख, वीर्य, बल, इनका नाश करे इसलिये औषधियों में शुद्ध गन्धक डाले अशुद्ध कभी न डाले ।

### गन्धक भक्षण में त्याज्य वस्तु

लवणाम्लानिशाकानि
द्विदलानितथैवच ।
स्त्रियश्चारोहणंपानं
पदाचैतानिवर्जयेत् ॥

गंधक खाने वाला मनुष्य नमकीन, पदार्थ खट्टे पदार्थ और साग, दोदलका अन्न, अरहर आदि, स्त्रीगमन, घोड़ा आदिकी सवारी, पैरों से चलना, और पित्तकारक वस्तुओं को त्याग दे ।

### गंधक विकार की शांति

विकारोयदिजायेत-
गंधकाच्चेत्तदापिबेत् ।
गोघृतेनान्वितंक्षीरं-
सुखीस्यात्सचमानुषः ॥

जो गंधक खाने से विकार होवे तो गौ का घृत मिलाकर दूध पीवे तो मनुष्य सुखी होवे[1] ।

## इति श्री बृहद्रसराजसुन्दरे गंधकप्रकरणम्

---

### अष्टलोहों के नाम तथा सप्तधातु

सुवर्णंरजतंताम्रं-
त्रपुशीशकमायसं ।
षडैतानिचलोहानि-
कृत्रिमौकांस्यपित्तलौ ॥

सोना, चांदी, तांबा, लोहा, रांगा सीसा ये छः लोहे श्रेष्ठ हैं और काँसा पीतल ये दो कृत्रिम अर्थात् बने हुए लोहे हैं, पित्तल के बिना पूर्वोक्त सात धातु कहलाती हैं ।

---

१—गंधकं तुल्यमरिचं षड्गुणस्त्रिफलान्वितः । शम्याक मूलजरसैर्मर्दितोऽखिलरोगहा । द्विनिष्क प्रमितोगंधः पीततैलेनशोधित । पश्चान्मरिच तैलाभ्यामपामार्गजलेनच । पेषयित्वाबलि सर्वदेहेलिप्तः प्रयत्नतः घर्मेतिष्ठेत्ततोरोगीमध्यान्हे तक्रभक्तकम् । भुंजीत- रात्रौसेवेत वन्हिं प्रात समुत्थितःमहिषीछगणैर्देह संलिप्यस्नानमाचरेत् । शीतोदकेन पामादि खर्जूकुष्ठ प्रशाम्यति ।

## सुवर्ण की उत्पत्ति

पुरानिजाश्रमस्थानां-
सप्तर्षीणांजितात्मनाम् ।
पत्नीविलोक्यलावण्य-
लक्ष्मींसंपन्नयौवना ॥
कंदर्पदर्पविध्वस्त-
चेतसोजातवेदसः ।
पतितयद्धरापृष्ठेरेत-
स्तद्धेमतामगात् ॥

पहले अपने आश्रम मे स्थित जितात्मा सप्त ऋषियो की परमोत्तम पत्नी के यौवन सम्पत्ति को देख अग्निदेव काम पीड़ित हो वीर्य को त्यागता हुआ, यही वीर्य सुवर्ण के नाम से विख्यात हुआ।

## सुवर्ण के नाम

स्वर्ण, सुवर्ण, कनक, हिरण्य, हेम, हाटक तपनीय, गांगेय, कलधौत, कांचन, चामीकर, शतकुम्भ, कार्त्तस्वर, जाम्बूनद, जातरूप, महारजत, ये सुवर्ण के संस्कृत नाम हैं।

## सुवर्ण के भेद

प्राकृतंसहजंवन्हे-
सभूतखनिसंभवम् ।
रसेन्द्रवेधसजातं-
स्वर्णंपचविधंस्मृत ॥

प्राकृत १ सहज २ वन्हिसभूत ३ खानेसे प्रगट ४ पारेके वेध से उत्पन्न ५ ऐसे सुवर्ण ५ प्रकारका है। अब कहते हैं कि रजोगुणसे प्रगट जिसने संपूर्ण ब्रह्मांडको आच्छादित कर रक्खा ऐसा देवताओं को दुर्लभ प्राकृत सुवर्ण कहलाता है, और जो ब्रह्मा के जन्मके संग प्रगट हुआ वो सुवर्ण सहज, अग्नि ने जो शिवका दुःसह तेज पानकर फिर परित्याग किया उससे प्रगट सुवर्ण वन्हिसभव ये तीनों सुवर्ण दिव्य हैं, धारणमात्र से ही शरीरको अजर अमर करते हैं, और जो खान से प्रगट हो वह खनिज सुवर्ण कहलाता है, और जो पारेके वेध यानी रसायनसे बने उसे वेधज सुवर्ण जानना।

सौख्यंवीर्यंबलंहन्ति-
रोगवर्गंकरोतिच ।
अशुद्धंनामृतस्वर्णं-
तस्माच्छुद्धंचमारयेत् ॥[*]

अशोधित सुवर्ण सुख बल और वीर्यको हरण करे और देह में अनेक रोग प्रगट करे, इस से अशुद्ध सुवर्णका जारण वर्जित है।

## अथ शोधनम्

तैलेतक्रेगवांमूत्रे
कांजिकेच कुलत्थके ।
त्रिधा-त्रिधाविशुद्धिःस्यात्
स्वर्णादिनांसमासतः ॥

तोलेभर सुवर्ण के कंटकवेधी ८ पत्र करे इसी रीति से चांदी, तांबे के पत्र करे, फिर इन को मीठे तेल, मठा, गोमूत्र, कांजी, कुलथी के काढे इन प्रत्येक में पत्रों को गरम कर तीन २ वार बुझावे तो सोना, चांदी और तांबा शुद्ध होवें। और रांगा, जस्त, और शीशे को अलग२ गलाकर पूर्वोक्त तैलादिक में बुझावे-तो ये तीनो भी शुद्ध होवें, और लोहे के टुकडे गरम कर तीन २ वार बुझावे तो लोहा शुद्ध हो, ये सब धातुओ का शोधन संक्षेप से कहा है।

---

तत्रयद्भक्षणार्हंस्याद्धेमं तल्लक्षणं शृणु। दाहेरक्तं सितंछेदे निकसे कुंकुमप्रभम् ॥ तारशुल्वोज्झितंस्निग्धं मृदुहेम गुरूत्तमम । श्वेताग कठिन-रूक्षंविवर्णसमलं दलि ॥ दाहेछेदे सितश्वेत कषेत्क घुचतत्यजेत् । कृत्रिमचाभिवति सिद्ध सूतस्य योगितः ॥ मेरुसानुस्तजम्बू फलाम्भोयोगत.परं । दिव्यौषाधिमणिस्पर्शादन्यद्भवतिकाचन ॥ एवंनानाविधान्यत्र जायतेकाचनानिवै ।

वज्र के लोह से प्रकट है, वह वज्र लोहा दश प्रकार का है।

असितंकाललोहाख्यौ-
रक्तंलोहितवज्रकौ।
मायूरवज्रकंचान्यदन्य
त्तित्तिरवज्रकम्॥
रोहिणीवज्रकचान्यदन्य-
द्वाशुकवज्रकम्।
एवंदशविधवज्रं-
गुणवानुत्तरोत्तरम्[1]॥

असित, काल, लोह, रक्त, लोहित, वज्रक, मयूरवज्र, तित्तिरवज्रक, रोहिणीवज्र, शुकवज्र, ये गोरख संहिता के मत से दस प्रकार का वज्र संज्ञक लोहा है इन में क्रम से एक से दूसरा अधिक गुणवाला है।

## पांड्य लोह के लक्षण

जो घिसने से गोल होजाय और जिस में सुवर्ण की-सी रेखा प्रतीत हों उसे पांड्यलोहा कहते हैं वह सफेद और स्याह के भेद से दो प्रकार का है।

## कान्त लोह के भेद

एकास्यद्विमुखास्यच-
वेदास्यंशंखचक्रिक।
सर्वतोमुखमित्येव-
मुत्तमाधमकान्तकम्॥
भेदानालक्षणंयच्च-
नत्रमूस्तानिगौरवात्।

पहले जो चुंबक और भ्रामक कांत लोह के भेद कहे हैं उसी के एकमुख, द्विमुख, चतुर्मुख शंखचक्रिक और सर्वतोमुख, ये छः भेद हैं और ये उत्तम मध्यम और कनिष्ट से अनेक भेद हैं, परन्तु हमने ग्रन्थ विस्तार के भय से मुख्य २ लिखे हैं सब नहीं लिखे।

मुंडंतुवर्त्तुलंभूमौ-
पर्वतेपुचदृश्यते।
गजवल्यादितीक्ष्णं-
स्यात्कांतंचुंबकसंभवं॥
मुण्डात्कटाहपत्रादि-
जायतेतीक्ष्णलोहतः।
खड्गादिशस्त्रभेदास्यु-
कांतलोहंतुदुर्लभम्॥

मुंड लोहा पृथ्वी वा पर्वतो में वर्त्तुल रूप से मिलता है और तीक्ष्ण लोहा गज वेलि आदि से प्रकट होता है, कांति लोह चुंबक पत्थर से।

मुंड लोह से कढ़ाई तवा आदि वस्तु बनते हैं, तीक्ष्ण लोह के तलवार आदि शस्त्र बनाते हैं, और कांतलोह दुर्लभ है।

किट्टादशगुणं मुंडं-
मुंडात्सारंचतुर्गुणं।
सारादौड्रंद्विगुणितं-
कालिंगंचततोष्टधा॥
तस्माद्भद्रंदशगुणं-
भद्राद्वज्रंसहस्रधा।
वज्रात्षष्टिगुणंपाड्यं-
कांतिजंशतधाततः॥
सर्वलोहोत्तमंयस्मा-
त्तस्मात्कोटिगुणमतं।
यल्लोहेयद्गुणंप्रोक्त-
तत्किट्टमपितद्गुणं॥

कीट से दश गुण मुंड, मुंड से दश गुण सार, सारसै द्विगुणविशेष उडिया देश का लोह, इससे आठ गुणा कलिंग देशीय लोह जिससै सौगुण विशेष भद्र संज्ञक लोह, भद्र से हजार गुण विशेष वज्र लोह, वज्र से साठ गुण विशेष पांड्य लोह, और पाड्य से सौगुण विशेष कांति लोह में गुण कहते हैं, जितने गुण जिस लोह मे है उतने ही गुण उसकी कीट मे जानने।

१. पत्रनदृश्यते लौहेतीक्ष्णं लोहतदुत्तमम्।
कांतादिखलुभेदानि ज्ञातव्यानि विशेषतः।

कांतिलक्षगुणं प्रोचु-
रसकर्मविशारदाः ।
स्फटिकोऽर्थंकोटिगुणं-
विद्युत्संभूतदुर्लभम् ॥

काल लोह में लक्ष, और स्फटिक के लोह में करोड़ गुण हैं, तथा बिजली से पैदा लोह पृथ्वी पर दुर्लभ है, अब प्रथम कहे लोहो के गुण भाषा में पृथक् पृथक् लिखते हैं।

## मृदु लक्षण

जो शीघ्र पतला होजाय और घन की चोट से न फूटे, चिकना और नरम हो तो मृदु लोह, कहलाता है ये उत्तम है।

## कुण्ड लक्षण

घन की चोट से कठिनता से टूटे सो कुंढ लोह मध्यम है ।

## कांडार लक्षण

जो घन की चोट से शीघ्र टूट कर अन्दर से काला निकले उस मुंढ को कांडार लोह का भेद कहते हैं।

## तीक्ष्ण के छः भेदों के पृथक २ लक्षण तिनमें प्रथम खर के लक्षण

कठिन और तोड़ने मे अन्दर टेढ़ी रेखा पारे की-सी मालूम हों और बोझा रखने से न नवे उसे खर लोह कहते हैं ।

## सार लक्षण

जो पृथ्वी से प्रगट पीला और कुटिल रेखा सयुक्त तोढने मे अति कठिन हो उसे सार लोह कहते हैं।

## होत्ताल लक्षण

जो काला और पीला कुटिल रेखा संयुक्त तोडने मे अति कठिन हो उसे होत्ताल लोह कहते हैं।

## तार लक्षण

जो वज्र के समान प्रकाशित, सूक्ष्म रेखा सयुक्त काला और भारी हो उसको तार लोह कहते हैं।

## काल लक्षण

जो काला और नीला, चिकना और भारी घन की चोट से न टूटे उसे काल लोह कहते हैं।

## कांत लोह की परीक्षा

पात्रे यस्मिन्प्रसरतिजले-
तैलबिंदुर्नलिप्तो ।
हिंगुर्गंधविसृजति-
निजतिक्ततांनिंबकल्कः ॥
पाच्यंदुग्धंभवतिशिखरा-
कारतानैतिभूमौ ।
कांतंलोहंतदिदंमुदितं-
लक्षणोक्तंतथान्यत् ॥

कांति लोह के पात्र मे पानी भरकर तेल की बूंद डाले तो फैले नहीं, और हींग रखने से हींग की वास न आवे, नीम का कल्क रखने से मीठा हो जाय, दूध औटाने से उफने नहीं किंतु पर्वत के समान ऊंचा हो जाय, उसे कांत लोह कहते हैं । अब कात लोह के भ्रामकादि भेदो को अलग २ लिखते हैं तहा प्रथम ।

## भ्रामक के लक्षण

भ्रामयेल्लोहजातिंतु-
तत्कान्तंभ्रामकमतम् ।
चुंबयेच्चुम्बककांतं-
कर्षयेत्कर्षकंतथा ॥
साक्षाद्यद्द्रावयेल्लोह-
तत्कांतद्रावकंभवेत् ।
तद्रोमकांतस्फुटिताद्यतो-
रोमोद्गमोभवेत् ॥

जो लोह की जाति मात्र को भ्रमावे उस

कांत को भ्रामक कहते हैं, और जो अन्य लोह को चुम्बन कर लेवे उसे, चुंवक कहते हैं, और जो आकर्षण करे, उसे कर्षक, तथा नरम करदे, उसे द्रावक, और जो तोडने से रुएं से मालूम दे, उसे रोमक नाम कांत लोह जानना।

पीतंरक्तंतथाकृष्णं-
त्रिवर्णंस्यात्पृथक्पृथक्।
क्रमेणदेवतास्तत्र-
ब्रह्माविष्णुमहेश्वराः॥

कांत लोह का पीला, काला और लाल रंग हैं, उनके क्रम से ब्रह्मा, विष्णु और शिव देवता जानने, इसमें पीला स्पर्शवेधी और काला रसायन सयोग में लेने लायक, तथा लाल वर्ण वाले कांति लोह को पारे के बंधन में लेना चाहिये, और भ्रामक अधम है चुम्बक मध्य, और कर्षक उत्तम, तथा द्रावक उत्तमोत्तम है।

कांताभावेतीक्ष्णलोहंच
ग्राह्यंतल्लोहवैसंमृदुत्वंविधत्ते।
मुंडंत्याज्यंसर्वथानैवग्राह्यं-
यस्मान्मुंडेभूरिदोपावदंति॥

कांत लोह के अभाव में तीक्ष्ण लोह लेना चाहिये, वह उत्तम और नरम होता है और मुंड लोह को कदाचित् ग्रहण न करे, क्योंकि इसमें बहुत दोष रहते हैं।

अशुद्धन्तुमृतंलोह-
मायुहारिरुजाकरम्।
कुष्ठांगमर्दहृत्पीडांदद्या-
त्तस्मात्सुशोधयेत्॥

विना शुद्धि के मारा लोहा आयुष्य-को घटावे, तथा रोग, कोढ, अंगो का टूटना, हृदय पीडा को करे इस वास्ते लोह को शुद्ध करे।

## लोह शोधनम्

गुरुताद्दढताक्लेदी-
कश्मलीदाहकारकः।
अश्मदोपःसुदुर्गंधो-
सप्तदोपाथसस्यच॥

भारीपना, दृढता, क्लेद, कश्मल, दाह कर, गिरि दोष और दुर्गंध ये सात दोष लोह में स्थित हैं।

## तथा दूसरा प्रकार

गरलंक्रमवांतिवीर्यहाऽति-
दोषाप्रवदंतिशोधकाः।
अथशोधनभावकान्पुटा-
न्विधिनैकेनवदंतिशूरयः।
शशरक्तेनसंलिप्तं-
चिंचार्कपयसायसं।
दलंहुतानेध्मातंसिक्ते-
त्रैफलवारिणा॥
एवंत्रिशःकृतेलोहं-
शुद्धिमाप्नोत्यसंशयम्।

लोहे में विष, क्लम, वमन और वीर्य नाश दोष रहते हैं— इसलिये लोह शोधन कहता हूँ, लोहे पर शशे के रुधिर का लेप कर अग्नि में तपाय त्रिफलाके काढेमे बुझावे, इस प्रकार तीन पुट देकर इमली और आक के दूध का अलग २ लेपकर तपा २ कर तीन २ वार त्रिफला के काढे में बुझावे तो कान्तादि लोह शुद्ध होवें।

## तीसरा प्रकार

सर्वलोहानितप्तानि-
कदलीमूलवारिणा।
सप्तधाभिर्निषिक्तानि-
शुद्धिमायात्यथोत्तमम्।

सब लोहो को तपा २ कर केला की जड के रस में सात बार बुझावें तो शुद्ध होवें। यह सुगमरीति है।

शुद्धिमायातितीक्ष्णंच-
मुंडंनिर्गुंडिसेचनात्।

इतराणिचलोहानि-
सर्वाण्युलूकविष्टया ॥

सम्हालू के रस में तीक्ष्ण और मुण्ड लोह बुझाने से शुद्ध होते हैं, और बाकी, उल्लू की बीठ के रस में लोह शुद्ध होते हैं।

समुद्रलवणोपेत-
तप्तं निर्वापितंखलु ।
त्रिफलाकथितेनूनं-
गिरिदोषभयस्त्यजेत् ॥

लोह को तपाय २ समुद्र नोन संयुक्त त्रिफला के काढ़े में बुझाने से लोह में जो पर्वत दोष रहता है वह दूर हो।

## शुद्ध लोह की परीक्षा

नविस्फुलिंगानचबुद्बुद्बु - ।
दायदायदानचैपांपटलंनशब्दः ।
मूषागतंरत्नसमंस्थिरंच
तदाविशुद्धं भवदन्तिलोहम् ॥

जिसमें चिनगारी न निकलें, पानी में बुझाने से बबूला न निकलें, तथा पर्त न हो मूषा में रखने से रत्न के समान स्थित रहे, उसे शुद्ध लोह कहते हैं।

सम्यगौषधकल्पानां-
लोहकल्पप्रशस्यते ।
तस्मात्सर्वप्रयत्नेन-
लोहमादौविमारयेत् ॥

सब औषधियों के कल्प में लोह कल्प श्रेष्ठ है, इसलिये प्रथम लोह का मारण करे।

नातःपचेत्पंचपलादर्वा-
गूर्ध्वं त्रयोदशात ।
आदौमंत्रस्ततःकर्म-
कर्त्तव्यंमत्रमुच्यते ॥

लोहे को पांच पल से कम और तेरह पल से जियादा न फूंके, प्रथम मत्र को पढ़ पीछे मारण आदि कर्म करे मंत्र यह है ओ३म् अमृतोद्भवाय स्वाहा।

नरसेनविनालोहंन-
लोहंचाभ्रकंविना ।
एकत्वेनशरीरस्यबंधो-
भवतिदेहिनाम् ॥
पारदेनविनालोहंयः
करोतिपुमानिह ।
उदरेतस्यकीटानि-
जायंतेनात्रसंशयः ।

पारे अथवा अभ्रक बिना लोह और शरीर की एकता नहीं हो, और देह में लोहा ठहरे नहीं इस लिये लोह में पारद वा अभ्रक का संस्कार करे । जो वैद्य पारे के बिना लोह की भस्म करते हैं, वह भस्म रोगी के पेट में कृमि पैदा करती है, इसमें संशय नहीं है।

## फौलाद की भस्म

शुद्धं लोहभवंचूर्णं-
पातालगरुडीरसैः ।
मर्दयित्वापुटेद्वन्हौ-
दद्यादेवंपुटत्रयम् ॥
पुटत्रयंकुमार्याश्च-
कुठारछिन्नकारसैः ।
पुटषट्कंततोदद्या-
देवंतीक्ष्णमृतिर्भवेत् ॥

फौलाद के चूर्ण को पाताल गरुडी ( छिलहिंटा ) के रस में खरल कर, शराव संपुट में रख कर ऊपर मिट्टी करे, और आरने कंडों के तीन पुट दे, इसी प्रकार ग्वारपट्ठे के रस मे घोट कर ३ पुट दे और हड़संकरी के रस मे घोटकर ६ बार गजपुट में फूंके तो तीक्ष्ण फौलाद लोह भस्म होवे।

## दूसरी विधि.

द्वादशांशेनदरदं तीक्ष्ण-
चूर्णस्यमेलयेत् ।

कन्यानीरेणसंमर्द्य
यामयुग्मंतुतत्पुनः ॥
शरावसपुटेकृत्वा-
पुटेद्गजपुटेनवैः ।
सप्तधैवंकृतंलोहं-
रजोवारितरंभवेत ॥

फौलाद के चूर्ण का बारहवा हिस्सा हिंगुल मिला कर ग्वारपट्ठे के रस मे दो प्रहर खरल करे, परचात् शराव संपुट मे रख कपर मिट्टी कर गजपुट में फूंक दे, ऐसे सात पुट देने से लोह की भस्म पानी पर तैरने लगे।

## तीसरी विधि

शुद्धंसूतंद्विधागंध-
खल्वेकृत्वाथकज्जलीं ।
द्वयोःसमंलोहचूर्णं-
मर्द्दयेत्कन्यकाद्रवैः ॥
यामद्वयात्समुधृत्य-
तद्गोलंताम्रपात्रके ।
आच्छाद्यैरंडपत्रैश्च-
यामार्द्धेत्युष्णताभवेत् ॥
धान्यराशौन्यसेत्पश्चात्-
त्रिदिनान्तेसमुद्धरेत् ।
संपेष्यगालयेद्वस्त्रे-
सत्यंवारितरंभवेत् ॥
कांततीक्ष्णतथामुंड-
निरुत्थजायतेध्रुवं ।

पारा १ भाग, और गंधक २ भाग, दोनों की खरल में कजली करे, फिर दोनों की बरावर लोह चूर्ण ले ग्वारपट्ठे के रस से दो प्रहर घोट गोला बनावे और तावे के पात्र मे अड के पत्तो से ढक दो प्रहर धूप में रखे, पश्चात् धान की राशि में तीन दिन गाडे, चौथे दिन निकाल पीस कर एक वस्त्र में छान ले तो यह सार पानी पर तैरने लगे इसी रीति से कान्त, तीक्ष्ण, और मुंड तीनों लोहो की निरुत्थ भस्म होती है, इसे सुवर्ण पर्पटी मे डालते है, और योगराज योग मे डालते हैं नवायस चूर्ण मे डालते हैं, तब यह औषधि गुण करती है, और खामी दूर करने को लोह रसायन के साथ देते हैं।

## चतुर्थ विधि

लोहचूर्णपल॰॰ल्वं-
सोरकस्यपलंतथा ।
अश्वगंधापलंचापि-
सर्वमेकत्रमर्द्दयेत् ॥
कुमार्याद्विदिनंपश्चा-
द्गोलकञ्चसुपत्रकैः ।
सवेष्ट्यचमृदालिप्त्वा-
पुटेद्गजपुटेनच ॥
स्वांगशीतसमुद्धृत्य-
सिंदूराभमयोरजः ।
मृतंवारितरमाद्यं-
सर्वकार्यकरंपरम् ॥

लोहा चूर्ण, शोरा और अश्वगंध प्रत्येक चार २ तोला मिलाकर १ दिन ग्वारपट्ठे के रस में खरल करे और गोला बनाय अड के पत्तों में रख ७ कपर मिट्टी कर गजपुट में फूंक दे, फिर स्वाग शीतल होने पर निकाले इसका रग सिंदूर के समान हो और पानी में तैरे यह सब कार्यो मे उत्तम है।

## लोह की सर्वोत्कृष्ट भस्म

आदौलोहविचूर्णितंतदनु-
गोतोयेस्यभाव्यदिने ।
रात्रौचैवपुटाश्चविंशति-
मिताकूर्माख्ययंत्रेशुभे ॥
एववैत्रिफलाजलस्य-
कथिताभावाश्चपष्टीपुटा ।
कन्यायारसभावनाश्च-
कथिताचाष्टौचवैद्य पुटाः ॥
वज्रार्कोहलिनींगुदीद्विर-
जनोगुंजातुरगीघना ।

निर्गुंडीगरुडीकुठेरकनकं-
वन्हिश्चमत्स्यालता ॥
हेमीहंसपदीतथामृतलता-
भृंगेन्द्रवृत्तेदिने ।
रात्रौतद्रसकौपृथक्पृथग-
हौसप्तैवभावाःपुटाः ॥
राजीतक्रयुतंसुखल्वकतले-
पिष्टादिनैकंदृढं ।
भावाश्चैवपुटाश्चसप्त-
कथितासर्वैश्चवैद्याधिपैः ॥
पश्चाल्पाःकथिताभवादिन-
दिनेनित्यंपुनःसूरभिः ।
रात्रौसप्तपुटाश्चसन्निगदि-
तायंत्रेचकूर्माभिधैः ।
पश्चाद्भावपुटाश्चपच-
सततंपंचामृतानांपुन ।
स्तश्चूर्णंचदशांशक सुदरद-
मुत्काथ्यनारीपये ॥
गोदुग्धयदिवात्रयोपि-
सततपिष्टाचभावाःपुटेत् ।
पश्चादर्द्ध सुपारदेनशुचि
नागंधेनकन्यारसैः ॥
तच्चूर्णंपरिमर्द्दयेद्दृढ
तरंसंपाचयेत्संपुटे ।
पश्चात्केवलकन्यकाशुचि-
रहैर्भस्मत्रिशःपाचयेत् ॥
पश्चात्कज्जलिसिन्नि
भजलतरंशुद्धंचलोहंभवे ।
देवंप्रोक्तवलाजलै
परिहततल्लोहमुक्त शुभम् ॥

शुद्ध लोहे के चूर्ण को दिन मे गोमूत्र में खरल कर रात्रि को गजपुट मे फूक दे, इस प्रकार कच्छप यत्र मे २० पुट देवे, इसी प्रकार त्रिफला के रस की भावना दे २ कर ६० बार गजपुट में फूके, पीछे ग्वारपट्ठे के ८ गजपुट दे, तथा थूहर, आक, कलयारी, गोदी, हलदी, दारुहलदी चिरमिठी, असगंध, नागरमोथा, निर्गुंडी, पातालगरुडी, वनतुलसी, धतूरा, चित्रक, कुटकी, कांगनी, मछेछी, सोनजुही, हंसपदी, गिलोय, भांगरा और कूडा प्रत्येक के क्वाथ वा रस मे दिन को खरल करे, रात्रि को गजपुट मे फूके, इस प्रकार सात २ दिन करे, इसी तरह राई और छाछकी सात २ भावना देवे, पीछे पंचामृत की भावना देकर पांच बार गजपुट मे फूंके पीछे इस लोह का दसवां भाग शिगरफ डाल स्त्री के दूध में खरल करे, पश्चात् गोदुग्ध की तीन भावना देकर तीन बार गज पुट मे फूके, पीछे लोह का अर्द्ध भाग पारा और इतनी ही गंधक तीनों को मिला कर ग्वारपट्ठे के रस मे खूब घोटे, फिर शराव सपुट मे रख गजपुट मे, फूंक दे, फिर निकाल केवल कुमारी ( ग्वारपट्ठे ) के रसकी ३ भावना देकर गजपुट से फूंके तो लोहे की भस्म कज्जल के समान पानी में तैरने योग्य शुद्ध होवे, इस मे वला के रस का पुट और देवे तो उत्तम सर्वोत्कृष्ट भस्म होवे ।

## छठी विधि

तीक्ष्णस्यचूर्णंससितंसगंधं-
रसेनसंमर्द्य भृशंकुमार्याः ।
पाकीकृतंकास्यपुटांतरस्थ-
सूर्य्यातपेमृत्युमुपैतियुक्तम् ॥

फौलाद लोह चूर्ण, पारा और गंधक तीनो को घी ग्वार के रस में घोट कासे के पात्र मे सूर्य की धूप मे रख दे तो लोह की भस्म होवे ।

## पुट के गुण

लोहानामपुनर्भावो-
यथोक्तगुणकारिता ।
सलिलेतरणं वापिपुट-
नादेवजायते ॥

लोहो का फिर न जीना, यथार्थ गुण का करना, तथा पानी मे तैरना ये सब पुट देने से हाते हैं ।

पुटनात्स्याल्लघुत्वच-
शीघ्रव्याप्तिश्चदीपनं ।
जारितादपिसूतेन्द्राल्लो-
हानामधिकागुणा ॥

हलकापन तथा शीघ्र देह मे फैलना, और जठराग्नि को प्रबल करना, ये सब गुण पुट देने से होते हैं, लोह भस्म में पारद भस्म सें विशेष गुण हैं, अब कई एक धातुओ मे जो २ पुट देने चाहियें वह लिखते हैं।

स्वर्णरौप्यवधेज्ञेयंपुटं-
कुक्कुटकाभिधम्।
ताम्रे काष्ठादिजोवन्हि-
र्लोहेगजपुटानिच ॥

सोने, और चांदो मे कुक्कुट पुट, तथा ताम्र में काष्ठादिक अग्नि, और लोह में गजपुट की अग्नि देना चाहिये।

रसादिद्रवपाकानां-
प्रमाणंज्ञानजपुटम् ।
नेष्टोन्यूनाधिकः पाकः-
सुपाकहितमौषध ॥

पारे से आदि ले सब धातु मात्र के पाक मे जितने पुट लिखे हैं,उतने ही देने कम या जियादा न देने चाहिये क्योंकि औषधि यथार्थ पकी हित कारी होती हैं।

## लोह भस्म के गुण

लोहमृतकज्जलसंनिभतु-
मु क्तेसदायोरसराजयुक्तं ।
नतस्यदेहेभवंतिरोगा-
मृतोपिकाम.पुनरेतिधाम.॥

लोह भस्म रगत में काजल के समान पारद युक्त सेवन करने वाले की देह से रोग कभी उत्पन्न नहीं हो, और गया काम देव फिर पैदा हो।

आयु प्रदातावलवीर्यकर्त्ता-
रोगस्यहर्त्तामदनस्यकर्त्ता ।
अयःसमानंनहिंकिंचिदन्य-
द्रसायनंश्रेष्ठतमवदंति ॥

आयुष्य, बल और वीर्य को बढावे, रोगो का नाश करे, काम पैदा करे, ऐसी लोह भस्म के समान दूसरी श्रेष्ठ रसायन नहीं है, यह वैद्य कहते हैं।

## लोह भस्म के अनुपान

शूलेहिंगुघृतान्वितो-
मधुयुतोकृष्णापुराणज्वरे।
वातेसाज्यरसोनकः-
श्वसनकेक्षौद्रान्वितत्र्यूषणं।
गांशीतेव्याललताद्लं-
समरिचंमेहेवरासोपला
दोषाणांत्रितयेनुपान-
मुदितंसक्षौद्रमार्द्रोदकम् ।
घृतेनवातकेदेयं-
मधुनापित्तकेज्वरे ॥
श्लेष्मपित्तेचाद्रकेण-
निगुंडथाशीतवातके ।
शुंठीवातेसितापित्ते-
कफे कृष्णात्रिजातके ॥
संधिरोगेवरारोहे-
प्रोक्तलोहानुपानकम्।

शूल में हींग और घृत के साथ, जीर्ण ज्वर में शहद और पीपल के साथ, वात मे लहसन और घृत के साथ, श्वास मे सोंठ मिरच, पीपल और शहदके साथ,शीतमें मिरच और पानके साथ, प्रमेह मे त्रिफला और खांड के साथ, त्रिदोष में शहद और अदरक के रस मे, वात ज्वर मे घृत से, पित्त ज्वर में शहद से, कफ ज्वर मे अदरक के रस से, और ८० प्रकार के वात में सम्हालू के रस से वात में सोठ के साथ, पित्त मे मिश्री के सग, कफ में पीपल के सग, संधि रोग में दालचीनी, इलायची, तमाल पत्र, इनके साथ लोह की भस्म खानी चाहिये।

वल्लंवल्लार्द्धमानंच-
यथायोगेनयोजयेत ।
त्रिफलाल्लोहचूर्णंच-
वलीपलितनाशनम् ॥
कज्जलीमधुकृष्णाभ्यां
श्लेष्मरोगनिवारणम् ।
खडयासचतुर्ज्जातं-
रक्तपित्तनिवारण ॥
पुनर्नवात्वगाक्षीरै-
र्बलवृद्धिकरंपर ।
पुनर्नवारसेनैव-
पांडुरोगनिसूदनम ॥
हरिद्रालोहचूर्ण च-
पिप्पल्यामधुनासह ॥
विंशतिचप्रमेहाणां-
नाशयेन्नात्रसंशयः ।

लोह भस्म ३ या १॥ रत्ती रोगोक्त अनुपान के साथ दे, वलीपलित नाश के अर्थ त्रिफला के साथ देवे, कफरोग मे पारे गंधक की कजली, पीपल और शहद के साथ रक्त पित्त मे मिश्री और चतुर्जात के साथ, बल वृद्धि के लिये पुनर्नवा और गो दुग्ध के साथ, पांडुरोग मे पुनर्नवा के रस मे, और २० प्रकार के प्रमेहो मे हलदी, पीपल और शहद के साथ लोह भस्म देनी चाहिये।

शिलाजतुसमायुक्त-
मूत्रकृच्छ्रनिवारणं ।
वासकःपिप्पलीद्राक्षा-
लोहचमधुनासह ॥
गुटिकांभक्षयेत्प्रातः
पचकासनिवारण ।
ताम्बूलेनसमायुक्त-
भक्षयेत्लोहमुत्तमम् ॥
अग्निदीप्तकरंवृष्यं-
देहकातिविवर्द्धनम् ।
त्रिफलामधुसंयुक्तं-
सर्वरोगेषुयोजयेत् ॥
पथ्यासितालोहभस्म-
यथोक्तंगुणदभवेत् ।
विमत्रबहुनोक्तेन-
देहलोहकरंपर ॥
येगुणामृतरूप्यस्यते-
गुणाःकान्तभस्मनः ।
कांताभावेप्रदातव्यं-
रूप्यमित्याहभैरवः ॥

मूत्रकृच्छ्र में शिलाजीत के संग, पांच प्रकार की खांसी मे अडूसा, पीपल, दाख और लोह भस्म की गोली बनाकर शहद के संग खावे, मदाग्नि मे पान के साथ, देह की कांति को बढ़ावे और वृष्य है, त्रिफला और शहद के साथ सब रोगो को नाश करे, छोटी हरड और मिश्री के साथ पूर्वोक्त गुण करे, बहुत कहना कुछ जरूर नही यह देह को लोहे के समान करती है, और जो अमृत गुण करता है वही कांत लोह करता है, जब कान्ति लोह की भस्म न मिले तब रूपे की भस्म देनी चाहिये।

## लोह सेवन में अपथ्य

कुष्माडतिलतेलच-
मापान्नराजिकातथा ।
मद्यमम्लरसचैव-
त्यजेल्लोहस्यसेवकः ॥

पेठा, तिल, तेल, उडद, राई, मदिरा, खट्टे पदार्थ, इन वस्तुओ को लोह का सेवन करने वाला त्याग दे ।

मत्यस्यजीवकवार्ता-
कंमाषंचकारवेल्लक ।
व्यायामतीक्ष्णमद्यंच-
तैलाम्लदूरतरत्यजेत् ॥

मछली, जीवक का साग, बेगन, उडद, करेले, डडकसरत, लाल मिरच आदि तीखे

पदार्थ, मद्य, तेल, खटाई, इन पदार्थों को लोह भस्म सेवन करने वाला त्याग देवे।

### अमृती करण.

तोयाष्टभागशेषेण-
त्रिफलापलपंचकं।
घृतक्वाथस्यतुल्यं-
स्याद्घृततुल्यंमृतायसं॥
पाचयेत्ताम्रपात्रे च-
लोहदार्व्याविचालयेत्॥
योगवाहंमयाख्यातं-
मृतलोहंमहारसम्।
इत्थंकांतस्यतीक्ष्णस्य-
मुंडस्यापिह्ययंविधि॥

५ पल त्रिफले मे अठगुना जल डालकर काढा बनावे, जव अठवा हिस्सा जल रहे तव छानकर इसकी वरावर गोघृत और इतनी ही लोह भस्म दोनो को ताम्र पात्र में पकावे, और लोहे की कलछी से चलाता जाय, जव जल और घृत जल जाय केवल लोह की भस्म मात्र रह जाय, तव उतारे यह मैंने योगों में देने योग्य लोह भस्म की विधि कही है, इसी रीति से कांति तीक्ष्ण और मुंड की विधि जाननी चाहिये।

### भक्षण का मन्त्र

ओ३म् अमृतेन्द्र भक्षयामिनमः स्वाहा

### लोहपाक

लोहपाकस्त्रिधाप्रोक्तो-
मृदुमध्यखरस्तथा।
पंकशुष्करसौपूर्वौ-
वालुकासदृश. खरः॥

मृदु मध्य और खर के भेद से लोहपाक तीन प्रकार का है, तहा कीच के समान मृदु और जिसका रस सूख गया वह मध्यम और वालू रेत सा खर है।

तावल्लोहंपुटेद्वैद्यो
यावच्चूर्णिकृतोजले।
निस्तरंगोलघुस्तोये-
समुत्तरतिहंसवत्॥

लोहा जव तक जल मे हंस के समान न तैरे तव तक पुट देता रहे।

तावत्तु मर्दयेल्लोहं
यावत्कज्जलसन्निभं।
करोतिनिहितंनेत्रे-
नैवपीडामनागपि॥

लोहे को जव तक पीसे कि तव तक काजल के समान न हो और नेत्रो में लगाने से पीडा न करे।

यथायथाप्रदीयंतेपुटास्तुवहुचायसे।
तथातथाविवर्द्धंते-
गुणाशतसहस्रशः॥

लोह मे जितने जियादा पुट लगें, उतने ही विशेष गुण बढ़ते जाते हैं।

### लोह भस्म की परीक्षा

सर्वमेवमृतंलोहं-
ध्मातव्यमित्रपंचकैः।
यदेवंस्यान्निरुत्थतु-
सेव्यंवारितरंहितत्॥

अष्ट लोहों की भस्म मे मित्र पंचक मिला कर अग्नि में धमाने से जो नहीं जीवे, तथा पानी में जो तैरे उसका सेवन करना चाहिये।

मध्वाज्येमृतलोहंच-
रूप्यंसंपुटगेक्षिपेत्।
रुध्वाध्मातचसंग्राह्यं-
रूप्यवैपूर्वमानकम्॥
तदालोहंमृतंविद्या-
दन्यथामारयेत्पुनः।

शहद, घृत, लोह भस्म और चांदी को एकत्र कर सपुट मे धमाने से चांदी ज्यो की त्यो रहे तो जानना लोह की भस्म हो गई, और

जो चादी बढ़ जाय तो फिर लोह की भस्म करे ।

## लोह का द्रावण

देवदाल्यारसैर्भाव्य-
गंधकंदिनसप्तकम् ।
तेनप्रवापमात्रेण-
लोहास्तिष्ठतिसूतवत् ॥

देवदाली के फल के रस में ७ दिन गंधक को भिगोकर चूर्ण करे, उसको तपाये हुए लोह में डाले तो लोहा पारे के समान पतला होकर रह जायगा ।

तीक्ष्णमारणयोगेन-
कांतमारणमिष्यते ।
शुद्धिश्चतादृशीज्ञेया-
सेवनंतुतथैवहि ॥

जिस प्रकार तीक्ष्ण ( फौलाद ) का मारण कहा है उसी प्रकार कांत लोह का मारण जानो और शुद्धि तथा सेवन की विधि भी उसी प्रकार जाननी ।

## अशुद्ध लोह के अपगुण

अल्पौषधस्तोकपुटै-
र्हीनगंधकपारदैः ।
अपक्वलोहजचूर्ण-
मायुः क्षयकरंपरम् ॥

जिस लोह में लिखे अन्दाज से थोडी औषधि पडी हों और थोडे पुट दिये गये हो और जिसमें पारा गंधक थोडे पडे हों ऐसी लोह की कच्ची भस्म आयुष्य का नाश करती है ।

पंढत्वकुष्ठामयमृत्युदं-
भवेतहृद्रोगशूलौकुरुतेश्मरींच ।
नानारुजानाचतथाप्रकोपं-
करोतिहृल्लासमशुद्धलोहम् ॥

नपु सकता, कुष्ठ, मृत्यु, हृद्रोग, शूल, पथरी और नाना प्रकार के रोग, खाली रद ये और कच्चा लोह करता है ।

## लोह विकार शांति

मुनिरसपिष्टविडंगं
मुनिरसलीढंचिरस्थितंवर्मे ।
द्रावयतिलोहदोषान्-
वन्हिर्नवनीतपिंडमिव ॥

यदि लोहा खाने से देह में विकार मालूम हों तो अगस्त वृक्ष के रस मे वायविडग पीसकर उसी रस में मिलाय के खाय, पीछे बहुत देर तक धूप मे बैठे तो लोह के दोषों को यह दवा पतला कर निकाल दे जैसे अग्नि माक्खन को पिघलाय देती है ।

आरग्वधस्यमज्जाया-
रेचनंकीटशांतये ।
भवेदप्यतिसारश्चपीत्वा-
दुग्धंतुतान्जयेत् ॥
यदिलोहविकारेण-
उदरेशूलसंभवः ।
तदाभ्रकंविडंगंतु-
विडंगरससंयुतं ॥
पिवेद्वाखंडमधुना-
एलाचूर्णं दिनत्रयम् ।
सेवयेदितिशेषः ॥

लोह खाने से जो पेट मे कृमि पड़ गए हो तो पहले अमलतास का गूदा खावे जिससे सब कृमि दस्तद्वारा निकल जावें, पश्चात् दूध पीये और जो लोह विकार से पेट मे दरद होता हो तो अभ्रकभस्म और वायविडग का चूर्ण वाय विडग के रस के साथ पीवे, अथवा खांड और शहद के सग इलायची का चूर्ण तीन दिन खाय ।

इति श्री वृहद्रसराज सुन्दरे लोहप्रकरणं समाप्तम्

---

## अथ मंडूर प्रकरणं लिख्यते

धमायमानमयोवन्हौ-
परित्यजतियन्मलं ।
सकिट्टसंज्ञालभते-
तदनेकविधंसतम् ॥

अग्नि में लोहा तपाने से जो मैल निकलता है उसे कीटी कहते हैं, वह अनेक प्रकार की है। अथवा। लोहा तपाने से जो मैल निकलता है उसको मंडूर कहते हैं ।

## मंडूर वा कीटी के लक्षण

ईषच्छविगुरुस्निग्धं-
मुंडकिट्टं जगुर्बुधाः ।
भिन्नांजनाभयत्किट्टं-
विशेषाद्गुरुनिर्व्रणं ॥
निःकोटरंचविज्ञेयं-
तीक्ष्णकिट्टमनीषीभिः ।
पिंगंरूक्ष गुरुतरतद्-
धंमवकोटरम् ॥
छिन्नेचरजतच्छायं
स्यात्किट्टंस्थितकातज ।

जिस कीट मे अल्प रग, भारी और चिकनी हो उसे मुंड लोह की कीटी-जाननी । और जो काजल के समान काली हो भारी और व्रण रहित तथा छिद्र न हो उसे तीक्ष्ण ( फौलाद ) की जाननी । तथा पीली, रूक्ष, भारी और जिसमे वृक्ष की सी खोतर न हो फोडने से चांदी कीसी झलक दे उसे कांत लोह की कीटी जानना ।

## कीटी ग्रहण

अकोटरगुरुस्निग्ध-
दृढशतसमाधिक ।
चिरोत्थितजनस्थाने-
संस्थितकिट्टमाहरेत् ॥

छिद्र रहित, भारी, चिकनी, दृढ सौ वर्ष से भी अधिक दिन की निकाली हुई ऐसी जन स्थान ( पुरानी बस्ती ) की कीटी लेनी उचित है।

शतोत्थमुत्तमंकिट्टं-
मध्यचाशीतिवार्षिकम् ।
अधमंषष्टिवार्षीयततो-
हीनविषोपमम् ॥

सौ वर्ष की कीटी उत्तम होती है, अस्सी वर्ष की मध्यम, और साठ वर्ष की अधम जाननी इससे कम वर्षों की विष के समान जाननी ।

## मंडूर बनाने की विधि

अक्षांगारैर्धमेत्किट्टं-
लोहजंतद्गवांजलैः ।
सेचयेत्तप्ततप्तं-
तत्सप्तवारंपुनःपुनः ॥
चूर्णयित्वाततःक्वाथै-
र्द्विगुणैस्त्रिफलाभवैः ।
आलोड्यभर्जयेद्वन्हौ-
मंडूरंजायतेवरम् ॥

बहेडे की लकडी के कोले कर उनमे पुरानी कीट को खूब धमावे, लाल होने पर गोमूत्र मे बुझावे, ऐसे सातवार कर चूर्ण करे फिर इससे दूना त्रिफला का काढा एक हडिया मे भरे उसमे पिसी हुई कीट को डाल उसका मुह अच्छी तरह बन्दकर कपर मिट्टी कर आरने कडे के गजपुट मे फूंक दे, जब स्वत शीतल हो जाय तब उसको हाडी से निकाल ले तो कीटी का शुद्ध मडूर होवे यह मंडूर उत्तम है ।

## हंसमण्डूर की विधि

मंडूरंमर्दयेत्श्लक्ष्णं-
गोमूत्रेऽष्टगुणे पचेत् ।
त्र्यूषणत्रिफलामुस्ता-
विडंगचव्यचित्रकैः ॥
दार्वीग्रन्थीदेवदारू-
तुल्यतुल्यविचूर्णयेत् ।

एतन्मंडूरतुल्यंच-
पाकान्तेमिश्रयेत्ततः ॥
भक्षयेत्कर्षमात्रंतु-
जीर्णान्तेतक्रभोजनम् ।
पाण्डूशोफंहलीम्च-
उरूस्तभंचकामलाम् ॥
अर्शांसिहतिनोचित्रं-
हंसमंडूरकाहुह्वयम् ।

पहले मंडूर को त्रिफला के काढे मे खूब घोटे, पीछे अठगुने गोमूत्र में पूर्वोक्त रीति से फू के, पीछे इन औषधियो को मिलावे सोठ, मिरच, पीपल, हरड, बहेडा, आमला, मोथा, वाय विडग, चव्य, चित्रक, दारु हलदी, पीपलामूल, देवदारू फिर सवा तोले नित्य खाय, पचनेपर इसके ऊपर छाछ पीवे तो पाडु, सूजन हलीमक, पैरोंका रहजाना, कामला, बवासीर, इन रोगों को यह हंसमडूर नाश करे, इसमें आश्चर्य नहीं है।

## इति मंडूरप्रकरणं समाप्तम्

---

## मिश्रधातुकांसा पित्तल और भर्त्त

अष्टभागेनताम्रेणद्वि-
भागंकुटिलंयुतम् ।
एकत्रद्रावितंतस्या-
त्कांस्यतद्भोजनेशुभ ॥

८ भाग तांबा और २ भाग राग दोनो को मिला तायकर ढालने से कासा बनता है, इसके पात्र भोजन करने के लिये उत्तम होते है।

ताम्रंत्रपुजमाख्यातं-
कास्यघोषचकसकं ।
उपधातुर्भवेत्कांस्यं-
द्वयोस्तरणिरगयो. ॥

तावे और रांग से कांसा बनता है, इसे घोष और कसक भी कहते हैं यह तांवे और रांग की उपधातु है।

## कांस्य के भेद

कांस्यंचद्विविधंप्रोक्तं-
पुष्पतैलकभेदतः ।
पुष्पश्वेततमंतत्रतैलकं-
तुकफप्रदम् ॥
एतयोप्रथमंश्रेष्ठं-
सुसेव्यंरोगशांतये ।

फूल और तैलकके भेदसे कांसा दो प्रकार का है, प्रथम श्रेष्ठ और दूसरा कफ प्रगट करता है, फूल कांसा सफेद होता है, इसे रोग शांत के लिये सेवन करे।

## उत्तम कांसे के लक्षण

श्वेतंदीप्तंमृदुर्ज्योतिः
शब्दाढ्यंस्निग्धनिर्मलं ।
घनांगसहसूत्रांगंकांस्य-
मुत्तममीरितम् ॥

श्वेत, प्रकाशमान, नरम, उज्ज्वल, शब्दकरनेवाला, चिकना, निर्मल, घन की चोट सहने वाला, और लकीरदार कांसा उत्तम होता है।

## पीतल

रीतिर्हिचोपधातुः
स्यात्ताम्रस्यजसदस्यच ।
पित्तलस्यगुणाज्ञेयाः
स्वयोनिसदृशोबुधैः ॥

पीतल, ताम्र और जस्त की उप धातु जाननी इसमे ताम्र और जस्ते के से गुण हैं।

## पीतल के भेद

रीतिकाद्विविधाप्रोक्ता-
तत्राद्याराजरीतिका ।
काकतुंडीद्वितीयासात-
योराद्यागुणाधिका ॥

पीतल, राजरीति और काकतुडी के भेद से दो प्रकार की है, । उनमें पहिली (राजरीति मे) विशेष गुण हैं।

## परीक्षा

संतप्ताकांजिकेक्षिप्ताताम्रा-
स्याद्राजरीतिका ।
काकतुंडीतुकृष्णास्या-
न्नासौसेव्याहिरीतिका ॥

पीतल को तपा कर काजी में बुझाने से तावे का सा रंग निकले उसे राजरीति कहते हैं, और काली होजाय उसे काकतुंडी कहते हैं इसका सेवन वर्जित हैं ।

## उत्तम पीतल के लक्षण

गुर्वीमृद्वीचपीताभासा-
रांगीताडनक्षमा ।
सुस्निग्धामसृणांगीच-
रीतिरेतादृशीशुभा ॥

भारी, नरम, पीली, कठोर, घन की चोट सहने वाली, चिकनी और समान गुलगुली पीतल मारण कर्म में शुभ है ।

## अधम

पांडुपीताखरारूक्षावर्व-
रीताडनेऽक्षमा ।
पूतिगंधातथालघ्वी-
रीतिर्नेष्टारसादिषु ॥

किंचित् पीत, खरदरी, रूखी, भृष्ठ, चोट लगने से टूट जाय, दुर्गंधिवाली और हलकी पीतल त्याज्य हैं ।

## कांस्य पित्तल शुद्धि

त्रिक्षारंपंचलवणंसप्त-
धाम्लेनभावयेत् ।
रीतिकाशुद्धपत्राणितेन-
कल्केनलेपयेत् ॥
रुध्वागजपुटेपक्वाशुद्धि-
मायातिनान्यथा ॥

सज्जीखार, जवाखार, सुहागा और पाचों नोन इनको खटाई की सात २ भावना देकर पीतल के पत्रो पर लेप करे और गजपुट में फूंके तो पीतल शुद्ध हो, अथवा मशाल् के रस में छोटी हरड का चूरण डालकर उसमें पीतल के पत्रों में बुझावे अथवा अम्लवर्ग में औटावे वा तेल, छाछ, गोमूत्र, कांजी, कुलथी, इन प्रत्येक के काढों में सात २ वार पीतल और कांसे के पत्रो को गरम कर २ बुझावे तो शुद्ध होवें ।

गोमूत्रेणपचेद्यामंकास्य-
पत्राणिबुद्धिमान् ।
दृढाग्निनाविशुध्यंति-
पक्वान्यम्लद्रवेणिवा ॥

कांसे के पत्रों को पहर भर गोमूत्र वा अम्ल वर्ग में औटावे तो शुद्ध होवें ।

## मारण की प्रथम विधि

म्रियतेनात्रसंदेहो-
गंधतालात्पुटेनच ।

कासे वा पीतल के समान गधक और हरताल लेकर आक के दूध में घोट पत्रो पर लेप करे, और शराव सपुट में वदकर गजपुट से फूंक दे तो मरें लेकिन दो २ पुट देवे ।

## दूसरी विधि

अर्कक्षीरंवटक्षीरंनिर्गु-
डीक्षीरकातथा ।
ताम्ररीतिध्वनिवधेत्स-
मगंधकयोगतः ॥

तावे, पीतल और कांसे के मारने के वास्ते समान गंधक लेकर आक, वड, सम्हालू के दूध में घोट पत्रों पर लेप कर गजपुट में फूंकने से भस्म होवे ।

## तीसरी विधि

कांस्यकंराजरीतिंचता-
म्रवच्छोधयेद्भिषक् ।
ताम्रवन्मारणंचापि-
तयोर्ज्ञेयंभिषग्वरैः ॥

कासे और पीतल का तांबे के समान शोधन और मारण जानना, यह श्रेष्ठ वैद्य कहते है।

## कांस्य पीतल की वेधी भस्म

आरंतारंसमंकृत्वामृत-
वंगंनियोजयेत् ।
एषाराजव्रतीविद्या-
पितापुत्रंनकथ्यते ॥

पीतल और चादी दोनो को समान लेकर गलावे, पश्चात् वंग भस्म डाले तो चादी हो, यह चांदी बनाने की विधि पिता पुत्र से नहीं कहता ।

## पीतल भस्म के गुण

सकलमेहमरुद्रुदजांकुरं-
ग्रहणिकाकफपांडुभवंतथा ।
श्वसनकामलशूलभवारुजं
हरतिभस्मतदाकरसभवम् ॥

पीतल की भस्म संपूर्ण प्रमेह, बादी, बवासीर, सग्रहणी, कफ, पाडुरोग, श्वास, खासी, कामला और शूलका नाश करे ।

## कांस्य भस्म गुण

कांस्यंकषायंतिक्तोष्णं-
लेखनंविशदंसरम् ।
गुरुनेत्रहिमंरूक्षकफ-
पित्तहरपरम ॥

कासे की भस्म—कसैली, कडवो, गरम, लेखन, स्वच्छ, सर, भारी, नेत्रो को हित, रूखो, कफ और पित्त की नाशक होती है ।

## कांस्य पीतल के दोष

विविधरोगचययुक्तेभ्रमं-
गुदरुजह्यतिगेहरुजागणं ।
विविधतापकमातनुतेतनाव-
मृतमारकमाशुहिमृत्युदम् ॥

कच्ची पीतल-अनेक प्रकार के रोग, भ्रम, बवासीर, प्रमेह, अनेक प्रकार के ताप उत्पन्न करे, यथार्थ जिसकी भस्म न हुई हो ऐसी पीतल तत्काल प्राणनाश करती है ।

## भर्त्तलक्षणोत्पत्ति

कांस्यंरीतिस्तथा-
ताम्रंनागवंगचपंचमं ।
एकत्रद्रावितैरेतैः
पंचलोहप्रजायते ॥

कांसा, पीतल, तांबा, सीसा और वग पांचो धातुओ को रसरूप कर एकत्र ढालने को ( पंच धातु ) अर्थात् भर्त्त कहते है, इसी को पंचरस भी कहते हैं ।

## पंचलोह का शोधन

आदौतैलादिकेशोध्यं-
पश्चात्तत्तंचमूत्रके ।
निषिक्तंशुद्धिमायाति-
पचलोहंनसंशयः ॥

भर्त्त के पत्रो को तपाय प्रथम मूत्र वर्ग मे और पीछे तेल मे बुझावे तो पंचलोह की शुद्धि होवे ।

## पंचरस का मारण

अर्कक्षीरेणसंपिष्ट-
गधकताललेपितम् ।
पचकुंभीपुटेभर्त्त-
म्रियतेयोगवाहकम् ॥

गधक और हरताल बराबर ले दोनों को आक के दूध मे खरल करे, पीछे भर्त्त के पत्रो पर लेप कर शराव सपुट मे रख कपरमिट्टी करे, पश्चात् पाच गज पुट देवे तो भर्त्त की भस्म होवे ।

## वृत्त लोह का शोधन मारण

कांस्यकरीतिलोहाढि-
जाततद्वृत्तलोहकम् ॥

कासे, पीतल और लोहे के मिलाने से वृत्त लोह बनता है, इसका मारण और शोधन भर्त्त की तरह करे ।

## मित्र पंचक

घृतमधुगुग्गुलगुञ्जाटंकण-
मेतत्तुपंचकंमित्रं ।
जीवयतिसप्तधातू-
नगाराग्नौतुधमनेन ॥

घृत, शहद, गूगल, घूघची और सुहागा इनको मित्रपचक कहते हैं, धातुकी कच्ची या पक्की की परीक्षा करनी हो तो उस धातु की भस्म मे पाचो वस्तु मिलाय घरिया में रख बकनाल की धौंकनी से धोके तो कच्ची धातु जी उठती है ।

## निरुत्थी करण

गंधकचोत्थितंभस्म-
तुल्यंखल्वेविमर्दयेत् ।
दिनैककन्यकाद्रावे-
रुध्वागजपुटेपचेत् ॥
इत्येवंसर्वलोहानां-
कर्त्तव्यतुनिरुत्थितम् ।

जो मित्र पंचक से जी उठे उसमें समान गन्धक डालकर १ दिन घी गुवार के रस में खूब घोटे पीछे सपुट मे रख कपरमिट्टी कर गज पुट में फूंके तो निरुत्थ भस्म हो । इस रीति से सर्व लोह सोन, चादी आदि की निरुत्थ भस्म करनी चाहिये ।

## अपक्क धातुजारण

हयनखगजदंतं
माहिष शृंगमूलं ।
अजनखशशक वै
मेषशृंगप्रयुक्तं ॥
मधुघृतगुडजातं
टंकणभेदतैल ।
सितिपटुसमकांगं
सर्वलोहंमृतित्वम् ॥

घोडे के नख, हाथी दांत, भैंस के सींग की जड़, बकरी और ससा के नख, मेंढे का सींग, शहद, घृत, गुड़, घूंघची, सुहागा तेल और गोंद को समान लेकर इनमें कच्ची धातु को गोट आंच देवे तो समस्त लोहमात्र मरे ।

## सब धातुओं की भस्म का वर्ण

स्वर्णकपोतकंठाभमार-
मेवंसदाभवेत ।
शुल्वमयूरकंठाभं-
तारवंगौसमोज्वलौ ॥
कृष्णसर्पनिभंनाग-
तीक्ष्णकज्जलसन्निभ ।
तदाशुद्धं विजानीया-
द्वांतिभ्रांतिविवर्जितम् ॥

कदाचित कोई अशुद्ध भस्म लेआवे उसके जानने को भस्मो के वर्ण कहते हैं-सोने, तथा पीतल की भस्म, कबूतर के कंठ या पिंडुकियों के कठ के समान होती हैं, और तांबे की भस्म का मोरकंठ के समान नीलारंग होता है, चादी तथा वंग की भस्म सफेद होती है, सीसे का काले सर्प के समान होती हैं, लोह भस्म काजल के समान काली होती है, इन सब धातुओ की ऐसी भस्म हो तो जनना कि शुद्ध है, ऐसा भस्मो में वांति भ्राति नहीं होती, और रगो की अशुद्ध जाननी चाहिये ।

## भस्म खाने का प्रमाण

सेवनस्यप्रमाणंतुकथयिष्या-
मिसांप्रतम् ।
वल्लार्द्धं कनकंहिसुप्रकथित-
रूप्यंचशुल्वंतथा ॥
तीक्ष्णंवंगभुजंगमारनिचयो-
वल्लार्द्धं वल्लोन्मित. ।
तत्तुल्याशुभपिप्पलीनिगदि-
तान्नौद्रंचकर्षोन्मितं ॥
सेव्यसंपरिहृत्यग्रीष्म-
शरदौताम्रंसुसेव्यंनरैः ॥

भस्म खाने का प्रमाण यह है-सोने, चांदी और तांबे की १॥ रत्ती, तथा लोह वग नाग और पीतल इनकी ४ रत्ती, जिस भस्म को खाय उसकी बराबर पीपल और शहद मिलाकर सदैव सेवन करे, परन्तु ताम्र भस्म को ग्रीष्म और शरद ऋतु मे न खाय ।

## धातु से धातु मारण

तालेनवंगंदरदेनतीक्ष्णंनागेन-
हेमशिलयाचनागं ।
शुल्वंतथागधवरेणनित्यं-
तारचमाक्षीकवरेणहन्यात् ॥

हरिताल से वग शिंगरफ से लोह, सीसे से सोना, मनसिल से सीसा, गधक से तांबा और सोना मक्खी से रूपा मारना चाहिये। धातु से मरी धातु उत्तम होती है ।

## सप्त धातु द्रावण

पीतमंडूकगर्भेतुचूर्णितं-
टंकणंक्षिपेत् ।
रुध्वाभांडेक्षिपेद्भूमौ-
त्रिसप्ताहात्समुद्धरेत् ॥
तत्समस्तंविचूर्ण्याथ-
द्रुतेलोहेप्रवापयेत् ।
तिष्ठतिरसरूपाणिसर्वं-
लोहानिनान्यथा ॥

पीले मेंढक के पेट में सुहागे का चूर्ण भर एक पात्र मे रख, मुख बन्द कर कपरमिट्टी दे जमीन मे गाड दे २१ दिन बाद निकाल चूर्ण कर रख छोडे और अष्ट लोहो मे किसी एक लोह को गलाय उसमें डाले तो वह लोह पानी के समान पतले होकर रह जाय ।

## दूसरी विधि

तीक्ष्यचूर्णंतुसप्ताहं-
पक्वाधात्रीफलद्रवैः ।
लोलितभावयेद्घर्मे-
क्षीरकंदद्रवै.पुनः ॥
सप्ताहभावितंसम्यक्-
स्रावसंपुटकेततः ।
धमितंद्रवतांयांतिचिर-
तिष्ठंतिसूतवत् ॥

लोह चूर्ण को ७ दिन आमले के रस मे भिगो कर धूप मे रखे तदनंतर क्षीर कद मे ७ दिन भिगो कर धूप मे रखे पीछे मूषा मे रखकर अग्नि में धमावे तो लोह बहुत दिन पर्यन्त पानीसा रहे ।

## सप्त धातुओं के अपगुण

स्वर्णंसम्यगशोधितश्रम-
करस्वेदावहदुःसहं ।
रौप्यंजाठरजाड्यमांद्य-
जननंताम्रवमिभ्रांतिदं ॥
नागचपुत्रचांगदोषमथो
गुल्मादिदोषप्रदम् ।
तीक्ष्णशूलकरंतुकान्तमुदि-
तंकार्श्यामयस्फोटदं ॥
अशुद्धौहितौस्याद्यदिमुंड-
तीक्ष्णौक्षुधापह्नौगौरवगुल्मदायकौ ।
कातायसक्लेदकतापकारकं
रीत्यौचसमोहनक्लेशदायके ॥

कमशुधा सोना श्रम स्वेद और दुःख कारक होता है । अशुद्ध रूपा पेट जकड मदाग्नि करे । अशुद्ध तांबा वमन और भ्रांति करे । सीसा और रांगा अशुद्ध देह बिगाडे, गोला आदि रोगोको करें । अशुद्ध फौलाद शूल पैदा करे । अशुद्ध कात कृशता का रोग और विस्फोटक पैदा करे । मुंड तथा तीक्ष्णलोह अशुद्ध हो तो शरीर को अहित करे, क्षुधानाश, जड़ता और गोला को करें अशुद्ध कांतलोह क्लेद और ताप करे । पीतल और कासे अशुद्ध हो तो मोह और दुःख कारक जानने चाहिये ।

इतिकथितपथेयोमारयेदष्टलोहम् ।
प्रकृतिपुरुषभेदंदेशकालौविदित्वा ॥

उपचरतिरुजार्त्तंधर्ममूर्तिर्यशोर्थी ।
मभवतिनृपगेहेदेववत्पूजनीयः ॥

जो पुरुष इस प्रकार देश, काल, प्रकृति और मनुष्यों के भेद जानकर अष्टलोह मारण करता है, और रोगी मनुष्य को देता है उसको धन, धर्म और यश की प्राप्ति होती हैं और राजमान्य होता है।

श्रीमान्माथुरवंशभूषणमणिः
श्रीघासिरामोद्विजः ।
जातस्तस्यसुतास्त्रयसमभवन्-
श्रीरामहर्य्याख्यकाः ॥
सोमान्ताहरिचन्द्रसूनुर-
भवच्छ्रीकृष्णलालाभिधः ।
मान्यस्सर्वजनैस्तदुद्भ-
वद्यहश्रीदत्तरामस्सुधिः ।

श्रीमान्माथुरवंश भूषण मे मणि के सदृश श्रीघासीराम विप्रवर्य प्रगट हुए, तिनके परम धार्मिक गुणवान् श्रीचन्द्र, रामचन्द्र, हरिश्चन्द्र तीन पुत्र प्रगट हुए उनमें श्रीहरिश्चन्द्रजी के सर्वमान्य श्रीयुत् कन्हैयालाल हुए तिनका पुत्र मैं दत्तराम हूँ।

त्रिशुद्धमार्त्तंडगुणाङ्क-
भूसतेमेश्रीविक्रमस्योजन्मोत्सवे भृगौ ।
श्रीदत्तरामेणमयाद्यखड.
समापितः श्रीबृहद्रसराजसुन्दरः ॥

प्रथमभागस्येतिशेष.

श्रीमन्महाराजाधिराज विक्रमादित्य के सवत्सर १९३९ कात्तिकवदी ३० भृगुवार को यह बृहद्रसराजसुन्दर के प्रथमखडका पूर्वार्द्ध मुझ दत्तरामने समाप्त किया।

समाप्तम्

## अथ सप्तोपधातु प्रकरणम्

तत्रादौ सप्तोपधातु

माक्षिकतुत्थकाभ्रौचनी-
लांजनशिलालका ।
रसकश्चेतिविज्ञेया-
एतेसप्तोपधातवः ॥
विमलायाऽष्टमंचात्र-
केचिद्रसविदोविदुः ।

सोनामक्खी, नीलाथोथा, सुरमा, मनसिल हरताल, खपरिया ये सात उपधातु हैं, कोई रूपा माखी आठवीं उपधातु कहते हैं। यह मत रसार्णव का है।

अन्यच्च

सुवर्णमाक्षिकंतद्वत्ता-
रमाक्षिकमेवच ।
तुत्थकास्यंचरितिश्च-
सिंदूरं चशिलाजतु ॥
एतेसप्तसमाख्याता-
विद्वद्भिरुपधातव. ।

सुवर्णमाक्षिक, तारमाक्षिक, नीलाथोथा, कास्य, पित्तल, सिंदूर, शिलाजीत, ये सात उपधातु पण्डितों ने कहीं हैं।

### तथाचग्रन्थान्तरे

स्वर्णजंस्वर्णमाक्षीकं-
तारजतारमाक्षिकं ।
तुत्थताम्रभवज्ञेयं-
कंकुष्ठ वगसंभवम् ॥
रसकोजसदाज्जातो-
नागाच्छिंदूरसंभवः ॥
लोहाज्जातंलोहकिट्ट-
मेतासप्तोपधातव. ॥

सुवर्ण से सोना मक्खी प्रगटी है, रूपे (चादी) से रूपामक्खी; तांबे से नीलाथोथा, वग से ककुष्ठ जस्त से खपरिया, सीसे से सिंदूर, और लोहे से लोहकीट प्रगट हुई है। यह मत हमको मन्तव्य है।

### सुवर्णादि धातु के अभावों में ग्राह्य पदार्थ

अभावेमुख्यधातुना-
प्रयोज्जास्तूपधातवः ।

कुर्वन्तितद्गुणालोके-
बहुयत्नेनशोधिता ॥

मुख्य सुवर्णादि धातुओ के न मिलने से उप धातुओ को काम मे लाना चाहिये, वह उपधातु बहुयत्न से शोधित धातु के से गुण करती है

## अन्यच्च

स्वर्णाभावेमृतंताप्यं-
ततोपिस्वर्णगैरिकम् ।
रूप्यादीनामलाभेतु-
प्रक्षिपेद्विमलादिकम् ॥

स्वर्ण के अभाव में सोनामक्खी लेनी चाहिये,और सोनामक्खी के अभाव में सोना-गेरू लेना चाहिये, और रूप्यादि के अभाव में रूपामक्खी आदि डाले।

## उपधातुओं का शोधन

त्रिकटूवर्वेवरार्केच-
भावयेद्द्विभावना ।
कर्त्तव्याश्चोपधातूना-
पूर्वं दोषापनुत्तये ॥

संपूर्ण उपधातुओं को त्रिकुटा (सोठ, मिरच, पीपल ) के अर्क और त्रिफला (हरड बहेडा, आवला ) के रस की बारह बारह भावना देने से शुद्धि होवे।

## उपधातुओं का संशोधन मारण

पादांशसैंधवदत्वातू-
पधातूनविमर्दयेत ।
दशधाचाम्लवर्गेण-
कटाहेलोहरंभवे ॥
घर्षयेल्लोहदंडेन-
प्रत्येकंचमुहूर्त्तकम् ।
यथासिंदूरवर्णत्वं-
धातूनांदशमारणं ।

उपधातुओं का चतुर्थांश सेंधानिमक डालकर मर्दन करे, तथा लोह की कडाही में दश भावना अम्लवर्ग की देवे, और लोहे के मूसलेसे घोटता जाय, प्रत्येक औषधिको दो २ घड़ी घोटे इस प्रकार की क्रिया से दस धातुओ की भस्म सेंदूर के समान स्वरूपवान हो जाती है।

## अथ स्वर्णमाक्षिक प्रकरणम्

माक्षिकोत्पत्ति

कृष्णस्तुभारतंकृत्वा-
योगनिद्रामुपागतः ।
तस्यपादतलंविद्धं-
व्याधेनमृगशंकया ।
येतत्रपतिताभूमौ-
क्षताद्रुधिरबिंदवः ।
स्तेननिंबफलाकाराजा-
तामाक्षिकगोलकाः ॥

कृष्ण भगवान् भारत युद्ध के अंत मे योग निद्रा को प्राप्त हुए, उस समय किसी वधिकने मृग की शंका से प्रभू का चरणार्विंद बाण से वेधा उस समय जो रुधिर चरण के क्षत ( घाव ) से पृथ्वी मे गिरा उस से निबोली के आकार की माक्षिक उपधातु प्रगट हुई।

## तथाच

सुवर्णशैलप्रभवो-
विष्णुनाकांचनोरसः।
ताप्यंकिरातचीनेषु-
यवनेपुचनिर्मितः ।
ताप्यंसूर्य्यांशुसंतप्तो-
माधवेमासिदृश्यते ।
मधुरःकांचनाभासः
साम्लोरजतसन्निभः ।
किंचित्कषायमधुरः
शीतःपाकोकटुर्लघुः ।
तत्सेवनाज्जराव्याधि-
विपैर्नपरिभूयते ।

सुवर्ण के पर्वत से उत्पन्न सुवर्ण का रस विष्णु भगवान् ने तापो किरात देश, चीन की

वलायत, और यवन देशो मे निर्माण किया, वही तापी देश मे होने वाला जो ताप्यमाक्षिक है सो सुर्य्य की किरण से तप्त होकर वैशाख महीने मे दिखलाई देता है, उसकी सुवर्ण कीसी कांति होती है,और स्वाद मे मीठा ये सुवर्ण माक्षिक के गुण हैं। और रूपामाखी चांदी के समान और खट्टी होती है तथा दोनों कुछ कषैली, मधुर शीतल, कटु और हलकी हैं, इन दोनो के खाने से बुढ़ापा जाय और इनके विष से मनुष्य पीडित नही होता।

## तथाच

स्वर्णमाक्षिकमाख्यातं-
तापीजंमधुमाक्षिकं ।
ताप्यमाक्षिकधातुश्च-
माक्षिकंचैवतन्मतम् ॥
किंचित्सुवर्णसाहित्यात्-
स्वर्णमाक्षिकमीरितं ।
उपधातुःसुवर्णस्यकिंचित्-
स्वर्णगुणैःसमम् ॥

तापी नदी के किनारे जो स्वर्णमाक्षिक होती है, उसको मधुमाक्षिक कहते हैं, वो सुवर्ण के समान दिखलाई देती है इसी से उसे सुवर्णमाक्षिक कहते हैं। और ताप्यमाक्षिक भी कहते हैं, ये सब माक्षिक ही कहलाते हैं, ये सुवर्ण की उपधातु हैं इसीसे किंचित् सुवर्ण के से गुण हैं।

नकेवलस्वर्णगुणा-
वर्त्तंतेस्वर्णमाक्षिके ।
द्रव्यान्तरस्यसंसर्गात्
सत्यन्येपिगुणायतः ॥
किंतुतस्यानुकल्पत्वात्
केचिदूनागुणा स्मृता. ॥
तथापिकांचनाभावे
दीयतेस्वर्णमाक्षिकं ।
तपतीतीरजानस्त्या-
दित्येवनद्भिनीयक ।

कान्यकुब्जोद्भवंताप्य
विज्ञेयस्वर्णवर्णकं ॥
तपतीतीरगतत्तु
पंचवर्णमुदाहृतम् ॥

परन्तु स्वर्ण माक्षिक में केवल सुवर्ण के ही समान गुण नहीं हैं, किंतु द्रव्यांतर के संयोग से और भी अनेक गुण हैं, परन्तु सुवर्ण के अनुकल्प होने से कुछ गुण न्यून हैं, तथापि सुवर्ण के अभाव मे इसको देते हैं, यह तपती नदी के तीर होता है। और दूसरा कान्यकुब्ज अर्थात् कन्याकुमारी के पास होता है, वह सोने के वर्ण के समान होता है। और तापी के किनारे का पंचवर्ण होता है।

## द्वयोर्माक्षिकयोर्लक्षणम्

माक्षिकोद्विविधोहेम-
माक्षिकस्तारमाक्षिकः ।
तत्राद्यंमाक्षिकंकान्य-
कुब्जोत्थस्वर्णसन्निभं ॥
तपतीतीरसंभूतं-
पंचवर्णंसुवर्णवत् ।

माक्षिक दो प्रकार का है यथा सुवर्णमाक्षिक और तारमाक्षिक इनमे स्वर्ण माक्षिक कान्यकुब्ज मे होता है, और सुवर्ण के समान होता है, तथा तपती नदी के किनारे पैदा होने वाला सुवर्ण माक्षिक पाच वर्ण का और सोने के समान होता है।

## तथाच

स्वर्णाभंस्वर्णमाक्षिक-
निःकोणंगुरुतायुतम् ।
कालिमांविकरेत्तत्तु-
करेघृष्टेनसंशयः ॥

सुवर्ण के समान स्वर्णमाक्षिक होता है, उसमें कोने नहीं होवे, तथा भारी और हाथ पर घिसने मे कलोंच देता है।

### मारण योग्य लक्षण

स्वर्णवर्णं गुरुस्निग्धमी-
पन्नीलच्छविच्छट।
कृपेकनकवद्धृष्ट-
तद्धितहेमसाक्षिकम् ॥
पाषाणबहुलप्रोक्त-
स्ताराख्योऽसौगुणाऽल्पकः।

सुवर्ण का सा वर्ण, भारी, चिकना किंचित् नीलछवि, कसौटी पर घिसने से सोने की सी झलक देवे, उसको हेम माक्षिक जानना, और जिसमे बहुत से पत्थर के टुकड़े हो उसे अल्प गुण वाला रौप्यमाक्षिक जानना।

### अन्यच्च

माक्षिकोद्विधस्तत्र-
पीत.शुक्लोविभागतः।
चतुर्द्धाकरसंस्थान-
विज्ञेयक्षेत्रभेदतः ॥
कदंबगोलकाकारं-
मुक्तशुक्तिपुटसन्निभम्।
तथांगुलीयकाकार-
भस्मकर्त्तरिकासमम् ॥
तारमाक्षीकविमला
सुपीतश्चसुलोहितः।
सुवर्णमाक्षिकतेषु-
प्रवरंसप्तवर्णकम् ॥
तद्वद्रजतवर्णं च-
हीनाःशुक्तिपुटादयः।
गुणतश्चसुवर्णेन-
प्रवर परिकीर्त्तितः ॥

पीले और सफेद के भेद से माक्षिक दो प्रकार का है, वही आकर (खान) के भेद से और क्षेत्र भेद से चार प्रकार का है, एक कंदब के फूल के समान गोल, दूसरा मोती की सीप के समान तीसरा अंगूठी के आकार और चौथा भस्म और कतरनीके समान होता है इनके चार नाम हैं यथा सुवर्ण माक्षिक, विमल, सुपीत और सुलोहित इन चारो मे सुवर्ण माक्षिक सातवर्ण का श्रेष्ठ है, और चांदी के वर्ण समान शुक्ति पुटादि (सीप के सदृश) अधम है गुण मे तथा सुवर्ण से पैदा होने के कारण सुवर्ण माक्षिक उत्तम है।

### अशोधित माक्षिक के अपगुण

अशुद्धंमाक्षिकंकुर्य्या-
दान्ध्यंकुष्ठंक्षयंकृमीन्।
शोधनीयंप्रयत्नेनतस्मा-
त्कनकमाक्षिकम् ॥

अशोधित माक्षिक अन्धपना, कुष्ठी, क्षय और कृमि इत्यादि रोगो को करता है, इस कारण अवश्य शोधन करना चाहिये।

### तथाच

मंदानलत्ववलहानिग्रं-
विष्टंभतांनेत्रगदान्सकुष्ठान्।
करोतिमालांव्रणपूर्वकंच-
शुध्यादिहीनखलुमाक्षिकंच ॥

मन्दाग्नि, बलहानि, अफरा, नेत्ररोग, कुष्ठ, कंठमाला, और व्रण इन रोगो को अशोधित माक्षिक करता है, इसलिये शुद्धि अवश्य करनी चाहिये।

### सुवर्ण माक्षिक शोधनं

कांजिकेनिंबुगोमूत्रे-
जयन्त्याःस्वरसेभिषक्।
सुवर्णमाक्षिकंचैव-
तारमाक्षिकमेवच ॥
वध्वागाढांवरेसम्यक्
दोलायंत्रेत्र्यहपचेत्।
शुध्यतेनात्रसंदेहः
सर्वयोगेषुयोजयेत्।

सोना मक्खी या रूपा मक्खी को वस्त्र मे बाध एक हाडी मे दोला यन्त्र के समान लट

काय देवे, और उस हांडी मे गोमूत्र, नींबू का रस, काजी, अरणीका रस, चारो को सेर २ ले मिलाकर भर देवे, और पोटली को उसके बीच मे अधर लटकाय दे और उसके नीचे तीन दिन दीपकाग्नि बालकर स्वेदन करे तो दोनों माक्षिक शुद्ध होवें ।

तैलेनैरंडजेनादौ-
यामभात्रं विमर्दयेत् ।
सच्छिद्रेसंपुटेधृत्वा-
पचेत्त्रिंशद्वनोपलैः ॥

तदनन्तर बारीक पीसकर थोड़ासा अरण्डीका तेल डाल प्रहर भर घोट टिकडी बनाय शराव सपुट में रखे ऊपर के ढक्कन मे छोटा सा छिद्र करदे पीछे १ सेर आरने उपलों की आंच दे और स्वाग शीतल होने पर निकाल नीचे लिखे रसों में घोटे ।

देवदालीह सपदी-
वटार्कं चस्नुहीपयः ।
पुनर्मर्द्यं पुनःपाच्यं-
भूधरेचत्रिधात्रिधा ॥
म्रियतेनात्रसंदेह-
मस्त्यगुरुवचोयथा ।

इस पदी के रस की ७ भावना दे, फिर टिकडी बांध शराव संपुट में रख दो सेर उपलों की आंच दे, अथवा भूधर यत्र मे रख आच दे इसी प्रकार देवदाली ( बदाल ) के रसकी ७ भावना देवे, और बडकी जटाओं की ७ भावना देकर आच देवे, तथा आक के दूध की सात भावना देकर आच देवे, तो सुवर्ण माक्षिक की निस्सदेह भस्म होवे, यद्यपि मूल मे तीन २ भावना लिखी हैं परन्तु सात २ देनी चाहिये ये वृद्धवैद्यों की सम्मति है । इस सुवर्ण माक्षिक से अपची, गढमाला, सूजन, मिरगी, श्वास, खासी क्षय ये रोग नाश होवें, योगराज योग में इस प्रकार फुंक स्वर्णमाक्षिक को वैद्य डालते हैं, तब वो गुण करता है । भूधर यंत्र के लक्षण आगे यत्राध्याय में लिखेंगे ।

## प्रकारान्तरेण शुद्धि

एरण्डतैललुंगाम्बु-
सिद्धं शुध्यतिमाक्षिकं ।
सिद्धं वाकदलीकंद-
तोयेनघटिकाद्वयं ॥
तप्तं क्षिप्तं वराकाथे-
शुद्धिमायातिमाक्षिकं ।

सुवर्णमाक्षिक को अरण्डी के तेल मातुलुंग ( बिजौरानींबू ) के रस अथवा केला के कन्द के रस में दो घड़ी पाचन करे तो शुद्ध होवे, अथवा सुवर्ण माक्षिक को तपाकर त्रिफला के काढ़े में बुझावे तो शुद्ध होवे ।

## तथा तीसरी विधि

माक्षिकस्यत्रयोभागाः
भागैकंसैंधवस्यच ।
मातुलुंगद्रवैर्वाथ-
जम्बीरोत्थद्रवै.पचेत् ॥
चालयेल्लोहजेपात्रे-
यावत्पात्रं सलोहितम् ।
भवेत्ततस्तुसंशुद्धि-
स्वर्णमाक्षिकमृच्छति ॥

३ पैसा भर स्वर्णमाक्षिक और पैसा भर सेंधानिमक दोनों को पीसकर कढाही मे डाल चूल्हे पर चढाय नीचे तेज आंच दे और कडाही मे बिजौरे अथवा जभीरी का रस डालता जाय और कलछी से चलाता जाय, जब स्वर्णमाक्षिक और कढाही दोनों का लाल रंग हो जाय तब सुवर्ण माक्षिक को शुद्ध हुआ जानना ।

## तथा चौथी विधि

अगस्तिपत्रनिर्यासे
शिग्रुमूलंसुपेषितं ।
तन्मध्येपुटितशुद्धं निम्बु-
जाम्लेनपाचितं ॥

माक्षिक को अगस्तिया के पत्तों के रस और सहजने की जड़ के रस में घोट कर गज पुट की आंच दे, तदनंतर नींबू की खटाई के रस में घोटे तो सोनामक्खी शुद्ध होवे।

## अथमारणं

पिष्ट्वाकुलित्थस्यकषायकेण-
तक्रेणवाजस्यहिमूत्रकेण।
संचालयेद्वैघ्यपति.क्रमात्तन्मृतिं-
व्रजेत्सुंदरिहेममाक्षिकं।

सोनामक्खी को कुलथी के काढ़े, छाछ और बकरी के मूत्र में क्रम पूर्वक कड़ाही को चूल्हे पर चढ़ा कर कलछी से घोटे तो सोना मक्खी की भस्म होवे।

## तीसरी विधि

मातुलुंगाम्बुगंधाभ्यां-
पिष्टंमूषोदरेस्थितं।
पंचक्रोडपुटैर्दग्धं-
म्रियतेमाक्षिकंखलु॥
एरण्डस्नेहगव्याज्यै-
र्मातुलुंगरसेनच।
खर्परस्थंदृढंपक्वं-
जायतेधातुसन्निभं॥
एवमृतरसेयोज्यं
रसायनविधावपि।

सोनामक्खी को बिजौरे और गंधक संयुक्त घोट कर पांचबार वाराहपुट[1] देवे तो मरे, इस प्रकार मरे माक्षिक को एक बड़े खपरे में चूल्हे पर चढ़ाय अंडी के तेल, बिजौरे के रस और घृत इनमें घोटने से धातु के समान हो जाय, इसको रसायन विधि में देना चाहिये।

## चौथी विधि

माक्षिकस्यचतुर्थांश-
गंधदत्वाविमर्दयेत्।
उरुबूकस्यतैलेन-
ततः कार्य्यासुचक्रिका॥
शरावसंपुटेकृत्वा-
पुटेद्गजपुटेनच।
धान्यस्यतुषमूर्ध्वाऽधो-
दत्वाशीतंसमुद्धरेत्॥
सिंदूराभंभवेद्भस्म-
माक्षिकस्यनसंशयः।

सोनामक्खी की चतुर्थांश गंधक डालकर दोनो को खरल करे, तदनंतर अंडीका तेल डाल कर टिकिया बनाय शराव संपुट में रख गजपुट में फूंक दे, जब शीतल होजाय तब निकाल ले, इसकी सिंदूर के समान लालभस्म होवे, यह भस्म उत्तम है, यह टोडरानंद में लिखा है।

## पांचवीं विधि

तैलेतक्रेगवांमूत्रे-
आरनालेकुलत्थके।
शोधयेत्त्रिफलाक्वाथे-
माक्षिकंवन्हितापितं॥
ततःपरंपुटंदेयं-
कुमारीरसमर्दितम्।
कृत्वासुचक्रिकांशुष्कां-
कुक्कुटाख्येपुटेपचेत्।
सप्तविंशतिसंख्यास्ति-
ततः स्यादमृतोपमम्॥

तेल, छाछ, गोमूत्र, कांजी, कुलथी का काढा, त्रिफला का काढा इनमें सोनामक्खी को तपा २ कर बुझावे, तो शुद्ध होवे। तदनंतर घीगुवार के रस में घोट कर टिकिया बनाय सुखा कर कुक्कुट पुट में २७ आंच दे तो अमृत के समान भस्म होवे, कुक्कुट पुट की विधि सुवर्ण के प्रकरण में लिख आये हैं।

## छटी विधि

किमत्रचित्रंकदलीरसेन-
सुपाचितंसूरणकंदसंपुटे
वातारितैलेनपुटेनताप्य-
पुटेनदग्धवरपुष्टिमेति॥

[1] वराह पुट के लक्षण आगे लिखेंगे।

सुवर्ण माक्षिक का चूर्णकर खिपड़े में नींबू के रस सहित डाल नीचे अग्नि जलावे, और लोहे की कलछी से चलाता जाय, इस प्रकार दो प्रहर करने से लाल रंग हो जाय तब उतार शीतल कर ३ वल्ल ( वल्ल ३ रत्ती का होता है ) शहद और पीपल के साथ सेवन करने से बल को बढावे, और पांडुरोग, कामला, वातपित्त हलीमक इन रोगो को दूर करे।

## मृतमाक्षिक के गुण

स्यान्माक्षिकस्तिक्तसुदीपनः
कटुर्दुर्नामकुष्ठामयभूतनाशनः।
पाण्डुप्रमेहक्षयनाशनोलघुः
सत्वमृतंतस्यसुवर्णवद्गुणैः॥

सुवर्ण माक्षिक तीखा है, अग्नि को दीपन करे, कडवा है, ववासीर, कोढ़, भूत, पांडुरोग, प्रमेह और क्षय का नाश करे। हलका और इसका मृतसत्व सुवर्ण के समान गुण करे।

## तथाच

सुवर्णमाक्षिकंस्वादु-
तिक्तंवृष्यरसायनं।
चक्षुष्यवांतिहृत्कंठ्यं-
पाडुमेहविषोदरम्॥
अर्श शोफविषकण्डू-
त्रिदोषमपिनाशयेत्।

सुवर्ण माक्षिक, स्वादिष्ट, कडवा, वृष्य और रसायन है। नेत्र रोग, वमन, कंठ रोग, पीलिया, प्रमेह, ववासीर, सूजन, उदर रोग, खुजली, और त्रिदोषज रोगों का नाश करे।

## स्वर्णमाक्षिक का सत्व निकालना

त्रिशांशंनागसंयुक्तं-
क्षारैरम्लैश्चवर्तितं।
ध्मातंप्रकटमूषाया-
सत्वंमुंचतिमाक्षिकं॥

माक्षिक का तीसरा हिस्सा सीसा मिलाकर क्षारगण और अम्लवर्ग संयुक्त को मूषा में रख वकनाल धोकनी से धोंके तो माक्षिक सत्व छोडता है।

## सीसा संयुक्तमाक्षिक का पृथक् करना

सप्तवारंपरिद्राव्यं-
क्षिप्तंनिर्गुण्डिकारसे।
माक्षीकसत्वसंमिश्रं यं-
नागंनश्यतिनिश्चितम्॥

सीसा मिले सुवर्ण माक्षिक सत्व को सात बार तपा २ कर निर्गुंडी के रस से बुझाने से माक्षिक सत्व में सीसे को नष्ट करदे।

## दूसरी विधि

क्षौद्रगंधर्वतैलाभ्यां-
गोमूत्रेणघृतेनच।
कदलीकंदसारेण-
भावितंमाक्षिकंमुहुः॥
मूषायांमुंचतिध्मातं-
सत्वंशुल्वनिभंमृदु।

शहद और अंडी के तेल वा गोमूत्र और घृत तथा कदली कंद के रस की बारंबार भावना देकर माक्षिक को मूषा मे रख बंक नाल से धोके तो तांबे के समान वर्ण का नरम सत्व निकले।

## तीसरी विधि माक्षिक सत्व का स्वरूप

गुंजाबीजसमच्छाय-
द्रुतंद्रावंचशीतलम्।
ताप्यसत्वविशुद्धं-
तद्देहलोहकरम्परम्॥

घूंघची के समान लालवर्ण होवे, और द्रुति तथा द्राव सीसेके समान नरम हो, वह माक्षिक सत्व शुद्ध जानना, यह देहको लोहके समान करता है।

## तथा भक्षण विधि.

माक्षीकसत्वेनरसस्यपिष्टीं
कृत्वाविलीनेचवलिंनिधाय ।
संमिश्रयसंमर्द्य चखल्वमध्ये ।
निक्षिप्यसत्वद्रुतिमभ्रकस्य ॥
विधायगोलंलवणाख्ययन्त्रे
पचेद्दिनार्द्धं मृदुवन्हिनाच ।
स्वतःसुशीतेपरिचूर्ण्य
सम्यकवल्लोन्मितं
व्योषविडंगयुक्तं
संसेवितक्षौद्रयुतनिहन्ति
जरांसरोगंत्वल्पमृत्युमेव ।
दुःसाध्यरोगानपिसप्तवासरै
र्नतेनतुल्योस्तिसुधारसोपि॥

माक्षिक सत्वमे पारा डालकर पिष्टी करे, जब पारा मिल जाय तब गंधक डालकर खरलमे घोटे, तदनंतर इसमे अभ्रकसत्व डाले और घोटकर मिलावे पश्चात् एक हाडी मे नमक भर गोले को रख ऊपर और नमक भर भट्टी पर चढाय दो प्रहर की मंदाग्नि देवे, जब स्वांग शीतल हो जाय तब हाडी से निकाल कर खूब बारीक पीसे, और ३ रत्ती के अंदाज सोठ, मिरच, पीपल, बायविडग और शहद के साथ मिलाकर भक्षण करे तो बुढापा और रोग, अल्पमृत्यु तथा असाध्य रोगो को सात दिन मे दूर करे । इसके समान अमृत भी नहीं है । इसमे जो पारा और गधक डाले जायं वह शुद्ध होवे, यह प्रयोग हमारा परीक्षा किया हुआ है । अभ्रक द्रुति के प्रतिनिधि मे अभ्रक सत्व डालना चाहिये । यह रहस्य वार्त्ता हमने मनुष्यो के उपकारार्थं लिखी है ।

## माक्षिक सत्वद्रावण

एरण्डोत्थेनतैलेन-
गुंजाक्षौद्रंचटकणं ।
मर्दितंतस्यवापेन-
सत्वमाक्षिकजंद्रवेत् ॥

अरण्डी का तेल, घूंघची गुड, शहद और सुहागा इनको पीसकर डालने से माक्षिक सत्व द्रवरूप हो जाय ।

## स्वर्णमाक्षिकानुपान

अनुपानंवराव्योष-
वेल्ल साज्यंहिमाक्षिकम् ॥

त्रिफला, त्रिकुटा ( सोठ, मिरच, पीपला ) काली मिरच, मक्खन, और शहद ये सुवर्ण माक्षिक के अनुपान हैं अर्थात् इनके साथ देना चाहिये ।

## अपक्व माक्षिक के दोष

अपक्वमाक्षिकेणाशु-
देहेसंक्रमतेरुजा ।
तद्दोषविनिवृत्यर्थ-
मनुपानब्रवीम्यहम् ॥

कच्चे सुवर्ण माक्षिक के खाने से देह मे अनेक रोग प्रगट होते हैं उनकी शान्ति के निमित्त अनुपान कहता हू ।

## माक्षिक दोष शान्ति

कुलत्थस्यकषायेण-
माक्षीकविकृतिंजयेत् ।
दाडिमरसस्त्वचोवापि
प्रोक्ताविकृतिनाशिनी ।

कुलथी के काढे से अथवा अनार के काढे से माक्षिक का विकार शांत होवे ।

**इति श्री सुवर्ण माक्षिकप्रकरणं समाप्तम्**

---

## रौप्य माक्षिक प्रकरण प्रारम्भः

तारमाक्षिकोत्पत्ति

तारमाक्षिकमन्यत्तु-
भवेतद्रजतोपमम् ।

किंचिद्रजतसाहित्या-
त्तारमाक्षिकमीरितं ॥१॥
अनुकल्पतयातस्य-
ततोहीनगुणा.स्मृता ॥
नकेवलंरौप्यगुणा-
वर्त्ततेतारमाक्षिके ॥२॥
द्रव्यांतरस्यसंसर्गा-
सत्यन्येपिगुणायतः ।

रौप्यमाक्षिक स्वर्ण माक्षिक का दूसरा भेद है, यह चांदी के समान होता है, और इसमे चादी का मेल होने से तारमाक्षिक कहलाता है, चांदी के अभाव मे दिया जाता है, इससे इसमें चान्दी की अपेक्षा कुछ न्यून गुण हैं, इसमें रौप्य (चादी) के ही केवल गुण नहीं हैं किन्तु अन्य द्रव्यो का सयोग होने से और भी वहुत गुण हैं।

## अथास्य शोधनम्

कर्कोटीमेषशृंग्युत्थै
र्द्रवैर्जंवीरजैर्दिनं ॥३॥
भावयेदातपेतीव्रे-
विमलाशुध्यतिध्रुवं ॥

रूपामखी को ककोडा, मेढासिगो, जभीरी प्रत्येक के रस में सात २ वार धूप मे खरल रखकर घोटे तो शुद्ध होवे।

## अथ मारणम्

कुलत्थस्यकषायेण
घृष्ट्वातैलेनवापुटेत्।
तैलेनवाजमूत्रेण-
म्रियतेतारमाक्षिकम् ।

शुद्ध रौप्यमाक्षिक को कुलथी के काढे मे १ दिन घोटे, इसी प्रकार तिल के तेल और वकरी के मूत्र में एक २ दिन घोटकर शराव सपुट में रख गजपुट की आच दे तो रौप्य माक्षिक भस्म होवे।

## तथाच

स्वर्णमाक्षिकवद्ज्ञेयं
तारमाक्षिकमारण ।
विमलायागुणा.किंचिन्-
न्यूनाः कनकमाक्षिकात् ॥

रूपामक्खी का शोधन, मारण, सत्वपातनादि कर्म सुवर्णमाक्षिक के समान जानने, रौप्य-माक्षिक में सुवर्ण माक्षिक की अपेक्षा कुछ न्यून गुण हैं।

## रौप्य माक्षिक के गुण

माक्षिकोरजतहाटकप्रभः
शोधितोतिगुणदःसुसेवितः
मेहकुष्ठकृमिशोफपांडुताप
स्मृतिंहरतिसोऽश्मरींजयेत् ॥

रौप्यमाक्षिक रूपे के समान और सोने के समान तेजस्वी होता है, यह शुद्ध किया हुआ अत्यन्त गुणदायक है, इसके सेवन से प्रमेह, कोढ, कृमि, सूजन, पीलिया, अपस्मार, तथा पथरी आदि रोग दूर होते हैं।

## अथ विमला माक्षिक भेदः

तापीजद्विविधंवदन्ति-
विमला माक्षीकभेदादिह ।
त्रेधावातुसुवर्णकांस्यरज-
तच्छायानुकारादिदम् ॥
तिस्रोप्यस्त्रयुताश्चतुस्त्रि
फलिकावृत्तास्वनामश्रियो ।
मध्येतुत्रिफलाम्बुशुध्यति
दिनंवासाजशृंगीरसे ॥
स्विन्नाजभरसेपिताल
वलिनावस्वंशक्रेनाम्भसा ।
जम्भस्यैवपरिप्लुतादश
पुटैर्जीवन्नयोगानुगा. ॥

ताप्यमाक्षिक, विमला और माक्षिक के भेद से दो प्रकार का है, इन दोनो भेदों से प्रथम जो

तापिज है उसके तीन भेद हैं, यथा एक सुवर्ण सदृश सुवर्ण विमला, दूसरा कांस्य विमला तीसरा रौप्य विमला, इन तीनों मे सुवर्ण कांसी तथा रूपे की झलक होने से उसी २ धातु के नाम से कहे हैं। इन तीनो के लक्षण चपटे, त्रिकोण, चौकोण, और गोल क्रम से अपने २ शोभायुक्त होते हैं, इनमें कांस्य विमला श्रेष्ठ है, इनकी शुद्धि त्रिफला के काढे तथा अडूसे, मैंढासिंगी [ कोई मेढ़ा सिंगी की जगह भागरा कहते हैं ] इनके रस में तथा जंभीरी नींबू के रस में पूर्वोक्त तीनो विमलाओं का चूर्णकर वस्त्र मे बांध दोला यंत्र कर लटका देवे, तदनंतर शुद्ध हरताल, शुद्ध गधक, इनको विमला का अष्टमांश डाल जभीरी नींबू के रस मे खरल करे, पीछे गजपुट की आच दे इस प्रकार दश पुटों में विमला की भस्म होवे, इस भस्म को उक्त प्रयोगों मे देना चाहिये, यह सर्व रोगों को दूर करे।

## विमला के भेद

विमलस्त्रिविधःप्रोक्तो-
हेमाद्यस्तारपूर्वकः।
तृतीयःकांस्यविमलः
तत्तत्कान्त्यसलक्ष्यते ॥
वर्तुल.कोणसंयुक्त
स्निग्धश्चफलकान्वितः।
मरुत्पित्तहरोवृष्यो-
विमलोतिरसायन. ॥
पूर्वोहेमक्रियासूक्तो-
द्वितीयोरूप्यकृन्मतः।
तृतीयोभेपजेतेपु-
पूर्वपूर्वोगुणोत्तरः।

विमला-सुवर्ण और रौप्य के भेद से दो प्रकार का है, कांस्यविमला तीसरा है, ये सुवर्ण आदि की काति से जाने जाते हैं, ये गोल कोण-युक्त, चिकने और भालदार होते हैं, तथा वादी, पित्त को हरण करता वृष्य हैं, रसायन है, सुवर्ण विमला सुवर्ण के कार्य में कहा है। दूसरा रौप्य माक्षिक चादी के कर्म मे कहा है। तीसरा कांस्य माक्षिक औषधि के कार्य मे कहा है। इनमें क्रम से एक से दूसरे मे विशेष गुण हैं।

## तथाच

माक्षिकोद्विविधादिमः
कनकरुक्दुर्वर्णवर्णोऽपरं।
कांस्यश्रीकमुशंतिकेचन-
परंसर्वेपिपूर्वत्विषः॥
निःकोणागुरवःकिरंति-
निभृतघृष्ट्वाकरेकालिमां।

माक्षिक दो प्रकार का है तिनमें प्रथम सुवर्ण माक्षिक, दूसरा दुर्वर्ण अर्थात् रौप्य माक्षिक और कोई आचार्य तीसरा कांस्य माक्षिक कहते हैं तीनों माक्षिक विमल कान्ति वाले होते हैं। विमलाओं का स्वरूप कहते हैं-कोण रहित, भारी, तथा हाथ पर घिसने से कालौंच देते हैं।

## शुद्धिमाह

स्विन्नास्तेरुवुतैललुंग-
सलिलैर्यामेनशुध्यंतिच।

इन तीनों को १ प्रहर अडी के तेल मे पचावे, अथवा बिजौरे के रस मे घोटे तो शुद्ध होवे

पक्वावाघटिकाद्वयेन-
कदलीकर्कोटिकाकंदयोः।

अथवा केला की जड के रस वा ककोडा के रस मे दो घड़ी पर्यंत औटाने से विमला की शुद्धि होवे।

रुध्वाकूर्मपुटैस्त्रिभिःपटुतरं-
लुंगाम्बुगंधप्लुताः
स्युर्भस्मानिजघन्यमध्य-
सुभगास्तेव्युत्क्रमेणोदिता॥
वृष्याःपाण्डुपटीयसो-
वलकरायोगोपयोगाःपुनः।

इस प्रकार के शुद्ध विमला के चूर्ण मे बिजौरे का रस और गंधक डालकर घोटे, पश्चात् शराव संपुट में रख कूर्मयंत्र (कच्छयन्त्र) मे ३ आच देवे तो स्वर्ण माक्षिक-कांस्य माक्षिक और रौप्य माक्षिक की भस्म होवे । कास्य रौप्य, सुवर्ण तीनो क्रम से अधम मध्य और उत्तम कहे है, इनकी भस्म-वृष्य (शुक्र बढ़ाने वाली) पांडुरोग को दूर करे, बल कारक, और योग के साथ अनेक गुण करे । कूर्म यत्र आगे मध्यखंड मे कहैंगे ।

## विमला शोधन की दूसरी विधि

आढरूषजलेस्विन्नो-
विमलोविमलोभवेत् ।

अडूसे के जल में औटाने से विमला शुद्ध होती है ।

## तीसरी विधि

जंम्बीरस्वरसेस्विन्नो-
मेषशृंगीरसेऽथवा ।
आयातिशुद्धिविमलो-
धातवश्चतथापरे ॥

जंभीरी के रस अथवा मेढासिगी के रस मे विमला शुद्ध होती है, तथा और धातुभी शुद्ध होती हैं ।

## मारण की तीसरी विधि

गन्धाश्मकुचाम्लैश्च-
म्रियतेदशभिःपुटैः

गंधक और वढल के रस की दशपुट देने से तीनो प्रकार की विमला शुद्ध हो ।

## विमला का सत्वपातन

सटकलकुचद्रावै-
र्मेषशृंग्याश्चभस्मना ॥
पिष्टोमूपोदरेलिप्त-
सशोष्यचनिरुध्यच ।
षट्प्रस्थकोकिलैर्ध्मातो-
विमलःसीससन्निभः ॥
सत्वंमुंचतितद्युक्तो-
रसःस्यात्सरसायनः ।

सुहागा, वढल का रस, मेढासिगी और विमला की भस्म, चारो को एकत्र घोट मूष मे रख ल्हेस दे, पश्चात् छःप्रस्त (छ.सेर) पक्के कोयलो मे रख वकनाल धोकनी से धौंके तो विमला का सफेद सत्व निकले, इस रस को रसायन मे देना चाहिये ।

## तथा दूसरी विधि

विमलंशिग्रुतोयेन-
कांक्षीकासीसटंकणं ।
वज्रकंदसमायुक्तं-
भावितंकदलीरसै ॥
मोक्षकक्षारसयुक्तं-
ध्मापितंमूकमूषग ।
सत्वंचंद्राऽर्कसंकाशं-
पततेनात्रसशयः ॥

विमला को सहजने के रस, फिटकरी, कसीस, सुहागा और वज्रकंद के रस मे मिलाकर घोटे, तदनतर केला के रस की भावना दे फिर मोक्षक (मोखावृक्ष) का खार मिलाय मूषा मे रख अग्नि मे धोके तो चद्र सूर्य के समान प्रकाश वाला सत्व निकले ।

## सत्व भक्षण विधि

तत्सत्वंसूतसंयुक्तं-
पिष्टिंकृत्वासुमर्दितं ।
विलीनेगंधकेक्षिप्त्वा-
जारयेत्रींत्रगुणालकम् ॥
शिलांपचगुणाचापि-
वालुकायत्रकेखलु ।
तारभस्मदशांशेन-
तावद्वैक्रांतकंमृतम् ॥

सर्वमेकत्रसचूर्ण्य-
पटेनपरिगाल्यच ।
निक्षिप्यकूपिकामध्ये-
परिपूर्य्यप्रयत्नतः ॥

निकाले हुए सत्व मे शुद्ध पारा मिला कर पिट्ठी करे, जब सत्व मिलजाय तब शुद्ध गंधक डाले, फिर दूनी हरिताल डाल कर जारण करे, और पांचगुना मनसिल जारण करे, इन सबको वालुकायंत्र में जारण करना चाहिये, जब इस प्रकार विमला की भस्म सिद्ध होजाय तब उसका दशांश रूपरस और इतनोही वैक्रांतमणि की भस्म डाले, इन सबको मिलाय चूर्णकर कपरछन करे, और किसी चीनी या शीशे के पात्र में रख छोडे ।

## भस्म के गुण

लीढोव्योमवरान्वितो-
विमलकोयुक्तोघृतैःसेवितो ।
हन्यादुर्भगकृज्जरां-
श्वयथुकपांडुप्रमेहारुचीः ॥
मूलार्त्तिंगृहणींचशूल-
मतुलंयक्ष्मामयंकामला।
सर्वान्पित्तमरुद्भवान्किमप
रैर्योगैरशेपामयान् ॥

विमला की भस्म-अभ्रक त्रिफला ( हरड, बहेडा, आवला ) तथा गौंके मक्खन के साथ खाने से स्वरूप विगाडने वाला जरा ( बुढापा ) सूजन पांडुरोग, प्रमेह, अरुचि, बवासीर, सग्रहणी, घोरशूल, क्षय, कमलवायु, और सपुर्ण पित्त तथा वात रोगो को अलग २ अनुपानो के साथ दूर करे ।

## तथानुपान

विषव्योपवराज्येनविमल सेवितोयदि ।
भगदरादिकान्रोगान्नृणांगच्छंतिदुस्तरा. ॥

विमला को सिंगियाविष, सोठ मिरच पीपल, हरड, बहेडा, आंवला और, घृत इनके साथ सेवन करने से मनुष्यों के भगंदरादि असाध्य रोग दूर होवें ।

## विमला विकार की शांति

विकारोयदिजायेतविमलायानिपेवणात् ।
शर्करासहिताभक्षयामेषशृंगीदिनत्रयम् ॥

अपक विमला के खाने से यदि विकार प्रगट हो तो मिश्री के साथ मेढासिंगी का चूर्ण ३ दिन खाना चाहिये ।

## अथ तुत्थ ( नीलाथोथा ) प्रकरणम्

### नीलेथोथे की उत्पत्ति

पीत्वाहालाहलंवांतं-
पीतामृतगरुत्मता ।
विषेणाऽमृतयुक्तेन-
गिरौमरकताह्वये ॥
तद्वांतंहिघनीभूतं-
संजातंसस्यकंखलु ।
एकधासस्यकस्तुत्थः
शिखिकंठसमाकृतिः ॥
तुत्थस्यैवभवेद्भेदः
खर्परंतद्गुणंभवेत् ।
शिखिकंठसदृक्छाय-
भाराढ्यमतिशस्यते ॥
द्रव्यंविषयुतंयत्-
द्रव्याधिकगुणंभवेत् ॥
हालाहलंसुधायुक्त-
सुधाधिकगुणंतथा ।
सस्यकतुत्थकचैव-
नामभेदप्रकीर्तितम् ।

प्रथम गरुडने हलाहल विषको पान किया जब चित्त घबडाया तब अमृत पिया पश्चात् अमृत और विष सयुक्त मर्कत ( अन्ने ) के पर्वत पर वमन ( रद ) की वही वमन दृढ होकर सस्यक नाम से प्रसिद्ध हुआ, इस सस्यक का दूसरा भेद तुत्थ ( नीलाथोथा ) है, इनका रग

मोर की गर्दन के समान होता है, और तुत्थ का दूसरा भेद खपरिया है, इनमे मोर की गर्दन के समान रंगवाला और भारी तुत्थक होता है, यह विषयुक्त होने से विष के समान, और अमृत युक्त होने से अमृत के समान गुण करते हैं, जो वस्तु अधिक हो उसी के समान गुण करें सस्यक और तुत्थक यह केवल नाम भेद है वास्तव में दोनो एक ही हैं।

## सस्यक शुद्धि

सस्यकंशुद्धिमाप्नोति-
रक्तवर्गेणभावितं ।
स्नेहवर्गेणसंसिक्तं
सप्तवारमदूषितम् ॥

रक्त वर्ग की भावना देकर ७ वार स्नेह वर्ग में औटाने से तुत्थ शुद्ध होवे। परन्तु प्रत्येक वार रक्त वर्ग की भावना देकर स्नेह वर्ग मे औटावे तो शुद्ध हो रक्त वर्ग, और स्नेह वर्ग दोनों मध्य खंड में कहेंगे।

## तथा दूसरा प्रकार

दोलायंत्रेणसुस्विन्नं-
सस्यकंप्रहरत्रयम्।
गोमहिष्याजमूत्रेषु-
शुद्ध्यतेयंचखर्परम् ॥

गौ, भैंसा, और बकरा तीनों के मूत्र में दोलायन्त्र द्वारा सस्यक को स्वेदन करने से शुद्ध होवे।

## तीसरी विधि

ओतोविष्टासमंतुत्थं
सक्षौद्रटकणान्वितम्।
त्रिविधंपुटितशुद्धं-
वांतिभ्रांतिविवर्जितम् ॥
अम्लवर्गेणलुलितं-
स्नेहसिक्तंहितुत्थकं ।
दोलायांवाजिगोमूत्रे,
दिनपक्वंविशुध्यति ॥

मोर चूत के समान बिल्ली की विष्टा ले, उसमें शहद और सुहागा डाल खरल करे, पश्चात् शराव संपुट में रख कपर मिट्टी कर फूंके इस प्रकार ३ वार करने से नीलाथोथा वमन और भ्रांति रहित शुद्ध हो, अथवा नीलेथोथे को अम्लवर्ग मे खरल कर स्नेहवर्ग मे स्वेदन करे, अथवा घोडे के मूत मे दोलायन्त्र द्वारा पकाने से नीलाथोथा शुद्ध हो। अथवा गोमूत्र मे औटाने से शुद्ध हो।

## चौथी विधि

विष्टयामर्दयेत्तुत्थ-
मार्जारककपोतयोः ।
दशांशंटंकणंदत्वा-
पचेन्मृदुपुटेततः ॥
पुटेद्घ्नापुटक्षौद्र-
देयंतुत्थविशुद्धये ।

बिल्ली और कबूतर की बीठ में नीलाथोथा खरल कर नीलेथोथे का दशांश सुहागा डाल शराव संपुट मे रख कपर मिट्टी कर आरने उपलों की हलकी आंच देवे, पश्चात् निकाल दही का पुट देकर अग्नि देवे इसी प्रकार शहद का पुट दे तो नीलाथोथा शुद्ध होवे।

## अथ मारण

लकुचद्रावगंधाश्म-
टंकणेनसमन्वितम् ।
अधमूषागतंद्वित्री-
कुक्कुटैर्मृत्युमाप्नुयात् ॥

गंधक, सुहागा और नीलाथोथा तीनो को कठल के रस मे खरल कर अन्धमूषा मे रख कर फूंके, इस प्रकार दो तीन कुक्कुट पुटो मे नीलाथोथे की भस्म हो।

## सत्व निकालना

सस्यकस्यतुचूर्णंतु-
पादसौभाग्यसंयुत ।

करंजतैलमध्यस्थं-
दिनमेकंनिधापयेत् ॥
अंधमूषासुमध्यस्थं-
ध्मापयेत्कोकिलत्रयं ।
इन्द्रगोपाकृतिंचैव-
सत्वंपततिशोभनम् ॥

सस्यक ( नीलाथोथे ) के चूर्ण में चतुर्थांश सुहागा मिलाय १ दिन कजा के तेल में भिगोवे, पश्चात् अन्ध मूष में रख पक्के कोयलो में बंक नाल से धोंके तो इन्द्र गोप ( वीरबहूटी ) के समान लाल सत्व निकले ।

## दूसरी विधि

निम्बुद्रवाल्पटंकाभ्यां-
मूषामध्येनिरुध्यच ।
ताम्ररूपंपरिध्मातं-
सत्वंमुंचतिसस्यकम् ॥

नींबू के रस में नीलाथोथे और सुहागे को मिलाकर मूषयंत्र में रख भट्टी में बकनाल से धोंकने से ताम्र समान सत्व निकले ।

## तीसरी विधि

गुग्गुलष्टंकणंलाक्षा-
स्वर्जिसर्जिजरसंपट्टुः ।
ऊर्णागुंजाक्षुद्रमीन-
मस्थीनिशशकस्यच ॥
गुंजामध्वाज्यसंयुक्तं-
पिण्याकंचअजापयै ।
तुत्थस्यचदशांशेन-
प्रक्षिप्तंवटिकीकृतम् ॥
ध्मातंचअन्धमूषायां-
सत्वपततिशोभनम् ।

गूगल, सुहागा, लाख, राल, सज्जी, नमक, ऊन, घूंघची, छोटी मछली, ससे की हड्डी, शहद, घृत, खल ( तेल निकालने के बाद जो बचे ) और बकरी का दूध इन सब को तुत्थ का दशांश ले तुत्थ में मिलाकर गोला बनाय मूषा में रख अग्नि मे बंकनाल से धोके तो उत्तम सत्व निकले ।

## बिना अग्नितुत्थकासत्वनिकालना

अथवातुत्थकंचूर्णं-
निंबुनीरेविनिक्षिपेत्
धारयेल्लोहपात्रेच-
यावत्सप्तदिनानिवै: ॥
लोहपात्रात्समुद्धृत्य-
सत्वंग्राह्यंसुशोभनं ।
सिद्धयोगमिदंख्यात-
हुताशनपुटंबिना ॥

तुत्थ ( नीलाथोथे ) को लोह पात्र मे चूर्ण कर उसमे नीबू का रस भरकर सातदिन रक्खा रहने दे, आठवें दिन तुत्थका सत्व पात्र की पैंदी मे बैठ जाय उसे लेना चाहिये । यह सिद्धयोग बिना अग्नि के सत्व निकालना कहा है । भूनाग सत्व के प्रकरण मे मोर पंख से तांबा निकालने की विधि कह आये हैं, इसे ताम्र प्रकरण मे देखना चाहिये तथापि यहां मोर पंख से ताम्र निकालने की विधि स्पष्ट कहते हैं ।

## मोर पंख से ताम्र निकालना

मयूरपक्षमादाय-
ज्वालयेदाज्यसर्पिषा ।
खलगुग्गुलमीनोर्णा-
टंकणसर्जिकामधु ॥
गुंजापिप्पललाक्षाच-
घृतचैकत्रकारयेत् ।
धमेत्तदधमूषाया-
नागताम्रंप्रजायते ॥

मोर पख की राख घृत मिलाकर करे, उसमे खल, गूगल, छोटी मछली, ऊन, सुहागा, राल, शहद, गुंजा ( घूंघची ) पीपल की लाख और घृत सब को मिलाय अन्धमूषा मे रख बकनाल से धोके तो मोरपंख से तांबा निकले इसे नाग ताम्र कहते हैं ।

### भूनागसत्व निकालने का प्रकारांतर

भूभुजंगसमादाय-
चतुप्रस्थसमन्वितम् ।
प्रक्षाल्यरजनीतोयैः
शीतलैश्चजलैरपि ॥
उपोषितमयूरंच-
शूरंवाचरणायुधम् ।
क्रमेणचारयित्वाथ-
तद्विष्टांसमुपाहरेत् ॥
क्षाराम्लैसहसपेष्य-
विशोष्यचखरातपे ।
ततःखरखरकेक्षिप्त्वा-
भर्जयित्वामर्षिचरेत् ॥
मर्षिद्रावणवर्गेण-
संयुक्त सुप्रमर्द्दितं ।
निरुध्यकोष्टिकामध्ये-
प्रधमेत्घटिकाद्वयम् ॥
शीतलीभूतमूषायां-
खोटमाहृत्यपेषयेत् ।
प्रक्षाल्यरचकान्शुद्धान्-
ममादायप्रयत्नतः ॥

४ सेर केंचुओं को हलदी के पानी से धोकर पश्चात् शीतल जल से धोवे, फिर भूंखे मोर वा भूंखे मुर्ग को खिलावे, जब वह बीठ करें उसे इकट्ठी कर उसमें खार और खटाई मिलाकर पीस डाले, फिर तेज धूप मे सुखाकर चालनी में भूने जब-तक कोयलाके समान काले होवें, पश्चात् द्रावण वर्ग मे मिलाय के मर्दन करे, और मूषा में रख दो घडी पर्य्यंत वकनाल से धोंके, फिर स्वाग शीतल होने पर निकाल कर खंगड को पीसे और जल से शुद्ध कर उसमें से ताम्रे के रवाओ को युक्ति से निकाल लेवे ।

### विषहरण मुद्रिका ( अंगूठी )

तुल्यसत्वंनागताम्रं-
हेमचैवसमांशकम् ।
मुद्रिकेयंविधातव्या-
शूलघ्नीतत्क्षणाद्भवेत् ।
चराचरविषंभूतं-
डाकिनिदृग्गतंजयेत् ।
कनिष्ठकांधार्यमाणे-
विषघ्नीसर्वदाभवेत् ॥
रामवत्सोमसेनानी-
मुद्रितेयंतदाक्षरैः ।
हिमालयोत्तरेतीरे-
अश्वकर्णोमहाद्रुमः ॥
तत्रशूलंसमुत्पन्नं-
तत्रैवनिधनंगतः ।
मंत्रेणानेनमुद्रांबु-
निपीतंसप्तमंत्रितम् ॥
सद्यःशूलहरंप्रोक्तं-
सत्यंभालुकिभाषितं ।
अनयामुद्रयातप्तं-
तैलमग्नौसुनिश्चितम् ॥
लेपितहतिवेगेन-
शूलंयत्रकचिद्भवेत् ।
सद्यःसूतिकरंनार्याः
सद्योनेत्ररूजापह ॥

नीलाथोथे का सत्व, नागताम्र ( केंचुए का तांमा ) इनकी वरावर सोना डालकर अगूठी वनाना चाहिये, यह अगूठी तत्काल स्थावर और जगम विषों तथा भूतवाधा और डाकिनी का विष इनको दूर करे,उसको दाहने हाथ की छोटी अगूली में नित्य पहरना चाहिये, रामवत्सोम सेनानी इस मंत्र से जल को सात वार मन्त्रित कर उस मे अंगूठी को धोकर पिलाने से शीघ्र शूल (दर्द) का नाश करे, यह भालुकी महात्मा ने कहा है । इस अंगूठी को तेल मे डाल कर अग्नि पर ओटावे,फिर इस तेल को दर्द की जगह लगावे तो दर्द उसी समय नष्ट होवे, प्रसव पीडिता इसके धुले जलको पीवे तो तत्काल प्रसूती होवे, और नेत्र रोगी के नेत्र अच्छे होवें ।

## अथ तुत्थसत्वमारण

पाषाणभेदीमत्स्याक्षीद्रवैः
द्विगुणगंधकम् ।
सत्वस्यलेपयेत्पिष्टं-
रुध्वागजपुटेपचेत् ॥
समांशेनपुनर्गंधं-
दत्वाद्रावैश्चालोडयेत् ।
एवंसप्तपुटैःपक्व-
सत्वभस्मंभवेद्ध्रुवम् ॥

पाषाण भेद और मछेछी के रस मे सत्व से दूनी गंधक लेकर खरल करे, पीछे उस पिट्ठी में सत्व का लेपन कर गजपुट में फूंके, फिर सत्व के समान गंधक डाल मछेछी और पाषाण भेद के रस में खरल कर गजपुट में फूंके, इस प्रकार सात वार मे सत्व की भस्म निश्चय होवे ।

## दूसरी विधि

सत्वस्यद्विगुणंसूतं-
गधंदेयंचतुर्गुणं ।
जंबीराम्लेनतत्सर्वं-
मर्दयेत्प्रहरत्रयम् ॥
आदौमूषान्तरेक्षिप्त्वा-
धत्तूरस्यतुपत्रकम् ।
आछाद्यधूर्त्तपत्रैश्च-
रुध्वागजपुटेपचेत् ॥
स्वांगशीतंतुसंचूर्ण्य-
मृतंभवतिनिश्चितम् ।
एवंसप्तविधंकृत्वा-
निरुत्थंचमृतभवेत् ॥

सत्व से दूना पारा और चौगुनी गधक डाल कर जबीरी के नीबू के रस मे ३ प्रहर मर्दन कर पीछे मूषा में रख धतूरे के पत्तों से आच्छादित कर गजपुट में फूंक दे, जब स्वांग शीतल होजाय तब चूर्ण करे, इस प्रकार सात बार करने से निरुत्थ भस्म होवे।

## तुत्थसत्व भस्म के गुण

निश्शेषदोषविषहृद्गुदशूलमूल-
कुष्टाम्लपैत्तिकविबंधहरंपरंच ।
रासायनंवमनरेचककरं
गरघ्नंचित्रापहंगदितमत्रमयूरतुत्थम् ।

सकल दोषोको, विष गुदा का शूल, बवासीर, कोढ़, अम्लपित्त, और अफराको दूर करे, रसायन है, वमन और रेचन करे, चित्रकुष्ठ को हरे, ये गुण नीलेथोथे के कहे हैं ।

## तुत्थ विकार शांति

जंम्बीररसमादाय-
यःपिबेच्चदिनत्रय ।
तस्यतुत्थकशांतिस्यात्त-
द्वलाजेनवारिणा ॥

जंबीरी का रस पीने से तुत्थक विकार शांति होवें, अथवा धान की खीलों का पानी पीने से शांति होवें ।

## इतिश्री वृहद्रसराजसुंदरे तुत्थप्रकरणम्

## चपल

यत्रजातौनागवंगौ-
चपलस्तत्रजायते ।
गौरश्चेतारुणकृष्णश्च-
पलस्तुचतुर्विधः ।
हेमाभश्चैवताराभो-
विशेषाद्रसबन्धक. ।
शेषौतुमध्यौलाक्षाव-
च्छीघ्रद्रावीतुनिष्फलौ ॥
बंगवद्द्रवतेवन्हौ-
चपलस्तेनकीर्त्तितः ।
चीयतेनापिवन्हिस्थः
सत्वरूपोमहाबल. ।
ईदृशश्चपलौवास्या-
द्वादीनांवादसिद्धये ॥

जिस स्थान से सीसा और रांग प्रगट होता

है उसी से चपल ( शीशे का भेद ) प्रगट होता है वह गौर, सफेद, लाल और काले के भेद से चार प्रकार का है। इनमें सोने और रूपे के समान जो चपल हैं उनको पारद के बन्धन कर्त्ता जानने, और बाकी लाख के समान शीघ्र अग्नि में पतले हो जाते हैं उन्हें निष्फल जानना, वंग ( रांग ) के समान अग्नि पर पतले होने से इनको चपल कहते हैं ( अब कार्य्य मे ग्रहण योग्य में लक्षण कहते हैं ) जो अग्नि में फूंकने से नष्ट नहीं होता, सत्वरूप, महाबली ऐसा चपल धातुवाद की सिद्धि के अर्थ लेना चाहिये।

## चपल का स्वरूप

चपलस्फटिकच्छायः
षड्स्स्निग्धकोगुरुः।
महारसेपुकैश्चिद्धि
चपल-परिकीर्त्तितः।
अयंतूपरसःकैश्चि-
त्पठितोन्यैरसेपुच ।

चपल-स्फटिक मणि के समान स्वच्छ, छः कोने वाला चिकना और भारी होता है, कोई आचार्य इसको महारसों में गणना करते हैं और कोई उपरसों मे कहते हैं।

## नाग संभव चपल के लक्षण

त्रिंशतपलमितंनागं-
भानुदुग्धेनमर्दितम् ।
विलिप्यपुटेत्तावद्या-
वत्कर्पावशेपितम् ॥
नतत्पुटसहस्रेण-
क्षयमाप्नोतिसर्वथा।
चपलोयसमुद्दिष्टो-
वार्त्तिकैर्नागसम्भवः॥
तत्पृष्टहस्तसस्पृष्ट
केवलोवध्यतेरसः ।

३० पल सीसा आक के दूध में खरल कर सपुट मे रख फूकदे जब तक १ कर्ष बाकी रहे तबतक ऐसा करता रहे, यह १ कर्ष बचा हुआ सीसा हजार पुटो में भी नष्ट नहीं होवें, यह नाग संभव चपल कहाता है, इसको हथेली पर रख पारे के साथ मर्दन करे तो पारा बद्ध ( कायम ) हो जाता है।

## चपल शोधनम्

विषोपविषधान्याम्लै-
र्मर्दितश्चपलस्तथा ।
जंवीरकर्कोटकशृंगवेरैर्वि-
भावनाभिश्चपलस्यशुद्धिः ॥

विष, उपविष और कांजी में खरल करने से तथा जबीरी नींबू, ककोडा और अदरख के रस की भावना देने से चपल शुद्ध होवे।

## चपल मारण

मारयेत्पुटपाकेन-
चपलोगिरिमस्तके ।
ताम्रवन्मारणंचापि-
चपलस्यप्रशस्यते ॥

त्रायमाण अथवा मौलसिरी के पुट पाक से चपल की भस्म होवे, अथवा ताम्र के समान चपल का मारण करे।

## दूसरी विधि

शैलंसुचूर्णयित्वातु-
धान्याम्लोपविषैर्विषैः ।
पिंडंवध्वातुविधिव-
त्पातयेच्चपलंतथा ॥

शिलाजीत का चूर्णकर उसमें चपल को डाल विष और उपविष से गोला बांध संपुट कर फूंके तो चपल मरे।

## चपल का सत्व निकालना

सत्वमंभ्रवद्ग्राह्य-
सूतबंधकरपरम् ।

चपल का सत्व अभ्रक सत्व की विधि से निकालना चाहिये, चपल का सत्व पारे का बाधने वाला है ।

## चपल का गुण

गुल्मामशूलशोषेषु-
प्रमेहेषुज्वरेषुच ।
प्रदरेषुप्रयोक्तव्यः
चपलस्त्वमृतोपमः ॥
चपलोलेखनःस्निग्धो-
देहलोहकरोमतः ॥
रसराजसहायस्या-
त्तिक्तोष्णोमधुरोमतः॥
त्रिदोषघ्नोतिवृष्यश्च-
रसवधविधायकः ।

गोला, आमवात, शूल, शोष, प्रमेह, ज्वर, और प्रदर रोग इनमें इन अमृतोपम चपल को देना चाहिये चपल लेखन और चिकना है, देह को लोह के समान कठोर करे, पारे का सहायक है, तिक्त, गरम और मीठा है, त्रिदोष को दूर करे, अत्यत वृष्य ( शुक्र पैदा करने वाला ) है, पारे को बांधने वाला है ।

## कंकुष्ठ ( मुरदाशंख )

हिमवत्पादशिखरे-
कंकुष्ठमुपजायते ।
तत्रैकंनलिकाख्यंच-
तदन्यद्रेणुकंमतम् ॥

हिमालय पर्वत की शिखरो मे मुरदा शख प्रगट होता है, वह दो प्रकार का है एक नलिकाख्य, दूसरा रेणुक ।

## नलिका के लक्षण

पीतप्रभंगुरुस्निग्ध-
कंकुष्ठशिलयासमं ।
मृद्वतीवशलाकाभं-
सछिद्रंनलिकाभिधं ॥

पीला,[1] भारी, चिकना, शिला के समान, अत्यंत नम्र, सलाका के सदृश जिसमे छिद्र हो उसै नलिक कंकुष्ठ कहते हैं यह श्रेष्ठ है ।

## रेणुका कंकुष्ठ के लक्षण

रेणुकाख्यंतुकंकुष्ठं-
श्यामंपीतरजोन्वितं ।
त्यक्तसत्वलघुप्रायः
पूर्वस्माद्धीनसत्वकं ॥

रेणुका ककुष्ठ काला, पीला, धूल से लिहसा, सत्व रहित और हलका होता है, यह पहले की अपेक्षा हीन गुण वाला है ।

## कंकुष्ठ के नाम

कंकुष्ठंकाककुष्ठंच-
वरांगंकोलवालुकं ।
उपधातुस्तुवंगस्य-
इतिभालुकिभाषितम् ॥

ककुष्ठ, काककुष्ठ, वरांग, कोलवालुक, ये मुरदाशंख के नाम हैं, ये वंग की उपधातु है, यह भालुकी आचार्य ने कहा है ।

## वाग्भटस्तु

सद्योजातस्यकरिणः
शकृत्कंकुष्ठमुच्यते ।
यद्वासद्यःप्रसूतस्य-
वाजिबालस्यविट्स्मृतं ॥
नालंवावाजिबालस्ये-
त्येवंनानाविधमतं ।
आप्तवाक्यात्प्रमाण-
तुसर्वेषांवचनजगुः ॥

वाग्भट ग्रथकर्त्ता कहता है कि सद्यजात हाथी का विष्टा कंकुष्ठ है अथवा सद्यजाए घोडे के बच्चे की विष्ठा है, अथवा घोडे के बच्चे का नाल है, ऐसे अनेक प्रकार के मत हैं आप्त वाक्य प्रमाण होने से सब के वचन कहै हैं ।

## कंकुष्ठ की शुद्धि

कंकुष्ठंशुद्धतांयाति-
त्रेधाशुठ्यंबुभावितं ।

सोंठके जल में तीन वार भिजोने से कंकुष्ठ की शुद्धि होवे ।

रसेरसायनेश्रेष्ठं
निःसत्वंबहुवैकृतं ।
सत्वोत्कर्षोस्यनप्रोक्तो-
यस्मात्सत्वमयंहितत् ॥

शुद्ध किया मुरदाशंख रस और रसायन में श्रेष्ठ है, और जो सत्व रहित है सो बहुत विकार करता है,इसका सत्व निकालना नहीं कहा क्योंकि यह स्वयं सत्वरूप है ।

## मुरदाशंख के गुण

कंकुष्ठंतिक्तकटुकं-
वीर्योष्णंचातिरेचन ।
नाशयेदाममातिश्च-
रेचयेत्क्षणमात्रतः ॥
व्रणोदावर्त्तशूलार्त्ति-
गुल्मप्लीहगुदार्त्तिनुत् ।
कंकुष्ठंनाशेयच्छीघ्रं-
कठोदरजलोदरं ॥

कंकुष्ठ-तीखा, कड़वा, वीर्य्य के रोगों को दूर कर्त्ता, अत्यंत रेचन, आमवात नाशक, क्षण-मात्र मे दस्त लावे, व्रण, उदावर्त्त, शूल, गोला तापतिल्ली, बवासीर, कठोदर और जलोदर को मुरदाशख शीघ्र नाश करे ।

## कंकुष्ठपथ्यम्

भजेदेनविरेकार्थं-
ग्राह्यंतुयवमात्रया ।
वर्बुराकुलिकाकाथ-
जीरकसौभाग्यटंकणं ॥
कंकुष्ठंविषनाशाय-
भूयोभूयोपिबेन्नरः ।

विरेचन के अर्थ इसको जौ के समान ग्रहण करे, और बबूल, मेढासिगी, जीरा, सिंदूर और सुहागे के साथ मुरदाशंख को विष नाशनार्थ वारंवार सेवन करे ।

## रसक ( खपरिया )

रसकोद्विविधप्रोक्तोदर्दुरः
कारवेल्लकः ।
सदलोदर्दुरःप्रोक्तः
निर्दलःकारवेल्लकः ॥
सत्वपातेशुभःपूर्वो -
द्वितीयश्चौषधाधिपु ।

रसक दो प्रकार का है, दर्दुर और कारवे-ल्लक, इनमे दलदार दर्दुर और दलरहित कार-वेल्लक होता है, इनमें भी सत्व पातन मे पहिला शुभ है, और औषधादिक मे दूसरा लेना ।

पीतकृष्णस्तथारक्तः
क्वचित्संदृश्यतेभुविः ।
नागार्जुनेनसंदिष्टौ-
रसकश्चकलंवुकौ ॥

पीला, काला और लाल खपरिया किसी २ पृथ्वी में दीखता है नागार्जुन आचार्य्य ने इसके रसक और कलंबुक दो भेद कहे हैं ।

## रसदर्पणेतु

मृत्पाषाणगुडैस्तुल्य-
स्त्रिविधोरसकोमतः ।
पीतस्तुमृत्तिकाकारः
श्रेष्ठस्यात्सतुपत्तलः ॥
गुडाभोमध्यम.स्थूलो.
पाषाणाभःकनिष्ठकः ।

मिट्टी, पत्थर और गुड के सदृश होने से खपरिया तीन प्रकार की मिट्टी के आकार पीली और पत्रवान श्रेष्ठ है गुड के समान मध्यम और पत्थर के समान स्थूल अधम है ।

## रसपद्धतौ

रसकतुत्थभेदःस्या-
त्खर्परंचापितत्स्मृतम् ।

येगुणास्तुत्थकेप्रोक्ता-
स्तेगुणारसकेस्मृताः ॥

रसक तुत्थ का भेद है, इसे खर्पर भी कहते हैं, जो गुण तुत्थ में हैं वही रसक ( खपरिया ) में हैं।

## अथास्य शोधनम्

कटुकालाबुनिर्यासे-
रालोड्यरसकंपचेत्।
शुद्धंदोषविनिर्मुक्तं-
पीतवर्णंतुजायते ॥

कड़वीतूंबी के रस में खपरिया को मिलाकर औटाने से दोष रहित शुद्ध पीले वर्ण की होती है।

## द्वितीय प्रकार

पुंसांचमूत्रेरसकास्यचूर्णं-
गोमूत्रकेसत्वपचेद्दिनानि ।
एवोहिदोलावरयंत्रशुद्धः
संयोजनीयःसकलेतुकार्य्ये ।

खपरिया को मनुष्य के मूत्र वा गोमूत्र में डोलायंत्र द्वारा पचाने से शुद्ध होवे इसको सर्व कार्यों में योजना करे।

## तीसरा प्रकार

खर्परःपरिसंतप्तः
सप्तवारनिमज्जितः।
बीजपूररसस्यांत-
र्निर्मलत्वंसमश्नुते ॥

खपरिया को तपा २ कर सातबार बिजौरे के रस में बुझाने से शुद्ध होता है।

## चौथा प्रकार

नृमूत्रेवाश्वमूत्रेवा-
तक्रेवाकांजिकेऽथवा।
वृंताकमूषिकामध्ये-
निरुध्यगुटिकाकृतिः ॥
ध्माताध्मातासमाकृष्य-
ढालयित्वाशिलातले।
प्रताप्यमज्जितंसम्यक्-
खर्परःपरिशुद्ध्यति ॥

खपरिया को मनुष्य वा घोडे के मूत्र मे अथवा छाछ तथा कांजी मे पीस गोला बनाय मूषा में रख कपर मिट्टी कर अग्नि में फूंके पीछे निकाल पत्थर पर पीस तपाय फिर मूत्रादि में डुबोवे इस प्रकार बहुत देर तक करने से खपरिया शुद्ध होवे।

रसश्चरसकश्चोभयो-
येनाग्निसहनौकृतौ।
देहलोहमयीसिद्धि-
र्दायीतस्यनसंशयः ॥

जिस पुरुष ने रस ( पारा ) रसक (खपरिया ) ये दोनों अग्निस्थायी कर लिए, उसकी देह लोह के समान हो जाती है यह निस्सन्देह सिद्धि दायी है।

अस्थिरोग्निगतोत्यर्थं-
दह्यतेक्षणमात्रतः ।
तस्यस्थैर्यकरंद्रव्यं-
नान्यदस्तीतिभूतले ॥

अग्नि में स्थिर न रहना, क्षणमात्र में फुक जाना, ये खपरिया के धर्म हैं । इसको अग्नि स्थायी करने वाली औषधि पृथ्वी पर नहीं है, यह टोडरानंद ने लिखा है,।

## अग्नि स्थायी करने की विधि

शुद्धंकिंचुलजंसत्वं-
तद्रसैर्वापिमर्दितम्।
स्थैर्यंभजेत्सरसको-
नान्यै.कोटिशतैरपि ॥

केंचुए के ताबे के बुरादे को केंचुए के रस मे घोटे इसके साथ खपरिया को अग्नि मे रखे तो खपरिया अग्निस्थायी होवे, और करोड उपायों से भी अग्निस्थायी नहीं होवे, यह भी टोडरानद लिखा है।

## दूसरी विधि

हरिद्रात्रिफलाराल-
सिंधुधूमैःसटंकणैः ।
भल्लातयुक्तैःपादांशैः
साम्लैःसंमर्द्य खर्परम् ॥
लिप्तंवृंताकमूषाया-
शोषयित्वानिरुध्यच ।
मूषामुखोपरिन्यस्य-
खर्परंप्रधमेत्तत. ।
खर्परेप्रहृतेज्वाला-
सानीलाभासितायदि ।
तदासंदंशतोमूषा-
नीत्वाकृत्वाह्यधोमुखीं ॥
शनैरास्फालयेद्भूमौ
यथानालंनभज्यते ।
वंगाभंपतितंसत्वं-
समादायनियोजयेत् ॥
एवंद्वित्रीचतुर्वारैः
सर्वसत्वंविनिःसरेत् ॥

हलदी, हरड, बहेडा, आंवला, राल सेंधा नोन, मनसिल, सुहागा, और भिलावे, इनको खपरिया की चतुर्थांग ले सब को नींबू के रस मे घोट पिट्ठी को वृंताक मूषा ( बैंगन के आकार मूषा ) में रख मूषा को सुखाय वद कर अग्नि में रख वकनालसैं धोंके, जव खपरिया से सफेद नीली ज्वाला निकलें तव मूषा को सहज संडासीसे पकड पृथ्वी पर इस प्रकार उडेले कि जिसमे सत्व की नाली न टूटे, तो वग के समान सत्व निक्ले इस प्रकार दो तीन या चार वार मे सब सत्व निकाल कर कार्य मे लावे।

## तीसरी विधि

यद्वाजलयुतांस्थालीं-
निखनेत्कोष्ठिकोदरे ।
सच्छिद्रंतन्मुखेमल्ल -
तन्मुखेऽधोमुखींक्षिपेत् ॥
मूषोपरिशिखित्रांश्च-
प्रक्षिप्यप्रधमेद्दृढं ।
पतितंस्थालिकानीरे-
सत्वमादाययोजयेत् ॥

अथवा जलयुक्त थाली को कोष्टिका के भीतर रख उस मे जो छेद हो उसे मल्ल (मुख मूंदने के मसाले,) से वद कर मूषा का मुख नीचे कीतरफ रखे, पीछे उस स्थाली के ऊपर अग्नि रख खूब धोके तो मूषा मे से सत्व टपक २ कर उस थाली के जल मे गिरे, उसे कार्य्य में लावे ।

## रसक मारण

लाक्षागुडासुरीपथ्या-
हरिद्रासर्जटंकणैः
सम्यक्‌तच्चूर्णयतत्पक्कं-
गोदुग्धेनघृतेनच ॥
सत्वंगाकृतिर्ग्राह्यं-
रसकस्यमनोहरम् ।

लाख, गुड, राई, हरड, हल्दी, राल सुहागा इन सब औषधियो को पीस खपरिया मिलाय और गोदुग्ध और घृत का संपुट दे अग्नि में रख कर फूंके तो वंग के समान सुन्दर सत्व निकले ।

तत्सत्वंतालकोपेतं-
निक्षिप्यखलुखर्परे ।
मर्दयेल्लोहदंडेन-
भस्मीभवतिनिश्चितम् ॥

उस खपरिया के सत्व में हरिताल का मिलाय खोपरे मे रख लोहे के मूसले से घोटे तो भस्म होवे ।

## तथा दूसरी विधि

खर्परंपारदेनैव-
चूर्णयित्वादिनंपचेत् ।
वालुकायंत्रमध्यस्थं-
शोभनंभस्मजायते ॥

खपरिया को पारे के साथ घोट वालुका यंत्र मे एक दिन पचावे तो सुन्दर भस्म होवे ।

## तीसरी विधि

खर्प्पर पत्रकंकृत्वा-
लवणांतर्गतंपचेत् ।
जायतेशोभनभस्म-
सर्वरोगापहंस्मृतम् ॥

खपरिया के पत्रकर नोन के बीच रख अग्नि देवे तो शुद्ध भस्म होवे, और सब रोगो को हरण करे ।

## चौथी विधि

हंसपदी, बडाल, बड का दूध, आक का दूध थूहर का दूध, प्रत्येक दूध मे खपरिया को पृथक् २ तीन २ आंच दे- तो भस्म हो । परन्तु प्रत्येक दूध में घोट सुखाय टिकडी बाध शराब संपुट मे रख आंच देनी चाहिये ।

## अग्निस्थायी करने की दूसरी विधि टोडरानंद से

कन्यकादलमादाय-
तद्दलंकारयेद्द्विधा ।
एकस्मिनतद्दलेधृत्वा-
खर्परमापवत्कृतम ॥
द्वितीयमपरंदत्वो-
परिष्ठात्कन्यकादल ।
द्वितीयमपरंचास्ते-
यद्द्विधाकृतवस्तुतत् ॥
निरुध्यतेदलंतत्तु-
खरमूत्रस्यमध्यगं ।
क्रियतेस्वेदतेताव-
द्यावन्मूत्रक्षयोभवेत् ।
एवंदिनत्रयंशोध्य
क्रियते दलस्यच ।
त्रिवारंक्रियतेप्येव
तद्दलेखर्परस्यच ।
अर्कक्षीरेजायतेनून-
मग्निस्थायीचखर्परः ।
यदिवन्हौविनिक्षिप्तः
खर्परोधूमवान्भवेत् ॥
तदापुनर्दलेदेयः
खर्परोदृढतांव्रजेत् ।
क्षारिकालवणेपश्चात्-
खर्परःपाच्यतेपुनः ॥
दिनद्वयभवेदेवं-
पातःखर्परकस्यच ।
पुनरग्नौपरीक्षेत-
खर्परोदृढमुत्तमः ॥
यदिधूमोद्गमोभूया-
त्खर्परःपाच्यतेतदा ।
पुनरादीयतेतत्र-
भूनागतनुजद्रवः ॥
भावयेत्पुटयेत्सप्त-
भावनाभिश्चखर्परः ।

ग्वारपट्ठे को लेकर उसकी दो फाक कर एक में खपरिया के छोटे २ टुकड़े कर रखे और दूसरे से ढक बांध दे और गधी के मूत्र मे मूत्र सूखने पर्य्यंत स्वेदन करे, ऐसे ३ दिन स्वेदन कर घीग्वार के पट्ठो से निकाल नवीन घीग्वार के पट्ठो मे उसी प्रकार रख स्वेदन करे, ऐसे ३ बार यानी ९ दिन स्वेदन करने से क्लेशरहित अग्नि मे ठहरने वाला खपरिया होवे, उसको अग्नि मे रखकर परीक्षा करे, अगर धूंआ न निकले तो जाने कि शुद्ध हो गया । जो धूंआ निकले तो फिर घीग्वार के पट्ठो मे रख स्वेदन करे तो खपरिया दृढ हो । तदनतर खारीनोन मे दो दिन पचावे, तो खपरिया मरे, इस प्रकार करके फिर अग्नि पर रखे जो धूंआ निकले तो फिर पचावे, ७ भावना केंचुएके अर्क की दे तो खपरिया निश्चय अग्निस्थायी और दृढ होवे ।

## खपरिया के गुण

त्रिदोषजित्पित्तकफातिसार-
क्षयज्वरघ्नोरसकोतिरूक्षः ।

नेत्रामयानांप्ररोतिनाशं-
स्याद्रंजकःकामलनाशनश्च ॥

त्रिदोषको जीते, पित्त, कफ, अतिसार, क्षय और ज्वर का नाश करे, अत्यन्त रूक्ष है, नेत्र विकारोंका नाश करे, देह मे रंग पैदा करे और कामला रोग को दूर करे ।

## खर्परानुपान

तद्भस्मसमृतकांतेन-
समेनसहयोजयेत् ।
अष्टगुंजामितंचूर्णं-
त्रिफलाक्वाथसंयुतं ॥
कांतपात्रस्थितंरात्रौ-
तिलजप्रतिवापकं ।
निषेवितंनिहन्त्याशु-
मधुमेहमपिध्रुवम् ॥
पित्तक्षयंचपांडुंच-
श्वयथुंगुल्ममेवच ।
रक्तगुल्मंचनारीणां-
प्रदरंसोमरोगकं ॥
योनिरोगानशेषांश्च-
विषमांश्चज्वरानपि ।
रजशूलचंश्वासंच-
हिध्मिनांचविशेषतः ॥

खपरिया की भस्म के समान कात लोहकी भस्म डाले, और दोनो को मिलाय ८ गुंजाके प्रमाण त्रिफलाके काढ़े और तिलके तेल में मिलाय रात्रिभर कांतलोहके पात्र में रख छोडे इसका सेवन मधु प्रमेह को दूर करे, पित्तरोग, क्षय, पीलिया, सूजन, वायगोला, रक्तगुल्म, स्त्रियो के प्रदररोग, सोमरोग, सपूर्ण योनिरोग, विषमज्वर, रजशूल, श्वास, हिचकी इन रोगो को यह खपरियाकी भस्म दूर करे, इस प्रकार शोधित खपरिया मालती वसत मे डालते हैं ।

## अशोधित खर्पर के दोष

अशुद्धः खर्परः कुर्या-
द्वांतिभ्रांतिविशेषतः ।
तस्माच्छोध्यः प्रयत्नेन-
यावद्वांतिविवर्जितः ॥

अशुद्ध खपरिया वाति और भ्राति करती है, इसमे यत्नपूर्वक शोधना चाहिये जबतक वाति विवर्जित होवे ।

## रसक विकार शांति

रसक निषेवणतोयदिरोगाः
प्रादुर्भवंतिमनुजानां
तेनाशमाप्नुवंति-
पीतगोमूत्रसप्ताहात् ॥

यदि खपरिया के खाने से मनुष्यों के विकार होवें तो सात दिन गोमूत्र पीने से नाश होवें ।

## अथ सिंदूरप्रकरणम्

### सिंदूरोत्पत्ति

महागिरिषुचाल्पीय-
पाषाणांतरस्थितोरसः ।
शुष्कश्शोणः सनिर्दिष्टो-
गिरिसिंदूरसंज्ञया ॥

हिमालयादि बड़े २ पर्वतों के छोटे २ पत्थर के टुकडों मे रहा जो पारा वह सूर्य की किरणो से सूखकर लाल होगया उसे सिंदूर कहते हैं ।

## तथा नाम और गुण

सिंदूरंरक्तरेणुश्च-
नागगर्भंचसीसकं ।
सीसोपधातुः सिंदूर-
गुणैस्तत्सीसवन्मतं ॥
संयोगजप्रभावेणतस्या-
प्यन्येगुणाः स्मृता. ।

सिंदूर, रक्तरेणु, नागगर्भ, और सीसक ये सीसेके नाम हैं यह सिंदूर-सीसेका उपधातु है, और गुणो में सीसेके समान है लेकिन सयोग प्रभाव से और भी गुण कहे हैं ।

## औषध योग्य सिंदूर

सुरंगोग्निसहः सूक्ष्म-
स्निग्धः स्वच्छोगुरुर्मृदुः ।

सुवर्णकरज.शुद्धः-
सिंदूरोमंगलप्रदः ॥

उत्तम रंगदार, अग्नि सहनेवाला, सूक्ष्म, चिकना, स्वच्छ, भारी, नरम और सुवर्ण-रजत-खान का, शुद्ध ऐसा मंगल देने वाला है।

## शोधन

दुग्धाम्लयोगगतस्तस्य-
विशुद्धिर्गदितावुधैः।

दूध और खटाई के योग से पंडितो ने सिंदूर की शुद्धि कही है।

## दूसरी विधि

सिंदूरंनिंबुकद्रावैः-
पिष्ट्वाघर्मेविशोषयेत्।
ततस्तंदुलतोयेन-
यथाभूतंविशुद्धयति।

सिंदूर को नींबू के रस मे घोटकर धूप मे सुखावे पीछे चावलों के पानी से घोटकर धूप में सुखावे तो शुद्ध होवे।

## सिंदूर के गुण

सिंदूरमुष्णविसर्प-
कुष्ठकडूविषापह।
भग्नसंधानजननं-
व्रणशोधनरोपणम् ॥

सिंदूर गरम है, तथा विसर्प, कुष्ठ खुजली और विषका नाशकरे, हड्डियों को जोडे, व्रणको शुद्ध करे और भरे।

सिंदूरमारणंतद्व-
त्सत्वपातंतथैवच।
भक्षणस्यप्रयोगोपि-
नदृष्टकुत्रचिन्मया ॥

सिंदूर का मारण, सत्वपातन और खाने की विधि हमने कहीं लिखी नहीं देखी इस कारण नहीं लिखीं।

## तथाच

सिंदूरस्यप्रयोगोहि-
नदृष्ठःकुत्रचित्पृथक्
तस्माद्युक्तस्थलेयोज्य-
मुपदेशःगुरोरिति ॥

सिंदूर का प्रयोग किसी ग्रंथ मे नहीं लिखा देखा, इससे जहां योग्य हो उस जगह मल्हम और लेपादिको में योजना करना यह गुरु उपदेश है।

## ग्रंथान्तरे

गिरिसिंदूरकंयत्त-
गिरौपाषाणजंभवेत्।
किंचिद्धिंगुलतुल्यं-
तद्रसवधेहितंविदुः ॥
धातुवादेपितत्पूज्यं
नेत्ररोगघ्नमीरितम् ॥

गिरिसिंदूर पहाडों के पत्थरों से पैदा होता है इसमें कुछ गुण हिंगुल के समान हैं, यह रस-बन्धन में भी लेना चाहिये, और यह नेत्र रोगों को दूर करता है।

लोह की उपधातु जो कीटी है उसके शोधन, मारण और गुण पीछे कीटी प्रकरण में लिख आये है।

## अथोपरस प्रकरण प्रारंभः

द्विधासूतोत्रिधागंधो-
ष्टधाखंतालमष्टधा।
भिन्नांजनंचकासीसं-
गैरिकंत्रिरसाइमे ॥

दो प्रकारका पारा, तीन प्रकार की अभ्रक, आठही प्रकार की हरताल, तथा सुरमा, कसीस और तीन प्रकार के गेरू ये रस हैं। परन्तु ये रस नहीं है उपरस हैं क्योंकि पूर्व पारेके प्रकरण में लिख आये हैं।

एकएवरसोज्ञेयः-
बहुधोपरसाःस्मृताः ।

अर्थात् रस जो पारा है वह एक ही है और उपरस बहुत से हैं। इसी से गधक, अभ्रकादि की उपरस संज्ञा है, इनमें पारे और गधक का प्रकरण लिख चुके हैं, अब क्रम से अभ्रकादिकों को लिखते हैं।

## तत्रादौ अभ्रक प्रकरणम्

तस्योत्पत्ति

पुरावधायवृत्रस्य-
वज्रिणावज्रमुद्धृतं ।
विस्फुलिंगास्ततस्तस्य-
गगनेपरिसर्पत ॥
तेनिपेतुर्घनध्वाना-
श्शिखरेषुमहीभृतां ।
तेभ्यएवसमुत्पन्नं-
तत्तद्गिरिषुचाभ्रकं ॥
तद्वज्रवज्रजातत्वाद-
भ्रमभ्ररवोद्भवात् ।
गगनात्पतितयस्मा-
द्गगनचततोमतम् ॥

पहले वृत्रासुर दैत्य के मारने को इन्द्र ने वज्र उठाया, उससे अग्नि की चिनगारी निकल कर सब आकाश में फैल गई, वे मेघ के समान शब्द करती हुई पर्वतो पर गिरीं, उनसे उन पर्वतों में अभ्रक उत्पन्न हुई, इसी से इसको वज्र कहते हैं। और अभ्र से जो प्रगटी इसी से इसकी अभ्र सज्ञा है, और गगन (आकाश) से गिरी इसीलिये इसको गगन कहते हैं।

### तथा उत्पत्ति

कदाचिद्गिरिजादे
विहरंदृष्ट्वामनोहरं ।
मुमोचयत्तदावीर्य -
तज्जातशुभ्रमभ्रकम् ॥

एक समय महादेव जी के सुन्दर स्वरूप को देख श्रीपार्वतीजी का वीर्य स्खलित हुआ, उसी से यह अभ्रक प्रगट हुआ।

### तथाभ्रकजातयः

ब्रह्मक्षत्रियविट्शूद्रभेदा-
त्तत्स्याच्चतुर्विधं ।
क्रमेणैवासितंरक्तं-
पीतकृष्णंचवर्णतः ॥

ब्राह्मण, क्षत्री, वैश्य, शूद्र के भेद से अभ्रक चार प्रकार की है। उन चारों के क्रम से सफेद लाल, पीत, और काले वर्ण हैं।

### चारोंवर्ण परत्वकार्य

प्रशस्यतेसितंतारे-
रक्तंतत्ररसायने ।
पीतहेम्निकृष्णंतु-
गदेशुद्धतयापिच ॥

चांदी के कर्म्म मे सफेद अभ्रक लेनी रसायन कर्म में लाल सुवर्ण कर्म में पीली और काली अभ्रक औषध कर्म में तथा स्वस्थ देह धारियो को लेनी चाहिये।

### कृष्णाभ्रक के भेद

पिनाकंदर्दुरंनागं-
वज्रंचेतिचतुर्विधम् ।
कृष्णाभ्रकथितप्राज्ञै-
स्तेषांलक्षणमुच्यते ॥

पिनाक, दर्दुर, नाग, और वज्र ये चार भेद काली अभ्रक के पण्डितों ने कहे हैं। इनके लक्षण कहते हैं।

### पिनाक अभ्रक के लक्षण

मुञ्चत्यग्नौविनिक्षिप्तं-
पिनाकंदलसंचयं ।
अज्ञानाद्भक्षणंतस्य-
महाकुष्ठप्रदायकम् ॥

पिनाक अभ्रक अग्नि में डालने से दल सचय अर्थात् पत्तों को छोड़ती है यह अज्ञान वश होकर खाने से महाकुष्ठ करती है।

## दर्दुर के लक्षण

दर्दुरंत्वग्निनिक्षिप्तं-
कुरुतेदर्दुरध्वनिं ।
गोलकान्बहुशःकृत्वा-
तस्मान्मृत्युप्रदायकम् ।

दर्दुर अभ्रक अग्नि में डालने से मेंढक की सी ध्वनि करे, तथा पेट मे गोले का रोग प्रगट करे इसके भक्षण से मृत्यु होवे ।

## नाग के लक्षण

नागंतुनागवद्वन्हौ
फुत्कारंपरिमुंचति ।
तद्भक्षितमवश्यंतु
विदधातिभगदरं ॥

नाग अभ्रक अग्नि मे डालने से साप के समान फुंकार मारे, इसके खाने से भगंदर रोग अवश्य होवे ।

## वज्राभ्रकके लक्षण

वज्रंतुवज्रवत्तिष्ठेन्न-
चाग्नौविकृतिंव्रजेत् ।
सर्वाभ्रेषुवरंवज्रं-
व्याधिवार्धिक्यमृत्युजित् ॥

वज्राभ्रक अग्नि मे डालने से वज्र के समान जैसी की तैसी रह जाय, विकार को प्राप्त न होवे यह सब में श्रेष्ठ है व्याधि बुढ़ापा तथा मृत्यु को दूर करती है ।

## तथा दूसरे लक्षण

यदंजननिभंक्षिप्तं-
नवन्हौविकृतिंव्रजेत् ।
वज्रसंज्ञं हितंयोज्य-
मभ्रंसर्वत्रनेतरम् ॥

जो अभ्रक काला तथा अग्नि मे तपाने से विकार को प्राप्त न हो, वह वज्राभ्रक है, यह सर्वत्र हितकारक और योग्य है, दूसरे प्रकार का अच्छा नहीं होता ।

## दिशापरत्व अभ्रक

अभ्रमुत्तरशैलोत्थं-
बहुसत्वंगुणोत्तरं ॥
दक्षिणाद्रिभवंस्वल्प-
सत्वमल्पगुणोत्तरं ॥

उत्तर के पर्वतों से प्रगट अभ्रक में सत्व बहुत होता है, और गुण भी बहुत हैं तथा दक्षिण के पर्वतों से प्रगटी हुई मे सत्व और गुण कम होते हैं ।

## भूमि लक्षण

अभ्रंगृहेतस्यथलंभिषग्भि-
स्तद्खानयित्वापुरुषप्रमाणं ।
तद्गारवत्सत्वफलप्रदंस्या-
त्गुणाधिकंस्वल्पगुणंततोन्यत् ॥

अभ्रक लेनी होतो उसकी खान को पुरुष के समान गहरी खोदे, जब कीच के समान निकले तब लेवे, यह बहुत सत्व तथा अधिक गुणदाता है, इससे दूसरी हीनगुण जाननी ।

## मारणार्थ अभ्रकलेना

गजहस्तादधस्ताद्य-
त्तत्स्थितंभारवत्तरं ।
खननेऽभ्रंहितंग्राह्यं-
मारणार्थंगुणाधिकं ॥

आठ हाथ नीचो जो भारवान अभ्रक है उसे खोद कर मारणार्थ लेनी चाहिये, यह गुणों मे श्रेष्ठ है ।

तथापि कृष्णवर्णाभ-
कोटिकोटिगुणाधिकं ।
स्निग्धंपृथुदलंवर्णं-
संयुक्तंभारतोधिकम् ॥
सुखनिर्मोच्यपत्रंच-
तदभ्रंशस्तमीरितम् ।

कृष्णाभ्रक में करोडो गुण हैं ( इसके लक्षण जो चिकनी और मोटे दल की हो तथा सुन्दर

घर्षायुक्त बहुत भारी और जिसके पत्र सहज में अलग हो जाय वह अभ्रक श्रेष्ठ है।

## अशोधिता मारणे दोषमाह

पीडांविधत्तेविविधान्नराणां-
कुष्टं क्षयंपांडुगदंचशोफं ।
हृत्पार्श्वपीडांचकरोत्यशुद्ध-
मभ्रंहितद्वद्गुरुवन्हिहृत्स्यात् ॥

मनुष्यों को अनेक प्रकार की पीडा करे। तथा कोढ, क्षय, पीलिया, सूजन, हृदय और पसवाडो में पीडा करे। भारी है, जठराग्नि को मंद करने वाली ये अपगुण अशोधित्त अभ्रक करती है।

## अभ्रक शोधनम्

वज्राभ्रकंवन्हितप्तं-
निःक्षिपेत्सप्तसप्तधा ।
गोदुग्धेत्रिफलाक्वाथे-
कांजिकेसुरभीजले ॥
शुद्धिमायातिमलतः
प्रक्षिप्तंवात्रिधात्रिधा ।

वज्राभ्रक को तपा २ कर गोदुग्ध, त्रिफला के काढे, कांजी, और गोमूत्र में सात २ बार अथवा तीन २ बार बुझावे तो शुद्ध होवे।

## दूसरा प्रकार

अथवाबदरीक्वाथेध्मात-
मभ्रंविनिःक्षिपेत् ।
मर्दितंपाणिनाशुष्कं-
धान्याभ्रादतिरिच्यते ॥

अभ्रक को तपा २ कर वार २ बेर के काढे में बुझावे, पीछे सुखाकर हाथों से मर्दन करे तो धान्याभ्रक से भी उत्तम होवे।

## तीसरी विधि

आदौसुतापितकृत्वा
गगनसप्तधाक्षिपेत् ।
निर्गुंडीस्वरसेसम्यक्-
गिरिदोषप्रशांतये ॥

प्रथम अभ्रक को तपा २ कर सात बार सभालु के रस में बुझावे तो अभ्रक का गिरि (पर्वत) का दोष शान्ति होवे।

## धान्याभ्रक करण विधि

चूर्णाभ्रंशालिसंयुक्तं-
बध्वाकंबलकेस्थं ।
त्रिरात्रंकांजिकेथाप्यं-
तत्क्लिन्नंमर्दयेद्दृढं ॥
तन्नीरेगत्रयत्नेन-
यावत्सर्वंस्रवेत्ततः ।
कंबलाद्गलितंश्लक्ष्णं-
मारणादौप्रशस्यते ॥

अभ्रक चूर्ण और धान का तुष दोनों को कंबल में ढीला बांधकर तीन रात कांजी में भिगो कर गीले ही को उस जल से खूब मर्दन करे इस प्रकार कंबल से अभ्रक के रवा निकल कर सब पानी में आजावें। इसको धान्याभ्रक कहते हैं। यह मारण कर्म में प्रशंसा योग्य है।

## दूसरी विधि

चूर्णाभ्रशालिसंयुक्तं-
वस्त्रेबद्धंहिकांजिके ।
निर्यातंमर्दनाद्यंत-
द्धान्याभ्रमितिकथ्येत ॥

अभ्रक के टुकडों में धान को मिलाय कपडे में बांध कांजी में भिगोय मींड डाले उस मींडने से जो पानीमें महीन अभ्रक निकले उसे धान्याभ्रक कहते हैं, यह रसवाग्भट के वार्त्तिकाध्याय में लिखा है।

## मारण

अंगारोपरिविन्यस्तं-
ध्मातमेवद्लीकृतं ।
निक्षिपेत्कांजिकेकृष्ण-
मभ्रकवन्हिसन्निभ ॥
ततोस्यकांजिकस्थस्य-
चिरंघर्मेविधारयेत् ।

पेषणंचविधातव्यं-
पौनपुण्येनपंडितैः ॥
चाङ्गेरीस्वांगनिर्यासै-
रप्येवविधिमाचरेत् ।
तण्डुलीयकमूलस्य-
रसेनापिततःपरम् ॥
ततोस्मिन्खदिरांगारैं-
र्नीतेनीतेग्निवर्णता ।
क्षिपेत्पुनःपुनःक्षीरे-
यथानिश्चंद्रिकंभवेत् ।

काली अभ्रक को अंगारो पर तपा २ कर जुदे २ वर्क कर कांजी में भिगोकर पात्र को धूप में रख दे, पीछे निकाल बारबार बुद्धिमान वैद्य पीसे,पीछे चूका के रस में भिगोकर पीसे,तदनन्तर चौलाई की जड़ के रस में भिगोकर पीसे (परन्तु यह याद रहे कि रसमें भिगोकर दो तीन दिन धूप में रखकर पीसा जाय) पश्चात् टिकिया बांधकर सुखाय बार २ खैर के कोयलों में तपा २ कर दूध में बुझावे जबतक निश्चचन्द्र न हो यह मारण की साधारण विधि कही है ।

## मारण की दूसरी विधि

धान्याभ्रं गुडतुल्यंच-
श्रेष्ठंक्षीरेणमर्द्दितं ।
कुर्य्यात्सुचक्रिकांशुष्कां-
सम्यग्गजपुटेपचेत् ॥
ततोधत्तूरपत्तूर-
कुमारीशशिवाटिका ।
प्रत्येकंस्वरसेनैव-
पुटादाशुमृतिंव्रजेत् ॥

धान्यभ्रक के समान गुड लेकर गोदुग्ध में घोटे, पीछे टिकिया बनाकर धूप मे सुखाले, और गजपुट में रख कर फूंक दे पश्चात् निकाल धतूरे के पत्तों के साथ घोट गजपुट में फूंके,इसी प्रकार जल पीपल, ग्वारपाठे और शशिवाटिका (कमोदनी) के रस की भावना दे तो अभ्रक शीघ्र निश्चद्र भस्म होवे ।

## तथा तीसरी विधि

केनाप्यस्यतृणस्यापि-
रसेनापिप्रमर्दितम् ।
पुटितंदशधाभस्मं-
निश्चद्रंजायतेध्रुवम् ॥

केना (कुना) तृण के रस में धान्याभ्रक घोट कर दशपुट देवे तो निश्चंद्र (चमक-रहित) भस्म निश्चय होवे । यह रससिंधु में लिखा है ।

## चौथी विधि

धान्याभ्रकस्यभागैकं-
भागार्द्ध टंकणस्यच ।
पिष्ट्वातदंधमूषायां-
रुध्वातीव्राग्निनापचेत् ।
विचूर्ण्ययोजयेद्योगे-
भेषजानामसंशयः ।

धान्याभ्रक १ भाग, सुहागा आधा भाग, दोनों को पीस अधमूषा मे रख बद कर तीव्र अग्नि देवे, जब स्वांगशीतल होजाय तब निकाल पीस कर औषधियो के योग में दे ।

## पांचवीं विधि

कृत्वाधान्याभ्रकंतच्चा-
शोधयित्वाविमर्दयेत् ॥
चेष्टयेदर्कपत्रैश्च-
सम्यक्गजपुटेक्षिपेत् ।
पुनर्मर्द्य पुनःपाच्यं-
सप्तवारान्पुनःपुनः ॥
ततोवटजटाक्वाथै-
स्तद्वद्देयंपुटत्रयं ।
म्रियतेनात्रसंदेहः
प्रयोज्यःसर्वकर्मसु ॥

प्रथम धान्याभ्रक कर ककरौंदे के रस मे १ दिन खरल करे पश्चात् दो २ पैसे भर की

टिकियां बांध धूप से सुखा लेवे, और टिकियो के ऊपर नीचे आक के पत्ते रख एक ठीकरे में दो सेर उपलो की आच दे इस पूर्वोक्त क्रिया को १४ बार करे ( इसी प्रकार गोमूत्रमे एक २ दिन घोट कर आच दे एसे ७ आंच दे, इसी प्रकार ७ आंच त्रिफला के रस में घोट कर दे और ७ आंच आक के दूध मे घोट कर दे ) और ३ आंच वटकी जटाओं के रस मे घोट कर दे और विशेष लाल किया चाहे तो ७ आच दे तदनतर इसी रस में घोट कर गजपुट मे फूंके तो अभ्रक की निश्चंद्र लालभस्म होवे, इसको दो रत्ती इलायची के साथ दे।

## छठी विधि

धान्याभ्रकस्यभागौद्वौ-
भागैकंशुद्धगंधकम्।
वटक्षीरेणसंमर्द्य-
अंधमूषांनिरोधयेत्॥
पचेद्गजपुटेनैव
वारमेकंमृतोभवेत्।

धान्याभ्रक २ भाग, शुद्ध गधक १ भाग, दोनों को वड के दूध मे घोट अंधमूषा सपुट में रख गज पुट की आच दे तो एक ही आंच से अभ्रक भस्म होवे। यह एकपुटी भस्म है।

## सातवीं दशपुटी भस्म

धान्याभ्रं कासमर्दस्य-
रसेनपरिमर्दितं।
पुटितंदशवारेण-
म्रियतेनात्रसंशयः॥
तद्वन्मुस्तारसेनापि-
तदुलीयरसेनच।

धान्याभ्रक को कसौंदी के रस मे घोट २ कर दस आंच देवे, तो अभ्रक निस्सदेह मरे। इसी प्रकार नागरमोथा के रस वा चौलाई के रस में घोट कर दश पुट देने से भी अभ्रक-भस्म हो।

## आठवीं साठ पुटी भस्म

पीतामलकसौभाग्य-
पिष्टंचक्रीकृताभ्रक।
पुटितंषष्टिवाराणि-
सिंदूराभप्रजायते॥
क्षयाद्यखिलरोगघ्नं-
भवेद्द्रोगापनुत्तये।

धान्याभ्रक में हरिताल आवले का रस और सुहागा मिला कर घोटे, पीछे टिकरी बना कर अग्नि दे, इस प्रकार ६० अग्नि देने से सिंदूर के समान लालभस्म होवे। यह भस्म क्षयादिक सकल रोगो को नाश करे।

## नवीं ४१ पुटी भस्म

धान्याभ्रकंसमादाय-
मुस्ताक्वाथैर्दिनत्रयं॥
तद्वत्पुनर्नवानीरै
कासमर्दरसैस्तथा॥
नागवल्लीदलरसैः
सूर्यक्षारैःपृथक्पृथक्।
दिनेदिनेमर्दयित्वा-
क्वाथैर्वटजटोद्भवै॥
दत्वापुटत्रयपश्चात्-
त्रिपुटैःस्नुकूजटाजलै।
त्रिगोक्षुरकषायेण-
त्रिपुटेद्वानरीजलैः॥
मोचाकंदरसै पाच्य-
त्रिवारंकोकिलाक्षकैः।
रसैःपुटेत्ततोधेनु-
क्षीरैरष्टपुटेन्मुहुः॥
दध्नाघृतेनमधुना-
स्वच्छयासितयातया।
एकमेकपुट दद्याद्-
भ्रमेवंमृतिर्भवेत्॥
सर्वरोगहरंव्योम-
जायतेयोगवाहकम्।

कामिनीमददर्पघ्नं-
शस्तंमरणनाशनम् ॥
वृष्यमायुष्करंभुक्तं-
प्रजावृद्धिकरंपरम् ।

धान्याभ्रक को ३ दिन मोथा के काढे में मर्दन करे, फिर पुनर्नवा ( साठ ) के रस, कसोदी के रस, पान के रस, शोरा, इन प्रत्येक में तीन २ पुट दे। तदनन्तर बडकी जटा के रस के तीन पुटदे, और थूहर के दूध, गोखरू के काढे, कौंच के रस, मोचाकंद ( कदलीकद ) के रस, तालमखाने के रस वा काले गन्ने के रस प्रत्येक में तीन २ पुट देकर गोदुग्ध के आठपुट दे, तदनतर दही, मक्खन, शहद, सफेद चीनी, प्रत्येक का एक २ पुट दे ( प्रथम १ दिन जिस औषधि में घोटे उसको रात्रि मे आच दे और प्रातःकाल निकाल कर उसी मे घोटे यदि जिस औषधि का एक ही पुट लिखा है उसे १ दिन घोटकर रात्रि में अग्नि देकर दूसरे दिन दूसरी औषधि मे घोटे, यह पुट देने की प्रणाली है ) इस प्रकार इन सब औषधियों का पुट देने से अभ्रक की दिव्य भस्म होवे । यह सब रोगो को दूर करने वाली है, योगो में डालने योग्य है, स्त्रियो के मद को हरण करे, मृत्यु को जीते, वीर्य बढावे, आयु बढावे इसके खाने से सतान की वृद्धि होवे।

## मारण की दशम विधि

पुनर्नवांकुमारींच-
चपलावानरींतथा ।
मुशलींचेक्षुवल्लींच-
तथातामलकीरसैः ॥
प्रत्येकैकेनपुटयेत्-
सप्तवारंपुनः पुनः ।
अर्कसेहुंडदुग्धेन-
प्रदेयासप्तभावना ॥
एवंसम्रियतेवज्रं-
सर्वरोगहरंपरम् ।

सांठ, घीगुवार, पीपल, कोच, मूसली, ईख और भूयआंवले के रसों की सात २ पुट देवे, पश्चात् आक और थूहर के दूध की सात २ भावना दे, प्रत्येक भावना पर अग्नि में फूंकता जाय तो अभ्रकभस्म सर्व रोग हरण कर्त्ता बने।

## मारण की ग्यारहवीं विधि
## २० पुटी भस्म

वटमूलत्वचःक्वाथै-
स्तांबूलीपत्रसारतः ।
वासामत्स्याक्षिकाभ्यांवा-
मीनाख्यासकठिल्लया ॥
पयसावटवृक्षस्य-
मर्दितंपुटितंघनं ।
भवेद्विंशतिवारेण-
सिंदूरसदृशंघनम् ॥

बडकी जड की छाल के काढे, पान के रस, अडूसा, मछेछी सफेदकनेर, लालपुनर्नवा (साठ) बड के दूध, इन प्रत्येक औषधियों मे पुट देकर अग्नि दे इस प्रकार २० पुट देने से सिंदूर के समान लालभस्म होवे।

## बारहवीं विधि

दुग्धत्रयंकुमार्यम्बु-
गंगापुत्रंनृमूत्रकं ।
वटांकुरमजारक्त-
मेभिरभ्रंसुमर्दितं ॥
शतधापुटितंभस्म-
जायतेपद्मरागवत् ।

बड, थूहर और आक का दूध घी गुआर का रस, नागरमोथा, बैल का मूत्र, बड की जटाओ का रस, बकरी का रुधिर, इन प्रत्येक मे काले धान्याभ्रक को घोट १०० पुट देने से अभ्रक की पुखराजमणि के समान सफेद भस्म होवे।

न्यग्रोधस्यजटारसस्य-
सततंकेशेशतोयस्यच ॥
भावाश्चैवपुटाश्चविंशति-
मिताघृष्ट्वाकपित्थस्यवै ।
चिंचिण्याफलकोद्भवैश्च
सलिलेश्रीमत्पुटेनांचितैः ॥
पश्चान्निंबुरसेनधेनुपय-
सासंमिश्र्यगौडस्यच ।
दध्नाखण्डघृतस्यरम्य-
मधुनावारांश्चपंचादश ॥
पश्चाच्चंद्रिकयोर्मिवर्जित-
मथाभ्रं वैसुशुद्धं भवे-
द्रक्तं रम्यतरंसुसेव्यमव-
नीशानांगणैस्सर्वदा ।

शुद्ध वज्राभ्रक को थूहर के दूध, श्राक के दूध, गोमूत्र, ब्राह्मी, रुद्रवंती, खरैटी, श्रडूसा, चित्रक, सेमल के रस, नागरबेल, हरड, बहेडा, श्रांवला, पेठे का रस, चमेली, गोखरू, अनार के पत्ते, संखाहूली, मेदा गिलोय, बनतुलसी, दाख, मूली, राखसी ( एकांगीमुरा ), तुलसी, गोरख मुण्डी, इन्द्रायन, मदा ( धाय के फूल ) गोभी का रस, विदारीकन्द, काकड़ासिंगी, वच, जटामांसी, सोंफ श्रौर जमाल गोटा, इनके रस तथा काढे में यथा संभव भावना देकर गोला कर सुखा लेवे। उस पर ७ कपर मिट्टी कर गजपुट मे फूंकदे, श्रौर शीतल होने पर निकाल के फिर पूर्वोक्त रसों में घोटे श्रौर गजपुट में फूंके इस प्रकार ७ श्रांच देवे, पीछे बड़ की जटाश्रो के रस श्रौर भांगरे के रस मे भावना देकर गजपुट मे फूंके, ऐसे इन दोनों के सात सात पुट देवे, पीछे कैथके रस, इमली के रस की, तथा कोदो के काढे की पुट देकर गज पुट देवे, तदनतर नींबू के रस, गोदुग्ध, गुड, दही, खाँड, घृत श्रौर शहद इन सबके १५ पुट दे, ऐसा करने से श्रभ्रक की निरचंद्र शुद्ध श्रौर लाल तथा सुन्दर राजाश्रों के खाने योग्य भस्म होवे। इसमें ऊपर लिखी श्रौषधियो के प्रत्येक के दिन में पुट दे श्रौर रात को श्रग्नि मे फूंके ।

## चौदहवीं विधि

शुद्धधान्याभ्रकंमुस्तं-
शुंठीषड्भागयोजितं ।
मर्दयेत्कांजिकेनैव-
दिनंचित्रकजैरसैः ॥
ततोगजपुटंदद्यात्त
स्मादुद्धृत्यमर्दयेत् ।
त्रिफलावारिणातद्व
त्पुटेदेवंपुटैस्त्रिभिः ॥
बलागोमूत्रमुसली-
तुलसीसूरणद्रवैः ।
मर्दितपुटितंवन्हौ-
त्रिस्त्रिवेल्लंव्रजेन्मृतिं ॥

शुद्ध धान्याभ्रक का छटा भाग नागरमोथा तथा सोंठ का चूर्ण धान्याभ्रक मे मिलाय १ दिन काजी मे खरल करे, श्रौर गजपुट मे सपुटकर फूंक दे। पीछे निकाल १ दिन चित्रक के रस मे घोट कर कपरमिट्टी कर श्रारने उपलों के गजपुट में फूंके, शीतल होने पर निकाल त्रिफलाके काढे मे नित्य खरलकर गजपुट में फूंके, इस प्रकार तीन गजपुट दे, पीछे बला के रस वा काढेकी, गोमूत्र, मूसली के काढे,तुलसी के पत्तो के रस श्रौर जमीकन्द का रस इन पाचों को पृथक् २ अभ्रक मे डालकर खरल करे प्रत्येक रस के तीन तीन गजपुट दे इस प्रकार श्रग्नि देने से अभ्रक की दिव्य भस्म होवे ।

## पंद्रहवीं श्ररुण भस्मकी विधि

नागबलाभद्रमुस्ता-
दुग्धंतुवटकस्यच ।
यद्वावटजटातोयै-
र्हरिद्रावारिणापुटेत् ॥
मंजिष्ठाकाथतोयेन.
सर्वैरेभिर्यथाक्रमं ।
पुटितंभावनायोगा-
द्दरमेतत्पुटेन्मुहु ॥

जायतेह्यरुणंचाति-
भस्मवज्राभ्रकोद्भवम् ।

शुद्ध वज्राभ्रक को नागवला, नागरमोथा, बडका दूध, अथवा बडकी जटाओं का रस हलदी का पानी, मजीठका काढा, इन सबकी क्रम से भावना दे और प्रत्येक भावना का उत्तम पुट दे। तो दिव्य लाल भस्म हो।

## सोलहवीं विधि

ततोधान्याभ्रकंकृत्वा-
पिष्ट्वामत्स्याक्षिकारसैः ।
चक्रीकृत्वाविशोष्याथ-
पुटंदत्वाभ्रकेतथा ॥
देयंपुटंहिषड्वारं-
पुनर्नवारसैःसह: ।
कलांशंटंकणेनापि-
संमर्द्य चक्रिकाकृतं ॥
ऊर्द्ध्वभागेपुटेत्तद्वत्-
सप्तवार प्रयत्नत: ।
एववासारसेनापि-
तंडुलीयरसेनच ॥
प्रपुटेत्सप्तवाराणि-
पूर्वप्रोक्तविधानतः ।
एततसिद्धंवनसर्वं-
योगेषुविनियोजयेत् ॥

धान्याभ्रक को मछेछी के रस में खरल कर टिकिया बनाय धूप में सूखाय शरावसपुट में रख गजपुट में फूंकदे, तदनंतर पुनर्नवा (साठ) के रस की छःपुट देकर अभ्रकका सोलहवाँ हिस्सा सुहागा डाल खरलकर टिकिया बनावे, और गढेला खोद नीचे टिकिया रख ऊपर अग्नि जलावे ऐसे ७ पुटदे, इसी प्रकार अडूसे और चौलाई के रसों की सात २ भावना देवे और गजपुट की अग्नि दे तो यह अभ्रक-सिद्ध होवे इसे सब योगों में डाले।

## सत्रहवीं विधि सहस्रपुटी भस्म

वज्राभ्रककुट्टयितुसुखल्वे
गोदुग्धतप्तेनचसिंचनीयं
तल्लोहपात्रेमृदुरग्निपक्व-
घृतेनकिंचिच्च विलोलयित्वा ॥
शाळीविमिश्रेणसुवस्त्रमध्ये-
वध्वाद्दढपोटलिकांभपात्रे ।
विघृष्यतोयातरसंस्थितंते-
धान्याभ्रकंशुद्धभवेच्चपश्चात् ॥
खल्वेसुरम्येद्दढघर्षयित्वा-
जलं चतु षष्टिवनस्पतीनां ।
सूर्यातपेशोष्यदिनांतकाले-
वनोत्पलानांपुटमाचरेच्च ॥
एवविविधमारितमभ्रकंच-
वनस्पतीनाक्रमएवमुक्तं ।

वज्राभ्रक को खरल में डालकर कूटे, पीछे अग्नि में तपाय गोदुग्ध में बुझाय लोहपात्र में घृत डाल उसमें इस अभ्रक को डाल मंदाग्नि से पचावे, पीछे धान से आधी अभ्रक ले दोनों को कम्बल या गाढ़ीगजी की थैली में रख भिगोदे पीछे एक बडे पात्र में (कठोरी-परात आदि) में उस अभ्रक को डाल थैलो को खूब ममले दो प्रहर पीछे जब सब अभ्रक निकलकर पानी में आजाय तब पानी को नितार अभ्रक को निकाल ले यह धान्याभ्रक शुद्ध होवे। पीछे इसे खरल में डाल ६४ औषधियों के रस में दिन में घोट सूर्य की धूप में सुखाय रात को अरने उपलों की आग में फूंके इस प्रकार अभ्रक को मारे, अब औषधियों का क्रम लिखते हैं।

## औषधियों के नाम

दुग्धंरवेर्वैवटदुग्धवज्रि-
कुमारिकानामनिलारीतिक्ता ।
मुस्तागुडूचीविजयात्रिकंट-
वर्ताकिनीपर्णिद्वयंचगुल्मं ॥

सिद्धार्थकोवैखरमंजरीणां-
वटप्ररोह्अजशोणितच ।
विल्वाग्निमंथोग्निसतिंदुकाना-
हरीतकीपाटलिकासमूहैः ॥
गोमूत्रधात्रीकलिमभकुभी-
तालीसपत्रंचसतालमूली ।
वृषाश्वगंधामुनिभृंगराज-
रंभाजलंसार्द्रसुसप्तपर्णम् ॥
धत्तूरलोध्रंचसदेवदारु-
वृंदासदूर्वाद्वयकासमर्दैः ।
मरीचकंदाडिमकाकमाची-
सशखपुष्पीनतनागवल्ली ॥
पुनर्नवामंडूकपर्णिकाच-
इंद्रावणीभारंगिचदेवदाली ।
कपित्थलिंगीकटुकिंशुकानां-
कोपातकीमूषकपर्ण्यनंता ॥
मीनाच्छिकाकारवितैलपर्णी-
कुंभीतथार्द्राचशतावरीणां ॥

आक, बड और थूहर इनका दूध, घीगुवार का रस, अंडीकी जडकारस कुटकी, मोथा, गिलोय भांग, गोखरू, कटेरी, शालिपर्णी, पृष्टपर्णी, सफेदसरसों, खरमंजरी, बड़की जटा, बकरे का रुधिर, बेल, अरणी, चित्रक, तेंदू, हरड, पाढल की जड, गोमूत्र, आँवले, बहेड़ा, जलकुंभी, तालीसपत्र, मूसली, अडूसा, असगध अगस्तिया का रस, भांगरा, केलेका रस, सतोना धतूरा, लोध, देवदारू, तुलसी, दोनों दूब, कसोंदी, मिरच, अनारदाने का रस, काकमाची (मकोय) शखपुष्पी, बालछड, पान का रस, साठ, मडूकपर्णी (ब्राह्मी) इंद्रायण, भारगी, देवदाली, कैथ, शिवलिंगी, कटुवल्ली, ढाककारस, तोरई मूषकपर्णी, जवासा, मछेछी, कलोजी, तैलपर्णी (कोई ये औषधि विशेष कहते हैं पंचागुलकारस, टुटक, गुड, सुहागा, मालती, सप्तपर्णी (सतवन) नागबला, अतिबला, महाबला, शतावर, कौंचकीजडका रस, गाजर, गर्जन, प्याज, लहसन, उटगण, अमरवेल, हिलमोचिका, दुद्धि, पातालगरुड़ी, जटामांसी, दूध, दही, घृत, शहद खाड, धाय और पालकिका ।

एभिश्चतोयैः स्थितखल्वमध्ये-
विघर्षयेच्छुष्कभवंतथैव ।
वनोत्पलानांपुटमग्निशीत-
पुन.पुनः खल्वतलेविघर्षेत् ॥
एभिक्रियांषोडशवारमेकं-
वल्लीजलानापुटमारभेच्च ।
निश्चंद्रगोपारुणरंगतुल्यं-
भस्मंसुधादिव्यरसायनंच ॥
नानानुपानैरजरामरंच-
शरीरिणांसेव्यमिदंवरिष्टं ।
गुणैःसहस्रावधिसेवकानां-
समस्तरोगारिरसप्रसिद्धं ॥

अभ्रक को खरल मे डाल इन औषधियों के रस मे घोटे, जब सूख जाय तब आरने उपलों की आग मे फूंक दे फिर आग मे से निकाल कर घोटे और अग्नि दे इस प्रकार प्रत्येक औषधि के १६ पुट देने चाहियें, जो औषधि रस योग्य हो उसका रस डाले, और क्वाथ योग्य के क्वाथ का पुट दे, तो यह अभ्रक निश्चंद्र, (चमक रहित) लालभस्म हो यह अमृत के तुल्य दिव्य रसायन है, अनेक अनुपानो के संयोग से देह को अजर अमर करती है इसलिये मनुष्य को इस श्रेष्ठ भस्म का सेवन करना चाहिये । सेवन करने वाले को हजारो गुण करे यह समस्त रोगों की शत्रु प्रसिद्ध है ।

## कार्य्यपरत्वपुट संख्या

दशादिस्तुशतांतःस्या-
त्पुटोवैव्याधिनाशने ।
शतादिस्तुसहस्रांत-
पुटोदेयोरसायने ॥

दश से लेकर सौपर्यंत रोगोंके नाशार्थ पुट

देने चाहियें, और सौ से लेकर हजार तक रसायन के निमित्त पुट कहे हैं।

## भावना और पुट का निर्णय

सहस्रपुटपक्षेतु-
भावनापुटनंभवेत्।
मर्दनंतुतथानस्या-
दितिवैद्यवराजगुः॥

हजार पुटो मे तो रस की भावना मात्र ही पुट कहा है, उसमें मर्दन न करे, ऐसे श्रेष्ठ वैद्य कहते हैं, परतु शतपुटी से मर्दन अवश्य करे।

## मृत भस्म की परीक्षा

निश्चंद्रंचसुसूक्ष्मंच-
लोचनांजनसन्निभं।
तदामृतमितिप्रोक्तम-
भ्रकंचान्यथामृतम्॥

चमक रहित, बहुत बारीक, काजल के समान, जो अभ्रक की भस्म है उसै शुद्ध जाननी अन्यथा कच्ची जाननी।

## तथाच

मृतंनिश्चंद्रतांयातं-
मरणंचामृतोपमं।
सचन्द्रंविषवद्ज्ञेयं-
मृत्युकृत्तद्बहुरोगकृत्॥

जिस अभ्रक की भस्म निश्चंद्र हो वह अमृत के तुल्य है,और चमकदार हो तो विष के समान प्राणहर्त्ता और अनेक रोग कर्त्ता जाननी।

## अमृती करणं

त्रिफलात्वक्कषायस्य-
पलान्यादायषोडश.।
गोघृतस्यपलान्यष्टौ-
मृताभ्रस्यपलान्दश॥
एकीकृतेलोहपात्रे-
विपचेन्मृदुवन्हिना।
वेजीर्णेसमादाय-
योगवाहेप्रयोजयेत्॥
अन्येषामपिधातूना-
ममृतीकरणंह्ययं।

त्रिफला का काढा १६ पल, गोघृत ८ पल, मृत अभ्रक १० पल, इनको एकत्र कर लोह की कडाही मे मन्दाग्नि से पचावे जब जल और घी जल जायँ केवल अभ्रक मात्र बाकी रहे तब उतार शीतल कर रख छोडे और योगो में देवे, यह अभ्रक का अमृती करण कहा है इसी प्रकार आर भी धातुओ का अमृतीकरण जानना कोई आचार्य केवल घृत मे ही अमृतीकरण करना लिखते हैं।

## यथा

तुल्यंघृतमृताभ्रेण-
लोहपात्रेविपाचयेत्।
घृतंजीर्णेततश्चूर्णं-
सर्वकार्येपुयोजयेत्॥

अभ्रक की भस्म के समान गोघृत लेकर लोहे की कडाही मे चढाय उसमें अभ्रक को पचावे, जब घृत जलकर अभ्रक मात्र रहजाय तब उतार सब कामो मे दे।

## मृताभ्रक के गुण

रोगान्हत्वादृढवलचयं-
वीर्यवृद्धिंविधत्ते।
तारुण्याढ्यंरमयतिशत-
योषितांनित्यमेव॥
दीर्घायुष्मान्जनयतिसुतान्-
सिंहतुल्यप्रभावान्।
मृत्योर्भित्तिंहरतिसततं-
सेव्यमानमृताभ्रम्॥

रोगो को जीत, दृढ वलसमूह और वीर्य को वढावे, तरुणता करे, सौ स्त्रियों से नित्य भोग करने की सामर्थ्य हो, दीर्घायु और सिंह के समान पराक्रमी पुत्रो को पैदा करे, निरंतर मृताभ्रक का सेवन मौत के भय को भी दूर करे।

## अन्यच्च

गौरीतेजपरमममृतं-
वातपित्तक्षयघ्नं ।
प्रज्ञावोधिप्रशमितजरं
वृष्यमायुष्यमग्र्यं ॥
वल्यंस्निग्धंरुचिदमकफं-
दीपनंशीतवीर्यं ।
तत्तद्योगैःसकलगदहृ-
द्व्योमसूतेन्द्रवीजम् ॥

श्रीपार्वती जी का तेज अर्थात् अभ्रक अत्यन्त अमृत है, वात पित्त और क्षय का नाश करे, बुद्धि बढ़ावे, बुढ़ापे को दूर करे, वृष्य वीर्य कर्त्ता ) है आयु को बढावे, बलकर्त्ता, चिकना है, रुचिकर्त्ता, कफनाशक, दीपन और शीतवीर्य है, पृथक् २ योगों के साथ सकल रोगों को दूर करे और पारद को बाधने वाला है ।

वयस्तंभकारीजरामृत्युहारी-
बलारोग्यधारी
महाकुष्ठहारीमृतंत्वभ्रक
सर्वरोगेषुयोज्य ।
सदासूतराजस्यवीर्येणतुल्य-
देहदार्ढ्यस्यसिध्यर्थं ।
त्रिगुंजंभक्षयेत्घननातःपरतर
किंचिज्जरा मृत्युविनाशनम् ॥

आयुष्य का स्तभन करे, बुढापे और मृत्यु को हरे, बल और आरोग्यता को करे, महाकुष्ठ को दूर करे, मरी अभ्रक सब रोगों में देनी चाहिये, क्योकि इसमे सदैव पारे के समान गुण हैं, देह की दृढता के अर्थ ३ रत्ती खानी चाहिये, इसके सिवाय बुढापे और मृत्यु की- हर्त्ता दूसरी औषधि नहीं है।

## अन्यच्च

मृताभ्रककामवलप्रदच-
विषमकृच्छ्रश्वासभगदराख्य ।
मेहभ्रमंपित्तकफंचकासं-
क्षयंनिहन्त्येवयथानुपानात् ॥

मृताभ्रक कामदेव और बल को बढावे-विष बाढी, श्वास, भगदर, प्रमेह, भ्रम, पित्त, कफ, खासी, और क्षय, इन रोगो को अनुपान के साथ सेवन से दूर करे ।

## अनुपान

शुद्धाभ्रंननुवल्लकद्वयमितं-
कृष्णामधुभ्यांयुतं ।
मेहश्वासविषचकुष्ठ-
मतुलंवातंचपित्तंकफम् ॥
कासक्षीणक्षतक्षयंग्रहणिका-
पाडुंभ्रमंकामलां ।
गुल्माद्यंचतथानुपान-
विधिनामृत्युंचजेजीयते॥

शुद्ध अभ्रक की भस्म १ रत्ती से लेकर दो वल्ल ( ६ रत्ती ) पर्यंत-पीपल और शहद के साथ खाने से प्रमेह, श्वास, विष, कुष्ठ, वात, पित्त, कफ, खांसी क्षीणता, क्षय, व्रण, संग्रहणी, पाडु-रोग, भ्रम, कामला और गोला का नाश करे, और अनुपान के साथ खाने से मृत्यु को भी जीते ।

## दूसरा प्रकार

अभ्रकंचनिशायुक्तं-
पिप्पलीमधुनासह ।
विंशतिंचप्रमेहाणां-
नाशयेन्नात्रसंशयः ॥
अभ्रकंहेमसयुक्त-
क्षयरोगविनाशनं ।
रौप्यहेमाभ्रकंचैव-
धातुवृद्धिकरंहरं ॥
गोक्षीरशर्करायुक्तं-
पित्तरोगविनाशन ॥
शैलजांपिप्पलीचूर्णं-
माक्षिकैसर्वमेहहृत् ।

अभयागुडसयुक्तं-
वातरक्तंनियच्छति ॥
स्वर्णयुक्तंक्षयंहति-
धातुवृद्धिंकरोतिच ।
रक्तपित्तंनिहत्याशु-
एलाशर्करयासह ।

अभ्रकभस्म प्रातःकाल हलदी पीपल और शहद के साथ खाने से २० प्रकार के प्रमेहों को दूर करे। सोने के वर्कों के साथ क्षय को, चांदी सोना और अभ्रक तीनों की भस्म मिला कर खाने से धातु को बढ़ावे। मिश्री मिले गोदुग्ध के साथ पित्तरोगों को, शिलाजीत, पीपल, सुवर्णमाक्षिक की भस्म इनके साथ सर्व प्रमेहों को, हरड़ और गुड के साथ वातरक्त को, सोने के वर्कों के साथ क्षय रोग को और धातु को बढ़ावे, छोटी इलायची और मिश्री के साथ रक्तपित्त को दूर करे।

सिताऽमृतासत्वयुतं
मेहनाशयतेध्रुवम् ।
वरामधुघृतैःशाकं
शुक्रकृच्चक्षुरोगहृत् ॥
एलागोक्षुरभूधात्री
शर्करासहितं तथा ।
गोदुग्धेनयुतंहति
मूत्रकृच्छ्रंप्रमेहकं ॥
त्रिपुगधवराव्योप
शर्करानागकेशरं ।
माक्षिकेणनिहन्त्याशु
पांडुरोगक्षयंज्वरम् ॥

मिश्री और गिलोयसत्व के साथ प्रमेह को दूर करे। त्रिफला, शहद और घृत के साथ शुक्र को बढ़ावे, और नेत्र रोगों को दूर करे। इलायची, गोखरू, भूयआंवला, मिश्री और गोदुग्ध के साथ अभ्रक मूत्रकृच्छ्र और प्रमेह को दुर करे। तज, पत्रज, इलायची, हरड, बहेडा, आंवला, सोंठ, मिरच, पीपल, मिश्री और नागकेसर के चूर्ण के साथ शहद मिलाकर अभ्रक लेवे तो पांडुरोग, क्षय और ज्वर को दूर करे।

## तथा च

वेलंव्योपसमन्वितघृतयुतं
वल्लोन्मितंसेवितं ।
दिव्याभ्रंक्षयपांडुसंग्रहणिका
शूलंचकुष्ठामयम् ॥
सर्वंश्वासगदंप्रमेहमरुचिं
कासामयंदुर्द्धरं ।
मदाग्निजठरव्यथांपरिहरे-
च्छोपामयान्निश्चितं ॥

वायविडंग, सोंठ, मिरच, पीपल और गोघृत के साथ ३ रत्ती अभ्रक की भस्म खाय तो क्षय, पांडुरोग, संग्रहणी, शूल, कोढ़, सब प्रकार के श्वासरोग, प्रमेह, अरुचि, खांसी, मन्दाग्नि, उदररोग, शोषरोग, ये सब निश्चय दूर होवें।

## अभ्रक सत्व विधि

ऊर्णासर्जरसंचैव
क्षुद्रमीनसमन्वितं ।
एतत्सर्वंतुसंचूर्ण्य
छागदुग्धेनपिंडिका ॥
कृताध्माताखरांगारैः
सर्वसत्वान्निपातयेत् ।

ऊन, राल, छोटी मछली, सब को पीस अभ्रक की भस्म मिलाय बकरी के दूध से छोटी २ गोलियां बनाकर भट्टी में रखे और बंकनाल से धोंके तो सत्व निकले इस प्रकार सर्व सत्व निकाले।

## तथा दूसरी विधि

चूर्णीकृतंगगनपत्रमथारनाले
धृत्वादिनैकमवरस्थितसूरणांच ।
भाव्यंरसैस्तदनुमूलरसैःकदल्याः
पादांशटंकणयुतंसफरीसमिश्रं ॥

पिंडीकृतंतुवहुधामहिषीमलेन
संशोष्यकोष्ठगतमाशुधमेन्महाग्नौ ।
सत्वंपतत्यतिरसायनजारणार्थं
योग्यंभवेत्सकलरोगचयंनिहति ॥

अभ्रक चूर्ण को १ दिन कांजी तथा १ दिन जमीकंद के रस में भिजोय दे, तदनन्तर केला कन्द के रस मे भावना देकर चतुर्थांश सुहागा और छोटी मछली मिलाय छोटी-छोटी गोलियां बनावे, धूप मे सुखाकर कोष्टिका मे रख बकनाल धोंकनी से महाग्नि देवे तो सत्व निकले। यह अत्यन्त रसायन है, जारणयोग्य तथा सब रोगो को दूर करे।

## वैद्यनाथस्तु

गुडःपुरस्तथालाक्षा
पिण्याकंटंकणंतथा ।
ऊर्णासर्जरसश्चैव
क्षुद्रमीनसमन्वितम् ॥
एतत्सर्वं तुसंचूर्ण्य
छागदुग्धेनपिंडिकाः ।
कृत्वाध्माता खरांगारे
सत्वमुंचतिनिश्चितम् ॥
पाषाणमृत्तिकादीनां
व्योमसत्वस्यकाकथा ।

वैद्यनाथ कहता है कि गुड, गुग्गुल, लाख, खल, सुहागा, ऊन, राल, छोटी मछली, इन सबको पीस अभ्रक मिलाय बकरी के दूध मे पिंडी बांध धूप मे सुखाय घरिया मे रख बंकनाल धोंकनी से धोके तो सत्व निकल कर नीचे बैठ जाय, यह क्रिया पत्थर और मिट्टी तक का सत्व निकाल देती है, अभ्रक सत्व निकालना तो कितनी बड़ी बात है?

## सत्व का एकत्र करना

कणशोयद्भवेत्सत्व
मूषायांप्रणिधापयेत् ।
मित्रपंचकयुक्त्मात
मेकीभवतिघोपवत ॥

अभ्रक सत्व के कणो को एकत्र कर उनमे मित्रपंचक मिलाय मूषा मे रख तीव्राग्नि देने से सब सत्व के रवा मिलकर कासे के समान होजाय।

## अभ्रक सत्व की भाषा विधि

१० सेर मृताभ्रक को ७ दिन केला के रस में घोटे, तथा ७ दिन जमीकन्द के रस में घोटे, तथा ७ दिन मोथा के क्वाथ की भावना दे, पीछे धूप मे सुखाय ढाई सेर सुहागा फुलाकर डाले तथा आगे लिखी औषधियों को डाले, चिरमिठी, गूगल, लाख, ऊन, सज्जी, राल, छोटी मछली, जवाखार, खल, जमीकन्द, केंचुआ, हरड बहेड़ा, आंवला, चित्रक, क्षीरकद, धतूरे के बीज, कलहारी, पाढ, बलबीज, गधक, मोम, गोखरू, सैंधा नोन, संचर नोन, विडनोन, सामरनोन, गहद, सावला, ससे की हड्डी, कबूतर की बीठ, सोठ, पीपल, मिरच, गोखरू, सरसो, तेलजीवन भैंस का दूध, दही, घृत, मूत्र, ये सब १ भाग सबको कूट पीस कर तीन २ टक की टिकरी बांधे, फिर सुखाय कोष्ठीयन्त्र में रख नीचे पक्के कोयलो की अग्नि दे बकनाल धोंकनी से धोंके तो नरम सत्व निकल नीचे बैठ जाय, उसको निकाल खंगर को तोड चुबक से सत्व को निकाल लेवे, फिर पूर्वोक्त मसाला डालकर धोंके ऐसा तीन वार करने से सब सत्व निकल आवे, यह सोने के समान लाल निकले, कदाचित् मरी-अभ्रक न मिले तो धान्याभ्रक का ही सत्व निकाले, परतु यह सत्व कांसे के समान निकलेगा।

## अभ्रक सत्व शोधन

अथसत्वकणांस्तास्तु
क्वाथयित्वाऽम्लकांजिकै. ।
शोधनीयंगुणोपेतं
मूषामध्येनिरुध्य च ॥
सम्यक्पक्वसमाहृत्य
द्विवारंप्रधमेत्ततः ।

इतिशुद्धं भवेत्सत्वं
योज्यरसरसायने ॥

अभ्रक सत्व के कणों को मोथा के काढे, अम्लवर्ग, और कांजी से शोध कर मूषा में रख कपरमिट्टी दे अग्नि देवे, पश्चात् निकाल पूर्वोक्त औषधियों से रख फिर अग्नि देवे तो अभ्रक सत्व शुद्ध होकर पारे का बधन करे और रसायन के योग्य हो।

## अभ्रक सत्व मारण

सूततुल्यंव्योमसत्व
तयोस्तुल्यंचगंधकं।
कुमारीस्वरसैर्मद्यं
यंत्रेसैकतकेपचेत्।
द्विनद्वयांतेसंग्राह्यं
भक्षयेन्मासमात्रकम्।
क्षयंशोषंतथाकांस
प्रमेहचापिदुष्करम् ॥
पांडुरोगचकार्श्यंच
जयेच्छीघ्रंनसंशयः।

पारा और अभ्रकसत्व दोनों एक २ भाग, दोनो के समान गंधक ले सबको घीग्वार के रस मे घोट दो दिन वालुकायंत्र मे अग्नि दे तो अभ्रक सत्व मरे, पश्चात शीतल कर रख छोडे, इसका १ महीना सेवन करे तो क्षय, शोष खासी, असाध्य प्रमेह, पांडुरोग, कृशता, इनको शीघ्र नाश करे, यह काकचडेश्वर ग्रन्थ मे लिखा है।

## तथा दूसरी विधि

सत्वस्यगोलकंध्मातं-
सस्यासंयुक्तकांजिकैः।
निर्वाप्यतत्क्षणेनैव-
कुट्टयेल्लोहपारया ॥
संप्रताप्यघनस्थूलकणान्-
क्षिप्त्वाथकांजिके।
तत्क्षणेनसमाहृत्य-
कुट्टयित्वारजश्चरेत् ॥
गोघृतेनचतच्चूर्णं-
भर्जयेत्पूर्ववत्त्रिधा।
धात्रीफलरसैनस्तद्व-
द्धात्रीपत्ररसेनवा ॥
भर्जनेभर्जनेकार्यं-
शिलापट्टेचपेषणं।
ततःपुनर्नवावासा-
रसैःकांजिकमिश्रितैः ॥
प्रपुटेद्दशवाराणि-
दशवाराणिगंधकै।
एवंसंशोधितंव्योम-
सत्वंसर्वगुणोत्तरम् ॥
यथेष्टंविनियोक्तव्यं-
जारणेचरसायने।

अभ्रकसत्व के पिंड को तपा २ कर धानयुक्त कांजी में बुझावे, पीछे निकाल लोहे के खरल में लोहे के भारी मूसल से कूटे, उसमे जो बड़े २ टुकडे रहें उनको अग्नि में तपाय उसी धानयुक्त कांजी में बुझावे और कांजी मे से जल्दी निकाल कूटकर रेत के समान करे, पीछे उस चूर्ण को गोघृत मे भूंन पूर्वोक्त रीति से कांजी में भिगोवे, तीन वार भूंने इसी प्रकार आँवलों के रस मे तीन बार भूने, और आँवलो के पत्तो के रस में भूँने, परन्तु जब २ भूंने तब तब एक बडी शिलपर पीसता जाय, तदनंतर पुनर्नवा (साठ) और अडूसा तथा कांजी इन सबको मिलाकर दशपुट दे, इसी प्रकार गधक के दशपुट दे यह शोधित अभ्रकसत्व सर्वगुणयुक्त होवे, इसको स्वेच्छापूर्वक पारे के जारण में और रसायन मे योजना करे।

## सत्वस्य मृदु करण

मधुतैलवसाऽऽज्येषु-
द्रावितंपरिभावितं।
मृदुस्याद्दशवारेण-
सत्वलोहादिकंखरं ॥

शहद, तेल, चर्वी, घृत इनमें सत्व को गला

गला कर दश २ बार बुझाने से सत्व और लोहादि कठोरधातु मृदु (नरम) होवें।

पट्टचूर्णंविधायाथ-
गोघृतेनपरिप्लुतम्।
भर्जयेत्सप्तवाराणि-
चुल्लीसंस्थितखर्परे॥
अग्निवर्णंभवेद्यावद्-
द्वारंवारविचूर्णयेत्।
तृणांक्षिप्त्वादहेद्याव-
त्तावद्वाभर्जनंचरेत्॥
ततःसगंधकंपिष्ट्वा-
वटमूलकषायतः।
पुटेद्विंशतिवाराणि-
वाराहेणपुटेनच॥
पुनर्विंशतिवाराणि-
त्रिफलोत्थकषायतः।
त्रिफलामुंडिकाभृंगं-
पत्रपथ्योत्तभृंगकैः॥
भावयित्वाप्रयोक्तव्य-
सर्वरोगेषुमात्रया।
सत्वाभ्रादपरंकिंचि-
न्निर्विकारंगुणाधिकं॥
एवंचेच्छतवाराणि-
पुटपाकेनसाधितं।
गुणवज्जायतेत्यर्थं-
परपाचनदीपनं॥
क्षुधांकरोतिचात्यर्थ-
गुंजार्द्धमितिसेवया।
तत्तद्रोगहरैर्योगै-
सर्वरोगहरंपरं॥

पूर्वोक्त मृतसत्व को शिलापर चूर्णकर गोघृत में मिलाय सात बार कढ़ाही में भूने, जब अग्नि के समान लाल हो जाय तब निकालकर पीसे, फिर गोघृत मिलाकर भूने, जब लाल हो जाय और तिनका लगाते ही जल उठे तब तक भूने इस प्रकार सात बार भूनकर गंधक मिलाय बड़ की जड़ के काढ़े में घोट वाराहपुट में रख फूंक दे इस प्रकार २० वाराहपुट दे, ऐसे ही २० पुट त्रिफलाके काढ़े के देकर त्रिफला, गोरखमुंडी, भांगरे के पत्ते, अडूसा और मूलीके रसो की भावना दे तो दिव्य भस्म होवे यह अभ्रकसत्व की भस्म निर्विकार और गुणों में अधिक है, इसका १०० बार पुटपाक की विधि से साधन करे, तो अत्यन्त गुणवान हो, यह अत्यन्त पाचन; दीपन और क्षुधाकारक है, इसे आधरत्ती सेवन करनी चाहिये, यह अनेकरोगहर्त्ता योगो के साथ खाने से सब रोगों को दूर करे, सत्वकी भस्म के अनुपान अभ्रक के तुल्य जानने चाहियें।

## द्रुति [ पारे के समान ] करना

द्रुतयोनैवनिर्दिष्टा-
शास्त्रेदृष्टावापिचेद्ध्रुवं।
विनाशंभोप्रसादेन-
नसिध्यंतिकदाचन्॥

यद्यपि द्रुति शास्त्रों में लिखी है, परंतु हमने किसी को करते नही देखा, क्योंकि द्रुति बिना श्रीशिवजी की प्रसन्नता के सिद्ध नहीं होती यह बात इस प्रकार है तो भी शास्त्र मे लिखी है और किसी को प्रारब्धवश तथा श्री सदा शिव जी की भक्ति से सिद्ध हो जाती है इसलिये हम यहां लिखते हैं।

## अभ्रक द्रुति का प्रथम प्रकार

अगस्त्यपत्रनिर्यासै-
र्मर्दितंधान्यकाभ्रकम्।
शूरणोदरमध्येतु-
निक्षिप्तंलेपितंमृदा॥
गोष्टभूमिंखनित्वातु-
हस्तमात्रंहिपूरितम्।
मासान्निसारितंतत्तु-
जायतेपारदोपमम्॥

अगस्तिया के पत्तो के रस मे धान्याभ्रक को

घोटकर जमीकंद को पोलाकर उसमे भर दे, जमीकन्द के टुकड़ो से ही उसका मूंह बन्द करे ऊपर कपर मिट्टी कर घोडा बधने की जगह हाथ भर थोडी जमीन खोद के गाडदे, एक महीने बाद निकाले तो अभ्रक की पारे के समान पतली द्रुति होवे ।

## तथा दूसरी विधि

स्वरसेनवज्रवल्याःपिष्टं-
सौवर्चलान्वितगगन ।
पक्वं शरावसंस्थ-
बहुवारभवतिरसरूप ॥

धान्याभ्रक को वज्रवल्ली से सचरनोन मिला कर पीसे पश्चात् शराव सपुट मे रख अग्नि मे पचावे, इस प्रकार बहुवार करने से पारे के समान द्रुति होवे ।

## तीसरी विधि

निजरसपरिभावितनाकचुकि-
कटोरथचूर्णपरिवापात् ॥
द्रुतिमास्तेऽभ्रकसत्व-
तथैवसर्वाणिलोहानि ॥

कुचुकी शाक के चूर्ण को इसी के रस की भावना देकर अभ्रक सत्व मे डाले तो उसकी द्रुति हो तथा सर्वलोह की द्रुति हो ।

## चौथी विधि

शुद्धकृष्णाऽभ्रपत्राणि-
पीलूतैलेनलेपयत ।
घर्मेशोष्याणिसप्ताह-
लिप्त्वालिप्त्वापुनःपुनः ॥
मर्दितचाम्लवर्गेण-
तद्वत्शोष्याणिचाथवै ।
स्नुह्यर्कार्जुनवन्हीना-
कटुतुम्बामसमाहरेत ॥
क्षारक्षारत्रयंच-
तदष्टकचूर्णितसमं ।
वज्रकंदंक्षीरकंदं-
बृहतीकंटकारिका ॥
वनवृंताकमेतेषां-
द्रवैर्भाव्यदिनत्रयं ।
अनेनक्षारकल्केन-
पूर्वपत्राणिलेपयेत् ॥
आतपेकांस्यपात्रेच-
स्थालीलेप्यंपुनःपुनः ।
एवंदिनत्रयंकुर्याद्-
द्रुतिर्भवतिनिर्मला ॥

काले शुद्ध अभ्रक के पत्रो पर पीलू के तेल का लेप कर धूप मे सुखावे इस प्रकार बार २ सात दिन तक पूर्वोक्त तेल का लेप कर २ धूप मे सुखावे, पीछे अम्लवर्ग ( अम्लवर्ग पारद के प्रकरण मे पहले लिख आये हैं,) घोटे, और उसी प्रकार सुखावे, तदनन्तर थूहर आक, अर्जुना, चित्रक, कडवीतूम्बी, इनके खार तथा सज्जीखार, जवाखार, सुहागा, इन आठो का चूर्णकर पीछे वज्रकंद, क्षीरकंद, बडीकटेरी, वन का बैंगन, इनके रस मे पूर्वोक्त क्षार मिलाकर घोटे पीछे इस पिट्टी को अभ्रक कर के पत्रो पर लेप करे, कासे की थाली मे रखदे, जब लेप सूखे तब फिर लेप करे, इस प्रकार तीन दिन करने से पारे के समान अभ्रक की निर्मल द्रुति होवे ।

## पांचवां प्रकार

कर्कोटीफलचूर्णंतु-
मित्रपचकसंयुत ।
एतत्तुल्यचधान्याभ्र-
मम्लैर्मर्द्यदिनावधिः ॥
अथमूषागतंध्मात-
तद्द्रुतिर्भवतिध्रुवम् ।

ककोडा के फल के चूर्ण को मित्र पचक ( घृत, शहद, गुग्गुल, घूघची, गुड ) इनमे धान्यअभ्रक को मिलाय अम्ल वर्ग मे १ दिन खरल करे, फिर मूषा मे रख के भट्टी में बंकनाल धोकनी सें धोके तो अभ्रक की द्रुति होय ।

## छठी विधि

धान्याभ्रकंचगोमांसं-
अभ्रपादचसैंधवं ।
स्नुह्यर्कपयसाद्रावै-
र्मुनिजैर्मर्दयेत्त्र्यहम् ॥
तद्गोलंकदलीकंदे-
क्षिप्तवावाह्यमृदालिपेत् ।
करीषाग्नौत्र्यहंपाच्यं-
द्रुतिर्भवतिनिर्मला ॥

धान्याभ्रक, गौकामांस, अभ्रक का चतुर्थांश सैंधानमक, इनको थूहर, आक इनके दूध तथा अगस्तिया के रस मे तीन दिन घोट कर गोला बनाय केला के, कद रख में, ऊपर मिट्टी देकर आरने उपलो की ३ दिन आंच देवे तो निर्मल द्रुति होवे ।

## सातवां प्रकार

अभ्रकनरतैलेन-
भावितचसुचूर्णितं ।
गोपेन्द्रलेपितामूषा-
धमनाद्द्रुतिमाप्नुयात् ॥

अभ्रक को राम कपूर के तेल की भावना देकर चूर्ण करे, और मूषा मे रख मूषा को गोपेंद्र ( वीरबहुटी ) के रुधिर से लेप कर अग्नि मे धमन करने से अभ्रक की द्रुति होवे ।

## आठवां प्रकार

श्वेताभ्रकंचसंचूर्ण्य-
गोमूत्रेणतुभावयेत् ।
कदलीफलसंयुक्तं-
भावयेत्तद्विचक्षणः ॥
धमेत्तदंधमूषाया-
त्रिवारंचपुनःपुनः ।
द्रुतिर्भवतितद्वज्रं-
नात्रकार्याविचारणा ॥
अनेनैवप्रकारेण-
कुर्याद्द्रुतिसुशोभना ।

श्वेत अभ्रक का चूर्ण कर गोमूत्र की भावना देकर केले के कंद की भावना दे, तदनन्तर अन्धमूषा मे रख दो तीन बार खूब धोके तो अभ्रक की द्रुति होवे, इस प्रकार उत्तम द्रुति करनी चाहिये ।

## अनेक द्रुतिमेलापन

कृष्णागरुनाभिशिलैरसो-
नसितरामठैरिमाद्रुतयः ।
सोष्णेमिलंतिमर्द्याः
श्रीकुसुमपलाशवीजरसैः ॥

कालीअगर, कस्तूरी, मनसिल, सफेद लहसन और हीग इन औषधियो को सब धातुओ की द्रुतियो को एकत्र कर उनमे डाल कर घोटे पीछे धूप वा अग्नि की गरमी मे रख लोग और ढाक के बीजों के रसमे घोटे तो सब द्रुति मिला कर एक होजाय ।

भाग्यबिनाभ्रद्रुतयो-
जायतेनकदापिहि ।
बिनाशंभोःप्रसादेन-
नसिध्यंतिकदाचन ॥
तथापिशास्त्ररूढत्वा-
त्कदाचित्भाग्ययोगतः ।

अभ्रक द्रावण भाग्योदय तथा श्री शिवजी की प्रसन्नता बिना कभी सिद्ध नहीं होती, परन्तु शास्त्र मे कदाचित् भाग्य योग से सिद्ध हो इसलिये कही है ।

## अभ्रक वेधी क्रिया

श्वेताभ्रंश्वेतकांचंच-
विषसैंधवटकणं ।
स्नुहीक्षीरैर्दिनमर्द्यं-
तेनवगस्यपत्रकम् ॥
लेप्यंपादांशकल्केन-
चाधमूषागतधमेत् ।
यावद्द्रावयतेवंगं-
पूर्वतैलेचढालयेत् ॥

वार्यादिलेपसेकंच-
सप्तवाराणिकारयेत् ।
पुत्रजीवोत्थतैलेन-
ढालयेत्सप्तवारक ॥
तद्वंगंजायतेतारं-
शंखकुन्देन्दुसन्निभं ।

सफेद अभ्रक, सफेदकांच, सिंगियाविष, सेंधानोन, और सुहागा इनको एक दिन थूहर के दूध में घोट, रांग के पत्रो पर लेपकर अन्धमूषा मे रख धोंकनी से धोंके जब जाने कि रांग गलने लगा तब पहले तेल मे ढाल दे, फिर पूर्वोक्त लेप कर आंच में तपाय पुत्र जीव (जीया पोता) के तेल से ढाले इस प्रकार सात बार में वह वग शंख कुन्द और चन्द्रमा के समान सफेद हो जाय ।

## दूसरा प्रकार

पीताभ्रंगंधकंसूतं-
रक्तपुष्पंचतुर्थकम् ।
वज्रीक्षीरेणसंयुक्तं-
वंगतारायतेक्षणात ॥

हरताल, अभ्रक, गधक, पारा, तथा रक्त पुष्प, इनका चूर्ण कर थूहर के दूध में घोटे पीछे रांग को गला कर उसमें ढाले तो रांग की चांदी हो ।

## अभ्रक में पुट देने के गुण

अभ्रस्त्वष्टादशपुटा-
द्वातहाद्विगुणेनच ।
पित्तघ्नस्त्रिगुणेनैव-
कफहामेहशोफहा ॥
अम्लपित्तामवातादि-
रोगेस्याद्गजकेशरी ।
अभ्रंशतपुटादूर्द्ध्वं-
वीजसंज्ञांध्रुवंलभेत् ॥
वीर्यौजःकांतिमूलश्च-
सवीजोदेहधारकः ।

अठारह पुट को अभ्रक वात नाशक, छत्तीस की पित्त नाशक, और ५४ की कफ प्रमेह और सूजन का नाश करे, तथा अम्ल पित्त और आमवातादि हाथी रूप रोगों के मारने को सिंहरूप है । १०० पुट के उपरांत अभ्रक बीज संज्ञा को प्राप्त होती है, अर्थात अभ्रक वीर्य पराक्रम कांति का कारण है, तथा देह को धारण करता है यह वीरस्वामी का मत है ।

## अभ्रक कल्प

निश्चंद्रमभ्रकंभस्म-
धात्र्यांव्योषविडंगकं ।
निष्कैकंभक्षयेत्प्रातो-
वर्षमेकंनिरंतरं ॥
द्वितीयेतुपुनर्वर्षे-
भक्षयेद्गुटिकाद्वयम ।
एवंसंवत्सरेणैव-
गुटिकेकांप्रवर्द्धयेत् ।
त्रिवर्षस्यप्रयोगोऽयम-
भ्रकस्यप्रकीर्त्तितः ।
अनेनक्रमयोगेन-
व्योमःशतपलंनरः ॥
अद्याद्भवेन्नसदेहो-
वज्रकायोमहाबलः ।
मासत्रयेणरक्ताक्षं-
क्षयकासंसुदारुणं ॥
पंचकासांश्चहृद्रुल्म-
ग्रहण्यार्शोभगंदर ।
आमवाततथाशोषं-
पांडुरोगसुदारुण ॥
मृत्युकल्पंमहाव्याधिं-
वातपित्तकफोद्भवं ।
हन्त्यष्टादशकुष्ठानि-
नृणापथ्याशिनांध्रुव ॥
अत्रगुटिकायाप्रमाणं-
नोक्तंतदर्थंसंशयोनकर्त्तव्यः ।

किन्तुचिकित्सकवरै-
स्वबुध्याकल्पनीयं ।
सूपशाकादिषुलवण-
प्रक्षेपवत्इतिवृद्धाः ॥

निश्चन्द्र यानी चमक रहित अभ्रककी भस्म आँवले, सोंठ, मिरच, पीपल, वायविडंग, इन सबको समान भाग लेकर पीसे और चार २ माशे की गोलियां बनावे, १ गोली नित्य १ वर्ष पर्यंत खाय, दूसरे वर्ष दो गोली प्रतिदिन खाय, इस प्रकार प्रतिवर्ष एक २ गोली बढ़ावे, यह अभ्रक का तीन वर्ष का प्रयोग है, इस क्रम से १०० पल अभ्रक खाय तो वज्र के समान दृढ़ देह हो जाय, तीन महीने के प्रयोग से महावलवान् और लाल नेत्र हो जायं, और क्षय पाच प्रकार की उग्र खांसी, हृदय रोग गोला, संग्रहणी, बवासीर, भगंदर, आमवात, शोष ( सूखना ) पांडुरोग, मृत्यु के समान महा व्याधि, वात, पित्त और कफ से प्रगट अठारह कोढ, ये सब पथ्य से रहने वाले मनुष्य के दूर होवे। इसमें गोली का प्रमाण नहीं लिखा उसका संशय नहीं करना किन्तु बुद्धिमान वैद्य गोली के प्रमाण को बुद्धि से कल्पना करे, जैसे रसोई के शाकादिको में नोन डालने की कल्पना करते हैं यह वृद्धों का मत है।

## अभ्रक सेवन में अपथ्य

क्षाराम्लांद्विदलचैव-
कर्कटीकारवेल्लकम् ।
वृन्ताकचकरीरंच-
तैलचाभ्रे विवर्जयेत् ॥

खट्टा, खारा, दोदल का अन्न ( मूंग, चना मसूरादि) ककडी, करेला बैंगन, करील का शाक ( ककाराष्टक ) और तेल को अभ्रक खाने वाला त्याग दे।

## अपक्क भक्षणे दोषाः

चन्द्रिकादियुतमभ्रकंहठा-
ज्जीवितंचझटितिप्रणाशयेत् ।
व्याघ्ररोमइवचोदरस्थितं-
वातनोवितनुतेगदान्बहून् ॥

यदि अभ्रक चमकदार हो तो तत्काल प्राण हरे, जैसे बघेरे का रोम पेट में रहने से अनेक रोग देह मे करता है।

## तच्छांति

उमाफलंवनेपिष्ट्वा-
सेवयेत्त्रोदिनत्रयम् ।
अशुद्धाभ्रकदोषेण-
विमुक्तसुखमेधते ॥

३ दिन आमले को जल में पीसकर पीवे तो अशुद्ध अभ्रक के दोषों से रहित हो सुख भोगे।

## इति श्री बृहद्रसराज सुन्दरे ग्रन्थेअभ्रक प्रकरणम् समाप्तम्

---

अथ हरिताल प्रकरणः प्रारम्भः

संध्यायांनारसिंहेना-
हिरण्यकशिपुर्हतः ।
तच्छर्दितमभूतास्तत्-
कक्षालेखनाश्रितः ॥

पहले नरसिंह भगवान् ने सायं काल मे हिरण्यकशिपु दैत्य को मारा उसकी छर्दि से हरताल प्रगट हुई यह उसकी कांख में रहती थी।

## हरिताल के भेद

हरितालंद्विधाप्रोक्तं-
पत्राख्यपिंडसंज्ञितं ।
तयोराद्यंगुणैःश्रेष्ठं-
ततोहीनगुणंपरम् ।

हरिताल पत्राख्य और पिंडसंज्ञक दो प्रकार की है, इनमे पत्राख्य यानी तबकिया हरिताल उत्तम गुणवाली है, और दूसरी हीन गुण है।

## मतान्तरम्

हरितालचतुर्धोक्तं-
पिंडाख्यपत्रसंज्ञिकम् ।

गोदंतवकदालंच-
क्रमाद्गुणकरपरम् ॥

हरिताल (पिंडाख्य, पत्रसंज्ञक, गोदंती, और वकदाल) चार प्रकार की हैं क्रमपूर्वक एक से दूसरी अधिक गुणवाली हैं।

## पिंडताल के लक्षण

निष्पत्रं पिंडसदृशं-
स्वल्पसत्त्वंतथालघु ।
स्त्रीपुष्पहारकंस्वल्प-
गुणंतत्पिंडतालकं ॥

पत्र रहित गोले के समान थोडे सत्व वाली हलकी, स्त्रियों के पुष्प की नाशक, थोडे गुण वाली पिंडसंज्ञक हरिताल कहाती हैं।

## पत्रताल के लक्षण

स्वर्णवर्णं गुरुस्निग्ध-
तनुपत्रं चभासुरम् ।
पत्राख्यतालकंविद्या-
द्गुणाढ्यं तद्रसायन ॥

सुवर्णका सा वर्ण, भारी, चिकनी, अभ्रक केसे पर्तों वाली, पत्राख्य (तबकिया) हरिताल कहाती है यह गुण करके युक्त और रसायन है।

## गोदंतीहरिताल

दीर्घखडंमतिस्निग्धं-
गोदंताकृतिकंगुरु ।
नीलरेखान्वितमध्ये-
पीतगोदंततालकं ॥

लम्बे २ टुकडे हों, अत्यंत चिकनी, गौ के दांत के समान और भारी हो, तथा जिसके बीच मे नीली तथा पीली रेखा हो उसे गोदंती हरिताल कहते हैं। आज कल पसारी लोग सफेद सेलखडी के समान छोटे २ टुकडो को गोदंती हरिताल बताते हैं, और मूर्ख वैद्य उसे गोदंती के बदले में ले जाते हैं।

## वकदाली हरिताल

अतिस्निग्धंहिमप्राख्यं-
सपत्रंगुरुतायुतं ।
तत्तालंवकदालंस्या-
द्दिद्रकुष्ठहरंत्विदम ॥

अत्यन्त चिकनी, बर्फ के समान, पत्र युक्त, भारी, ऐसी हरिताल वकदाल संज्ञक जाननी यह कुष्ठको हरण करती है।

## मारणयोग्य हरिताल

पिंडतालंमृतौत्याज्यं-
पत्रालंमृत्युवेहितम् ।
गोदंतंतुगलत्कुष्ठे-
श्वेतंकुष्ठेऽतिमंविदुः ॥

पिंडताल मारण कर्म मे त्याज कही है। और तबकिया श्रेष्ठ है, गोदंती गलत्कुष्ठ मे और सफेद कुष्ठ मे वकदाल हरिताल ग्रहण करनी चाहिये।

## हरिताल के गुण

हरितालकटुस्निग्ध-
कषायोष्णहरेद्विषं ।
कडुकुष्ठार्शरोगास्रक्क-
फपित्तमरुद्व्रणान् ॥

हरिताल कडवी, चिकनी, कसैली, और गरम है। विष को दूर करे, फोढ़, बवासीर, रुधिर विकार, (कफ, पित्त, वादी) से प्रगट तथा फोडा ये सब दूर हो ये गुण शुद्ध हरिताल के हैं।

## अशुद्ध हरिताल के गुण

अशुद्धतालमायुघ्नं-
कफमारुतमेहकृत् ।
तापस्फोटागसंकोचान्-
कुरुतेऽतःप्रशोधयेत् ॥

अशुद्धहरिताल आयुका नाशकरे, कफ वात और प्रमेहको प्रकटकरे, तथा ज्वर, हडकल,

अंगसंगकोच, इनरोगोको करे। इसलिये हरिताल को अवश्य शोधे।

## नाम भेद कथन

हरितालीतिविख्याता-
त्रिपुलोकेपुविश्रुता।
शृणुतस्यापरंनाम-
हसराजइतिश्रुतम्॥
तयासंभक्षितस्ताल:-
सुधारूप:प्रजायते।

हरिताली नाम से त्रिलोकी में विख्यात कि जिसका दूसरा नाम हंसराज विख्यात है, इसके साथ हरताल खाने से चन्द्रमा के समान रूप करे।

## हरिताल शोधन

कूष्मांडत्रियतयेस्विन्नं-
तालंशुध्यतिनान्यथा।

पेठे (कुम्हड़े) के ऊपर चार अंगुली की टांकी देकर उसमें हरिताल को कपड़े मे बांधकर रखदे, और उसी टांकी से बंद करदे, फिर एक खिपरे मे नीचे के भाग की तरफ से रख नीचे चार प्रहर की आंच दे जिससे सब पेठा गल जाय जब चार अगुल बाकी रहे तब हरिताल की पोटली निकाल ले इसी प्रकार दूसरे और तीसरे पेठे मे पचावे, पीछे पोटली निकाल शुद्ध पानी से धो डाले तो हरिताल शुद्ध होवे।

## तथा दूसरी विधि

तालकंकणश कृत्वा-
वस्त्रापोटलिकांतत:।
दोलायंत्रेणयामैकं
सचूर्णेकांजिकेपचेत्॥
यामैकदोलयातद्वत्-
कूष्मांडकरसेतत:।
तिलतैलेपचेद्यामं-
यामंचत्रैफलेजले॥
दोलायत्रेचतुर्यामं-
पक्वंशुद्ध्यतितालक।

हरिताल के छोटे २ टुकडे कर पोटली में बांध काजी मे दोलायंत्र द्वारा १ प्रहर पचावे, इसी प्रकार १ प्रहर पेठे के रस में पचावे, और १ प्रहर तिल के तेल मे, १ प्रहर त्रिफला के काढे मे, ऐसे चारों वस्तुओ मे चार प्रहर पचाने से हरिताल की शुद्धि होवे।

## तीसरी विधि

स्विन्नकुष्माण्डतोये-
वातिलक्षारजलेपिवा।
तोयेवाचूर्णसंयुक्तो-
दोलायंत्रेणशुध्यति॥

हरिताल को पेठे के पानी वा तेल तथा क्षारगण के पानी अथवा चूने के जल से दोलायन्त्र द्वारा औटाने से शुद्ध होवे।

## चौथी विधि

शोधयेत्पर्यायुक्त्या
एतत्पत्रीकृतंशुभम्।
वस्त्रेणपोटलींबध्वा
कांजिकेशोधयेत्र्यहम्॥
कूष्माण्डरसमध्येतु
त्र्यहदुग्धेनशोधयेत्।
वटदुग्धेत्र्यहंशोध्यं
तालकंशुद्धिमाप्नुयात्॥

हरिताल के न्यारे २ पत्र कर उनकी पोटली कर ३ दिन काजी से पचावे, पीछे पेठे के रस, दूध, वड के दूध इनमे तीन २ दिन पचावे, तो हरिताल शुद्ध होवे।

## पांचवीं विधि

तालकं कणश:कृत्वा
दशांशेनचटंकणं।
जंवीरोत्थद्रवै:क्षाल्यं
कांजिकै क्षालयेत्पुन:।
स्वेद्यंवाशाल्मलीतोये
तालकंशुद्धिमाप्नुयात्॥

हरिताल के टुकडें कर उनका दशवां हिस्सा सुहागा मिलाय जबीरी के रस मे औटावे, फिर

कांजी में औटावे और सेमल के रस में औटावे तो हरिताल शुद्ध हो।

## शुद्ध हरिताल के गुण

शोधितंहरितालंतु
कांतिवीर्यविवर्द्धनं।
कुष्ठादिपापरोगघ्नं
जरामृत्युहरंपरं ॥

शुद्ध हरिताल-कांति और वीर्य को बढावे, कुष्ठादि पापरोगों को दूर करे, बुढ़ापे और मृत्यु का हरण करे।

## हरिताल मारणं

पत्राख्यंतालकंशुद्धं
पौनर्नवरसेनतु।
खल्वेविमर्दयेदेकं
दिनंपश्चाद्विशोषयेत् ॥
संशोष्यगोलकंकृत्वा
चक्राकारमथापिवा।
ततःपुनर्नवाक्षारै
स्थाल्याअर्द्धप्रपूरयेत् ॥
तत्रतद्गोलकंधृत्वा
पुनस्तेनैवपूरयेत्।
आकण्ठंपठरंतस्य
पिधायरोधयेन्मुखं ॥
स्थालींचुल्ल्यांसमारोप्य
क्रमाद्वह्निविवर्द्धयेत्।
एवंतुम्रियतेताल
मात्रास्यैकवरक्तिका ॥
अनुपानान्यनेकानि
यथायोग्यंप्रयोजयेत् ॥

शुद्ध वर्कदिया हरिताल को पुनर्नवा (साठ) के रस में घोट उसकी मुलायम गोला या टिकिया बनावे, फिर साठ के खार से आधी हंडिया भर उसपर बीच में टिकियाओं को रख ऊपर से इसी खार को हंडिया में भरकर भर दे, और ऊपर [illegible] पर [illegible] से बंद करदे और [illegible] दे, इस प्रकार हरिताल की सफेद भस्म होवे, इसकी मात्रा १ रत्ती की है अनेक अनुपानों के साथ यथायोग्य रोगों में देवे।

## तथा दूसरी विधि

स्वर्णपत्रंशुद्धतालं
पलानांदशसंज्ञकम्।
कौमारीद्रवप्रस्थेन
मर्दयेत्तालकंशुभं ॥
निंबुप्रस्थरसेचैव
वाणपुंखरसैःपुनः।
प्रस्थंवज्रीरसेनैव
मर्कपिंगपतिपृथक् ॥
मर्दयेच्चदृढंखल्वे
यावद्भवतिगोलकं।
गोलकंशोषयेत्पश्चात्
धर्मेसप्तदिनानिवै ॥
पलाशभस्ममृद्भाण्डे
क्षिप्तोपरिचगोलकं।
दत्त्वोपरिपुनर्भस्म
भांडवक्त्रंनिरुंधयेत् ॥
चूल्ल्यामारोपयेद्यत्ना-
त्पावकज्वालयेत्क्रमात् ॥
मंदमध्यहठाग्नीना
यामानाचद्विपष्टिकं ॥
स्वांगशीतलमादाय
शुभ्रंतालंमृतंध्रुवम्।
तंदुलंतंदुलार्द्धंवा
नागवल्लीदलैर्लिहेत् ॥

दश पल सोने के पत्रों के समान शुद्ध हरिताल को १ सेर घीग्वार के रस में घोट १ सेर नींबू के रस में घोटे, सेर वाणपुंख (सरफोका) के रस में, सेर थूहर के दूध में, और १ सेर आक के दूध में गोला बंधने पर्यन्त घोटे, पश्चात् गोले को ७ दिन धूप में रख कर सुखावे, फिर एक बड़े पात्र में ढाक की भस्म भर उसमें गोले को रख फिर ऊपर तक उसी भस्म को भर मुख

को ढक दे, और यत्नपूर्वक चूल्हे पर चढ़ाय बासठ प्रहर क्रम से मंद मध्य और तेज आंच उसके नीचे जलावे, फिर शीतल होने पर उतार ले यह हरिताल की सुन्दर भस्म होवे इसे एक अथवा आधे चावल भर नागरपान के साथ खाय तो उग्ररोग दूर होवे ।

अष्टादशानिकुष्ठानि
ज्वरमष्टविधंहरेत् ।
पथ्यंमकुष्टचणार्क
लवणस्नेहवर्जितम् ॥

अठारह कुष्ठ, आठ प्रकार के ज्वर इनको दूर करे, इस पर मोठ, चना, बिना तेल, गुड और लवण के खाय ।

## तीसरी विधि

तालंविचूर्णयेत्सूक्ष्मं
मर्द्यं नागार्जुनीद्रवैः ।
सहदेव्याबलायाथ
मर्दयेद्दिवसद्वयम् ॥
तत्तालरोटकंकृत्वा
ततच्छायांविशोषयेत् ।
हंडिकायंत्रमध्यस्थं
पलाशभस्मकोपरि ॥
पाच्यंचवालुकायन्त्रे
विहितंचंडवह्निना ।
स्वागशीतंसमुद्धृत्य
सर्वरोगेषुयोजयेत् ॥

हरिताल का सूक्ष्म चूर्ण कर दुद्धी, सहदेई और बला ( खिरेटी ) इनके रसो मे दो दिन खरल करे, पीछे उस हरिताल की रोटी सी बनाय छाया मे सुखा लेवे, फिर एक हांडी मे ढाक की राख भर उसके बीच में रोटी को रख वालुकायन्त्र में पचावे, तीव्र अग्नि दे, जब स्वांगशीतल हो जाय तब उतार कर सब रोगो में देवे ।

## चौथी विधि

पलमेवंशुद्धतालं
कुमारीरसमर्दितं ।
शरावसंपुटेक्षिप्त्वा
यामान्द्वादशकंपचेत् ॥
स्वांगशीतंसमादाय
तालकंचमृतंभवेत् ।
गलत्कुष्ठहरेच्चैव
तालकंचनसंशयः ॥

१ पल शुद्ध हरिताल में घीग्वार का रस डाल कर खूब घोटे, पीछे टिकिया बनाय धूप मे सुखाय शरावसपुट मे रख १२ प्रहर की आंच दे और स्वागशीतल होने पर निकाले तो हरिताल की भस्म होवे, यह निस्सन्देह गलित्कुष्ठ को दूर करे ।

## पांचवीं विधि

वंदालींतालमादाय
निर्मलखल्वमध्यगं ।
दिनसप्तकपर्य्यन्तं
कुमारीद्रवमर्दितं ॥
काचकुप्यांविनिक्षिप्य
मुखमुद्राटयेत्ततः ।
विरच्यवालुकायन्त्रं
वन्हिंदद्याच्छनै शनैः ॥
ततोधूमोस्यनीलाभः
पीतवर्णस्तुसर्वथा ।
मुखमार्गेततःप्राज्ञो
न्यसेल्लोहशलाकिकां ॥
तस्यतालस्यमध्येसा
भ्राम्यतेचक्षणांक्षणं ।
आकृष्यनीयतेरुद्री
सशलाकाविलोक्यते ॥
नीलंपीतयदाकिंचित्
स्वेदरूपंजलभवेत् ।

दिनैकमपरंस्वेद्यं
दद्याद्वापिदिनद्वयम् ॥
जलरूपंयदास्वेदो
दृश्यतेतालकस्यवै ।
शीतलक्रियतेतत्र
स्वागशीतंयथाभवेत् ॥
खजूरखोटिकाकारं
तालसत्वमहोज्वलं ।
गुरुरूपदृढंप्राप्य
करस्पर्शेचसौख्यदम् ॥

शुद्धवकदाली हरिताल को खरल मे ७ दिन ग्वारपठ्ठे के रस में घोटे, पीछे सुखाकर आतिशी शीशी में भरे, और शीशी का मुख खुला रहने दे, पीछे वालुकायन्त्र मे रख मन्दाग्नि दे जब शीशी के मुख से धुआ निकले तब चतुरवैद्य शीशो मे लोहे की सलाई डाल उसे चारो ओर घुमाय हरिताल से बाहर निकाले यदि वह सलाई गीली और रंग नीला या पीला हो तो एक या दो दिन और स्वेदन करे, परन्तु बार २ परीक्षा करता रहे जब स्वेद जल के समान स्वच्छ हो जाय तब शीतल कर उतार ले, यह छुहारे की गुठली के समान उज्वल सत्व होता है । भारी और दृढ तथा छूने से सुखदाता होता है ।

टंकमात्र विचूर्ण्याथ-
प्रदद्यात्कुष्ठिनोपर. ।
क्षुद्बोधोजायतेत्यर्थ-
मत्यर्थंशुभगवपुः ॥
अत्यर्थंपच्यतेभुक्त
मत्यथसुखमाप्नुयात् ।
अरुणोदुंवरकुष्ठ
मृक्षजिह्वंकपालकं ॥
काकणंपुंडरीकच
दद्रुकुष्ठंसुदुस्तरं ।
तथाचर्मदलंहन्या
द्विसर्पंचापिककर्शं ।
सिध्मंविचर्चिकांपामां
श्वेतकुष्ठंचनाशयेत् ॥
गरंदूषीविषंहन्या
न्मासमात्रोपसेवनात् ॥

इसमें से ४ माशे हरताल पीस कर कोढी को देवे तो अत्यत भूख लगे, और सुन्दर देह होवे, अत्यत क्षुधा और सुख वढे, अरुण कोढ, उदुंवर, ऋक्षजिह्व, कपाल, काकन, पुंडरीक, दाद, चर्मदल, कठोरविसर्प, सिध्म, विचर्चिका, खाज, सफेद कोढ, दूषीविष इन सबको १ महीना सेवन करने से नाश करे, । परन्तु याद रहे कि ४ माशे को ही क्रम से १ महीना खाय इकट्ठी न खा जाय, यह विधि राजराजेश्वर चिंतामणी से लिखी है ।

## छठी विधि

सूक्ष्मंविचूर्णशुचितालकस्य
सभावयेद्विंशतिवासरांश्च ।
अश्वत्थतोयैःशुचिखल्वमध्ये
घृष्ट्वाविदध्यात्दृढगोलकोपि ॥
अश्वत्थभूत्याधंघृतेचभांडे
न्यसेत्ततोगोलकएवमंदं ।
संपूर्णभूत्याथशरावकेयं
निरुध्यमुंचेच्चगजाह्वयांते ॥
सहस्रवन्योत्पलसयुतेवै
मृतिंव्रजेद्यामचतुष्ठयेन ।
निर्धूममेनयदिलोहतप्तं
मुंचेत्सुशुद्धंशुभशुक्लवर्णं ॥

शुद्ध हरिताल को २१ दिन पीपल के रस मे खरल कर गोला बनाय धूप में सुखा लेवे, फिर एक बडी हडिया ले आधी मे पीपर की राख भर गोला रख वाकी को उसी राख से भर दे, और खोपरे से मुख बदकर ७ कपर मिट्टी करे, गजपुट हजार उपलो की आंच दे तो ४ प्रहर मे शुद्धभस्म होवे ( इसकी परीक्षा इस प्रकार करे ) एक लोहे की गरम सलाग पर डाले यदि

धूंआ न दे और सफेद हो जाय तो शुद्ध जाने।

## सातवीं विधि

एकोविभागोशुचितालचूर्णं
भागद्वयंसुन्दरधूमसारं।
मध्येविभूतिशुभतालकचूर्ण-
मेतत्तस्योपरि:परिददेच्चसुधूमसार:।
प्रपूरयेद्भूमिकयाथभांडे
शरावकेणैवततोनिरुंध्यात्।
विमुच्यचूल्ह्यांचहिरण्यरेतां
दहेत्तुयोयोमचतुष्टयच।
एतै:प्रकारैर्मृतिमेवतालं-
निधूंममेवंकिलशुक्लवर्णम्॥

शुद्ध हरिताल १ भाग में दो भाग धूमसा मिलाकर एक मटके मे इमली वा पीपल की राख भर उस के बीच में रखे, उस के ऊपर उसी राख को कंठतक भर देवे, और मुख पारीसे ढक कर कपर मिट्टी कर चूल्हे पर चढ़ावे ४ महर की अग्नि दे तो हरिताल की निधूंम और सफेद भस्म होवे।

## आठवीं विधि

शुद्धंतालचूर्णयित्वा-
कन्याकूष्माडजैर्द्रवै:।
दत्वात्रिभावितंशुष्कं-
गोलकृत्वानिधापयेत्॥
हंडिकायांपटुक्षारै:
पूर्णयेच्चषडंगुलं।
क्षारेणाच्छाद्यचपुन-
र्लोहपात्रेनिधापयेत॥
पुन:क्षारतुचाकंठं-
पूरयित्वाक्रमाग्निना।
द्वात्रिंशत्प्रहरंपाच्यं-
भस्मस्याच्चूर्णसन्निभं॥
ससितंतंदुलोन्मानं-
वातरक्तज्वरप्रणुत्।

शुद्ध हरिताल को ग्वारपट्टे और पेठे के रस मे खरल करे, पीछे दही की तीन भावना देकर सुखा लेवे, तदनंतर एक बडी हांडी मे नोन और खार छः २ अंगुल बिछाय उसके बीच में गोले को रखे और ऊपर से खार भरकर बंद करे, और हांडी को चूल्हे पर चढाय क्रम से मंद मध्य तेज आंच ३२ प्रहर देवे तो हरिताल को चूने के समान सफेद भस्म होवे इसमें से १ चावल की बराबर देवे तो वात रक्त दूर होवे।

## नवीं विधि

जंबीरद्रवमध्येतु-
प्रक्षाल्यंनटमंडनं।
दशांशटंकणंदत्वा-
खडश:परिमेलयेत्
चतुर्गुणेगाढपटे-
निवध्यप्रहरद्वयं।
दोलायंत्रेणसुस्वेद्य-
प्रदीपप्रमितेनले॥
चूर्णतोयेकांजिकेच-
कूष्मांडंनिवतैलके।
त्रिफलाम्बुतत:पश्चात्-
क्षालयित्वाम्लवारिणा॥
तत:पलाशमूलत्वक्-
परिपिष्टंप्रशोषयेत्।
महिषीमूत्रसंपिष्टं-
पुनस्तपरिशोपयेत्॥
तद्गोलकंशरावाभ्यां-
संपुटीकृत्ययत्नत:।
खातेगजपुटेकृत्वा-
स्वांगशीतंसमुद्धरेत्।
अजादुग्धे:पुन:पिष्ट्वा-
शोषयेद्गोलकीकृत॥
आकंठंभस्मपलाशं-
हडिकायांविनिक्षिपेत्।
सम्यक्चूर्णस्यकुडवं-
दत्वातत्रविचक्षणै:॥

स्थापयेद्दोलकंतत्र-
पुनश्चचूर्णस्यभस्मच ।
यथाधूमोवहिर्याति-
तथातांचविमुद्रयेत् ॥
द्वात्रिंशत्प्रहराग्निंच-
चूल्ह्यांभक्तवदर्पयेत ।
स्वांगशीतंसमुधृत्य-
सचूर्णनटमंडन ॥
हिमकुन्देन्दुसंकाशं-
निर्धूमकृष्णवर्त्मना ।

हरिताल अथवा मनसिल को जंबीरी के रस से प्रचालन करे ( धोवे ) पीछे हरिताल के छोटे-छोटे टुकडे कर हरताल का दशांश सुहागा डाल चार तह के कपडे मे वांध दोलायंत्र द्वारा चूने के पानी, कांजी, पेठे के रस, नीम के तेल वा रस त्रिफला के काढे, प्रत्येक मे दो २ प्रहर औटावे। तदनंतर नींबू के रस, ढाक की जड की छाल, भैंस के मूत्र मे घोट कर गोला बनावे और शराव सपुट में रख कपर मिट्टी कर गजपुट मे फूंके, स्वतः शीतल होने पर निकाल बकरी के दूध में घोटे और सुखाकर गोला बनावे, पश्चात् एक मटके मे ढाक की राख भरकर उसके बीच में गोले को रख बाकी खाली को पूर्वोक्त राख से खूब भर मुख बंद कर देवे, यानी मुख को ढकना देकर चूने और गुड से सधियों को वंद करे, अथवा ढाक की भस्म और चूने के बीच मे गोले को रख कर मुख वंद करे जिससे उसका धुआं वाहर न निकले, फिर ३२ प्रहर की अग्नि देवे और जहां से धुआं निकले वहीं ढाक की राख और चूने से वंद करे, स्वांग शीतल होने पर सावधानी से हरिताल को निकाल ले यह भस्म वर्फ, चन्द्रमा, कुंद के फूल के समान निर्धूम और सफेद होवे।

## अथ गुण।

रक्तिकास्यप्रदातव्याः
पुराणगुडयोगतः ।
पथ्यंचचणकस्योक्तं-
रोटिकापष्टिकोदनं ॥
निर्ल्लोणकंचनिष्पन्नं-
खादयेदेकविंशतिः ।
दिनानिनिर्वातगतः
सर्वव्यापारवर्जितः ॥
गलत्कुष्ठंपुंडरीकं-
श्वित्रंकापालिकंतथा ।
औदुंवरंरक्तजिह्वं-
काकणस्फोटमेवच ॥
वातस्तुपाडूरोगच-
दद्रुपामाविचर्चिका ।
विसर्पमर्द्धशीर्षंच-
विपादिंचभगंदरम् ॥
सर्वंयथाक्रमहंति-
सेवितंहरितालकं ।
अन्यानपिव्रणान्सर्वा-
नधकारामिवांशुमान् ॥

१ रत्ती हरिताल पुराने गुड के साथ खाय और पथ्य में चना की रोटी सांठी चावल तथा और पदार्थ सब अलौने खाय और २१ दिन तक सव कामो को छोडकर पथ्य से रहे तो सर्वरोग रहित हो जाय । गलित्कुष्ठ, पुडरीक, सफेद कोढ, कापालिक, औदुंबर, रक्तजिह्व, काकण, फोडा, पाडुरोग, दाद, छाजन, खाज, विसर्प, अर्द्धा गवात, तथा ८० प्रकार की वात, विपादिका और भगन्दर को हरिताल यथा क्रम सेवन करने से नाश करे, और भी व्रणादि रोगो का नाश करे, जैसे सूर्य्योदय अन्धकार का नाश करता है।

## दशवीं विधि

एतच्चतालकशुद्ध -
कर्षैकमृतलोहकम् ।
किंचिद्धेमंतथारूप्यं-
सर्वमेकत्ररोधयेत् ॥

काचकूप्यांमृदालिप्त्वा-
सप्तवारान्भुहुर्मुहुः ।
तालकंकांचकुप्यांतः
प्रदद्देत् प्रयत्नतः ॥
वज्रमुद्रांमुखेकृत्वा-
किंवामधुरवन्हिना ।
संस्थाप्यवालुकायंत्रे-
पचेद्यामचतुष्टयं ॥
स्वांगशीतलमुद्धृत्य-
पूजयेच्चेष्टदेवतां ।
खल्वेविचूर्णयेत्पूतं-
रसभांडेनिधापयेत् ॥

शुद्ध हरिताल और लोह भस्म दोनो एक २ तोला, थोडा सोना, थोडी चांदी, सब को एकत्र कर कांच की शीशी मे भर सात कपरमिट्टी करे, और वालुकायंत्र मे रखकर शीशी पर वज्रमुद्रा कर मधुर अग्नि से चार प्रहर पचावे, स्वांगशीतल होने पर उतार लेवे, और हरिताल को निकाल खरल मे डाल घोट डाले और किसी उत्तम शीशी मे रखदे, तदनन्तर इष्टदेव का पूजन कर रोगी को दे ।

## ग्यारहवीं विधि

विमलपत्रकतालसुखंडशः
कृततदोत्तरवस्त्रविवेष्टयेत् ।
धृतमथोत्तरपात्रघटोदरे
जलरसेस्थिरदोलकयाशुभैः ।
प्रहरयुग्मकृशानुक्रममादिभिः
स्वतनुशीतलस्वेद्यपुन ।
स्ततःमहिषिमूत्रकमेणकुमारिका
सघनचूर्णरसेशरपुंखिका ।
सजलनिंबुसुपकरसेपुनः
सुदृढकोकिलपक्वद्रवेततः ।
इदमिहकृतस्वेद्यप्रयत्नतो
भवतिशुद्धमिदंनटमंडनम् ।

तबकिया हरिताल के जुदे २ पत्र लेकर एक अच्छे वस्त्र मे बांध पोटली को नेत्रवाला के रस में दोलायंत्र द्वारा दो प्रहर पचावे, शीतल होने पर निकाल भैंस के मूत्र, घीग्वार के रस, नागरमोथा के काढे, रसफोका के रस, नींबू के रस, और ईख के रस इन प्रत्येक मे दोलायंत्र द्वारा औटावे तो हरिताल शुद्ध होवे ।

## अथ मारण

कूष्मांडतोयेनदिनंविमर्द्य
निंबूरसेगोभिरसेतथैव ।
सनाकछिक्कादिकुलत्थितोयै
र्धत्तूरजचार्द्रकभृंगराजं ॥
नागार्जुनीवासहदेविकांच
सब्रह्मदण्डीद्रवकिंशुकानां ।
एरंडमूलंलशुनंपलांडु
सुवर्णवल्लीरसकाकमाचीं ॥
गोपालिकांवज्रिपयोर्कदुग्धं
खल्वेविमर्द्य दिनमेकविंशत् ।
पृथक्पृथक्मासचतुर्दशांते
चक्राकृतिवर्त्तुलरोटिकाभं ॥
अश्वत्थभूत्त्यामृदुहंडिकाया-
मधोर्ध्वमध्यस्थिततालकंच ।
सुपूर्णपात्रं दृढभस्मसस्था-
मुखेशरावंमृतकर्पटंच ।
दद्याच्चचूल्ह्योपरिरक्षिणीय-
मग्निक्रमेणापि दिनानिचाष्टौ ॥
शिवस्यपूजाद्विजभोजनंच
निष्कासयेद्युतिमान्शुभ्रतालः ।
कुन्देन्दुशंखादिप्रभासमानं
तालंभवेद्वामृततुल्यसिद्धं ॥
सुवर्णरौप्यादिकरंडमध्ये
रक्षेत्ततोतालकभस्मयुक्त्या ।

शुद्ध हरिताल को १ दिन पेठे के रस में घोट नींबू, गोभी, नकछिकनी, कुलथी, धतूरा, अदरक, भांगरा, दुद्धी, सहदेई, ब्रह्मदंडी, ढाक, अरण्ड की जड़, लहसन, प्याज, माल कांगनी, मकोय, कंचरिया, थूहर, आक इनके रस और दूधों में यथा संभव २१ दिन घोटे, इस प्रकार

जब चौदह महीने बीत जांय तब रोटी के समान चंदियां बनावे, तदनन्तर एक मिट्टी के बडे पात्र में पीपल की राख भर टिकिया रख ऊपर से फिर दवा कर राख भरदे, और मुख पर ढकनादे कपर मिट्टी कर चूल्हे पर चढावे, और नीचे क्रम से मद मध्य तेज आच आठ दिन देकर नवें दिन श्रीशिवजी का पूजन कर ब्राह्मण भोजन कराय बड़ी सावधानी से हरिताल को निकाले, यह हरिताल कुंद के फूल चन्द्रमा तथा शख के समान श्वेत और अमृत के तुल्य सिद्ध होवे, इसे सोने वा चादी के पात्र मे यत्न से रखे।

## अथ गुण

मात्राततस्तदुलकप्रमाणं
रोगानुसारैरनुपानमध्ये ।
द्विकालपथ्यं लवणाम्लतीक्ष्णं
वर्ज्यं ततोवालतैलपक्वं ।
त्रिःसप्तवारंह्यथमंडलंवा
गुणैमृतोतालकधूम्रहीनं ।
कुष्टानिचाष्टादशवातरक्तं
ससन्निपातंचभगदराणि ।
अपस्मृतिर्वातव्रणांश्चसर्वे
फिरंगरोगादिकश्लीपदानि ॥
सर्वोपदंशप्रभृतिश्चशोफा
सूतिर्गदाश्वासमनेकवातं ।
कासादिदुष्टानपिपीनसाना
मर्शादयोग्रा ग्रहणीविकारं ॥
मेदोऽर्वुदगृध्रसिगडमाला
कट्यामवातादिकमग्निमाद्यं ।
मूत्रादिकृच्छ्रादिकमेहजाल
शोफंश्चसर्वं.क्षयराजयक्ष्मा ।
सर्वेकफश्चापिचपित्तरोग-
वातेतथाव्याधिज्वरादिकानां ॥
सवालसूर्य्योदयमंधकार
नाशयथासेवितलालभस्मः ।
सुवर्णवर्कांतिकरोतिकाम
रामाग्ततानांविलसेन्मनुष्य ।

इस हरिताल को १ चावल के अनुमान यथा योग्य अनुपान के साथ दोनों समय यानी प्रातः काल और सायंकाल में देवे इसका खाने वाला नमकीन, खट्टा चर्परा वादी, तेलका पका इत्यादि पदार्थों को त्याग दे। इस धुआं रहित हरिताल को २१ या ४० दिन सेवन करे तो ये रोग दूर होवें, अठारह प्रकार के कोढ, वातरक्त, सन्निपात, भगंदर, विस्मरण ( भूलका रोग ), मृगी, संपूर्ण व्रणरोग, फिरंगरोग, श्लीपद, उपदशप्रभृति रोग, सूजन प्रसूत, श्वास, वादी के अनेक रोग, खांसी पीनस, बवासीर, सग्रहणी, मेदरोग, अर्वुद, गृध्रसी, प्रमेह, गंडमाला, कमर के रोग, आमवात, मंदाग्नि, मूत्रकृच्छ्र, शोपरोग, क्षय, राजयक्ष्मा, सब कफ के रोग, वात रोग, पित्तरोग, बुढापे से आदि ले सब रोग नष्ट होवें। जैसे सूर्य्योदय से अन्धकार जाता रहता है। इस प्रकार हरिताल सेवन से सब रोग मिट जाते हैं। देह की सुवर्ण के समान काति हो और १०० स्त्रियो से रमण करने की शक्ति देती है।

## तेरहवीं विधि

शुद्धं तालं समादाय-
द्रोणपुष्पीरसैर्भिषक् ।
दिनानिसप्तकमर्द्य -
यंत्रे विद्याधरेक्षिपेत् ।
यामानष्टौपचेद्यग्नौ-
स्वांगशीतलमुद्धरेत् ।
ऊर्द्ध पात्रं गतंसत्त्वं-
ग्रहीत्त्वामर्दयेत्पुनः ॥
त्रिदिनतद्रसैरेव-
ततोयंत्रे पुन.पचेत् ।
तदधोज्वालयेदग्नि-
मष्टयाममतंद्रितः ।
एवंपुन.पुन कुर्य्या-
द्यावत्सत्त्वंस्थिरंभवेत् ॥

स्थैर्यंसत्त्वस्यनियत-
जायतेसप्तमेहनि ।
अष्टमेर्कस्यदुग्धेन-
मर्दयेत्त्वेकवासर ।
यामानष्टौपचेदग्नौ-
कुर्य्यादेवंत्रिवारकं ॥
गलितकुष्ठं तथाशोथं-
वातरक्तसमुद्भव ।
वातरक्तेपुसर्वेपु-
योऽयगु जाद्वयोन्मित ॥
चोवचीनीभवचूर्णं-
गृहीत्वाटकमात्रकम् ।
गु जामात्रेणतालेन-
मिश्रितैर्मधुनालिहेत ॥
तस्यनश्यतिमूलेन
फिरंगाख्योमहागद. ।
व्रणाश्शुष्यतिसर्वेवै
फिरंगोत्थानसशय. ॥
शीघ्रंश्लेष्मामयंहन्या-
दनलचविवर्द्धयेत् ॥

शुद्ध हरिताल को खरल मे डाल ७ दिन गोमा के रस मे घोटे, जब गाढ़ा हो जाय तब दो २ पैसे भर की टिकिया बाधे और धूप मे सुखा कर डमरू यन्त्र मे ८ प्रहर को आच दे, जब शीतल हो जाये तब ऊपर की हाडी मे से छुरी से सत्व को खुरच ले । तदनन्तर उस सत्व को ३ दिन गोमा के रस में घोट टिकरी बनाय धूप मे सुखाय फिर डमरूयन्त्र में आठ प्रहर की आच देकर उडा लेवे, इस प्रकार ७ आच देने से हरिताल अग्निस्थाई होवे । आठवें दिन आक के दूध मे घोट टिकियाबाध धूप मे सुखाय डमरू यन्त्र मे ८ प्रहर खूब आच दे इस प्रकार ३ आंच देने से हरिताल सिद्ध होवे । इसकी मात्रा दो रत्ती की है, वातरक्त से जिसकी उंगलिये गिरती हो वह इससे थम जावें वातरक्त की सूजन और चकते दूर होवें, गांठ दूर हो, ४ माशे नाक की पपडी दूर होवे । चोब चीनी के चूर्ण और शहद के साथ १ रत्ती खाय तो (फिरंगवात) गरमी दूर हो और फिरग रोग से लिग मे जो घाव हो जाते हैं, वह इससे सूख जाते है, कफ रोग दूर होवे दूनी भूख लगे ।

## चौदहवीं विधि

शुद्ध हरिताल को ७ दिन कागजी नीबू के रस मे घोटे । ग्वार पट्ठे, गोमा, गंगतिरिया, इनके रसो मे सात २ दिन घोट कर पैसे २ भर की टिकिया बनावे और धूप मे सुखाय डमरूयत्र मे ८ प्रहर की आच दे, शीतल होने पर ऊपर की हांडी का लगा हुआ हरिताल का सत्व उसे छुरी से खुरच ले, पश्चात् आक के दूध मे घोट टिकिया बनाय धूप मे सुखायडमरूयत्र मे ८ प्रहर का आच दे उडाय लेवे, इस प्रकार आक के दूध मे घोट २ कर २२ आच दे, जब अग्नि स्थायी हो जाय तब इसकी भस्म करे, सो लिखते है । पूर्वोक्त टिकरी को एक हाडी मे ढाक की भस्म के बीच में रख उसके ऊपर और ढाक की राख दबाकर भर देवे, पीछे मुख बन्द कर २४ प्रहर अग्नि देवे, तो उस टिकरी का काला रंग निकले । फिर आक के दूध मे १ दिन घोट टिकिया बनाय धूप मे सुखाय उसी प्रकार हाडी मे १२ प्रहर की आच दे, तदनन्तर उस टिकरी को सरवासपुट मे रख दो सेर आरने उपलो की आच दे, शीतल होने पर निकाल लेवे । दो रत्ती खाने से रुधिर विकार दूर होवे, धातु पुष्ट होवे, ये दोनो क्रिया श्री पूज्यपाद कल्याण भट्ट की अनुभूत है । इसमे कुछ दोष नही है, इसके खाने से कुछ फसाद नहीं होता ।

## पंदरहवीं विधि

पैसे भर तबकिया हरिताल को जल पीपल के रसमे घोट टिकिया बनाय धूप मे सुखाय डमरू यन्त्र मे रख १२ प्रहर की तेज अग्नि दे तो हरिताल सिद्ध होवे । इसमे से १ रत्ती हरिताल दो मासे चोब चीनी के साथ खाय तो फिरंग-

धान,घाव और गांठ सहित दूर हो, तथा वात रक्त की गांठ और सूजन दूर होवे, परन्तु इस क्रिया से खाने में यह दोष है कि उंगलियो का कफ सूख जाता है। कफ सूखने के सबब कफ हैं उंगली नवती नहीं कहीं २ ऐसा भी हुआ। सर्वत्र ऐसा नहीं होता।

## सोलहवीं विधि

गोमूत्रेभावयेत्तालं
दिनैकसेरमात्रकम् ।
स्फोटयित्त्वाप्रमाणेन-
तंदुलस्यनचाधिकं ॥
चुल्हिकायांनिवेश्याथ-
कांजिकतत्रदीयते ।
वस्त्रेणाच्छाद्ययत्नेन
पर्णंचूर्णेनलिप्यते ॥
तस्योर्द्ध्वंदीयतेताल-
चूर्णंतालोपरिक्षिपेत् ।
उपरिष्टात्पुनर्लिप्त्वा-
तेनचूर्णेनतालकं ।
पालिकांतूपरिप्राज्ञः
पुनःदत्त्वामृदार्पितां ।
रुध्वायाममथोवह्नि-
कुर्याच्चुल्यासमततः ॥
पुनस्तेनप्रकारेण
द्विवेलांतालकंतथा ।
कदलीफलदंडस्य-
द्रवेणपरिमर्दयेत् ॥
याममेकपुनस्ताल
शोषयित्त्वाचतत्तथा ।
पुनर्यामंपुनर्याम-
मेववेलात्रयबुध. ॥
कुर्यान्मर्दनशोषंच-
तदुलीयरसेनन ।
गन्दूर्वारसैस्तद्व-
त्तथापुष्पफलद्रवैः ॥

सर्वंतिक्ताकाकमांची-
रसैस्तद्वत्प्रमर्दयेत् ।
सैहुण्डपयसादग्धादूगु-
डसौभाग्यपीतिका ॥
पादकृत्त्वाकाचकुंभे-
क्षिपेद्यंत्रेथसैकते ।
यामद्वादशपर्यंत-
मग्निकुर्यादहर्न्निशं ॥
कदलीफलादिकंकर्म-
यत्कृतंविद्यतेपुरा ।
तथैवचपुनःकुर्यात्-
षड्यामंवह्निदीपकं ॥
पुनस्तदेवतत्कर्म-
द्वियामंवन्हिदीपनं ।
एवतालकसत्त्वंस्याद-
धस्तिष्ठतिनिश्चित ॥
खोटिकाभंगुरुतरं-
सोज्ज्वलंतारसन्निभं ।
वह्निसंयोगतोनैव-
समुड्डीयप्रयातितत् ॥

सेर भर तवकिया हरिताल को गोमूत्र में १ दिन भिगोकर दूसरे दिन चांवल के से टुकडे कर एक लम्बे चौडे कपडे पर चूने का लेप कर उस में हरिताल को रख ऊपर से चूना बिछाय पोटली बांधे, एक हांटी मे कांजी भर दोलायंत्र की विधि से उसमें पोटली को लटकाय हण्डिया के मुख को परिया से ढक कपर मिट्टी कर चूल्हे पर चढ़ाय १ प्रहर उसके नीचे अग्नि जलावे, कांजी सूखने पर उतार लेवे इस प्रकार दो वार कांजी में स्वेदन कर १ प्रहर केले की जड के रस में घोट और सुखाकर फिर उसी रस मे घोटे ऐसे तीन वार करने के पश्चात् चौलाई कटवी तूंबी और पुष्प फल के रसमें तीन २ वार घोट कर सुखावे, पीछे कुटकी और मकोय के रसों में घोटे और सुखावे, थूहर के दूध, गुड के जल, सुहागा और हलदी इनमें हरिताल को खरल करे

पश्चात् आतिशी शीशी मे भर वालुका यन्त्र मे १२ प्रहर की आंच दे, पीछे केले की जड आदि के रसमे पूर्व रीत्यानुसार मर्दन करे, और छः प्रहर मदाग्नि से पचावे, फिर पूर्वोक्त रीति से मर्दन कर दो प्रहर अग्नि दे इस प्रकार निश्चय हरिताल का सत्व अग्नि स्थायी होवे। खांड के समान, भारी, उज्ज्वल, चांदी के समान हो और यह अग्नि के सयोग से नहीं उडता है।

## सत्रहवीं विधि

सेर भर शुद्ध हरिताल को ४ प्रहर घीग्वार के रस मे खरल करे, जब गाढ़ा हो जाय तब चंदिया बनाकर धूप मे सुखावे, एक हण्डिया मे ढाक की राख भर अभ्रक के टूक बिछाय उस चंदिया को रख भोडल के पत्रों से ढक पूर्वोक्त राख को मुखपर्यंत भरदे और ढकने से हांडिया का मुख बन्दकर कपर मिट्टी करे और सुखाकर१२ प्रहर की आंच दे, और स्वांग शीतल होने पर खोल ऊपर लगे सत्व को हडिया से खुरच ले इसी प्रकार गोमा, संखाहूली, थूहर, आक, बड, गेंदा की पत्ती, भैंस का दूध, आवले की पत्ती, नाग दोन, कुकुरभांगरा, मोरशिखा, विषखपरा, जल पीपल, काला धतूरा, अम, खेल, ओगा, सहजना, चिरमिठी, नकछिकनी, सहदेई, लिगिया विष का काढा, राई का रस, पथरसगा, गोभी, प्याज, नीबू, कुहाडा, हुलहुल, सरफोका, दुद्धी, अदरक, सोनजुही, लहसन, कँगही, बला, चीता सफेद आक, इन औषधियो मे जिनका काढ़ा लिखा है उनके काढ़े मे और बाकियो मे दूध निकले उन उनके दूध मे और रस निकले उनके रस मे एक २ दिन घोट टिकिया बांध डमरूयन्त्र मे उडाय लेवे, तो हरिताल का सत्व अमृत के समान बने। राई के समान मात्रा सेवन करने से महाकुष्ठादि असाध्य रोग ४२ दिन मे निश्चय दूर होवे, भूख अत्यन्त बढ़े, बहुत स्त्रियो से गमन करने की शक्ति होवे, ७ दिन सेवन करने से सपूर्ण वीर्यरोग नष्ट होवे। भगंदर, बवासीर, राजरोग, क्षय, उपदेश, फिरगवात इत्यादि सकल दुष्टरोग ऐसे नाश होवे जैसे पवन के वेग से बादलो के समूह। परन्तु यह याद रहे कि प्रथम वसन आदि पच संस्कार करे तब हरिताल को खाय, इसके खाने से कुछ फसाद नही होता। यह प्रयोग अनुभूत है इसकी वैद्य रक्षा करे।

## अठारहवीं धातुवेधी भस्म की विधि

रुदन्याहरितालंच
रसेनसहमर्दयेत्।
ताम्रपत्रपलेपेन
दिव्यंभवतिकांचनम्॥

शुद्ध हरिताल को रुदन्ती (रुद्रवन्ती) के रस में खरल कर तावे के पत्रो पर लेप कर अग्नि मे फूके तो सुवर्ण होवे।

## उन्नीसवीं विधि

तालताप्यंदरदकुनटी
सूतकंसार्द्धभागं।
खल्वेकृत्वात्रिदिनमार्थ
तकाकमाचीद्रवेण॥
तेनालेप्यंरविशशिदलं
खर्परेवह्नितुल्यम्॥
शुल्यातीतभवतिकनकं
संवलंपाथिकानानाम्॥

हरिताल, रूपामक्खी, हिगुल, मनसिल, पारा इनको पत्रो से ड्योढ़ा २ भाग लेकर ३ दिन मकोय के रस में खरल करे, पीछे एक भाग तावा या राग लेकर पत्र कराय उन पर इसका लेप करे और खोपडे मे आच देवे तो उत्तम सोना हो जाय परन्तु यह मार्गस्थो (परदेशियों) को उपयोगी होता है।

## बीसवीं विधि

तालतुल्यांशिलांपिष्ट्वा
देवदाल्याद्रवैर्दिनम्॥

द्रावैरीश्वरलिंग्याश्च
दिनमेकंविमर्दयेत् ॥
नागंवगरसंतुल्यं
चूर्णितंपलपंचकम् ।
पूर्वकल्केनसयुक्तं
समालोड्यघृतंपुटेत् ॥
एवंपुन:पुन:पाच्य
पूर्वंकल्केनसयुतम् ॥
भवेत्षष्टिपुटेशीघ्र
वङ्गस्तभकरंपरम् ॥
शतभागेनदातव्यं
वेधंतारेकरोत्ययम् ।

शुद्ध हरिताल और मनसिल दोनो को बराबर लेकर १ दिन देवदाली के रस मे खरल करे तदनन्तर एक दिन शिवलिंगी के रस से खरल कर पीछे सीसा, वंग तथा पारा इनको एकत्र कर खरल करे फिर २० तोले इस चूर्ण को पूर्व कल्क के साथ घोट कर अग्नि मे फूंक दे इस प्रकार ६० पुट देने से यह भस्म उत्कृष्ट रीति से वंग का स्तम्भन करे । यह रूपे के रस में मिलाने से शतांश वेध करे ।

## हरताल भस्म की परीक्षा

तालंमृततदाज्ञेयं
वन्हिस्थधूमवर्जितम् ।
सधूमनंमृतप्राहु
वृद्धवैद्यइतिस्थिति: ॥
यंपरीक्षावृद्धाना
मुखेभ्य संश्रुतामया ।
( पद्येननिबद्धापरंरस
शास्त्रेकुत्रापिनदृष्टा ।
भवतुसत्येयंनह्यमूला
प्रसिद्धिरितिन्यायात् ॥

हरिताल की भस्म अग्नि मे डालने से धुआ न देवे तो शुद्ध जाननी । यदि धुआ दे तो कच्ची जाननी । यह वृद्ध वैद्यो का वाक्य है यह परीक्षा हमने वृद्ध वैद्यो के मुख से सुनी है परन्तु प्राचीन बडे वैद्यो के पद्यबंध श्लोक किसी शास्त्र में नही देखे तथापि यह बात सत्य है क्योंकि ( नह्यमूला प्रसिद्ध: ) अर्थात् बिना मूल के प्रसिद्धि नहीं होती । इससे यह वार्ता सत्य ही है ।

## हरिताल भस्म के गुण

अशीतिवातान्कफपित्तरोगान्
कुष्ठचमेहंचदागुमर्थांश्च ।
निहंतिगुंजाद्धमितंतुतालं
पड्वल्लखण्डेनसमंचयुक्तम् ॥

आधी रत्ती हरिताल भस्म को छः वलमिश्री के साथखाने से ८० प्रकार की वायु कफ पित्त, कुष्ठ प्रमेह और बवासीर का नाश करे ।

## हरिताल के अनुपान

एवतन्म्रियतेतालं
मात्रातस्यैवरक्तिका ।
अनुपानान्यनेकानि-
यथायोग्यंप्रयोजयेत् ॥
गुडूच्यादिकपायेण-
गदानेतान्व्यपोहति ।
सोपद्रववातरक्तं-
कुष्ठान्यष्टादशापिच ॥

१ रत्ती हरिताल भस्म को यथा योग्य अनुपान के साथ देवे, गिलोय के काढे के संग खाय तो उपद्रव सहित वातरक्त दूर होवे अठारह प्रकार के कोढ़ नाश होवे ।

## अन्यमतान्तर

सर्वरक्तविकारेषु-
देयमाम्रहरिद्रया ।
सुहालाहलजीराभ्या-
मपस्मारहरंपरम् ॥
समुद्रफलयोगेन-
जलोदरविनाशनम् ।
देवदालीरसैर्युक्त-
शगगदरहरंपरम् ॥

फिरंगदोषजंरोगं-
जातहंतिसुदुस्तरम् ।
मंजिष्ठादिकषायेण-
कुष्ठान्यष्टादशाञ्जयेत् ॥
त्रिफलाशर्करायुक्तं-
पाण्डुरोगंजयत्यसौ ।
शुंठीचूर्णयुतहन्या-
दामवातंसुदुर्जयम् ।
सौवर्णभस्मयोगेन-
रक्तपित्तविकारनुत ।
तंदुलीयरसैःसाकं-
ज्वरमष्टविधंजयेत् ॥
एवसर्वेपुरोगेपुरोगेपु-
स्वबुद्धयाकल्पयेद्भिषक् ।

सब रुधिर विकारो मे आमिया हलदी के साथ देवे, विष और जीरे के साथ अपस्मार (मृगी) को दूर करे, समुद्र फल के साथ जलधर विकारों में देवें, भगदर मे देवदाली के रस में फिरंगवात में भी इसी के साथ देवे, मजिष्ठादि काढे के साथ १८ प्रकार के कोढो को दूर करे। त्रिफला और मिश्री के साथ पांडु रोग मे देवे, आमवात में सोठ के चूर्ण युत देवे, सुवर्ण की भस्म के साथ रक्तपित्त विकार दूर होवे। चोलाई के रस के साथ ८ प्रकार के ज्वर दूर हो, इस प्रकार सब रोगो में वैद्य अपनी बुद्धि क अनुमार अनुपान कल्पना करे।

## हरिताल सत्व की विधि

'जयपालवीजवातारि-
वीजमिश्रचतालकम् ॥
कूपीस्थवालुकायंत्रे
सत्वमुचतियामत' ।

हरिताल भस्म वा शुद्ध हरिताल आधा सेर जमालगोटे की जड आधा पाव अडी के बीज आधा पाव तीनो को मिलाकर १ प्रहर घोटे, पीछे आतिशी शीशी मे भर वालुका यत्र द्वारा पहर भर तेज आच देवे, तो हरिताल का सत्व निकाल कर शीशी के मुख से आ लगे उसे खुरच ले।

## दूसरी विधि

शुद्धचूर्णस्यपादांश-
मर्दयेन्नवसादरम् ॥
चूर्णाद्विगुणतोयेन-
तत्तोयेनिर्मलंपचेत ।
शनैर्लवणपाकेणया-
वत्तुलवणंभवेत् ॥
अथतत्तालकशुद्धं-
पारदंटंकणैर्युतम् ॥
टंकणार्द्धेनतच्चूर्ण-
मर्दयेत्कन्यकाद्रवैः ॥
शरपुंखाद्रवैरेव-
शुद्धंतत्कूपिकोदरे ।
पचेद्यामाष्टक-
यावत्सत्त्वरूपेणतिष्ठति ॥

विना वुझा चूना १ सेर, नौसादर पाव सेर, दोनो को २ सेर पानी से पकावे, जब गाढे होकर खार के समान हो जाय तब निकाल कर आधा सेर हरिताल एक छटाक सुहागा और पैसे भर खार लेकर तीनो को घी गुवार और सरफोंका के रसो मे दो २ प्रहर खरल करे, पीछे शीशी मे भर वालुका यत्र मे ८ प्रहर आच देवे तो निस्सदेह सत्व निकले।

## तीसरी विधि

लाक्षाराजितिलाब्धुशिग्रं-
टकणलवणगुडम् ।
तालकार्द्धेनसमिश्य-
छिद्रमूषांनिरोधयेत् ॥
पुटेत्पातालयंत्रेण-
सत्त्वपततिनिश्चिलम ॥

लाख, राई, तिल, सहजने की छाल, सुहागा, नोन, गुड, इन सब पदार्थों को हरिताल के आधे भाग, और हरिताल १ भाग लेकर खरल मे घोट सछिद्र मूषा मे डाल उसे बद कर पाताल यत्र मे पुट देवे तो निश्चय सत्त्व निकले।

## चौथी विधि

पलैकंतालकंशुद्धं-
तत्समटंकणभवेत् ।
मर्दयेन्मेषिकाक्षीरैः-
कूष्मांडद्रवजैःपुनः ॥
कन्यार्निबुकनीरेण-
वज्रार्कपयसातथा ।
वातारितैलसंयुक्त-
मर्दयेत्सकृदेवतु ॥
वटकान्कारयेत्पश्चान्-
मध्वाज्येनसमन्वितान् ।
काचकुप्यांविनिःक्षिप्य-
लेपयेन्मृत्स्नकर्पटैः ॥
वालुकायन्त्रगंकुर्या-
त्पचेद्दिनचतुष्टयम् ।
सत्त्वंकुलिशसंकाश-
मूर्ध्वेतिष्ठतिनान्यथा ।

शुद्ध हरिताल और सुहागा एक एक पल, दोनो को भेड के दूध पेठे के रस, ग्वारपाठे के रस, नींबू के रस, थूहर के दूध, आक के दूध, अरण्डी के तेल, प्रत्येक मे एक २ दिन घोटे, पीछे शहद और घृत डालकर गोला बनावे, पश्चात् आतिशी शीशमि मे रख कपर मिट्टी कर वालुका यंत्र मे ४ दिन की आंच देवे तो शीशी के मुख पर हीरे के समान सत्व लग उसे निकाल लेवे ।

## पांचवीं विधि

कुलित्थक्वाथटंकण-
माहिषघृतमधुयुक्त ।
हरितालशुद्ध दद्या-
दाज्येनभावितम् ॥
हंडिकायांक्षिप्त्वाउपरिच-
लग्नंच्छिद्रपालिकांद-
त्वामधिलेपकृत्त्वा-
क्रमेणवन्हियामचतुष्टय ॥
दद्यात्यावन्नलिकातो
वाधूमोगच्छतिततः ।
पाण्डुरधूमैर्दृष्टे अग्निपूर्ण-
कुर्यात्पश्चादग्नि ॥
स्थितिस्थालीमुत्तार्यसत्त्वंग्राह्यम् ।

हरिताल को सुहागे, भैंस के घृत, शहद, कुलथी के काढे इनकी भावना दे हण्डिया में डाल उस पर सछिद्र ढकना ढाक सधियो को लेप कर बद कर, और उस छेद में एक लम्बी नली लगाय हण्डिया को चूल्हे पर रक्खे ४ प्रहर अग्नि दे, जब नली में होकर पीला धुआ निकलै तब अग्नि को वंदकर हण्डिया को उतार शीतल कर ऊपर की हंडिया मे जो सत्व है उसे निकाल लेवे ।

## सत्व के गुण और अनुपान

वातरक्तोतदुःसाध्ये-
सततंदुलोन्मितम् ।
दद्याच्चणकवद्भक्ष्यं-
पथ्यार्थंघृतसयुतम् ॥
द्विसप्तदिवसैःकांति-
र्जायतेरोर्विजिता ।

हरिताल सत्व दुसाध्य वातरक्तमे चावल-भर देवे, पथ्य मे चना की रोटी तथा घृत देवे, तो १४ दिन मे रोग वर्जित कांति युक्त होवे ।

## हरिताल की योजना

श्वासेकासेक्षयेकुष्ठे-
पित्तेचवातशोणिते ॥
दद्रुपामाव्रणेवाते-
तालकंचप्रदापयेत् ।

श्वास, खांसी, खई, कुष्ठ, पित्त, वात रक्त, दाद, खाज, वादी व्रण इन रोगो मे हरिताल देनी चाहिये ।

## अशुद्ध हरिताल के दोष

अशुद्धतालंखलुपीतवर्णं
सधूमकवातचयचपित्तं ।

पगुत्वकुष्ठंतनुतेचतेनदेह-
स्यनाशप्रकरोतिसद्यः।

कच्ची हरिताल का पीला वर्ण अग्नि पर रखने से धुंआं दे, इसको खाने से वातापित्त के रोग पगादन और कोढ़ उत्पन्न होवे तथा तत्काल देह का नाश करे।

## अशुद्ध की शांति

अजाजीशर्करायुक्तां-
सेवतेयोदिनत्रयम्।
विकृतितालजह्निया-
यथादारिद्र्यमुद्यमः॥

जीरा और मिश्री मिलाकर ३ दिन सेवन करने से हरिताल के विकार नष्ट होवे, जैसे उद्योग से दरिद्र।

## अन्य प्रमाणांतर

यवासकरसेश्चैव-
कूष्मांडस्वरसैस्तथा।
राजहंसरसेनापि
विकृतितालजांजयेत।

जवा से वा पेठे का रस पीने से हरिताल के विकार शांत होवे, और हन्सराज रूखडो के रस से भी हरिताल के विकार दूर होवे।

## हरिताल के पथ्याऽपथ्य

एतद्भपजसंसेवी-
लवणाम्लौविवर्जयेत्।
तथाकटुरसवन्हि-
मातपंदुस्तरत्यजेत्।
लवणय:परित्युक्त-
नशक्नोतिकथंचन।
सतुसैंधवम् नीयान्-
मधुरोपिरसोहितः॥

हरिताल सेवन कर्त्ता को नोन के और खट्टे पदार्थ वर्जित हैं। तथा कटु रस अग्नि से तापना, और धूप में रहने को त्याग दे, यदि नोन न छोड सके तो सेंधा नोन मदाखाय और मीठा रस खाय।

## इति श्रीमाथुरदत्तराम पाठक प्रणीते वृहद्रसराज सुन्दरे हरिताल प्रकरणम् समाप्तम्

## अथ सप्तविंशोऽध्यायः

---

## अथांजनप्रकरणम्

## अंजन के नाम

अंजनंयामुनंवापि
कापोताजनमित्यपि।

अंजन ( सुरमा ) दो प्रकार का है, एक यामुन, दूसरा कापोतांजन कहलाता है।

## अन्य भेद

स्रोतोऽञ्जनतुद्विविध
श्वेतकृष्णविभेदत।
तत्रस्रोतोऽञ्जनंरूक्षं
सौवीरंश्वेतमीरितम्॥

सुरमा सफेद और काले के भेद से दो प्रकार का है, इनमे काला स्रोतोजन रूक्ष है, और सफेद सौवीराजन कहाता है।

## अन्य मतान्तर

सौवीरमंजनप्रोक्तं
रसांजनमत परम्।
स्रोतोऽञ्जनंतदन्यच्च
पुष्पांजनमतःपरम्॥
नीलाजनंतथाप्रोक्तं
स्वरूपमिहवर्ण्यते।

सौवीराजन, रसाजन, स्रोतोजन, पुष्पाजन, नीलांजन, ये अञ्जन ( सुरमा ) के पाच भेद हैं। यह रसदर्पण मे लिखे हैं। अब इनके स्वरूप कहते हैं।

## सौवीरांजन के लक्षण

सौवीरमंजनधूम्रं
रक्तपित्तहरहिमम्।
विषनेत्रामयहर
व्रणशोधनरोपणम्॥

सौवीराजन धुंए क-रोग को, रक्तपित्त को दूर करे, शीतल, विषरोग और नेत्ररोग को दूर करे। व्रण को शुद्ध करे, और रोपण करे।

## रसांजन के लक्षण

पीतचन्दननिर्यासं
रसाजनमितीरितम्।
तत्काथजयाभवति
पीताभवक्त्ररोगनुत्॥
श्वासहिक्काहरंवर्ण्यं
वातपित्तास्रनाशनम्।
नेत्र्यसिध्माविषच्छ-
र्दिकफपित्तास्रकोपनुत्॥

पीले चन्दन का गोद रसाजन होता है, अथवा पीले चन्दन के काढ़े से बनता है। यह पीत होता है। यह मुखरोग, श्वास, हिचकी को दूर करे। देह का वर्ण स्वच्छ करे, वात, पित्त, रुधिरविकार, नेत्ररोग, सिध्म, विष, वमन, कफ, और पित्त को हरण करे।

## स्रोतांजन के लक्षण

वल्मीकशिखराकारं
भिन्नमञ्जनसन्निभम्।
घृष्टतुगैरिकाकार-
मेतत्स्रोतोजनस्मृतम्॥
रसाञ्जनतरुभव
स्रोतोजननदीभवम्।

जो सर्प की बाबी के शिखर के समान तथा काजल के समान काला हो और घिसने से गेरू के समान दीखे ये स्रोतोजन के लक्षण हैं। रसाजन वृक्ष से प्रकट होता है, और स्रोतोजन नदी से।

## पुष्पांजन के लक्षण

पुष्पाजनंसितस्निग्धं
हिमंनत्रामयापहम्॥

पुष्पाजन सफेद, चिकना और शीतल होता है और नेत्र के सब रोगों को दूर करने वाला है।

## नीलांजन के लक्षण

नीलाजनंपरं नेत्र्य
छर्दिहिक्कानिवारणम्।
रसायनंसुवर्णघ्न
लोहमार्दवकारकम्॥

नीलाजन नेत्रों को परम हित है, वमन और हिचकी का नाशक है, रसाय है सुवर्ण का भस्म कर्ता और लोहे को नम्र करे।

## अन्य लक्षण

नीलांजननीलवर्णं
स्निग्धंगुरुतरंस्मृतम्।

नीलांजन का नीला वर्ण होता है, और चिकना तथा भारी होता है।

## अंजन शुद्धि

अजनान्याशुशुध्यन्ति
भृंगराजनिजद्रवैः॥

सब अञ्जनों की शुद्धि भांगरे के स्वरस से खरल करने से होती है।

## दूसरा प्रकार

त्रिफलावारिणाशोध्यं
तद्द्वयंशुद्धिमृच्छति।
भृंगराजरसेवापि
स्रोत.सौवीरकशुचि॥

स्रोतोजन और सौवीराजन को त्रिफला के काढ़े या भांगरे के रस में औटाने से शुद्ध हो।

## तीसरा प्रकार

गोशकृद्रसमूत्रेषु
घृतक्षौद्रवसासु च।

भावितंबहुशस्तच्च
शुद्धिमायातिह्यंजनम् ॥

गोबर का रस, गोमूत्र, घृत, शहद और वसा ( चर्बी ) इनकी बहुत बार भावना देने से अंजन सुरमा सिद्ध होवे ।

## चौथा प्रकार

सर्वांजनचूर्णयित्वा
जंबीरद्रवभावितम् ।
दिनैकमातपेशुष्कं
भवेत्कार्येषुयोजयेत् ॥

सब अंजनों का चूर्ण कर १ दिन जबीरी के रस में भावना देकर धूप मे सुखा ले तो शुद्ध होवे, इनकी सब कार्यों में योजना करे ।

## पांचवां प्रकार

सूर्यावर्त्तादियोगेषु
शुद्धयत्याशुरसांजनम् ।
सर्वेचह्यंजनादेवि
तूर्णं बध्नन्तिसूतकम् ॥

सूर्यावर्त ( काला भागरा अथवा हुलहुल के रस मे अंजन खरल करने से शुद्ध होता है । हे देवि ! सर्व अंजन पारे के वर्द्धक हैं ।

## रसांजनोत्पत्ति

दार्वीकाथमजाक्षीरे
पादपक्वंयथाघनम् ।
तदारसांजनंख्यात
नेत्रयो.परमंहितम् ॥

दारु हलदी के काढे को बकरी के दूध मे मिला कर औटावे और गाढा होने पर उतार ले, इसी को रसांजन कहते हैं । यह नेत्रो को परम हितकारक है ।

## कुलत्थांजन के गुण

कुलत्थिकातुचक्षुष्या
कषायाकटुकाहिमा ।
विषविस्फोटकंडूनां
व्रणार्तेश्चनिबर्हणा ॥

कुलत्थिकांजन नेत्रो को हितकर्ता, कसेला, कडवा, और शीतल है, यह विष विस्फोटक, खुजली और व्रण का नाश करे ।

कुलत्थोदकूप्रसादश्च
चक्षुष्यश्चकुलत्थकः ।
कुकुणालिनिहंताच
कुंभकारिमलापह. ॥

कुलत्थाजन दृष्टि को उत्तम करे, नेत्रो को हितकर्ता, तथा कुकुण रोग ( बालकों के जो हो जाता है ) कुंभक और मल का नाशक है ।

## नीलांजन की शुद्धि

नीलाजनंचूर्णयित्वा
जबीरद्रवभावितम् ।
दिनैकमातपेशुद्धं
भवेत्कार्येषुयोजयेत् ॥
एवगैरिककासीस
टंकणानिवराटिका ।
शंखस्तोरीचकंकुष्ठं
शुद्धिमायान्तिनिश्चितम् ॥

सुरमे के चूर्ण को १ दिन जबीरी के रस में खरल कर धूप मे सुखा दे तो सुरमा शुद्ध होवे, इसे रोगादिकों मे योजना करे, इसी प्रकार गेरू, कसीस, सुहागा, कौडी, शंख, मनसिल, और मुरदासंग की शुद्धि होती है ।

## अंजन सत्व निकालने की विधि

मनोह्लासत्ववत्सत्व
मंजनानांसमाहरेत् ।
राजावर्त्तकवत्सत्व
ग्राह्यंस्रोतोंजनादिकम् ॥

मनसिल के सत्व के समान सब अंजनो का सत्व निकाले, अथवा राजावर्तमणि के सत्व के समान निकाले, मनसिल और राजावर्त के सत्व की इनके सत्व प्रकरण मे विधि कहेगे ।

## अष्टविंशोध्यायः

---

### हीराकसीस

कासीसत्रिविधप्रोक्तं
सितश्यामचपीतकम् ।
पीतचपुष्पकासीस
नगरीयोभवेन्मृदु. ॥
तैजिकंकालमेघाभ
नीलस्यान्मुक्तकालिकम् ॥
श्यामपीतंभवेच्चान्य
दुत्तमाऽधममध्यमम् ॥

हीराकसीस सफेद, काली और पीली तीन प्रकार की है, पीत पुष्पकसीस कहाती है। यह श्रेष्ठ नहीं है, नरम और काली मेघ के समान तैजिक कहाती है और नीली मुक्त कालिक कहाती है, काली पीली मिली हुई एक अन्य होती है यह कहे हुए क्रम से उत्तम, मध्यम और अधम होती है।

### अन्य मतान्तर

कासीसंवालुकाद्येकं
पुष्पपूर्वमथापरम् ।
क्षाराम्लंगुरुधूमंच
सोष्णवीर्यंविषापहम् ॥
वालुकापुष्पकासीस
चित्रघ्नकेशरंजनम् ।

हीराकसीस वालुक और पुष्पवालुक, दो प्रकार की है, वह खारी, खट्टी, भारी, धुंए के रंग और गरम है। वीर्य और विष की नाशक तथा चित्र कुष्ठ को दूर करे और बालों को रंगती है।

### हीराकसीस का शोधन

सकृद्भृंगाम्बुनास्विन्नं-
कासीसनिर्मलंभवेत् ।
अथवाभावयेद्धर्मे-
दिनंजंबीरवारिणा ।

हीरा कसीस को एक बार भांगरे के रस में पचावे, अथवा एक दिन जंभीरी के रस की भावना देकर धूप में सुखावे तो शुद्ध होवे।

### दूसरी विधि

कासीसंचूर्णयित्वाथ-
जंबीरद्रवभावितम् ।
दिनैकमातपेशुष्कं
सर्वकार्येपुयोजयेत् ॥

कासीस को १ दिन जंभीरी के रस की भावना देकर धूप में सुखावे तो शुद्ध होवे, इसे सर्व कार्यों में देवे।

### तीसरी विधि

कासीसंशुद्धिमाप्नोति
पित्तैश्चरजसास्त्रियः ।
अथवानिंबुनीरेण
शुद्धिर्भवतिनिश्चितम् ॥

हीराकसीस बकरे आदि के पित्ते या स्त्रियों के रज के रुधिर से शुद्ध होवे, अथवा नींबू के रस की भावना देने से शुद्ध होवे।

### हीराकसीस की सेवन विधि

बलिनाहतकासीसं-
कांतकासीसमारितम् ।
उभयंसमभागंहि-
त्रिफलाःवेल्लसंयुतम् ॥
निष्कमात्रेधृतेक्षौद्रे-
प्लुतंशाणमितंददेत् ।
सेवितंहंतिवेगेनश्वित्र-
पांडुक्षयामयान् ॥
गुल्मप्लीहगदंशूलं-
मूत्ररोगमशेषतः ।
नाशयेन्नात्रसन्देहो
योगोऽयंपरिकीर्तितः ॥
रसायनविधानेन
सेवितंवत्सरावधि ।

आमसंशोषणे श्रेष्ठ
मंदाग्निपरिदीपनम् ॥
वलितं पलितैः सार्द्धं-
विनाशयति निश्चितम् ।
जयतेसर्वरोगांश्च
तृणंवह्निर्हुतंयथा ॥

गंधक से मरा कसोस और मरा कांत कासीस दोनों बराबर त्रिफला और कालीमिरच, ले, इनमें घृत और शहद चार २ माशे मिलाकर ४ माशे नित्य रसायन विधि से १ वर्ष पर्यंत सेवन करने से चित्रकुष्ठ पाण्डु रोग, क्षय, गोला, प्लीहा, शूल, और मूत्र के सर्व रोग दूर हो और आमवात को शोषण करें, मंदाग्नि को दीपन करे जिससे गुजलट और सफेद बाल हो जांय ऐसे बुढ़ापे को दूर करे, और सर्व रोगो को नष्ट करे जैसे तृण को अग्नि भस्म कर देती है ।

## कसीस के गुण

पुष्पाद्रिकासीसमतिप्रशस्तं
सोष्णंकषायाम्लमतीवनेत्र्यम् ।
विषानिलश्लेष्महरंव्रणघ्नं
श्वित्रक्षयघ्नंकचरंजनंच ।
पित्तापस्मारशमन-
रसवद्गुणकारकम् ।
वातश्लेष्महरंकेश्यं-
नेत्रकंडूविषप्रणुत्
मूत्रकृच्छ्राश्मरीश्वित्र-
नाशनंपरिकीर्तितम् ॥

हीराकसीस अतिप्रशस्त, गरम, कसैला, खट्टा, नेत्रों को हितकारक, विष, वादी, कफ, व्रण, श्वित्रकुष्ठ, और क्षय को दूर करे, बालों को रंग देवे, पित्त और मृगी को दूर करे, पारे के समान गुण करे, खुजली, मूत्रकृच्छ्र और पथरी को दूर करे ।

## सत्वपातन

तुवरीसत्त्ववत्सत्त्वं-
कसीसस्यसमाहरेत् ।

हीराकसीस का सत्व फिटकरी के समान निकालना चाहिये सो आगे लिखेंगे ।

# एकोनत्रिंशोऽध्यायः

## अथ गैरिक ( गेरू ) प्रकरणम्

गैरिकंद्विविधंप्रोक्तं
पाषाणंस्वर्णगैरिकम् ।
पाषाणगैरिकंप्रोक्तं-
कठिनंताम्रवर्णकम् ।
अत्यन्तशोणितस्निग्धं-
मसृणस्वर्णगैरिकम् ।
परैस्त्रितयमप्युक्तं-
पाषाणाख्यंतुगैरिकम् ॥

गेरू, पाषाणगैरिक और स्वर्णगैरिक के भेद से दो प्रकार का है । कठिन और तांबे के रंग के समान पाषाणगैरिक कहाता है, और जो अत्यन्त लाल चिकना तथा स्वच्छ हो उसे स्वर्ण गैरिक कहते हैं कोई स्वर्णगैरिक, रक्तगैरिक और पाषाण गैरिक, के भेद से इसे तीन प्रकार का कहते है ।

## गेरू का शोधन

गैरिकंतुगवांदुग्धै-
र्घर्षितं शुद्धिमृच्छति ।
अथवाकिंचिदाज्येन-
भृष्टंशुद्धं प्रजायते ॥
गैरिकंसत्वरूपंहि-
नन्दिनापरिकीर्तितम् ।

गेरू गौ के दूध मे खरल करने से शुद्ध होता है, अथवा थोडा घृत मिलाकर भूनने से शुद्ध होता है । गेरू का सत्व इसलिये नहीं कहा है कि वह स्वयँ सत्व रूप है । यह नन्दी आचार्य ने कहा है ।

## गेरू के गुण

स्वादुस्निग्धंहिमंनेत्र्यं-
कषायंरक्तपित्तनुत् ।

हिध्मावमिविषघ्नंच-
रक्तघ्नस्वर्णगैरिकम् ।
पाषाणगैरिकंचान्यत्-
पूर्वस्मादल्पकगुणैः ।

गेरू स्वादिष्ट, चिकना और शीतल है, नेत्रो को परम हितकारक और कसैला है, रक्तपित्त, हिचकी, वमन, विष, और संपूर्ण रुधिर विकारों को दूर करे, यह स्वर्णगैरिक के गुण हैं, और पाषाणगैरिक में स्वर्णगैरिक से थोड़े गुण हैं।

कैश्च्युक्तं पचेत्पंच-
क्षाराम्लैःस्निग्धगैरिकम् ।
उपतिष्ठतिसूतेन्द्र
एकत्त्वंगुणवत्तरम् ॥

कोई कहता है कि स्वर्ण गैरिक को पंचक्षार और अम्लवर्ग मे पचाकर पारे मे मिलाने से मिल जाता है। किसी आचार्य के मत मे पारद गंधक, हरिताल और अभ्रकादि महारस हैं।

## त्रिंशोऽध्यायः

---

### अथ उपरस

पारदाद्धरदोजातष्टं-
कणगन्धकात्तथा ।
स्फटिकाभ्रकतोजाता-
हरितालान्मनःशिला ॥
अञ्जनाच्छुक्तिशंखाद्या
कासीस शंखमदर. ।
गैरिकान्मृत्तिकाजाता-
तस्माढुपरसाइमे ॥

पारे से हिंगुल, गंधक से सुहागा, अभ्रक से फिटकरी, हरिताल से मनसिल, सुरमा से सीप, शंख कसीस और समुद्रफेन तथा गेरू से मृत्तिका प्रकट हुई है, इसी से ये सब उपरस हैं।

### उपरसों का शोधन

त्रिक्षारेलवणेदंम्स-
म्लवर्गेत्रिधापचेत् ।
एवंह्युपरसाःशुद्धा
जायतेदोषवर्जिताः ॥
रसाभावेप्रदातव्या-
स्तस्यैवोपरसाइमे ।
सेवितावहुकालेच-
सर्वेविदधतेगुणान् ॥

सब उपरसो को जवाखार, सज्जीखार और सुहागा नोन और अम्लवर्ग इन हरेक मे तीन २ बार पचावे तो शुद्ध होवे। इनको रसोके अभाव मे देना चाहिये । ये वहुत दिनो से गुणकारक होते हैं।

### हिंगुल वनाने की विधि

अशुद्धंपारदभाग-
चतुर्भागंतुगंधकम् ।
उभौक्षिप्त्वालोहपात्रे-
क्षणंमृद्वग्निनापचेत् ॥
कृत्वाथखडशःसम्यक्-
काचकुप्यांनिरुध्यच ।
वस्त्रमृत्तिकयासम्य-
क्काचकूपींप्रलेपयेत् ॥
सर्वतोंगुलिमानेन-
च्छायाशुष्कंतुकारयेत ॥
वालुकायन्त्रगर्भेतु-
दिनमृद्वग्निनापचेत् ॥
क्रमवृद्धयग्निनापश्चात्-
पचेद्दिवसपंचकम् ।
सप्ताहंतुसमुद्धृत्य-
हिंगुलःस्यान्मनोहरः ।

विना शोधा पारा १ भाग, गंधक ४ भाग दोनो को लोह पात्र मे डाल मंदाग्नि देवे, और जब दोनो एक हो जाय तो शीतल होने पर जो डेला वध गया है उसके टुकड़े कर आतिशी शीशी मे भर और उसपर अंगुल भर मोटा कपर मिट्टी करे, तथा सुखाकर वालुकायंत्र से १ दिन मंदाग्नि से पचावे, फिर क्रम से मन्द, मध्य और

तेज आंच मे पांच दिन पचावे, पीछे सातवें दिन निकाले तो सुन्दर हिंगुल (शिंगरफ) बने।

## हिंगुल के भेद

दरदस्त्रिविधःप्रोक्तो-
चमारःशुकतुण्डकः।
हंसपादस्तृतीयःस्याद्-
गुणवानुत्तरोत्तरम् ॥

हिंगुल चमार, शुकतुण्ड और हसपादके भेद से ३ प्रकार का हैं, इनमें क्रम से एक से दूसरे अधिक गुण हैं।

## तीनों के पृथक २ लक्षण

चमार.शुकवर्णे स्यात्
सपीतःशुकतुण्डक.।
जपाकुसुमसंकाशो-
हंसपादोमहोत्तमः॥
श्वेतरेखाप्रवालाभो-
हंसपाकइतिस्मृत'।

चमार नामक हिंगलू शुक (लोध) के वर्ण का होता है, शुकतुण्ड पीले रग का तथा जया (दुपहरिया के) फूल के समान लाल, और अति उत्तम हम पाद हींगलू होता हैं, कोई सफेद रेखा युक्त मूंगा के समान रगवाले को हसपाक कहते हैं।

## हिंगुल का शोधन

सप्तधाचार्द्रकद्रावै-
र्लकुचस्यांवुनापिवा।
हिंगुलोभावित शुष्को-
निर्दोषोजायतेखलु ॥

हिंगलू मे अदरक और वडहल के रसो की सात २ भावना देकर सुखावे तो शिंगरफ निश्चय दोषरहित होवे।

## दूसरी विधि

मेषीक्षीरेणदरद-
मम्लवर्गैश्चभावितम्।
सप्तवारंप्रयत्नेन-
शुद्धिमायातिनिश्चितम् ॥

हींगलू भेड के दूध और अम्लवर्ग की सात २ भावना देने से शुद्ध होता हैं।

## हिंगुल मारणम्

चणकाभानिखंडानि-
दरदस्यतुकारयेत्।
शीशजेचायसेपात्रे-
स्थाप्यंतच्चधमेद्दृढम् ॥
जातायामुष्णतायां-
वैततोद्रव्याणिसचयेत्।
द्रव्यतुल्यद्रवद्रव्य-
मेषास्याद्वह्निभावना ॥
मेषीक्षीरेणदशधा-
दशधाक्षीपिजाकजैः।
क्षीरवर्गेणदशधा-
विरेकार्वैश्चपंचधा ॥
पंचधादुग्धवर्गेण-
अंतरास्तस्यभावना.।
अयशतार्कदरदो-
नानारोगविनाशक. ॥
क्षुद्बोधकुरुतेनित्य-
योगवाहीनिगद्यते ॥

हिंगलू की डली के चने के वरावर टुकडे २ कर शीशे के वा लोह के पात्र मे अग्नि पर गरम करे, जब पात्र लाल हो जाय तब हिंगुल के समान भेड का दूध डाल कर जलावे, इस प्रकार दशवार जारण करे, इसी प्रकार दशवार आक के दूध मे जारण करे, और क्षीरवर्ग मे दशवार, पीलू के रस मे पाचवार और दुग्ध वर्ग मे पाचवार, ऐसे वरावर भावना दे तो हिंगलू तयार हो, यह शतार्क हिंगलु अनेक रोगो का नाश करे क्षुधा को वढ़ावे, इसे योगवाही कहा है।

## दूसरी विधि

वल्लमात्र तालपिष्ट-
शरावेस्थापयेत्ततः ।
तस्मिन्कर्षसमंदेय-
शकलदरदस्यच ॥
पूरयेदाद्रकरसं-
द्विगुणतत्रबुद्धिमान् ।
पुष्पाणिशाणमात्राणि
परितःस्थापयेत्ततः ॥
शरावसंपुटेदत्त्वा-
चुल्यांमध्याग्निनापचेत् ।
घटिकात्रयपर्यंत-
ततउत्तार्यपेषयेत् ॥
तांबूलेगुंजमात्रंतु-
देयंपुष्टिकरंपरम् ।
पांडुक्षयेचशूलेच-
सर्वरोगेपुयोजयेत् ॥

हरिताल १ वल्ल (३ रत्ती) को पीस शराव से रख उसमे १ तोले हिंगलू के टुकडे डाले, पीछे दो तोले अदरक का रस डालकर सुखावे, फिर पुष्प ( लोंग ) चार माशे डाल शराव सपुट मे रख चूल्हे पर चढ़ाय ३ घडी मध्यम अग्नि से पचावे, पीछे उतार पीसकर १ रत्ती पान के रस के साथ खाय तो बहुत पुष्टता करे पांडु रोग, क्षय शूल और सब रोगो मे देवे ।

## मतान्तर से शोधन विधि

जयत्या स्वरसे मूत्रे-
कांजिकेनिंबुनीरके ।
दोलायंत्रे त्र्यहपाच्य-
दरदादिविशुध्यति ॥

हिंगुल और आदि शब्दसे हरिताल, खपरिया स्वर्ण माक्षिक, रूपामाक्षिक, मनसिल, अभ्रक, नीलाथोथा, सुहागा, सुरमा, विष, शिलाजीत, शख, गूगल ककुष्ट, इनमे से जिसे शुद्ध करना हो उसे एक कपडे मे बाध दोलायत्र की रीति से जयती के रस में ३ दिन, गोमूत्र से, ३ दिन, एव काजी और नींबू के रस से तीन २ दिन स्वेदन करे, तो हिंगलू और पूर्वोक्त रसकादि शुद्ध होवे, इसी रीति से डली का शिंगरफ शुद्ध होवे, भेड़ के दूध मे शुद्ध शिंगरफ पिस जाती है, बहुत सी जगह पिसा शिंगरफ काम मे नहीं आता डली ही काम में आती हैं इसी से यह शोधन उत्तम है ।

## हिंगुल पाक विधि

हिंगुलद्विपलशुद्धं
बध्वावस्त्रेचतुर्गुणे ।
षट्पलकदरीमूल
सम्यक्सक्कुटच बुद्धिमान् ॥
ततस्तस्मिन्परिक्षिप्य-
गोलमेकंकल्पप्रयेत् ।
एरंडपत्रैराच्छाद्य
मृदासंलेपयेद्दृढम् ॥
पचेत्तद्गोलकविद्वा-
नुपलैर्दशभिस्तत. ।
एवंसम्यक्प्रकारेण
पुटान्येकोत्तरशतम् ॥
दत्त्वाप्रतिदिनखादे-
ल्लवगस्यानुपानतः ।
गुंजामात्रंगुणैस्तुल्यं
प्रागुक्तस्यरसस्यच ।

तदनतर दो दो पैसे भर की १२ डली शिगरफ की ले, चार तह कपडे की थैली बनाय उसमे रक्खे, और एक डोरे से बाध पाव सेर कदरी ( प्याज ) की लुगदीकर बीच मे थैली के रख गोली बनाय अरण्ड के पत्तों से लपेट मिट्टी लगावे, और धूप मे सुखाये, पाच ऊपर और पाच नीचे, ऐसे १० ऊपलो की आच दे, बीचमें गोला को न रक्खे, ऊपर एक अंगारा रक्खे, जब शीतल हो जाय तब गोला को निकाल लेय, इस प्रकार १०१ आच दे, हर बार पाव २ भर कदरी की लुगदी कर थैली को

बीच मे रख अड के पत्ते लपेट दो अ गुल मोटी मिट्टीचढ़ाय दश उपलो की आच दे,परन्तु उपले न तो मोटे और न पतले होवें, इस प्रकार परि पक्व शिगरफ चन्द्रोदय से अधिक है, काम और क्षुधा को बढाने वाला है । इसमे से १ तोला शिंगरफ १ तोला लौग के साथ पीस कर दो रत्ती की मात्रा करे, और प्रातः काल खाय तो पूर्वोक्त चन्द्रोदय केसे गुण करे ।

## चौथी विधि

४ पैसे भर सिगरफ की डली को ७ दिन हस पदी के रस मे घोटे, और बंदाल का रस, बड़ की जटाओ का रस, आक का दूध और थूहर का दूध इनमें सात सात दिन घोटकर पैसे २ भर की टिकिया बनाय धूप मे सुखाय शराब सपुट में रख सेर भर उपलो मे फूके तो यह हिंगुल एक ही आच से भस्म खायहो जाय । इसे दो रत्ती लौग के चूर्ण के साथ खाय तो भूख बहुत बढे और देह पुष्ट होवे । कदरी नाम प्याज का है ।

## हिंगुल के अनुपान और गुण

तंहिंगुलसुतनुखडपटेदृढेन-
कचूकमध्यगतयुक्तिमतानिवेद्य ।
पश्चात्पलांडुदृढकदगतोन्तर
स्थःमृत्स्नाविलेप्यरविशोष्यदिनांतयामे ॥
दत्त्वावनोत्पलदशकमर्माग्निदग्ध
तंशीतलद्वितयचैवदिनेतथैव ।
एवविधै.शतपुटैश्चपुटांतकाले
वृंताकमेवफलमध्यगततथाच ।
देयानितानिसदृशशतधाक्रमेण
वृंदावनीफलभवांतरमध्यभागे ।
देयंचतच्छतपुटक्रमएषउक्तः
पक्वाम्रवेतसफलोदरवैक्रमेण ॥
गुंजाभिताद्धमितयेकसहिपर्णखंडं
भक्ष्यनरोश्वसनकासज्वरादिकानाम् ।
हन्याद्यथामृगपतिःकरिणोवकाम
रामासुवश्यकरदिव्यशरीरकारि ।
मेधास्मृतिंवितनुतेसुरसाथनच
देयोनुपानेत्रिसुगधिसात्म्य ।
युक्त्याविचार्यबल
मग्निविवर्द्धनाय ।

हिंगुल को पतले और मजबूत कपडे मे बाधे, पीछे उस पोटली को चूकाकी लुगदी मे गोली बनाय प्याज के बीच में रख कपर मिट्टी कर धूप मे सुखाय सायंकाल को १० आरने उपलो की आंच देवे इस प्रकार कादा के १०० पुट देकर १०० पुट बैगन मे रख कर देवे, तदनतर १०० पुट इन्द्रायन मे देवे, इसी प्रकार पके अमलवेत के सौ पुट देवे, तो हिंगुल दिव्य होवे, इसको नागरबेल पान के साथ आधी रत्ती खाय तो श्वास, खांसी, ज्वरादि रोग नष्ट होवें, जैसे सिंह हाथियो का नाश कर उसी प्रकार यह रोगों का नाश करता है, स्त्रियो को परम प्रिय हो, दिव्य देह करे, मेधा और स्मरण शक्ति को बढावे तथा यह रसायन है, त्रिसुगध के साथ सेवन करने से बल और अग्नि को बढावे, बाकी अनुपान वैद्य अपनी बुद्धि के अनुसार कल्पना करे ।

## दरद के गुण

तिक्तंकषायकटुहिंगुलस्या
न्नेत्रामयघ्नकफपित्तहारि ।
हृल्लासकुष्ठज्वरकामलाश्च
प्लीहामधातौचगदनिहति ।

हिंगुल कडवा, कसेला और तीखा है, नेत्र रोग, कफ, पित्त, हृल्लास ( सूखी खासी ), कोढ कामला तापतिल्ली और आमवात को नाश करे ।

तिक्तोष्णंहिंगुलंदिव्यं-
रसगधसमुद्भवम् ॥
मेहकुष्ठहरंरुच्यबल्यं-
मेधाग्निवर्द्धनम् ॥
हिंगुलःसर्वदोषघ्नो
दीपनोऽतिरसायनः ।

सर्वरोगहरोधृष्यो
जारणेलोहमारणे ॥
एतस्मादादहृतःसूतो-
जीर्णगंधसमोगुणौ. ।

पारे और गधकसे उत्पन्न हिंगुल. दिव्य और कटु हैं, सर्व दोषो का नाशकर्ता, अग्नि को दीपन करे, रसायन है। सर्व रोगो का हर्ता, वीर्य को बढाने, लोह के जारण तथा मारण मे शुभ है, इसके निकले हुए पारे के गुण षट्गुण गंधक जारण किये हुये पारे के समान हैं, हिंगुल से पारा निकालने की विधि पारद प्रकरणमे लिख आये हैं।

## अशुद्ध हिंगुल के अपगुण

अशुद्धोदरदःकुर्या-
त्कुष्ठक्लैव्यक्लमभ्रमम ।
मोहचशोधयेत्तस्मात्सिद्ध-
वैद्यस्तुहिंगुलम् ॥

अशुद्ध हिंगुल, कोढ़, नपुंसकत्व, क्लेम, भ्रम और मोह को करता है। इससे सिद्ध वैद्य हिंगुल का यथा योग्य शोधन करे।

## अस्य शांतिः।

उत्पद्यतेयदाव्याधि-
र्दरदस्यनिषेवणात् ।
तदासूतकवत्सर्वा
कुर्याद्वैद्यप्रतिक्रियाः॥

यदि अशुद्ध हिंगुल सेवन से रोग प्रकट हो तो पारे की विधि समान शान्ति करना चाहिये।

## इति हिंगुल प्रकरण

## टंकण ( सुहागा )

टकणस्त्रिविध प्रोक्त-
स्फाटिकाभोगुडप्रभ. ।
तृतीयःपाण्डुर.प्रोक्तः
शृणुतस्यगुणागुणाम् ।
पर्यायःपांडुरस्यापि-
नीलकंठइतिश्रुतः ।
उत्तमोनीलकंठश्च-
स्फाटिकाभश्चमध्यमः ।
गुडाभश्चाधमःप्रोक्तो
रसशास्त्रविशारदैः ।

सुहागा ३ प्रकार का है, एक फिटकरी के समान, दूसरा गुड़ के समान,तीसरा पीला होता है, इसके गुणागुण कहते हैं, पीले सोहागे को नील कठ भी कहते हैं यह नीलकठ उत्तम होता है, फिटकरी के समान मध्यम और गुड के समान अधम होता है। ऐसे रसज्ञाता वैद्य कहते हैं।

## सुहागे की शुद्धि

जंवीरजरसेनैव
अहोरात्रं विभावयेत् ।
टंकणं शुद्धिमायाति
नात्रकार्याविचारणा ॥

सुहागा एक दिन रात जंमीरी के रस की भावना देने से शुद्ध होवे।

## दूसरी विधि

टकणःशुद्ध्यतिह्याशु-
गोमयेनावृत.प्रिये ॥

सुहागा गोवर में रखने से शुद्ध होवे।

## तथागुण

टंकणोद्रावणीभेदी
विषहारीज्वरापह. ।
गुल्मामशूलशमनो
वातश्लेष्महरं परः ॥
तथैववह्निकृत्स्वर्ण-
रूप्ययोश्शोधनंपरः ।

सुहागा, दव अर्थात् जलरूप कर्ता, भेदी, विषरोग, ज्वर, गोला, आमवात, शूल, वात और कफ का नाशक है। जठराग्नि को बढावे सुवर्ण और चांदी को शुद्ध करता है।

## अशुद्ध सुहागे के दोष

अशुद्धष्टंकणोवांति-
भ्रांतिकारीप्रयोजित. ।
अतस्तंशोधयेद्वह्नौ
भवेदुत्फुल्लितःशुचिः ॥

अशुद्ध सुहागा-वाति ( वमन ) और भ्राति ( भौर ) करता है, इसलिये इसे अग्नि पर रख फुलावे तो शुद्ध हो।

## तुवरी ( फिटकरी )

सौराष्ट्रभूमिसंभूता
मृत्स्नासातुवरीमता ।
वस्त्रे पुलिप्यतेयासौ
मंजिष्ठारसबंधनी ॥
स्फटिकाछिल्लिकाचेति-
द्विविधापरिकीर्तिता ।
ईषत्पीतागुरुं स्निग्धा
पैत्तिकाविषनाशिनी ॥
निर्भराशुभ्रवर्णाच-
स्निग्धासाम्लापरामता ।
सफुल्लातुवरीप्रोक्ता-
लेपात्ताम्रेचरंगदा ।
सौराष्ट्रीचामृताकांक्षी-
स्फटिकामृत्तिकामता ।
आढकीतुवरीधन्या-
मृत्स्नामृत्सुरमृत्तिका ॥
व्रणकुष्ठहरासर्वा-
कुष्ठघ्नीचविशेषत. ।
दुकूलेपुचसर्वेपु
लेपनाद्रजनीभवेत् ॥
उत्तमालिप्यतेयासौ-
मंजिष्ठारगवर्धिनी ॥

*सारोष्ट देश की पृथ्वी मे एक प्रकार की मिट्टी होती है उसे तुवरी ( फिटकरी ) कहते हैं। इसका कपडे पर लेप करने से मंजीठ के रंग के समान लाल धब्बा पड़ जाता है, यह पारे को बांधने वाली है, इसके स्फटिका और छिल्लिका दो भेद हैं, इनमे स्फटिका अर्थात् गोपीचन्दन किंचित पीला, भारी, चिकना होता है। पित्त और विष के विकारो को दूर करता है, दूसरी भारी, सफेद, चिकनी और खट्टी होती है। इसे फुल्लतुवरी भी कहते हैं इसका लेप करने से तावे के समान रंग हो जाता है। इसके नाम सौराष्ट्री, अमृता, कांक्षी, स्फटिका, आढकी, तुवरी, धन्या, मृत्स्ना और सुरमृत्ति का हैं। ये सब गोपीचदन, व्रण,और कोढ को हरें परन्तु विशेष कर कोढ को दूर करते हैं। और सब प्रकार के वस्त्रो पर लेप करने से अपना रंग लाते हैं, परन्तु उत्तम गोपीचन्दन वही कहाता है जो सफेद वस्त्र पर मंजीठ के समान रंग देवे।

*अहमदाबाद काठियावार के समीप देशो को सौराष्ट्र देश और भाषा मे सोरठ देश कहते है।

## फिटकरी का शोधन

तुवरीकांजिकेक्षिप्ता-
त्रिदिनाच्छुद्धिमृच्छति ।

फिटकरी ३ दिन कांजी से भिगोने से शुद्ध होती हैं।

## तथा

स्फटिकानिर्मलाश्वेता-
श्रेष्ठास्याच्छोधनकचित् ।
नदृष्टशास्त्रतोलोके-
वह्नावुत्फुल्लयातहि ॥

फिटकरी निर्मल तथा श्वेत उत्तम होती है, उसका शोधन किसी शास्त्र मे नही लिखा, परन्तु लोक से मनुष्य इसे आग मे फुलाकर शुद्ध करते हैं।

## तथा सत्वपातन

क्षाराम्लमर्दिताध्माता-
सत्त्वंमुंचतिनिश्चितम् ।

फिटकरी का क्षारवर्ग तथा अम्लवर्ग मे घोटकर भट्टी मे रख बकनाल धोकनी से धोकने

से सत्त्व निकलता है। किसी के मत से फिटकरी के दो भेद हैं, तुवरी और सौराष्ट्री इनमें तुवरी के भेद कह चुके, अब सौराष्ट्री के गुण कहते हैं।

सुसैंधवसमानाच-
कषायास्फटिकामता ॥
व्रणोरःक्षतशूलघ्नी-
स्फटिकासूतघातनी ॥
सौराष्ट्रिकावच्छोधनं-
कारयेद्रसचिंतकः ॥

सैंधवनोन के समान और कषैली फिटकरी कहाती है, यह व्रण, उरःक्षत और शूल को तत्क्षण दूर करे, पारे का मारण करे, इसका शोधन पूर्वोक्त रीति से करे।

## तथा गुण

कांक्षीकषायाकटुकाम्लकंठ्या
केश्याव्रणघ्नीविषनाशनीच।
चित्रापहानेत्रहितात्रिदोष
शान्तिप्रदापारदरंजनीच ॥

फिटकरी कसैली, तीखी, खट्टी, कंठ और केशों को हित है,व्रण को अच्छा करे; विष को हरण करे, चित्र कोढ को दूर करे, नेत्रो को हित है, सन्निपात को शान्ति करे और पारे को रंगती है।

## सत्त्व की दूसरी विधि

गोपित्तेनशतवारान्-
सौराष्ट्रींभावयेततः।
अग्मिस्वापातयेत्सत्त्वं-
क्रामणंचातिगुह्यकम् ॥

फिटकरी को गौ के पित्त की १०० भावना देकर सुखाय भट्टी में रख वंकनाल धोकनी से धोके तो सत्त्व निकले यह बात गुह्य है।

## मनशिल

तालकस्यैवभेदोस्ति-
मनोह्वाप्रोच्यतजनैः।
तालकस्त्वतिपीतः
स्याद्भवेद्रक्तामनःशिला ॥

मनसिल हरिताल का ही भेद है, हरताल बहुत पीली होती है और मनसिल लाल वर्ण की होती है।

## मनशिलकी निरुक्ति

मदायतनसंभूता-
वनोह्वातेनकीर्तिता।
सापीवरीहेमवर्णा-
मनोह्वाविविधामता ॥

श्री महादेव जी पार्वती जी से कहते हैं कि यह मनसिल हमारे घर ( हिमालय ) में उत्पन्न हुई इसी से इसे मनोह्वा कहते हैं, और जो सुवर्ण सदृश हो उसे पीवरी कहते हैं, यह अनेक प्रकार की है।

## अन्य भेद

मनःशिलात्रिधाप्रोक्ता-
श्यामांगीकरवीरिका।
द्विखंडाख्याचतासांतु
लक्षणानिनिबोधमे।
श्यामारक्ताचगौराच
भाराढ्याश्यामिकामता ॥
तेजस्विनीचनिगौरा
ताम्राभाकरवीरिका।
चूर्णभूतातुरक्तांगी
सभाराखडपूर्विका ॥
त्रिविधासुचश्रेष्ठा
स्यात्करवीरामनःशिला।

मनसिल तीन प्रकार की है। श्यामागी, २ करवीरिका, ३ द्विखडा। इनके तीनों के लक्षण मुझसे सुनो। वह वर्ण मे श्याम लाल और क्रम से गौर है। जो भारी होती है उसे श्यामिका कहते हैं, और जो तेजयुक्त काली ताम्र के समान हो उसे करवीरिका, और चूर्ण के समान बारीक, लाल वर्ण की तथा भारी को द्विखंडा कहते हैं, इनमें करवीरिका उत्तम है।

## अशुद्ध मनसिल के दोष

अश्मरीमूत्रकृच्छ्राणि
अशुद्धाकुरुतेशिला ।
मंदाग्निंमलबधंच
कुरुतेतेनशोधयेत् ॥

अशुद्ध मनसिल पथरी, मूत्रकृच्छ्र, मंदाग्नि और मलबध रोग करे, इससे इसका शोधन करना चाहिये ।

## शुद्धि

जयन्तिकाद्रवैर्दोला
यत्रेशुद्धामन.शिला ।

मनसिल को भांगरे, हलदी और अदरक के रसों मे दोलायन्त्र द्वारा पाचन करने से शुद्ध होवे ।

## दूसरी विधि

अगस्तपत्रतोयेन
भावितासप्तवारकम् ।
शृंगवेररसैर्वापि
शुध्यतिमनःशिला ॥

मनसिल को अगस्तिया के पत्तों के रस अथवा अदरख के रस की सात भावना देवे तो शुद्ध होवे ।

## तीसरी विधि

शृंगागस्त्यजयंती
नामाद्र‍्रकस्यरसेषुच ।
दोलायन्त्रेणसंस्विन्ना
विशुध्यतिमनःशिला ॥

मनसिल को भागरा, अगस्तिया, हलदी और अदरख के रस मे दोलायन्त्र द्वारा पाचन करने से शुद्ध होवे ।

## चौथी विधि

पचेत्त्र्यहमजामूत्रै
र्दोलायन्त्रेमन.शिलाम् ।
भावयेत्सप्तधापित्तै
रजायाःशुद्धिमृच्छति ॥

दोलायन्त्र में मनसिल को बकरी के मूत्र में ३ दिन औटावे, तदनन्तर खरल मे डाल बकरी के पित्त की भावना देने से मनसिल शुद्ध होवे ।

## मनसिल मारण की भाषा विधि

हसपदी, बन्दाल, बड, आक, थूहर, प्रत्येक के दूध मे मनसिल को एक २ दिन घोट कर अग्नि देता जाय और सात आंच डमरू यन्त्र में टिकिया बांध कर चार २ प्रहर की देवे तो मनसिल मरे ।

## सत्वपातन

तालवच्चशिलासत्वं
ग्राह्यंतैरेवचौषधैः ।

जिस प्रकार हरिताल का सत्व निकाला जाता है, उसी प्रकार और उन्ही औषधियो से मनसिल का सत्व निकालना चाहिये ।

## सत्वपातन की दूसरी विधि

नागांशंगुलंग्राह्यं
लोहकिट्टंचसर्पिषा ।
मर्दयित्वांधमूषायां
ध्मानात्सत्वविमुंचति ॥

मनसिल आठवा भाग गूगल, उसमे लोहे की किटी और घृत मिला कर घोटे पश्चात् अंध मूषा मे रख बङ्कनाल धोकनी से धोके तो मनसिल सत्व छोडे ।

## गुण

मनःशिलागुरुर्वर्ण्या
सरोष्णालेखनीकटु ।
तिक्तास्निग्धाविषश्वास
कासभूतविषास्रनुत् ॥

मनसिल भारी, वर्णकारक, सर, ऊष्ण, लेखनी, तीखी, कडवी, और चिकनी है, विष के विकार, श्वास, खासी भूतबाधा और रुधिर विकारों को नाश करे ।

### तथा च

मन.शिलासर्वरसायनाख्या
तिक्ताकटूष्णाकफवातहंत्री ।
सत्वात्मिकाभूतविषाग्निमांद्य
कड्डूंचकासक्षयहारिणीच ॥

मनसिल सर्वरसायन है, कडवी, तीखी और गरम है, कफ वात को दूर करे, सत्ववाली है, भूत, विषदोष, मंदाग्नि, खुजली, खासी, और क्षय को दूर करे ।

### अशोधित शिला के दोष

मन:शिलामदबलंकरोति
जंतून्ध्रुवंशोधनमतरेण ।
मलस्यबन्धंकिलमूत्ररोगं
सशर्करंकृच्छ्रगदंचकुर्यात् ॥

अशुद्ध मनसिल बल नाश करे, मलबन्ध, मूत्ररोग, शर्करा, कृच्छ्रोग, और कृमि रोग उत्पन्न करे ।

### शांति

गोक्षीरंमाक्षिकयुत
पिवेद्यस्तुदिनत्रयम् ।
कुनटीतस्यदेहेच
विकारंनकरोतिहि ॥

गौ के दूध में तीन दिन शहद मिला कर पीने से मनसिल देह मे विकार नही करे ।

### शंख

द्विधासदक्षिणावर्ति
र्वामावर्ति:शुभेतर' ।
दक्षिणावर्तिशखस्तु
पुण्ययायोगादवाप्यते ॥
यद्गृहेतिष्ठतिसवै
सलक्ष्म्याभाजनभवेत् ।
दक्षिणावर्त्तशखस्तु
त्रिदोषघ्न:शुचिर्निधि ॥
ग्रहालक्ष्मिक्षयक्ष्वेड
क्षामताक्षितयक्षमी ।

शख दक्षिणावर्त और वामावर्त दो प्रकार का है, जिसमे दक्षिणावर्त पुण्ययोग से मिलता है, जिसके घर मे दक्षिणावर्त शंख रहता है उसके अटूट लक्ष्मीवास करती है, यह त्रिदोषनाशक, पवित्र तथा नौ निधो मे एक निधि है । और ग्रह तथा अलक्ष्मी की पीडा, क्षय, विष, कृशता तथा नेत्र रोगो के दूर करने को समर्थ है ।

शंखश्चविमल:श्रेष्ठ
चंद्रकांतिसमप्रभ ।
अशुद्धोगुणदोनैव
शुद्धश्चसगुणप्रद. ॥

जो शख सफेद चन्द्रकांति के समान हो वह उत्तम है, और अशुद्ध गुणकारक नहीं है, शुद्ध किया हुआ गुण करता है ।

### शोधन

अम्लैश्चकांजिकैश्चैव
दोलास्विन्न:सशुध्यति ।

शख को अम्लवर्ग और कांजी मे दोलायन्त्र द्वारा पचावे तो शुद्ध होवे ।

### गुण

शंख'क्षारोहिमोग्राही
ग्रहणीरेचननाशन: ॥
नेत्रपुष्पहरोवर्ण्य-
स्तारुण्यपिटिकाप्रणुत् ।

शख खारी, शीतल, ग्राहक तथा वर्ण को सुधारने वाला है । सगहणी और दस्तो को बन्द करे । नेत्र के फूले और जवानी के मुहासो को दूर करे ।

### खड़िया

खठीगौरखटीचेति
द्विधाद्यामलिनास्मृता ।
मृदुपाणसदृशी
खटीश्राधिकागुरु: ॥

खटी और गौरखटी के भेद से खडिया दो प्रकार की है, इनमे खडिया कुछ काली होती है

और गौरखडिया नरम पत्थर के समान बहुत सफेद और भारी होती है, यह उत्तम है।

## गुण

खटीदाहास्त्रनुच्छीता
मधुराविषशोषजित्।
कफघ्नीनेत्रयो पथ्या
लेखनीबालकोचिता ॥
तद्वतपाषाणखटिका
व्रणपित्तास्रजिद्धिमा।
लेपाद्येतद्गुणाप्रोक्ता
भक्षितामृत्तिकासमा ॥

खडिया दाह और रुधिर विकारो को दूर करे, शीतल और मधुर है, विष और शोष को दूर कर कफ का नाश करे। नेत्रो को पथ्य लेखन और बालको को हितकारक है। पाषाण खडिया भी तद्वत् है। व्रण, पित्त तथा रुधिर विकारो को नाश करे और शीतल है। ये गुण लेप करने से करती है और खाने मे मिट्टी के समान अवगुण करती है।

## कौड़ी

वराटिकात्रिधाप्रोक्ता
श्वेतशोणातथापरा।
पीताचतीक्ष्णाचक्षुष्या
श्वेताशोणाहिमाव्रणा ॥
अतिबिंदुभिरश्वेते
लांछितारेखयाथवा।
बालग्रहहरानाना
कौतुकेपुचपूजिता ॥
पीतागुल्मयुतापृष्ठे
रसयोगेषुयोजयेत।
सार्द्धनिष्कप्रमाणासौ
श्रेष्ठायोगेपुयोजयेत् ॥
निष्कप्रमाणमध्या-
साहीनापादोननिष्किका।

कौढी सफेद, लाल और पीली ३ प्रकार की है, इसमे सफेद तीक्ष्ण और नेत्रो को हितकारक है, लाल शीतल तथा व्रण को हित है, जिस पर कालोंची लिये बिंदु और रेखा हो वह बाल ग्रहनाशक तथा अनेक कौतुको मे उपयोगी है और जो पीली हो जिसकी पीठ पर गाठ हो उसे रस योग में देना चाहिये, जो वजन में ६ माशे हो वह उत्तम है, चार माशे की मध्यम तथा तीन माशे की कौढी अधम है।

## दूसरा प्रकार

पीताभाग्रंथिलापृष्ठे-
दीर्घवृत्तावराटिका।
रसवैद्यैर्विनिर्दिष्टा
सावरावरसञ्ज्ञिका ॥
सार्द्धनिष्कभाराश्रेष्ठा-
दंतैर्द्वादशभिर्युता।
रसेरसायनेयोज्या
निष्कभाराचमध्यमा ॥
पादोननिष्कभाराच
कनिष्ठापरिकीर्तिता।

जो पीली और पिछाडी के भाग मे गांठदार लंबी और गोल हो उस कौडी को रसज्ञाता वैद्यो ने श्रेष्ठ कहा है, इनके वर और अवर दो भेद हैं, जो कौडी ६ माशे की १२ दांत युक्त हो वह श्रेष्ठ है उसे रस रसायन मे योजना करे ४ माशे की मध्यम और ३ माशे की कनिष्ठा जाननी।

## शोधन

वराटाकांजिकेस्विन्ना-
यामाच्छुद्धिमवाप्नुयात्।

कौडियां-कांजी मे एक प्रहर औटाने से शुद्ध होती हैं।

## मारण

अंगाराग्नौस्थिताध्माता-
सम्यक्प्रोत्फुल्लितायदा ॥
स्वांगशीतामृतासातु-
पिष्ट्वासम्यक्प्रयोजयेत्।

कौडी को अंगारो पर रख कर जब अच्छी तरह फूल जाय तब अग्नि पर से उठाय शीतल कर पीसे और सब कार्यों में योजना करे।

## गुण

कपर्दिकाहिमानेत्र-
हितास्फोटक्षयापहा।
कर्णस्रवाग्निमांद्यघ्नी-
पित्तासृक्कफनाशिनी॥
परिणामादिशूलघ्नी-
वृष्यातीसारनाशिनी।
नेत्र्यासंग्रहणीहंति
कटूष्णादीपनीमता।
पाचनीवातकफहा
श्रेष्ठासूतस्यजारण।
तदन्येतुवराटास्युगु-
रवःश्लेष्मपित्तदाः।

कौडी शीतल और नेत्रो को हित है, फोडा क्षय, कर्णस्राव, मंदाग्नि, पित्त कफ, और परिणामशूल का नाश करे और वृष्यहै,अतिसार सग्रहणी का शमन करे। कटु, गरम, दीपन और पाचन है। वात कफ की नाशक, पारे जारण में उत्तम है। इन तीन प्रकार की कौड़ियों के सिवाय एक बडे २ कडूडे होते हैं वह भारी और कफ पित्त कर्त्ता होते हैं।

## मोती की सीप

मुक्ताशुक्तिःकटुस्निग्धा-
श्वासहृद्रोगहारिणी।
शूलप्रथमनीरुच्या
मधुरादीपनीपरा॥

मोती की सीप कटु और चिकनी है श्वास शूल, हृद्रोग, इनका नाश करे, रुचिकारी, मीठी और दीपनी है।

## जलसीप

जलशुक्तिःकटुस्निग्धा-
दीपनीगुल्मशूलनुत।
विषदोपहरीरुच्या
पाचनीवलदायिनी॥

जल की सीप-कडवी, चिकनी, दीपन रुचि कर्त्ता, पाचन और बलदायक है। यह गोला, शूल और विष दोष को दूर करे।

## सीपों का शोधन

शोधनंशखवत्तस्या-
मृतिःप्रोक्ताकपर्दिवत।

दोनो प्रकार की सीपो का शोधन शख के समान और मारण कौडी के समान है।

## गुण

शुक्तिश्चशिशिरापित्त-
रक्तज्वरविनाशिनी।

सीप शीतल है पित्त रुधिरविकार तथा ज्वर का नाश करे।

## छोटे शंख ( घोंघा )

शंबुकाशीतलानेत्र-
रुजास्फोटविनाशनो।
शीतज्वरहरीतीक्ष्णा-
ग्राहिदीपनपाचनी॥

छोटे शंख शीतल हैं, फोड़ों को दूर करें, शीत ज्वर का नाश करे, तीक्ष्ण, ग्राही, दीपन तथा नेत्ररोग हर्त्ता हैं।

## शोधन

शखवच्छोधनंकुर्याद्या-
संशुध्यतिशबुका।
शुक्तिवद्भस्वकंकुर्यात्स-
र्वयोगेपुयोजयेत्॥

छोटेशंखों का शोधन बडो की तरह करे और सीप के समान भस्म करे सब योगो से देवे।

## सिकता ( वालू )

वालुका सिकताप्रोक्ता-
शर्करारेतजापिच।
वालुकामधुराशीता-
संताप श्रमनाशिनी।

सेकप्रयोगतश्चैव-
शाखाशैत्यानिलापहा।
तद्वच्चलेखनीप्रोक्ता-
व्रणोरःक्षतनाशिनी ।

रेत को बालु, सिकता, बालुका शर्करा और रेतजा भी कहते हैं। यह मधुर और शीतल है, संताप और श्रम को सेकने से दूर करे, तथा हाथ पावों को शीतलता और वादी को भी सेकने से दूर करे, यह लेखनी है तथा व्रण और उरःक्षत का नाश करे ।

## बालू से लोहरज ग्रहण का प्रकार

शर्कराभ्यश्चुंबकेन-
केचिद्गृह्णंत्ययोरजः।
सुकरत्विदमाख्यातं-
तत्तुसंशोध्यमारयेत्।

कोई मनुष्य चुंबुक पत्थर के द्वारा बालू मे से लोहे के कण निकालते हैं यह बात सीधी है इसका शोधन मारण करे ।

## समाप्तोऽयंप्रथमखंड

---

## अथ मध्यम खंड प्रारम्भः

## शिलाजीत की उत्पत्ति

महार्णवांभोमृतमंथनोत्थः
स्वेदोगिरेर्योविगलत्ततःप्राक्
समंदरस्यामतमंथनाच्चसोमे-
नसंपर्कमियायदिव्यम्।
ब्रह्माणमिंद्रप्रतिपूज्यसम्यग्-
हितायपुंसांप्रददौनगेभ्यः।
सोमोऽमृतकल्पगुणंतुभूमौ-
शिलाजतुस्यादितिनिर्विचिंत्य ।
हितप्रजानासुखदनिदाघेन-
गात्स्रवंकद्भास्करतापनाच्च ।
प्रभावतश्चोत्कटमारभावांत्-
संसृज्यतेयेनचधातुनातत् ।
तदात्मकंतेप्रवदंतितज्ज्ञास्तस्मात्
परीक्षते अनंतवीर्यम् ।

अमृत निकालने के लिये जब देव और दैत्यो ने मंदराचचल पर्वत को समुद्र मे डाल कर मथा, उस समय उस पर्वत मे स्वेद ( पसीना ) प्रकट हुआ वह समुद्रमे गिरा फिर वही समुद्र मथने से चन्द्रमा के सदृश प्रकट हुआ, उस सब देवगणों ने ब्रह्मा और इन्द्रका पूजन कर मनुष्यों के कल्याणार्थ उसे सब पर्वतो को दिया, अर्थात् यह सोम ( शिलाजीत ) अमृत कल्प के समान गुण कारक पृथ्वी में शिलाजीत नाम से प्रकट हुआ, प्रजा का हित और सुखदाता शिलाजीत ग्रीष्म ( गरमी ) में सूर्य का धूप में तप्त होकर पर्वतो से बहता है। धातुओं से स्रवने के कारण इसमे भारी गुण है, इसे तदात्मक अर्थात् तत्तद्धातुरूपात्मक कहते हैं इस कारण इसकी परीक्षा करे क्यो कि यह अनन्त वीर्य वाला है ।

## ग्राह्य शिलाजीत

सुवर्णरूप्यत्रपुसीसताम्रलोहा
त्खने नैवमतःशिलाजः।
समुद्भवंचास्यवदंतिवैद्याः
सर्वोत्तमंविंध्यनगोद्भवच ।

सोना, चादी, रांग, सीसा, तांबा, और लोहे से शिलाजीत की उत्पत्ति है यह वैद्य कहते हैं सब से उत्तम विध्याचल पर्वत से प्रकट शिलाजीत होता है ।

## कांचन शिलाजीत के लक्षण

मधुरंचसतिक्तंच-
जपापुष्पनिभंचयत्।
स्निग्धंघनगैरिकाभं-
सुशीतंकाचनास्त्रुतम्॥

मीठा, कडवा, जपा ( गुडहर ) के फूल के समान लाल, चिकना गाढा, गेरू के समान और शीतल सुवर्ण से प्रकटा शिलाजीत है ।

## रौप्यशिलाजीत के लक्षण

रौप्याकरादिन्दुमृणालवर्णं
सक्षारकट्वम्लरसंविदाहि ।
हेमामजीर्णज्वरपांडुशोष
प्लीहाढ्यवातशमयेद्धिसद्यः ।

चांदी की खान से प्रकट शिलाजीत का वर्ण चन्द्रमा और कमल की नाल के समान स्वच्छ तथा सफेद होता है, यह खारी, तीखा खट्टा तथा विदाही है। प्रमेह, अजीर्ण, ज्वर, पांडु रोग, शोष, तापतिल्ली और बादी का शीघ्र नाश करे।

## ताम्र शिलाजीत के लक्षण

मयूरकंठोपमंचाषपक्षवर्णं
सतिक्तंकटुचापितास्रम् ।
तिक्तंह्यनुष्णंचसुलेखनंच
मेहाम्लपित्तज्वरशोपहारि ॥

मोर के कंठ या पपैया के पखो के समान जिसका वर्ण हो और जो कडुवा तीखा, अनुष्ण तथा लेखन है वह प्रमेह, अम्लपित्त, ज्वर और शोष का हर्ता ताम्र शिलाजीत है।

## वंग शिलाजीत के लक्षण

किंचित्सतिक्तंकटुसांद्र
मृत्स्नंत्रपुप्रसूतत्रपुवर्णंगंधम् ।
शोथप्रमेहज्वरशोषहारि
शीताम्लपित्तविनिहंतिसद्य. ॥

कुछ कडवा, तीखा, सान्द्र जिसमे मिट्टी हो वग के समान वर्ण और जो गंधवाला होता है वह सूजन, प्रमेह ज्वर, शोष, शीत और अम्लपित्त का नाशक रोगो से प्रकट शिलाजीत होता है।

## सीसक शिलाजीत के लक्षण

नागात्सतिक्तंमृदुचोष्णवीर्य-
वर्णादतःस्यात्कुसुमेनतुल्यम् ।
रसेनतत्स्यात्कटुकप्रधानं-
वर्णोजतेजःप्रबलददाति ।

शीशे का शिलाजीत तीखा, नम्र उष्ण वीर्य वाला, पुष्प के सदृश वर्ण, इसमे कटु रस प्रधान है वर्ण, ओज और तेज को देता है।

## लोह शिलाजीत के लक्षण

गोमूत्रगंधिकृष्णं
गुग्गुल्वाभविशर्करंमृत्स्नम् ।
सिद्धमनम्लकषायकृष्ण ।
यसर्जशिलाजतुप्रवरम् ॥

गोमूत्र-की सी गंधवाला, कृष्ण वर्ण गुग्गुल के सदृश धूल रहित, मिट्टी के समान शुद्ध थोडा कपेला ऐसा काले लोह का शिलाजीत होता है।

## शिलाजीत के भेद

शिलाजतुद्विधाप्रोक्तं-
गोमूत्राद्यंरसायनम् ।
कपूरपूर्वकचान्यत्त-
त्राद्यंद्विविधं पुनः ॥
ससत्त्वचाथनिःसत्त्वं
तयोःपूर्णगुणाधिकम् ।

शिलाजीत दो प्रकार का है-गोमूत्र शिलाजीत और कर्पूर शिलाजीत। इनमे गोमूत्र शिलाजीत रसायन है इसके भी दो भेद हैं ? सत्त्व सहित। दूसरा सत्त्व रहित उनमे भी सत्त्व सहित शिलाजीत मे अधिक गुण हैं।

## अन्य मतान्तर

शिलाजतुद्विधाज्ञेयं-
तत्राद्यंगिरिसंभवम् ।
द्वितीयस्यादूषराया-
मृत्तिकाजलयौगतः ॥

शिलाजतु-एक पर्वत से प्रकट और दूसरा ऊसर भूमि से प्रकट होने से दो प्रकार का है, यह ऊसर भूमि मे मिट्टी और पानी के योग से बनता है।

## शिलाजीत की उत्पत्ति

ग्रीष्मेतीव्रार्कतप्तेभ्यो
गर्तेभ्य किलभूभृताम् ।

स्वर्णरूप्यार्कगर्भेभ्यो-
शिलाधातुर्विनिस्सरेत् ॥

ग्रीष्मऋतु, मे सूर्य की किरणों से तप्त सुवर्ण चांदी और तांबे की खान वाले पर्वतो से शिलाधातु ( शिलाजीत ) निकलता है।

निदाघघर्मसंतप्ता
धातुसारधराः ।
निर्यासवत्प्रमुंचंति-
शिलाजतुसमीरितम् ॥

सूर्य की किरणो की गर्मी से पर्वत तप्त होकर धातुओ का साररूप गोंद के समान पतला पदार्थ निकलते हैं, उसे शिलाजीत कहते है।

## शिलाजीत के भेद

सौवर्णं राजतं ताम्र-
मायसं च चतुर्विधम् ।
शिलाजतु हि विज्ञेय-
तत्तल्लक्षणलक्षितम् ।

शिलाजीत सौवर्ण,राजत, ताम्र और आयस चार प्रकार का है और वह सफेद आदि भेदो से जाना जाता है, इसका स्पष्टार्थ यह है कि, एक सोने की खान-दूसरा चादी की खान, और तीसरा तांबे की खान तथा चौथा लोहे की खान वाले पर्वतों से पैदा होता है, इनमे जिस धातु के लक्षण मिलें उसे उसी धातु का सार यानी शिलाजीत जानना।

## शिलाजीत की परीक्षा

स्वर्णगर्भगिरेर्जातं
जपापुष्पनिभंगुरु ।
मधुरंकटुतिक्तंच-
शीतलंचरसायनम् ॥

सोने की खान से प्रकट शिलाजीत जपापुष्प के समान लाल, भारी, मधुर, तीखा, कड़वा और खारा होता है, इसका पाक तीखा और कड़वा होता है, यह शीतल और रसायन है।

रूप्यगर्भगिरेर्जातं
मधुरंपांडुरंगुरु ।
शिलाजंकफवातघ्नं
तिक्तोष्णंक्षयरोगजित् ॥

चांदी की खान वाले पर्वत से प्रकट शिलाजीत पीला, मीठा, भारी, कफनाशक, कटु, गरम और क्षय रोग को जीतने वाला है।

ताम्रगर्भगिरेर्जातं
नीलवर्णघनंगुरू ।
मयूरकंठसदृशंतीक्ष्ण-
मुष्णंचजायते ॥

तांबे की खान वाले पर्वत से प्रकट शिलाजीत नीला, गाढा, भारी,मोरकंठ के समान नील वर्ण का तीखा और गरम होता है।

लौहजटायुपक्षाभं
तिक्तकं लवणं भवेत् ।
विपाकेकटुकंशीतं
सर्वश्रेष्ठमुदाहृतम् ॥

लोह का शिलाजीत गीध के पंख के समान काले वर्णवाला, कड़वा,नमकीन, पाक के समान तीखा और शीतल है। वह सर्वोत्तम होता है।

## शीलाजीत की दूसरी परीक्षा

गौमूत्रगन्धं यत्कृष्ण
स्निग्धं मृदुतथागुरु ।
तिक्तंकषायं शीतं
च सर्वश्रेष्ठंतदायसम् ॥

लोह शिलाजीत गोमूत्र के समान गन्धवाला काला, चिकना, नम्र और भारी, कड़वा कसेला और शीतल सर्वोत्तम होता है।

## तीसरी परीक्षा

यत्तुगुग्गुलसंकाशं-
तिक्तचलवणान्वितम् ।
विपाकेकटुकंशीतं
सर्वश्रेष्ठंतदायसम्[1] ॥

१ शिलाजंपित्तरोगघ्नविशेषात्पाडुरोगहृत्।

जो शिलाजीत गूगल के सदृश, कदवा खारा और जिसका पाक तीखा और शीतल हो व सब शिलाजीतो में उत्तम लोहज शीलाजीत है ।

## द्विविध शिलाजीत

शिलाधातुर्द्विधाप्रोक्तो
गोमूत्राद्योरसायनः ।
कपूरपूर्वक आन्यस्त-
त्राद्योद्विविधःपुनः ॥
ससत्त्वश्चै व निःसत्त्व-
स्तयोः पूर्वोगुणाधिकः ।

शिलाजीत दो प्रकार का है पहला गोमूत्र सज्ञक रसायन है, और दूसरा कपूर सज्ञक, गोमूत्र सज्ञक के दो भेद हैं ससत्त्व और नि सत्त्व अधिक गुण वाला है ।

## शिलाजीत के वर्ण भेद से गुणभेद

वातपित्तेतुसौवर्ण
श्लेष्मवित्तेतुराजतम् ।
ताम्रजेकफरोगेषु
लोहजतु त्रिदोषनुत् ।
विद्यादौबहुतत्रेषु
तत्रलोहगुणाधिकम् ।

वातपित्त के विकार मे सौवर्ण शिलाजीत देवे, तथा कफपित्त मे राजत ( चादी ) वर्ण का, केवल कफ विकार मे ताम्र वर्ण और लोह शीलाजीत त्रिदोष नाशक है, इसको तत्र मंत्र विद्यादि मे वर्त्तते हैं। इसी कारण लोह शिलाजीत मे अधिक गुण हैं ।

## शिलाजीत का शोधन

तच्छोधनमृतेव्यर्थ-
मनेकमलमेलनात् ।
शिलाजतुसमानीय
लोहजंलक्षणान्वितम् ॥
वहिर्मलमपाकर्त्तुं
क्षालयेत्केवलाम्बुना ॥

शिलाजीत में अनेक मल ( कूड़े ) का मिलाप होने से जब तक शुद्ध न किया जाय निष्प्रयोजन है, अतएव प्रथम लोहे की खानवाले पर्वत में जो शिलाजीत सब लक्षण युक्त प्रकट होवे उसको लाकर बाहर की शुद्धि के निमित्त केवल जल से धो डाले ।

## दूसरा प्रकार

लोहेस्थितंनिंबगुडूचिसर्पिषा-
पुटैर्यथावत्परिभावयेत्तत् ।
संतानिकाकीटपतंग-
दंशदुष्टौषधीदोषनिवारणाय ।

शिलाजीत की उत्पत्ति के समय उसमें कीट पतग का दश और दुष्ट औषधिका मेल होता है, इस कारण सर्वदोष हरणार्थ उसे लोह पात्र में रख कर नीम, गिलोय और घी की भावना देवे तो शुद्ध होवे ।

## तीसरा प्रकार

उष्णेचकालेरवितापयुक्ते
व्यभ्रेनिवातेसमभूमिभागे ।
चत्वारिपात्राण्यपिचायसानि
न्यस्तानितत्रापिकृतावधानः ॥
शिलाजतुश्रेष्ठमवाप्यपात्रे
प्रक्षिप्यतस्माद्द्विगुणंचतोयम् ॥
उष्णतदर्द्धं क्वथितचदत्वा
विशोषयेत्तन्मृदितंयथावत् ।
सुवस्त्रपूतंप्रविधायतत्तु
संस्थापनीयंपुनरेवतत्र ॥
ततस्तुयत्कृष्णमतीवचोर्ध्वं
संतानिकावद्रविरश्मितप्तम् ।
पात्रात्तदन्यत्रततोनिदध्यात्
तस्यान्तरेचोष्णजलंनिधाय ॥
ततश्चतस्माद् परत्रपात्रे
तस्माच्चपात्रादिपरत्रभूयः ।
पुनस्ततोऽन्यत्रनिधायकृत्स्नं
यत्सङ्गतंतत्पुनराहरेच्च

यदाविशुद्धं जलमच्छमूर्ध्वं
प्रसन्नभावान्मलयेत्यधस्तात् ।
तदातुल्याज्यंसलिलंगलहि
शिलाजतुस्वाज्जलऽद्धमेव ॥
चतुर्थपात्राद्गलितहिसर्वं
परीक्षणीयखलुवैद्यवर्यैः॥

गरमी के दिनो मे जब कडी धूप निकले, और आकाश बादल तथा पवन रहित हो उस समय समान भूमि मे चार लोहपात्र स्थापन करे और सावधान रहे। उनमे से प्रथम पात्र मे शिला जीत के टुकडे २ कर डाल देवे और शिलाजीत से दूना जल डाले, और उससे आधा गरम जल डाल उसे धीरे धीरे हाथ से मल कर बस्त्र मे छान डाले। उस छने जल को उसी पात्र में भर कर धूप में रख देवे जब उस पर मलाई जम जाय तब उसको उतार कर दूसरे पात्र में रखता जाय, जब मलाई जमना बन्द हो जाय तब दूसरे पात्र मे जो मलाई जमा की है उसमें गरम जल डाल कर धूप मे रख देवे, उसमे जो मलाई जमती जाय उसे निकाल २ कर तीसरे पात्र में जमा करे, इसी प्रकार चौथे पात्र में भी करे, इस चौथे पात्र में जो मलाई पडती जाय उसे निकाल निकाल कर प्रथम पात्र में रखे, इसी प्रकार चार पांच बार करे, जब पात्र में ऊपर पानी स्वच्छ रहे तब जानो कि शिलाजीत शुद्ध होगया, उस जल को फेंक देवे और नीचे के शिलाजीत को निकाल लेवे, इसकी परीक्षा जो आगे कहेंगे—उसके अनुसार करे।

## चतुर्थ प्रकार

शिलाजतुसमानीय
ग्रीष्मेतप्तंशिलाच्युतम् ।
गोदुग्धैस्त्रिफलाक्वाथै
भृङ्गद्रावैश्चमर्दयेत् ॥
आतपेदिनमेकैक
तच्छुष्कंशुद्धतांव्रजेत् ।

ग्रीष्मऋतु की अत्यन्त गरमी पडने पर पर्वतो से जो शिलाजीत प्रगट हो उसको गोदुग्ध, त्रिफला के काढे और भांगरे के रस की एक २ दिन भावना देकर सुखा लेवे, तो शिलाजीत शुद्ध होवे।

## पंचम प्रकार

मुख्यांशिलांजतुशिलां
सूक्ष्मखंडप्रकल्पिताम् ।
निःक्षिप्यात्युष्णपानीये
यामैकंस्थापयेत्सुधी ॥
मर्दयित्वाततोनीरं
गृह्णीयाद्वस्त्रगालितम् ।
स्थापयित्त्वाचमृत्पात्रे
धारयेदातपेबुधः ॥
उपरिस्थितघनचास्य
तत्क्षिपेदन्यपात्रके ।
धारयेदातपेधीमानु-
परिस्थघननयेत् ॥
एवंपुनःपुनर्नीत्वा
द्विमासाभ्यांशिलाजतु ।
भूयात्कार्यक्षमवह्नौ
क्षिप्तं लिंगोपमभवेत् ॥
निर्धूम च ततःशुद्धं
सर्वकर्मसुयोजयेत् ।
अधःस्थितचयच्छेषं
तस्मिन्नीरंविनिःक्षिपेत् ॥
विमर्द्य धारयेद्घर्मे
पूर्ववच्चैवतन्नयेत् ॥

शिलाजीत निकालने वाले उत्तम पत्थर को देख कर लावे, उसको फोडकर टुकडे-टुकडे कर उनको अत्यन्त गरम पानी मे डाल एक प्रहर पर्यन्त रक्खा रहने दे तदनन्तर उनको हाथ से खूब मल कर वस्त्र मे छान लेवे, उस छने हुए जल को मिट्टी के पात्र में भर कर धूप में रख देवे, ज्यो ज्यो उसके ऊपर मलाई जमती जाय त्यों २ आहिस्ता २ उतार २ कर दूसरे पात्र मे रखता जाय, जब मलाई इकट्ठी हो जाय,

तब गरम जल डाल पूर्वोक्त रीति से छान कर धूप मे रख देवे, इस पर जो मलाई पडे उसको तीसरे बर्तन मे रखता जाय, ऐसे बार बार दो महीने तक करे तो शिलाजीत अग्नि में रखने से निर्धूम होवे। और लिंग के समान ऊँचा हो जावे, इस प्रकार शिलाजीत को शुद्ध कर सब कर्मों मे योजना करे, पीछे पात्र मे नीचे जो शेष रहे उसमे गरम पानी डाल मल कर धूप मे रख पूर्वोक्त विधि से उसकी मलाई उतार लेवे।

## शुद्धशिलाजीत की भावना

त्रिफलावारिगोदुग्ध
मूत्रैर्भाव्यशिलाजतु।
स्वल्पस्वल्पविधानेन
स्थापयेत्काचभाजने॥
अगुर्वादिशुभैर्धूपै
र्धूपयेत्ततप्रयत्नतः।
मात्रयासितयापश्चा
त्स्निग्धशुद्ध यथाविधि॥
एकत्रिसप्तसप्ताहं
कर्षमर्द्धपलपलम्॥
हीनमध्योत्तमोयोगो
शिलाजस्यक्रमाद्यतः।
क्षीरेणालोडितकुर्या-
च्छीघ्ररसफलप्रदम्।
हन्याद्रोगानशेषाच
जीर्णेहनिमिताशनः॥

शुद्ध शिलाजीत को त्रिफला के काढे गोदुग्ध और गोमूत्र की भावना देवे, पीछे काच के पात्र में रख अगरादि को धूनी देवे, पीछे स्निग्ध और वमन विरेचन से शुद्ध हुए प्राणी को इसमे से एक कर्ष या अर्द्धपल या एक पल उत्तम मध्यम या कनिष्ठ मात्रा दूध के साथ मिला कर १ या ३ या २१ या सात दिन सेवन करे तो सम्पूर्ण रोगो का नाश करे और शीघ्र रस का फल देवे, जब मात्रा पच जावे तब परिमाण का उत्तम भोजन करे।

## शुद्ध शिलाजीत की परीक्षा

वह्नौक्षिप्तंतुनिर्धूमं
पक्वंलिंगोपमभवेत्।
तृणाग्रेणांभसिक्षिप्तम-
धोगलतितंतुवत्॥
गोमूत्रगंधमलिनं-
शुद्धंज्ञेयशिलाजतु।

जो शिलाजीत अग्नि में डालने से निर्धूम हो जावे, पक्व होकर लिंग के समान खड़ा हो जाय, तिनका के अग्र भाग पर रखकर जल में डालने से ततुओ के समान फैलकर नीचे बैठे, गोमूत्र की-सी दुर्गंधि दे, और जो मलिन हो ऐसे शिलाजीत को शुद्ध जानना।

## शिलाजीत के गुण

रसोपरससूतेन्द्र-
रत्नलोहेषु ये गुणाः।
वसंतितेशिलाधातौ
जरामृत्युजिगीषया॥
क्षिलाजकटुतिक्तोष्णं-
कटुपाकंरसायनम्।
छर्दिरोगन्तथाहन्ति-
कम्पमेहाश्मशर्कराः॥
मूत्रकृच्छ्र क्षयश्वास-
वातमर्शांसिपाडुताम्।
अपस्मारमथोन्मादं
शोफकुष्ठोदरकृमीन्॥

रस,उपरस,पारद, रत्न और सुवर्णादिक अष्ट लोहो मे जो गुण हैं वह सब मृत्यु और बुढापे को जीतने वाले शिलाजीत मे रहते हैं। शिलाजीत तीखा, कडवा और गरम है। पाक के समय तीखा है, रसायन है और यह छर्दिरोग कंप,प्रमेह पथरी शर्करा, मूत्रकृच्छ्र, क्षय, श्वास, वादी, बवासीर पाडुरोग, मृगी, उन्माद, सूजन, कोढ, कृमि इन सब का नाश करे।

## अन्य विशेष गुण

नसोस्तिरोगोभुविबाध्यरूपो
योह्यस्यजेयंनजयेत्प्रसह्य ।
तत्कालयोगैर्विविधैःप्रयुक्तं-
स्वास्थ्यंतनौ यद्विपुल ददाति ॥

ऐसा कोई असाध्य रोग पृथ्वी पर नहीं है जो शिलाजीत के खाने से न जाय । तत्काल अनेक रोगों के साथ देने से यह देह मे स्वस्थता को प्रदान करता है ।

## शिलाजीत के अनुपान

एलापिप्पलिसंयुक्त-
माषमात्रं तुभक्षयेत् ।
मूत्रकृच्छ्रं मूत्ररोधं
हंतिमेहंतथाक्षयम् ।
सर्वानुपानैःसर्वत्र-
रोगेषु विनियोजयेत् ।
जयत्यभ्यासतोनूनतां-
तांस्तांन्रोगान्नसंशयः ।

छोटी इलायची और पीपल के साथ एक माशे शिलाजीत खाय तो मूत्रकृच्छ्र, मूत्र रोध, प्रमेह और क्षय को नाश करे । अन्य सब रोगो मे अनुपान के साथ देने से उन्हीं २ रोगों को अभ्यास के द्वारा नष्ट करे ।

## शिलाजीत का पथ्यापथ्य

व्यायामातपमारुतचेतः
संतापिगुरुविदाहादि ।
उपयोगादपिपरितो-
द्विगुणंपरिवर्जयेत्कालम् ।
पिवेन्माहेन्द्रसलिलं-
कौपंप्रास्त्रावणांवुवा ।
कुलत्थान्काकमाचींच
कापोतांश्चसदात्यजेत् ।

शिलाजीत खाने वाला दंड कसरत, धूप, पवन और चित्त को सन्ताप कारक वस्तुओं को त्याग दे, भारी तथा दाहकारी वस्तुओं को भी त्याग दे, जितने दिन शिलाजीत सेवन करे उससे दूने दिन त्याग रक्खे, महेन्द्र ( वर्षा सम्बन्धी ) या कुआं अथवा झरने का जल पिये, कुलथी मकोय और कबूतर का मास कदाचित् सेवन न करे ।

## शिलाजीत की भस्म.

शिलायांगंधतालाभ्यां मातुलुंगरसेनव ।
पुटितं हिशिलाधातुम्रियतेष्टोपलैनच ।
भस्मीभूत-शिलोद्भवंसमतुलंकान्ति च वैक्रां-
तिकंयुक्तं च त्रिफलाकटुत्रयघृतैवल्येन
तुल्यंभवेत् पाण्डोयक्ष्मगदेतथाग्निसदने
मेहेच मूलामये गूल्मप्लीहमदोदरेबहुविधे
शूलेचयोन्यामये

शिलाजीतमें गंधक और हरिताल मिलाय बिजौरे के रस का पुट दे आठ उपलों की अग्नि देवे, इस प्रकार आठ पुट देने से शिलाजीत की भस्म होवे, पीछे शिलाजीत की भस्म की बराबर कान्तलोह की भस्म और वैक्रांतमणि की भस्मो को मिलाकर त्रिफला, त्रिकुटा और घृत के साथ एक कर बलाबल देख कर देवे तो पाण्डु रोग, राजयक्ष्मा, मंदाग्नि, प्रमेह, गुदा की बीमारी, गोला, तापतिल्ली, उदर के घोर विकार शूल और योनिविकार नाश होवें ।

## शिलाजीत का सत्व

पिष्टे द्द्रावणवर्गेण साम्लेनगिरिसंभवम् ।
रुध्वामूषोदरे ध्मातं कोकिलैःसत्वमृच्छति
सत्वंमुचेच्छिलाधातु श्चोत्तमंलोहसन्निभम् ॥

शिलाजीत को द्रावणवर्ग और अम्लवर्ग मे घोट कर मूषा में बंद कर भट्टी मे रख कोयलो की अग्निदेने से सत्व निकले, यह लोहे के सदृश निकलता है ।

## दूसरा शिलाजीत.

द्वितीयंसोरकाख्यंस्याच्छेतवर्णशिलाजतु
अग्निवर्णप्रदं तद्धिहितंमूत्रामयेषुच ।

दूसरा सोरकाख्य अर्थात् सोरा नाम से

प्रसिद्ध शिलाजीत होता है, वह सफेद रंग का होता है यह अग्निकर्ता और देह का उत्तमवर्ण करे और मूत्ररोग मे हित है।

## शिलाजीत के गुण.

पाण्डुरंसिकताकारं कर्पूराभशिलाजतु ।
मूत्रकृच्छ्राश्मरीमेहकामलापाण्डुनाशनम् ॥
एलातोयेनसंमिश्रं सिद्धंसिद्धमुपैतितत् ।
नतस्यमारणं सत्त्वपातनंविहितंबुधः ॥

कुछ कुछ पिलाई लिये कपूर के और वालू समान सोरा शिलाजीत होता है, यह मूत्रकृच्छ्र, पथरी, प्रमेह, कामला और पाण्डुरोग का नाश करे, इस को इलायची के जल मे मिलाने से शुद्धि होवे इसका मारण और सत्वपातन पण्डितो ने नही कहा।

## अशुद्ध शिलाजीत सेवन के दोष

अशुद्धंदाहमूर्च्छादीन्भ्रमपित्तास्रशोणितम्
शिलाजतुप्रकुरुत्ते माद्यमग्नेश्चविड्ग्रहं।

अशुद्ध शिलाजीत, दाह, मूर्छा, भ्रम, रक्तपित्त, रुधिरविकार, मन्दाग्नि और मल का रुकना इन रोगो को करे।

## शिलाजीतके विकारों की शान्ति।

मरिचघृतसंयुक्तं सेवये द्दिनसप्तकम्।
शिलाजतुभवदोषं शान्तिमाप्नोतिनिश्चितम्।

कालीमिरिच घृतसयुक्त सात दिन सेवन करे तो शिलाजीत के विकार शान्ति हो इति बृहद् रसराजसुन्दरे शिलाजीतप्रकरणसमाप्तम्

## अथसाधारणरसाः

कंपिल्लश्चपलो गौरीपाषाणोनरसारक.
कपर्दीवन्हिजारश्च गिरिसिंदूरहिंगुलौ
केदारश्च गमित्यष्टो साधारणरसाःस्मृताः
रससिद्धिकराःप्रोक्तानागार्जुनपुरस्सरैः॥

कंपिल्ल, चपल गौरीपाषाण (सेमल वा सखिया) नौसादर, कौडी, वन्हिजार, गिरिसिंदूर, हिंगुल, केदारश्ग ये आठ साधारण रस हैं पारद की सिद्धिकर्त्ता नागार्जुन आदि आचार्यो ने कहे हैं।

## साधारणरसों का शोधन.

साधारणरसाःसर्वेमातुलुंगार्द्रकाम्बुना।
त्रिवारंभाविताःशुष्का भवेयुर्दोषवर्जिताः॥

सब साधारण रस बिजोरे और अदरख के रसकी तीन २ भावना देकर सुखाने मे दोषरहित अर्थात शुद्ध होते हैं।

## कांपिल्ल.

इष्टिकाचूर्णमकाशश्च द्रिकावानम्रभेदनः।
सौराष्ट्रदेशखनिजःसहिकंपिल्लकोमत ॥

ईटके चूर्ण (कुकुष) के सदृश चमकदार, रेचक, सौराष्ट्रदेश (सोरठदेश काठियावार) के देशकी खानिसे उत्पन्न को कपिल्ल (कबीला) कहते हैं।

## कांपिल्ल के गुण.

पित्तज्वराध्मानविबंधनिघ्न श्लेष्मोदरार्त्ति
कृमिगुल्मवैरी । व्रणामशूलज्वरशोफहारी
कंपिल्लकोनेकगदापहश्च॥

पित्तज्वर, अफरा, बद्धकोष्ठता, कफविकार, उदररोग कृमिरोग, गोला, व्रणरोग, आमवात, शूलरोग ज्वर, और सूजन इन सब रोगो को नाश करे यह कांपिल्ल अनेक रोग नाश करता है चपल के गुणदोष पहले कह आये हैं इस वास्ते यहां नहीं लिखे।

## गौरी पाषाण

गौरीपाषाणक पीतोविकटोहतचूर्णक । रसबधकः.स्निग्धो दोषघ्नोवीर्यकारक.॥

पीला गौरीपाषाण (सेमल) विकट और हतचूर्णक कहलाता है, यह पारेका बद्धक और चिकना है त्रिदोष नाशक और वीर्य्य को बढावे।

गौरीपाषाणकंप्रोक्तोद्विविध.श्वेतपीतक ।
श्वेत शंखसम पोतो दाडिमाभःप्रकीतितः॥
श्वेत.कृत्रिमकःप्रोक्त.पीत.पर्वतसंभव
विषकृत्यकरौतौहि रसकर्मणिपूजितौ॥

दुर्लभःकृष्णवर्णोभोजरामृत्युहरोभुवि ।

गौरीपाषाण [ संखिया ] दो प्रकार का है. सफेद और पीला तहां सफेद शंखके समान, और पीला अनार के समान इन में सफेद कृत्रिम यानी बनाया हुआ और पीला पर्वत से निकलता है, ये दोनों विष के कर्म [ मारणादि ] करते है, और पारदकर्म में पूजित हैं यानी सखिया पारेका बद्धक हैं बुढापे और मृत्यु का हर्ता तथा काला सखिया दुर्लभ है ।

## जोडा बनाना.

चतुःकर्षरसंग्राह्यां गौरीपाषाणकंसमर्निंबूनी रेणसप्ताहंमर्दयेत्कुशलोभिषक् । घनभावेस मुत्पन्ने तस्मादुद्धृत्यरक्षयेत् । पेटिकांतारजां रम्यानिर्मिमीयमनीषया । पलमात्रस्यमेधावी तन्मध्येविष्टिकांक्षिपेत् । तस्योपरिपुट देयं यथोद्घाटोभवेन्नच ॥ त्रिंशद्वन्योपलैरग्निप्र दद्याद्रहसिस्थित ॥ उक्तताम्रं पलार्द्ध तुवन्हि नाद्रवतांनयेत ॥ द्रवीभूतेचताम्रे चगुंजा- पंचमि तंखलु । निःक्षिपेच्छंखसंक्त पारदं- तस्यमध्यकम् । तत्ताम्र जायतेशुभ्रं शख- कुन्देन्दुसन्निभम् । तत्समंरौप्यकंदत्त्वा- प्रधमेद्द्रवन्हिता जायतेसकलंरौप्यं साध- कानां सुखावहम् ॥

पारा और संखिया दोनो को चार २ कर्ष ले, सात दिन नींबूके रस में खरल करें, जब गाढा हो जाय तब खरल से निकालकर रख छोडे और एक चादी की डिबिया ऐसी बनवावे कि जिस में एक पल पारेकी लुगदी आजावे उसमे पारे और सखियाकी पिठी को भर बन्द कर ऐसी कपर मिट्टी करे कि जिससे डिबिया खुले नहीं, पीछे सुखाकर एकान्त मे ३० आरने उपलोंकी आंच देवे, तो आधी डिबिया समेत सब चांदी होजाय, पीछे दो कर्ष शुद्ध तांबेको आंच मे तपाय पतलाकर उस में पूर्वोक्त डिबिया की पाँच रत्ती चांदी डाले तो वह तावा शंख, कुन्द, चन्द्रमाके समान सफेद हो जाय पीछे सफेद तांबेकी बराबर चादी मिलाय अग्नि में रख खूब धमावे तो सब चांदी होजाय। यह अनुभव करा हुआ है मिथ्या नहीं है ।

## नवसादर

नवसारः समाख्यातश्चुल्लिकालवणाभिधः । रसेन्द्रजारणोलोह जारणोजठराग्निकृत् ॥ प्लीहगुल्मास्यशोषघ्नं भुक्तं मांसादिजारणम् । विडाग्र्यं च त्रिदोषघ्नं चुल्लिकालवणंमतम् ॥

नवसादर को चुल्लिका लवण भी कहते हैं, यह पारद और सुवर्णादि'अष्टलोहों के जारणमेंग्रह्य है । इसके खाने से जठराग्नि बढ़े, तापतिल्ली, वायगोला, मुखसूखना बंद हो, भोजन किये मांसादिक जारण होवे, यह पारे के सब विडो में अग्रवर्त्ती है, त्रिदोष को दूर करे ऐसा यह चुल्लीका लवण है ।

## उत्पत्ति

करीरपीलुजैःकाष्ठैःपच्यतेचेष्टकोद्भवः । क्षारोसौनवसारःस्यात्चुल्लिकालवणस्मृतम् ॥ मनुष्यसूकराणांसविष्टात.कीटवद्भवेत् । क्षारेषुगणनातस्य स्वर्णशोधनकः परः ॥ इष्टकादहनेजातं पाडुरंलवणंलघु । शंखद्रावेरसेपूज्यामुख्यकर्मणिपारदे ॥ विडद्रव्योपयोगीच क्षारवत्तद्गुणाःस्मृता. ।

करीर और पीलू की लकडी से ईटका खार पकाने से नोसादर खार होता है, उसी को चुल्लिका लवण कहते हैं, यह मनुष्य और सूकर के विष्टा से कीट के समान ईटों के पजावे मे होता है, इसकी क्षारोंमे गणना है । यह सुवर्ण का शोधन करता है, और ईंटों के पकाने से पीले रंग का लवण होता है सो हलका है, शखद्राव रसमें पड़ता है और मुख्य पारे के कर्म मे लिया जाता है,-बिड द्रव्य ( पारे की बद्धक वस्तु ) का उपयोगी है इसके क्षारों के समान गुण हैं ।

## अग्निजार

सामुद्रेणाग्निनातप्तोजरायुर्वहिरुत्सृतः ।
संशुष्कोभानुतापेनसोग्निजारइतिस्मृतः ॥
जराभंदहनस्यापिपिच्छलंसागरप्लवम् ।
जरायुतश्चतुर्वर्णश्रेष्ठंततसर्वेलोहितम् ॥

अग्निजार समुद्र में वडवाग्नि के जोर से तप्त होकर जरायु के सदृश पदार्थ वहार को आता है और सूर्य की धूप से सूख जाता है, उसी को अग्निजार कहते हैं अथवा समुद्र मे जरायु के समान अग्नि के तेज से पिच्छल तथा समुद्र मे तैरने वाला ऐसा पदार्थ उत्पन्न होता है, यह जरायु चारवर्ण का होता है जिनमे ताम्रवर्ण का उत्तम होता है।

## अग्निजार के गुण

स्यादग्निजारः कटुरुष्णवीर्यः समीरहृद्रोग कफापहश्च । पित्तप्रदःसोधिकमन्निपात शूलाग्निशीतामयनाशकश्च ।

अग्निजार तीखा, उष्णवीर्य, वात और कफरोगनाशक, पित्त बढ़ाने वाला, सन्निपात, शूल, मंदाग्नि और शीत-सम्बन्धी विकारो का नाशक है ।

अब्धितीरेग्निनक्रस्यजरायुःशुष्कतांगत ।
अग्निजारस्तुसप्रोक्त.सक्षारोजारणेहित ॥
अग्निजारस्त्रिदोषघ्नोधनुर्वातादिवातनुत् ।
वर्द्धनोरसवीर्यस्यदीपनोजारणस्तथा ।
तदब्धिक्षारसशुद्धं तस्माच्छुद्धिर्नशस्यते ॥

समुद्र किनारे अग्नि नक्र का जरायु सूखकर बाहर आ जाता है उसको अग्निजार कहते हैं, यह क्षार जारणकर्म में उत्तम है, अग्निजार त्रिदोषनाशक, धनुर्वात ( जिससे कमान के सदृश देह हो जावे ) इत्यादि वातरोगों को दूर करे । रस वीर्य को बढ़ावे, दीपन और जारण कर्ता । अग्निजार समुद्र के खारसे स्वय शुद्ध है इसी कारण इसकी शुद्धि नहीं कही ।

## समुद्र फेन

समुद्रफेनश्चक्षुष्योलेखनःशीतलःसरः ।
कर्णस्रावरुजागुल्महरःपाचनदीपन ॥
अशुद्धःसकरोत्यंगभंगंतस्माद्विशोधयेत् ।

समुद्र फेन नेत्रों को हित, सर, लेखन, कान के बहने और पेट के गोले को दूर करे, जठराग्नि को दीपन करे, अशुद्ध अंगभंग करे, इसलिये शुद्ध जरूर करले ।

## समुद्र फेन की शुद्धि

समुद्रफेन.संपिष्टोनिंबुतोयेनशुद्धति ।

समुद्र फेन नीबू के रस में पीसने से शुद्ध होता है।

## बोल

बोलगंधरसप्राणमिन्द्रगोपरसा.समाः ।
बोलंतुत्रिविधंप्रोक्तंरक्तंश्यामंमनुष्यजम् ॥

बोल के गधर सप्राण, इन्द्रगोपरस, रस, ये नाम हैं, बोल तीन प्रकार का है काला, लाल और मनुष्यज ।

## लाल बोल के लक्षण

बोलरक्तहरंशीतंमेध्यंदीपनपाचनम् ।
मधुरंकटुकंतिक्तंग्रहस्वेदत्रिदोषनुत् ॥
ज्वरापस्मारकुष्ठघ्नंगर्भाशयविशोधनम् ।
चक्षुष्यंचसरप्रोक्तरक्तबोलंभिषग्वरैः ॥

लालबोल बहते रुधिर को रोकने वाला, शीतल, पवित्र, दीपन, पाचन, मीठा, तीखा, कड़वा, ग्रह, स्वेद, ( पसीना ) और त्रिदोष को करे, ज्वर, मृगी, कोढ का नाश करे, गर्भाशय का शोधन करे नेत्रो को हित और दस्तावर है इसको बीजाबोल कहते हैं ।

## काले बोल के लक्षण

श्यामबोलतीक्ष्णगंधंदद्रुकुष्ठविषापहम् ।
भग्नास्थिसधिजननंत्रिदोषशमनहिमं ॥
धातुकांतिवय स्थैर्यबलौजोवृद्धिकारकम् ।

कालाबोल-तीक्ष्ण गंधवाला, दाद, खुजली

और विषके विकारों का नाशक है। टूटी हड्डी जोड़ने वाला, त्रिदोष नाशक शीतल, धातु, कान्ति और अवस्था को स्थिर करता है, बल और ओज इनका बढाने वाला इसको मुसधर कहते हैं। दूसरा मानुषवाले जो मनुष्य के रुधिर से बनता है इसको भाषा मे मिमियाई कहते हैं इसके गुण भी श्याम बोल के समान हैं कोई श्याम बोल कोही मिमियाई कहते हैं परन्तु वह मिमियाई नहीं है।

## गुग्गुल

भगवन्गुग्गुलोर्योगंयथावीर्यंयथागुणम्।
वक्तुमर्हसियोगेपुयेपुचायंप्रशस्यते ॥
एवमुक्तःसशिष्येणप्रत्युवाचमहातपाः।
मरुद्भूमौप्रजान्तेप्रायशःसुरपादपाः ॥
भानोर्मयूखैःसंतप्ताग्रीष्मेमुंचन्तिगुग्गुलुम्।
हिमार्त्तिदेचहेमन्तेविधिवत्तत्समाहरेत् ॥
जातरूपनिभंशुभ्रंपद्मरागनिभंक्वचित्।
क्वचिन्महिषसंकाशंयत्तदैवतवल्लभम् ॥
विधानतस्यविधिवन्त्रिबोधगदतोमम।

अत्रिऋषि का शिष्य पूंछता है कि हे भगवन्! मेरे आगे गूगल के योग, वीर्य और गुण वर्णन कीजिये, और जिन योगों मे यह प्रशस्त है सोभी कहो उसके वचन सुन महातपा ऋषि कहते हैं कि गुगल के वृक्ष मारवाड देश मे होते हैं, वो ग्रीष्म मे सूर्य की गर्मी से तप्त होकर गुगल छोडते हैं उसको सरदी के दिनों में विधि पूर्वक ग्रहण करना चाहिये, वह गूगल चादी वा पुखराजमणि तथा भैंस के नेत्रो के समान कान्ति वाला होता है यह यक्ष देवताओ का परम प्रिय है उसके विधान को श्रवण कर।

## गुगल के गुण और शोधनविधि

त्रिदोषशमनोवृष्यःस्निग्धोबृंहणदीपनः॥
गुग्गुलुःकटुकःपाकेबलवर्णप्रवर्द्धनः।
आयुष्यःश्रीकरःपुण्यःस्मृतिमेधाविवर्द्धनी
पापप्रशमनः श्रेष्ठः शुक्रार्त्तवकरोमतः।
वर्णगंधरसोपेतंगुग्गुलुंमात्रयायुतम् ॥
भेषजैःसहनिःक्वाथ्ययथाव्याधि हरैःपृथक्
मात्रावशिष्ठंतंज्ञात्वागालयेच्छुक्लवाससा ॥
मृन्मयेहेमपात्रेचस्फाटिकेराजतेपिवा।
पुण्येतिथिपुनस्तत्र्क्षीणाहारसमन्वितः॥
हुताग्निःपर्युपासीतदेवान्विप्रांश्चभक्तितः।
प्रविश्यचशुभाकीर्णंमदिरंनिवसेत्स्फुटम्॥

गुग्गल त्रिदोश को शमन कर्ता, वृष्य (वीर्य को बढ़ानेवाला) और चिकना है, बृहण, दीपन और पचने के समय तीखा है बल और वर्ण को बढ़ाने वाला, आयु और शोभा को देने वाला पुण्य, स्मृति तथा मेधा को बढावे, पापो को दूर करै वीर्य और आतर्व करे, यह वर्ण गंध युक्त अनेक रोग हरनेवाली औषधियो के काढे के साथ औटाने से शुद्ध हो होता है, जब चतुर्थांश जल शेष रहे तब उतारकर सफेद महीन वस्त्र मे छान लेवे और उसको मिट्टी स्फटिक वा चादी के पात्र मे रख छोडे, फिर शुभ तिथि और और नक्षत्र मे अग्नि देवता और ब्राह्मणो का पूजन कर सेवन का प्रारम्भ करे, और उत्तम स्थान मे निवास करे।

## अन्य विधि

माहिषंगुग्गुलुंशुभ्रं गृहीत्वापलपंचकम्।
प्रस्थमात्रेतुगोमूत्रे क्षिप्त्वासविपचेद्भिषक्॥
दोलायंत्रस्यविधिनापादशेषंसमाहरेत्।
अनेनविधिनासम्यग्गुग्गुलुशुद्धताव्रजेत्॥
सर्वकर्मसुसंयोज्योयोगेचफलदायकः।

उत्तम भैंसागूल ५ पल (२० तोले) ले उसकी पोटली बांध एक पात्र में एक प्रस्थ (१ सेर) गोमूत्र भर उसमे पोटली दोलायत्र की विधि से लटकाय देवे, फिर मदाग्नि से पचावे जब गोमूत्र चतुर्थांश शेष रहे तब चूल्हे से उतार लेवे पीछे पोटली को खोल कर धूप मे सुखा लेवे यह सफेद होजायगा, इसके ककर और तिनके

बीन कर साफ करे। इस प्रकार गूगल शुद्ध होती है इसको सर्व कर्मा में योजना करे, जिस २ योग मे यह गूगल पडे उसमे लिखे गुणों को करे है। यद्यपि रसकपूर बनाने और खाने की विधि पारे के प्रकरण मे लिख आये हैं, तथापि नवीन पाठ होने से यहां भी लिखते हैं।

## रसकपूर की विधि

पारदःस्फटिकाचैवहीराकासीसमेवच।
सैंधवंचसमांशेनविंशांशेनवसादरम्॥
खल्वेविमर्द्यसर्वाणिकुमारीरसभावना।
क्रमवृद्धाग्निनापक्वोरसःकर्पूरसंज्ञक.॥

पारा, फिटकरी, हीरा कसीस और सैंधा निमक सब को समान भाग ले, सबका बीसवां भाग नवसादर ले, सबको खरल मे ग्वारपट्ठे के रस की भावना दें सुखा कर सीसी मे भर क्रम से मद मध्य और तेज अग्नि दे तो रसकपूर नामक रस बन कर तैयार हो।

## अन्य विधि

गैरिकतुवरीकटुकासैंधवगंडीरज' कुडवम्।
प्रत्येकदढहडयांकृत्वारसभूयरजदेयम्॥
कूडवमिताथतदूर्ध्वंदेयाहडीतथास्यमुखे।
अथतत्सधेमु द्रांकृत्वा(तदधोहुताशनोज्वाल्य
अर्द्धमणपट्कप्रमितैर्दारुभिरूनातिदुर्बल—
स्थूलैःअग्निक्रमेणदद्याद्गुरुदर्शितवर्त्मनाद्युनि
शमृतन्नुततोयंत्रबराद्युत्तार्यकर्पूरसन्निभ-
सूतम् आदायकाचकुंभेनिधायनवसादरं-
दध्यात्॥ संमर्द्यचाथकाष्ठैरर्धमणसमितैः
पचेद्भस्म्। चुल्लीहंडिकमध्येवितस्तिचतुरगु-
लावकाशंतुकुर्यात्क्रमेणतदथ प्रज्वाल्यमध्य-
मचाग्नि। धवलमथोपरिलग्नयुक्त्यासगृह्य-
रक्षयेद्यत्नात्॥

गेरू, फिटकरी, कुटकी, सैंधा निमक और ईंट का चूर्ण इनको पाव २ भरले हडिया में भर उसमें पारा रक्खे, पीछे पावभर पूर्वोक्त चूर्ण को पारे के ऊपर रखकर दूसरी हाँडी से उसका मुख बद कर संधियों का अच्छी तरह लेप कर बंद करदे, पीछे भट्टी पर चढ़ाय ३ मन लकडी वा उपलो की अग्नि गुरु की बताई हुई रीति से रात दिन देवे, तो रसकपूर बनकर तयार हो फिर अचकसे उन हांडियों को उतार मुँह खोल ऊपर की हांडी मे जो सफेद रसकपूर लग रहा हो उसको निकाल लेवे, पीछे उसको बराबर का नवसादर डालकर पीसे फिर कांच की कुप्पी (शीशी) मे भर कर बीस सेर लकडी की आच देवे, इस प्रकार कि हांडी और अग्नि का एक बालिश्त और चार अंगुल का फासिला रहे, इस प्रकार मध्यमाग्नि दे जब शीतल हो जाय तब ऊपर जो चंद्रमा के समान सफेद भस्म लग रही हो उसको निकाल यत्न से रख छोडे।

## रसकपूर के अनुपान

वल्लवल्लार्द्धमानेनगुडैजीर्णैःसमंददेत्।
यथोचितानुपानेनसर्वकर्मसुयोजयेत्॥
दुग्धोदनंतुपथ्यंदेयंचास्मिंश्चतांबूलम्।
हरतिसमस्तान्रोगान्कर्पूराख्यारसोनृणाम्॥

रसकपूर तीन वा डेढ़ रत्ती के प्रमाण पुरान गुड के साथ खाने को देवें, अथवा रोगोक्त अनुपान के साथ देवे और इसके ऊपर पान का बीडा खाय तथा दूध भात का पथ्य दे तो सपूर्ण रोगो का नाश करे।

## रत्नोपरत्नों की उत्पत्ति

मणयोपिचविज्ञेयाःसूतबधस्यकारका'।
देहस्यधारकान्नृणांजराव्यधिविनाशक.॥

मणि ( रत्न ) भी पारद के बधन कर्त्ता, देह की धारणकर्त्ता, बुढापे और व्याधि के दूर कर्त्ता होती है।

## रत्नों की निरुक्ति

धनार्थिनोजनाःसर्वेरमंतेस्मिन्नतीवयत्।
अतोरत्नमितिप्रोक्तंशब्दशास्त्रविशारदैः॥

धनार्थी सब मनुष्य इसमें रमण करते हैं

और इच्छा करते हैं इसी से शब्द शास्त्र जानने उसको रत्न कहते हैं।

## रत्नों के नाम

रत्नक्लीवेमणिःपुंसिस्त्रियामपिनिगद्यते।
तत्त्पाषाणभेदोस्तिवज्रादिश्चयथोच्यते॥

रत्नशब्द नपुंसकलिंग और मणिपुलिंग तथा स्त्रीलिंग है, रत्न पाषाण के अनेक भेदो से हीरा पन्नादि कहाते हैं।

## नवरत्नों की गणना

वज्रंविद्रुममौक्तिकंमरकतंवैदूर्य्यंगोमेदकम् माणिक्यंहरिनीलपुष्पदृशदारत्नानिनाम्ना नव। यान्यन्यान्यपिसन्तिकानिचिदिहत्रैलोक्य सीम्निस्फुट नाम्नातान्युपरत्नसंज्ञकत मान्याहुः परीक्षाकृतः॥

हीरा, मूंगा, मोती, पन्ना, वैदूर्यमणि गोमेद माणिक, नीलम, पुखराज ये नौ प्रकार के पत्थर नवरत्न[१] के नाम से विख्यांत हैं इस पृथ्वी पर और जो रत्न के समान पत्थर मिलते हैं उन को जौहरी लोग उपन्न कहते हैं।

## नवग्रहों के नवरत्न

माणिक्यमुक्ताफलविद्रुमाणितादर्यंचपुष्पंभिदुरंचनीलम्। गोमेदकंचाथविदूरयंचक्रमेण रत्नानिनवग्रहाणाम्॥

माणिक, मोती, मूंगा, पन्ना, पुखराज, हीरा, नीलम, गोमेद और वैदूर्य से सूर्यादि नवग्रहों नवरत्न कहाते हैं।

## दूसरा प्रकार

मुक्ताफलहीरकं चवैदूर्यं पद्मरागकम्।
पुष्परागंचगोमेदनीलंगारुत्मतंतथा॥
प्रवालमुक्तान्येतान्येतानिमहारत्नानिवैनव।

१ द्विपहयवनितादीनास्वगुणविशेषेणरत्नशब्दोस्ति। इहतूपलरत्नानामधिकारोवज्रपूर्वाणाम्॥

मोती, हीरा, वैदूर्य, पद्मराग, पुखराज, गोमेद, नीलम, पन्ना, मूंगा ये मोती से आदि ले महारत्न हैं।

## तीसरा प्रकार

पुंवज्रंगरुडोद्गारंमाणिक्यवासवोपलम्॥
वैदूर्यपुष्पगोमेदमौक्तिकंसप्रवालकम्॥
एतानिनवरत्नानिसदृशानिसुधारसैः।

हीरा, पन्ना, माणिक, इन्द्रमणि, वैदूर्य, पुखराज, गोमेद, मोती, मूंगा ये अमृत के तुल्य नवरत्न हैं।

## मणिवर्ग

वैकान्त.सूर्यकांतश्चहीरकंमौक्तिकंतथा।
चन्द्रकान्तस्तथौचवराजावर्त्तस्तथैव च॥
गरुडोद्गारकश्चैवज्ञातव्यामणयोअमी।
पुष्परागमहानीलंपद्मरागंप्रवालकम्॥
वैदूर्यंचतथानीलमेतेचमणयोमताः।

वैक्रान्त, सूर्यकान्त, हीरा, मोती, चन्द्रकान्त राजावर्त, पन्ना, पुखराज, महानीलम, पद्मराग (माणिक) मूंगा, वैदूर्य, नीलमणि ये सब मणिवर्ग हैं।

## रत्नोपरत्नभेद[१]

उपरत्नानिचत्वारिमहारत्नानिपचधा।
प्रवालंगरुडोद्गारंवैदूर्यंपुष्परागकम्॥
उपरत्नंसमाख्यातंरत्नशास्त्राथकोविदैः।

चार उपरत्न और पांच महारत्न हैं। मूंगा पन्ना, वैदूर्य और पुखराज इन चारोको रत्नशास्त्र के ज्ञाता उपरत्न कहते हैं, बाकी, हीरा, पन्ना, गोमोद (पीलीमणि) नीलम और मोती ये पाच महारत्न हैं।

१ वज्रेन्द्रनीलमरकतकर्के तनपद्यरागरुधिराख्याः। वैदूर्यपुलेकविमलकराजमणिस्फटिकशशिकाताः॥ सोगंधिक गोमेदकशखमहानीलपुष्परागाख्या। ब्रह्ममणिज्योतीरस सस्यकमुक्ताप्रवालानि

## मणिरस

राजावर्त्तंचपुष्पचमौक्तिकंविद्रमंतथा. ।
वैक्रान्तेनसमायुक्ताएतेमणिरसाःस्मृताः ।

राजावर्त, पुखराज, मोती, मूंगा, वैक्रान्त संयुक्त सब मणिरस कहाते हैं। यह रत्नपद्धतिमें लिखा है।

## सर्व रत्न शोधनकी आवश्यकता

रत्नोपरत्नान्येतानिशोधनीयानियत्नतः
अशुद्धानितुकुर्वन्तिव्रणान्रोगांश्चतन्वते ।

जितने रत्न और उपरत्न हैं उनका यत्नपूर्वक शोधन, करे, क्योंकि अशुद्ध रत्न और उपरत्न अवगुण और रोग करते हैं।

## सर्वरत्न शोधन

शुद्धत्यम्लेनमाणिक्यंजयत्यामौक्तिकतथा ॥
विद्रुमंक्षारवर्गेणताक्ष्यंगोदुग्धतःशुचि ॥
पुष्परागंसैंधवेनकुलित्थकाथसंयुते ।
तंदुलीयजलेवज्रंनीलंनीलीरसेनच ।
रोचनाद्भिश्चगोमेदंवैदूर्यंत्रिफलाजलैः ।
एतान्येतेपुसंस्विन्नान्याशुशुध्यंतिदोलया ॥

माणिक अम्लवर्ग में शुद्ध होता है, मोती जयती (अरनी के रस मे) मूंगा दुग्धवर्ग में पन्ना गोदुग्ध मे, पुखराज सेंधा निमक मिले कुलथी के काढे में,हीरा चौलाई के रस में,नीलम नील के रस में गोमेद गोरोचन के जल में और वैदूर्य त्रिफला के काढे में, शुद्ध होता है। इन रत्नो की कहे हुए रसों में दोलायत्र द्वारा स्वेदन करने से शुद्धि होती है।

## हीराआदिरत्नों के मारण में दोष,

नहन्याद्धीरकादीनिनवरत्नानिबुद्धिमान् ।
महामौल्यानितेपातुवधाद्रौरवमृच्छति ॥
यद्वातद्वनोजाततज्जातीयानिलक्षणैः ।
स्वल्पमौल्यानितेपान्तुवधेनास्तिहिपातकम्

बुद्धिमान् पुरुष हीरकादि नवरत्नों का मरण न करे, ये बहुमूल्य होते हैं, इनके मारने से रौरव नरक में पडता है। अथवा कोई मनुष्य कहते हैं कि हीरा आदि के बदले पृथ्वी में होने वाले उसी जाति के रत्न देखकर मारण करने से पाप नहीं होता।

## हीराविना और रत्नों का मारण

लकुचद्रावसंपिष्टैःशिलातालकगधकैः ।
वज्रविनान्यरत्नानिम्रियंतेष्टपुटैःखलु ॥

मनसिल, गधक, और हरिताल को समान भाग ले वढहल के रस में बीस पुट दे तो आठ पुःट से हीरा बिना सब रत्नों की भस्म होवे।

## दूसरी विधि

हिंगुसैंधवसंयुक्तेपात्काथेकुलत्थके ।
रत्नानांसप्तसप्तानांभवेद्भस्मांत्रसप्तधा ॥

सात रत्न और सात उप रत्नों को कुलथी के काढे में सैंधानमक और हींग डालकर २१ पुट देवे तो भस्म होवे।

## तीसरी विधि

माक्षिकंगंधकंतालंदरदंचमनःशिला ।
पारदंटकणंदत्त्वायासमकेप्रपपेयेत् ॥
रत्नानिचाथसंपिष्यद्दढंगजपुटेपचेत् ।
मारणसर्वरत्नानापटेनैकेनजायते ॥

सोना मक्खी, गधक, हरिताल, हींगुल, मनिसल, पारा और सुहागे को एकत्र कर उसकी बराबर रत्न ले, गजपुट दे तो सब रत्नो की एक ही पुट से भस्म हो जावे।

## रत्नोंपरत्नों के गुण

रत्नानिचोपरत्नानिचचक्षुष्याणिसराणिच ।
शीतलानिकषायाणिमधुराणिशुभानिच ॥
घृतानिमगलान्याशुतुष्टिपुष्टिकरानिच ।
ग्रहालक्ष्मीविपद्वेडपापसंतापकादिकम् ॥
यक्ष्मापाण्डुप्रमेहार्शःकासंश्वासंभगंदरम् ।
ज्वरंविसर्पकुष्टार्तिशूलकृच्छ्रव्रणामयान् ॥
घ्नंत्यायुष्यंयशःकीर्तिपुण्यंचवर्द्धयन्तिहि ॥

सब रत्न और उपरत्नों की भस्म नेत्रों को

आनंददायी, दस्तावर, शीतल, कपैली, मीठी और शुभ है। इन रत्नों और उप रत्नों के धारण करने से तत्काल मगलतुष्ट और पुष्टि होती है। नवग्रह अलक्ष्मी विपबाधा पाप और सताप का नाश करे। तथा खड्डे, पिलिया, प्रमेह, बवासीर, खासी, श्वास, भगदर, ज्वर, विसर्प, कुष्ठ, पांडो, शूल, मूत्रकृच्छ्र और उरग नाश करे आयु, यश, कीर्ति और पुण्य को बढाते हैं।

## हीरा की उत्पत्ति[1]

दधीच्यस्थ्यन्य.समुत्पन्ना पतिताश्चकणःक्षितौ
विकीर्णास्तेतुवज्राख्याभजन्तेतच्चतुर्विधम् ॥

पहले जब विश्व कर्मा ने इन्द्र के निमित्त वृतासुर के मारने को दधीच ऋषी की हड्डी से वज्र बनाया था, उसके बनाने मे जो हड्डियों के कण पृथ्वी पर गिरे वही काल पाकर हीरा के नाम से विख्यात हो गये, वह हीरा चार प्रकार का है।

### अन्यक्रम

पूर्वमंदरमथनाज्जलनिधौप्रत्युद्गतायासुधा
तांप्राय.पिवतांसुरासुरगणानामाननाद्दिव।
येभूमौपतिताविकर्त्तनकरव्रातैःपुनःशोपिता
स्तेवज्राण्यभवन्भवेनकथितंपूर्वमृडानींप्रति

पहले देवता और राक्षसों ने क्षीरसागर में मंदराचल पर्वत को डालकर मथन किया था उस समय अमृत उत्पन्न हुआ, उसको जब देव और दानव पीने लगे उस समय उनके मुख से जो अमृत की बूदे पृथ्वी पर गिरी वेही सूर्य की किरणों से सूख कर वज्र (हीरा) हो गयी यह महादेव जी ने पार्वती के प्रति कहा है।

## अज्ञान से रत्नों का मौल्य कहने में दोष

अज्ञानात्कुरुतेमौल्येसन्मुक्तामणिहीरकान्
इहस्यदु.खितोऽमुत्ररौरवंनरकव्रजेत् ॥

जो मनुष्य, अज्ञान से मोती, मूंगा मणि, हीरा आदिका मोल कहता है वह इस लोक मे दुःख और परलोक में रौरव नरक पाता है।

### अन्य प्रमाण

अज्ञानात्कथयेद्यस्तुरत्नमौल्यंकदाचन।
कुर्य्याच्चनिग्रंहसम्यङमंडलीतस्यविक्रयी ॥
अधमस्योत्तमंमौल्यमुत्तमस्याधमंतथा।
स्नेहान्मोहाद्भयात्कुर्युःसद्यःकुष्ठभवेन्मुखे ॥

जो मनुष्य अज्ञान से रत्नों का मोल कहता है, उसको राजा दंड देवे, और जो अधम रत्न का मोल उत्तम, तथा उत्तम का अधम प्यार से अथवा मोह से किवा भय से कहे उसके मुखमें तत्काल कोढ़ होवे।

## रत्न परीक्षा

ग्राहकोभक्तिपूर्वेणसमाहूयविचक्षणम्।
आसनैर्गंधमाल्याद्यैस्तंवैद्यंतुप्रपूजयेत् ॥
वीक्ष्यसम्यग्गुणान्दोपान्रत्नानांचविशा-
रद.।दांपत्यकुरुसंज्ञांचलक्ष्मेकैकलन्निधौ ॥

रत्ना का ग्राहक भक्ति पूर्वक रत्न परीक्षा का बुलावे, और आसन गध (चंदन) माला आदि से पूजन पीछे उसको रत्न निकालकर देवे, और कहे कि इसकी परीक्षा कीजिये, तब वैद्य उसको सभीपसे अच्छी तरह गुण दोष देख कर और मन में निश्चय कर मौल कहे।

लक्षयेद्वैद्यशास्त्रज्ञोशाणोत्कर्षणालेखनैः।
लोहानियानिसर्वाणिसर्वरत्नानियानिच ॥

शास्त्रज्ञाता वैद्य सर्व लोह (चांदी सोना आदि) की और सब रत्नों की परीक्षा कसौटी पर घिसकर वा शान पर घिस कर करे।

तानिवज्रेणलेख्यानिसचतेन विलिख्यते।
अभेद्यमन्यजातीनांलोहवज्राग्निसंन्निधौ ॥
नाचान्यभेदकंतस्यवज्रंवज्रेणभिद्यते।

संपूर्ण लोह और रत्नो को हीरा से घिस कर परीक्षा करे और हीरा को हीरा ही से क्योकि सम्पूर्ण जाति के लोहो से तथा अग्नि से भी

[1]रत्नानामुत्पत्तिप्रदर्शनार्थमतभेदमार्चाणाम्।
रत्नानिबलीदैत्याद्दधीचतोऽन्येवदतिजातानि ।
केचिद्भुवः स्वभावाद्वैचित्र्य प्राहुरुपनाम्।

हीरा तोड़ने से नहीं आता इसको तोड़ने वाली और वस्तु नहीं यह अपने आप ही से टूटता है।

## हीरा की चार जाति

वज्रं जातिविशेषेणचतुर्वर्णसमन्वितम। प्रयत्नेनचतद्वर्णंप्रविचार्यपृथकपृथक ॥ सुस्निग्धः स्फटिकप्रभः शशिकलाशङ्खच्छविर्ब्राह्मणो ह्यारकद्युतिमत्प्रियकुसुमच्छायंतथाक्षत्रियः। वैश्यश्चासितपीतवर्णं रुधिरौघोवासदीप्तिर्भवेत्। शुद्धः कृष्णमुखस्तथाविरिंचितोवर्णैश्चतुर्भिः शुभैः। ख्यातमेतद्विशेषेणवज्राणां वर्णलक्षणम् ॥

हीरा जाति की विशेषता करके और चार प्रकार के रग मे उनके वर्ण जुदे २ विचारने चाहिए, जो हीरा चिकना और फटिक मणि के समान कांति वाला तथा शख के समान सफेद होवे, वह ब्राह्मण वर्ण कहलाता है। और जो रग मे लाल तथा प्रियुंग के फूल के समान हो, उसे क्षत्रिय वर्ण जानना। कुछ काला तथा पीला तथा रुधिर के समान दीप्ति वाला हो उसे वैश्यवर्ण और जो शुद्ध काले मुख का होवे वह शूद्रवर्ण है, इन चारो वर्णों करके हीरा शुभ कहा है। ये हीरा के वर्ण लक्षण हैं।

## अन्य प्रमाण

श्वेतंद्विजाभिधंरक्तंक्षत्रियाख्यंतदीरितम्।
पीतंवैश्याख्यमुदितंकृष्णंस्याच्छूद्रसञ्ज्ञकम् ॥

सफेद हीरा ब्राह्मण, लाल क्षत्रिय, पीला वैश्य और काले रंग का शूद्र संज्ञक होता है।

## हीरा के धारण करने का फल

धारणावत्फलंपुंसांकथयामि पृथक् पृथक्।
सप्तजन्मांतरेविप्रोविप्रवज्रस्यधारणात् ॥
लभेद्वीर्यं महत्त्वंचदुर्जयोजयमाप्नुयात्।
सर्वसप्तांगसपूर्णःक्षत्रवज्रस्यधारणात् ॥
प्रगल्भ कुशलोदक्षोवलवान्धनसंग्रही।
प्राप्नोतिफलितंचैववैश्यवज्रस्यधारणात् ॥
वहूपार्जितवित्तेनधनवांश्चसमृद्धिमान्।
साधु परोपकारीचशूद्रवज्रस्यधारणात् ॥

अब इनके धारण का जुदा-जुदा फल कहते हैं, चारो वेदो के अनुष्ठान करने से जो फल होता है, वही फल ब्राह्मण जाति के हीराको धारण करने से ब्राह्मण को प्राप्त होता है। क्षत्री वर्ण का हीरा धारण करने से महत्त्व और दुर्जयजय पाव और सम्पूर्ण सातो अगयुक्त हो। बुद्धिमान् चतुर, बली धनका सग्रहकर्ता, वैश्यवर्ण हीरा धारण करने से होवे। अपने भुजोपार्जित धनसे धनवान्, साधु, स्वभाव वाला और परोपकारी शूद्र जातिका हीरा धारण करने वाला होवे।

## हीरा के जाति-भेद से गुण.

विप्रोरसापनेप्रोक्त. सर्वसिद्धिप्रदायक.।
क्षत्रियोव्याधिविध्वंसीजरामृत्युहरः परः ॥
वैश्योधनप्रदःप्रोक्तोतथादेहस्यदार्ढ्यकृत्।
शूद्रोनाशयतिव्याधीन्वयःस्तंभंकरोतिच ॥
स्त्रीपुंनपुंसकाश्चेतिलक्षणीयाश्चलक्षणैः।

ब्राह्मण हीरा रसायन क्रिया मे सर्व सिद्धि दाता है। क्षत्रियसंपूर्ण व्याधि, बुढापे, और मृत्यु का हरण कर्ता है। वैश्याजाति हीरा धनदाता और देहको दृढ़ करता है। शूद्राजातिय सम्पूर्ण व्याधियो को दूर करे तथा देह का स्तंभन करे। हीराके लक्षणो मे स्त्री नपुंसक और पुरुष विशेष जानने चाहिये।

वज्रंचत्रिविधंप्रोक्तंनरोनारीनपुंसकम्।
पूर्वंपूर्वमिह श्रेष्ठरसवीर्यविपाकतः

हीरा तीन प्रकार का है, स्त्री पुरुष और नपुंसक इन मे क्रम से रस, वीर्य और विपाक के भेद से अधिक गुण हैं।

## पुरुषसंज्ञक हीरा के गुण.

अष्टास्रंचाष्टफलकषट्कोणमतिभासुरम्।
अम्बुदेन्दुधनुर्वारितरपुंवज्रमुच्यते ॥

जो हीरा अष्टधार और जिससे आठ जगह फलक (अनीदार) हो तथा छ कोने और

अत्यन्त चमकदार हों, जो बहुत और इद्र धनुषके समान चमके तथा जलकी सी आभा वाला हो उस पुरुष हीरा कहते है।

## स्त्री और नपुंसक हीरा के गुण

तदेवचिपटाकारं स्त्री वज्र वर्तुलायतम्।
वर्त्तुलकुटकोणाग्रंकिंचिदुरुनपुंसकम्॥
लोपुंनपुंसकेवज्रंयोग्यस्त्री पुं नपुंसके॥
व्यत्ययान्नवफलदम्पुम्वज्रणविनाक्वचित्।

कुछ चपटा और गोल हीरा स्त्री सञ्ज्ञक है, और जो गोल हो और कोने मे तरे हो तथ भारी हो उसे नपुंसक जानना ये तीनों प्रकार के हीराक्रम से स्त्री, पुरुष तथा नपुंसकों को यथाक्रम देनेचाहिये। जैसे पुरुष को पुरुष इत्या द, हीराके विपरीत और हीरा देनेसे गुण नहीं करता अर्थात् पुरुषको स्त्री सञ्ज्ञक और स्त्री को नपुंसक देने से गुण नहीं करता परन्तु पुरुप सञ्ज्ञक सब को गुण करता।

## अन्य मतान्तर.

सुवृत्ताःफलसंपूर्णास्तेजोयुक्ताबृहत्तराः। पुरुषाहीरकास्तेच रेखाबिन्दुविवर्जितः। रेखाबिन्दुसमायुक्ताः षडस्रास्तेस्त्रियःस्मृताः
त्रिकोणाश्चसुदीर्घाश्चविज्ञेयास्तेनपुंसका॥
सर्वेपुपुरुषाःश्रेष्ठावेधकारसवंधकाः।

जो हीरा गोल, गांठदार, तेजस्वरूपी, बडा और रेखा तथा बिन्दुरहित हो वह पुरुष सञ्ज्ञक है; जो रेखा विन्दुयुक्त तथा षट्कोण होवे उसे स्त्री संज्ञक जानना। जो त्रिकोण तथा लम्बा हो वह नपुंसक कहलाता है। इन सब मे पुरुष सञ्ज्ञक श्रेष्ठ है, यह पारेका बद्धक और बेधक है।

## हीराओं के गुण और दोष।

गाढस्त्रासश्चबिन्दुश्चरेखाचजलगर्भताः।
सर्वरत्नेष्वमीपंचदोषाः साधारणामता॥
क्षेत्रतोयभवादोषारत्नेपुनलंगतिते।

गाढ, त्रास, विन्दु, रेखा और जल-गर्भता ये पांचदोष सपूर्ण रत्नों में साधारण होते हैं और क्षेत्र तथा जलक दोष रत्नों को नहीं लगते।

## अन्य मतान्तर।

दोषाःपचगुणा पंचच्छायाश्चैवचतुर्विधाः॥
मलोबिन्दुर्यवोरेखाभवेत्काकपदंतथा॥
दोषाःपंचसमुद्दिष्टाः शुभाशुभफलप्रदाः।
मूल्यंद्वादशकप्रोक्तंवज्रस्यापिमहात्मनः॥
धारासूत्रंस्थितकोणे वज्रमध्येभवेद्यदि।
तत्स्थानेमङ्गलंप्रोक्तंरत्नज्ञानविशारदैः॥ वह्नेर्भयभवेन्मध्ये तीक्ष्णधारासुदंष्ट्रिणः। रत्नविह्निरिदंज्ञेयतथाकोणद्वयाश्रितम्॥

हीरा में ५ दोष और ५ गुण हैं। और चार प्रकार की छाया होती है, मल; बिन्दु, यवरेखा, और काकपद ये ५ दोप हैं ये शुभ अशुभ फल देते हैं। और हीराका मोल भी बारह प्रकार का है, जिस हीरेके कोण मे धारया सूतसा प्रतीत होवे अथवा एक लक्षण बीच मे होवे तो उस स्थान मे मंगल होवे, ऐसा रत्नों के जाननेवाले कहते हैं। और रत्न के बीच में सर्पाकार तीखी रेखा होवे तो, उसे पास रखने मे अग्नि का भय हो, ऐसे रत्नज्ञाता (जौहरी) कहते हैं। और जिस में दो कोण हो वह भी अग्निभय जनक है।

## हीरा के बिन्दुओं के भेद.

आवर्त्तोवर्त्तकश्चैवभालबिन्दुर्यवाकृतिः।
गुणदोषान्वितेवज्रोविन्दुर्ज्ञेयश्चतुर्विधः॥
आवर्त्तेविपुलंवर्त्तेवृत्तकेपियवाकृतिः आयुःश्रियःक्षयोरक्तेदेशेषुचपदाकृतिः॥ रक्तपीतशितच्छायावर्णाढ्यश्चपदाश्रयः॥ तेषुदोषगुणाःसर्वेलक्ष्यतेचपृथक्पृथक्॥ गजवाजिक्षयोरक्तपीते वशक्षयस्तथा। आयुर्धान्यं धनंलक्ष्मीःसितेयवपदाश्रये॥ सव्यचैवापसव्यं च छेदी छेदार्धगोपिवा।

आवंतक, वर्तक, भालबिन्दु, यवाकृति इन गुणदोषोयुक्त हीरा मे ४ प्रकार के बिन्दु भेद

जानने, आवर्त्तक विन्दु बडा होता है, और वर्त्तक विन्दु गोल और छोटा होता है, यवाकृति विन्दु जौके आकारका होता है यदि विन्दु लाल हो तो आयु, और लक्ष्मी का क्षय क्रमसे करे; इसकी पदाकृतिका भी देखना यदि हीरा की पदाश्रय छाया लाल होवे तो हाथी घोडों को भय हो, पींली होतो वंशक्षय यवपदाश्रय सफेद छाया हो तो आयु धन धान्य और लक्ष्मी इन का नाश करे। इनमे रेखाओंका सव्य और अपसव्य तथा छेद्य और छेदार्द्ध भी देखना चाहिये सो आगे लिखते हैं।

## हीराकी रेखाओं के भेद.

वज्रे चतुर्विधारेखाबुधैरेवोपलक्ष्यते। सव्या-
चायुःप्रदाज्ञयानापसव्याशुभप्रदा ॥
ऊर्ध्वाचासिप्रहारायच्छेदश्छेदायवंधुभिः।

हीरा की चार प्रकार की रेखा पढितों करके जाननी चाहिये, यदि रेखा सव्य (दक्षिणावर्त्त) होवे तो आयु को वढावे और अपसव्य (वामावर्त) हो तो अशुभ जाननी और ऊपर हो तो तलवार का प्रहार करावे, और छेद हो तो वन्धुनाश करावे।

षट्कोणलघुतीक्ष्णाग्रं वृहत्पद्मदलोपिवा।
वज्रे काकवलोपेतेध्रुवंमृत्युं विनिर्दिशेत् ॥
सबाह्याभ्यतरेभिन्नेभग्नेकोणेपुवर्तुले।
नसमर्थोभवेत्तत्तुशुभाशुभफलोदये ॥

छः कोण वाला, हल्का और जिसका अग्रभाग तीक्ष्ण हो तथा कमलदल के सदृश लंबा हो उस हीरे का काक वलोपेत कहते हैं, इसको निश्चय मृत्युकारक जानना। और जो हीरा भीतर बाहर से भिन्न, टूटा और गोल कोनों वाला हो वह शुभाशुभ फल नहीं देता।

## शुभाशुभ हीरा के लक्षण

लघुचाष्टांगषट्कोणं तीक्ष्णंधारासुनिर्मलम्।
गुणपंचकसंयुक्तंतद्वज्रं देवभूषणम् ॥

जो हीरा हलका, अष्टांगयुक्त, षट्कोण, जिसकी धारा तीखी होवे, और जो निर्मल हो वह पंचगुण युक्त हीरा देवताओं का भूषण है।

## हीरा की छाया का भेद

श्वेतारक्तातथापीताकृष्णाछायाचतुर्विधा।
सितच्छायाभवंसर्वं शशिच्छायासुलक्षणम्।
धाराविन्दुविरहितेसर्वलक्षणसंयुते ॥
वद्वज्रं तोलयेत्सम्यक्पश्चान्मूल्यंविनिर्दिशेत्

सफेद, लाल, पीली और चार प्रकार की छाया है। सफेद चंद्रछाया कहलाती है वह उत्तम है। प्रथम धारा विन्दु रहित सर्व लक्षण युक्त हीरे को तोले, फिर मोल कहे।

## हीरा की तोल और मोल

पूर्वपिंडसमंकुर्य्याद्वज्रतौल्यप्रमाणत ।
तंपिंडत्रिविधंज्ञेयलघुसामन्यगौरवैः ॥
अष्टाभिःसितसिद्धार्थैस्तंदुलश्चप्रकीर्त्तितः।
तंदुलस्यप्रमाणेनवज्रमौल्यस्मृतंवुधः ॥
गुरुत्वेचार्द्धमौल्यं स्यात्सामान्येमध्यमस्मृतम्
लाघवेचोत्तममौल्यमुत्तमाधममध्यमम् ॥
गुरुत्वेत्रिविधमौल्यं त्रित्रिधंलाघवंतथा।
सामान्येषड्विधंज्ञेयमेवंद्वादशधास्मृतम् ॥

प्रथम हीरा की तोल पिंड के अनुसार करे, वह पिंड लघु, सामान्य और गौरव के भेद से तीन प्रकार का है। आठ सफेद सरसों का एक चावल होता है; चांवल के प्रमाण से ही पडितो ने हीरे का मोल कहा है, चावल गुरु हो अर्थात् तोल मे तो चावल के बराबर हो, परन्तु चावल से छोटा दीखे तो उसका मोल आधा होता है, सामान्य में मध्यम तथा लघु अर्थात् दीखने में तो वड़ा दीखे परन्तु तोल मे चांवल की बराबर हो तो उसका उत्तम मोल होता है। इस प्रकार उत्तम, मध्यम और अधम के भेद से गुरुत्वादि द्वारा मोल के तीन भेद हैं, इसी प्रकार लाघव (हल्के) के भी तीन भेद हैं, और सामान्य मौल के छः भेद हैं, इस प्रकार तोल और मोल के बारह भेद हैं।

## हीरा का मौल्य

मनसाभावयेत्पिडयवमात्रै कतंदुलम् ॥
तत्पिडसमवज्र तुज्ञात्वामूल्य विनिर्दिशेत् ।
गात्रे णयवमात्रश्च गुरुत्वंतंदुलेनच ।
मूल्यपचशतंतस्य वज्रस्य चविनिर्दिशेत् ।
यवद्वयसमंपिडलाघवंतदुलोपमम् ॥
मूल्य चतुगु णांतस्यत्रिभिश्चाष्टगुणंभवेत् ।
चतुर्भिर्द्वादशप्रोक्तं पचभि पोडशस्मृतम् ॥

प्रथम मन में पिंड का अनुमान करे, अर्थात् कितने यवके बराबर रत्न का मुटापा है, और कितने चावल अनुपान तोल मे है, इस प्रकार हीरा की मनमें कल्पना करे, पीछे इसका मोल कहे। जो हीरा मुटाव में जौ के समान होवे और चांवल बराबर तोल में होवे, तो उसकी कीमत ५०० रुपया जानना जो मोटा और दो जौ के समान तोल में एक चावल होता २००० रुपये और मुटाव में तीन जौ के समान और तोल में एक चांवल हो तो चार हजार ४००० रुपये का होता है। और मुटाव चार यव के समान तथा तोल एक चावल हो तो ६००० रुपये कहना, और जो मुटाव में पांच यव तथा तोल में एक चावल का हो तो उसका मोल ८००० आठ हजार रुपये कहा है।

षट्बिंदुर्यस्यवज्रस्यख्यापनाद्यदिनिगु णम्॥
सपादयवषट्कस्यपादहीनंचतदुलम् ।
अष्टाविंशतिक मूल्यकथितंचभिषग्वरैः ॥
सप्तमपिंडमौल्य चद्विसहस्र विनिर्दिशेत् ।
यावत्पिंडनिभंरूपदापयेद्द्विचतुगु णम् ॥
पिंडशास्त्रभवेद्वज्र पादाशंलघुतोयदि ।
अष्टादशगुणमौल्यरत्नकोशेप्रभाषितम् ॥
द्वौयवौलघुवज्रस्यषट्त्रिंशत्स्थापयेद्गुणान् ।
त्रिपादोपरितेवज्र चत्वारिंशद्गुणंभवेत् ।
पिंडपादाधिकवज्रतौल्य तद्गुणतोव्रजेत् ॥
त्पितेद्विगुणमौल्य रत्नकोशेप्रभाषितम् ।
"वज्रमणेर्मूल्यपरिज्ञानार्थपाठांतरम् ॥"

सितसर्षपाष्टकंतंडुलोभवेत्तंडुलैस्तुविंशत्या ।
तुलियस्यद्वेलचेद्वयूनंद्विय नितेचैतत् ॥
पादत्रय शार्द्धीनंत्रिभागपंचांशषोडशांशश्च ।
भागश्चपंचविंशतिकःस्यात्साहस्रिकश्चैव ॥

यह श्लोक एक बहुत प्राचीन पुस्तक से लिखे हैं सो जहां तहां अशुद्ध हैं, दूसरी प्रति नहीं मिली इस कारण शुद्ध नही समझा गया और प्रायः अशुद्धता के कारण टीका भी नही लिखी जिस किसी को इसका अर्थ जानना हो वह किसी पढ़े लिखे जौहरी से जान ले। भाषांतरकर्ता )

यवसप्तकगात्रन्तुयदिवारितरंभवेत् ॥
वज्रस्यास्यत्विदमौल्य द्विसहस्रगुणंभवेत् ।
दोषेप्रकाशितेवज्र समूल्यंयत्रयद् भवे ॥
हीनत्वप्राप्यतेतत्तुमौल्यशतगुणाधिकम् ।

जो हीरा सात यव के समान मोटा हो और जल में तैरे उस हीरा का मोल दो हजार गुणा जानना और जिसमें दोष मालूम दे उसका उत्तम हीरे से सौगुना मोल कम हो जाता है।

## हीरे की परीक्षा का प्रकारान्तर

भस्माभंकाकपादच रेखाक्रान्तंतुवर्त्तलम् ॥
आधारमलिनविंदु सत्रासेस्फुटटितंतथा ।
नीलाभचिपिटरूक्षतद्वज्रदोषलत्यजेत् ॥१॥
यत्पाषाणतलेनिकाशनिकरेनोघृष्यतेनिष्ठुरे तच्चान्योपललोहमुद्गरमुखैर्लैखान्नयान्या हतम् । यच्चान्यद्निजलीलयैवदलयेद्वज्रे णाविभिद्यते तज्जात्यकुलिशंवदतिकुशला श्लाध्यमहार्घ चतत् ॥

भस्म ( राख ) के समान रग वाला रेखा युक्त, त्रिकोण, गोल, आधार मे मलिन वर्ण, बिंदु युक्त खुरदरा, फूटा, नील वर्ण, चिपटा और रूखा ऐसा हीरा दोषयुक्त त्याज्य है। जो कसौटी पर घिसने से घिसे नाहीं, जो लोह या किसी और पदार्थ से फूटे नही और स्वयं दूसरे पदार्थ

१ स्वच्छविद्यु त्प्रभस्निग्धंशौदर्यलघुलखनम् । षणारतीक्ष्णधारंचधारकाणाश्रियंदिशेत् ॥

को लीला पूर्वक फोड़ दे, अथवा हीरा से ही फूटे उसको हीरा के परीक्षक उत्तम हीरा कहते हैं हैं इसका घर मे रखना शुभ दायक होता है यह बहुमूल्य पदार्थ है।

स्त्रियः कुर्वन्तिकायस्यकान्ति स्त्रीणांसुखप्रदाः
नपुंसकास्त्वीर्याःस्युरकामाःसत्त्ववर्जिताः।
स्त्रियः स्त्रीपुप्रदातव्याःक्लीवंक्लीवेप्रयोजयेत्।
सर्वेभ्यः पुरुषायोज्याबलदावीर्य्यवर्द्धनाः॥

स्त्री जाति का हीरा स्त्रियो को कान्ति और सुखदायक है और नपुंसक जाति का हीरा हीन वीर्य है, यह निष्काम और सत्व रहित है, स्त्री जाति का हीरा स्त्रियों को देवे, और नपुंसक जाति का नपुंसक को देवे तथा पुरुष जाति का सब के लिये श्रेष्ठ है इसको औषधों में डालना चाहिये, और यह बल वीर्य वर्द्धक है।

## अशुद्ध हीरा के दोष

अशुद्धवज्रं कुरुतेकुष्ठंपार्श्वव्यथांतथा।
पांडुतापंगुरुत्वंचतस्मात्संशोध्यमारयेत्॥

अशुद्ध हीरा-कुष्ठ, पसवाड़ों में पीड़ा, पीलिया, ज्वर और देह में भारीपन करता है इस लिये प्रथम शोधकर मारण करे।

## हीरा का शोधन

व्याघ्रीकंदगतवज्रं दोलायंत्रेणपाचयेत्।
सप्ताहकोद्रवक्वाथैःकुलिशंविमलंभवेत्॥

हीरा को व्याघ्री कंद के बीच में रख कादों के काढे में दोला यंत्र की विधि से सात दिन पचावे तो शुद्ध हो।

## दूसरी विधि

कुलत्थक्वाथकेस्विन्नंकोद्रवक्वाथितेनवा।
एकयामावधिस्विन्नं वज्रं शुद्ध्यतिनिश्चितम्।

कुलथी या कादों के काढे मे एक प्रहर दोलायंत्र द्वारा पचाने से हीरा शुद्ध हो।

## तीसरी विधि

कुलत्थकोद्रवक्वाथैर्दोलायंत्रेविपाचयेत्॥
व्याघ्रीकंदगतंवज्रं मृदालिप्तं पुटेपचेत्।
अहोरात्रात्समुद्धृत्यहयमूत्रेणसेचयेत्।
वज्रीक्षीरेणवासिंचेन्कुलिशंविमलंभवेत्॥

हीरा को दोला यंत्र द्वारा कुलथी वा को दो के काढे में पचावे, पश्चात् व्याघ्री कंद (कटेरी की जड़) में रख ऊपर कपर मिट्टी कर संपुट में रखकर फूंक देवे, जब एक दिन रात व्यतीत हो जाय तब निकाल कर घोड़े के मूत्र वा थूहर के दूध में बुझावे तो हीरा शुद्ध होवे।

## चौथी विधि

गृहीत्वाह्निशुभेवज्रं व्याघ्रीकंदेविनिःक्षिपेत्।
महिषी विष्टयालिप्त्वाकरीषाग्नौविपाचयेत्॥
त्रियामंचचतुर्यामंपंचयामेश्वमूत्रके।
सेचयेत्पाचयेदेवंसप्तरात्रेणशुद्ध्यति॥

हीरा का व्याघ्री कंदमें रखकर ऊपर से भैंस के गोबर का लेपकर उपलों की आंच तीन चार प्रहर देवे, पीछे पांचवें प्रहर निकाल घोड़े के पेशाव में बुझावे ७ बार करने से हीरा शुद्ध होवे।

## हीरा का मारण

त्रिवर्षरूढकार्पासमूलमादायपेषयेत्।
त्रिवर्षनागवल्याःवाबीजद्रावैःप्रपेषयेत्॥
तद्गोलकेक्षिपेद्वज्रं रुद्ध्वागजपुटेपचेत्।
ऐवंसप्तपुटैर्नूनंकालिशंभस्मजायते॥

तीन वर्ष के कपास की जड़ की लुगदी में अथवा तीनवर्ष का नागर वेल के बीजों की लुगदी मे हीरा को रख सात कपर मिट्टी दे गजपुट मे फूंकदे, इस प्रकार सात पुटों में हीरा की भस्म होवें।

## दूसरी विधि

त्रिसप्तकृत्वःसंतप्तं खरमूत्रेणशुद्ध्यति।
मत्कुणैस्तालकंपिष्ट्वातद्गोलेकुलिशंक्षिपेत्।
प्रध्मातंवाजिमूत्रेणसिक्तपूर्वक्रमेणच।
भस्मीभवीतत्द्वज्रं शंखशीतांशुपाण्डुरम्॥

हीरा को तपा तपा कर २१ बार गधे के मूत्र में बुझावे, तो हीरा शुद्ध हो, पीछे हरिताल में खटमल मिला कर घोटे और उसकी लुगदी रखकर अग्नि देवे जब खूब अग्नि देवे जब खूब अग्नि लगजाय तब निकालकर घोड़े के पेशाब मे बुझावे इस इस प्रकार २१ बार करने से हीरा की सफेद भस्म शंख या चन्द्रमा के तुल्य हो जाय ।

## तीसरी विधि

हिंगुसैंधवसयुक्तेकाथेकौलत्थजेक्षिपेत् ।
ततप्तेपुनर्वभू ' याच्चूर्णीत्रिसप्तधा ॥

हींग कुलथी और सैंधे नमक के काढे में हीरा को तपा २ कर २१ बार बुझाने से हीरा की भस्म होवे ।

## चतुर्थ विधि

मेष शृंगभुजंगास्थिकूर्म पृष्ठाम्लवेतसम् ।
शशदंतसमंपिष्ट्वावज्ञीरेणगोलकम् ।
कृत्वातन्मध्यगवाजम्रियतेध्मातवह्निना ॥

भेड़े का सींग, सांप की हड्डी, कछुवे की पीठ, अमलेवत, ससके दांत इनको समानभाग लें चूर्ण कर थूहर के दूध में घोटकर गोला बनावे, उसके बीच में हीरे को रख सात कपर मिट्टी कर गजपुट में फूंक देवे तो हीरे की भस्म होवे।

## पांचवी विधि

विलिप्तंमत्कुणस्यांत्रै'सप्तवारंविशोधितम् ।
कासमर्दरसेपूर्णेलोहपात्रनिवेशयेत् ॥
सप्तवारंपरिध्मातत्रअभस्मभवेत्खलु ।
वज्रचूर्णंभवेद्रुश्यं योजयेच्चरसादिषु ॥
ब्रह्मज्योतिमुनीन्द्रेणक्रमोयपरिकीर्त्तित. ।

हीरा को तपा के खटमल की आंतो का लेप कर सुखाले, पीछे कसोंदी के रस से भरे पात्र मे रखकर अग्नि देवे जब सूखजावे तब फिर अग्नि में तपावे और खटमलो का लेप कर उसी प्रकार कसोंदी के रस में रखकर अग्नि देवे इस प्रकार सातवार करने से निश्चय हीरा की भस्म होवे, यह भस्म कांतिदायक है इसको रसादिकों मे डाले यह ब्रह्मज्योतिमुनीन्द्रका कहा योग है ।

## छठी विधि

वज्र'मत्कुणरक्तनचतुर्वारंविभावितम् ।
सुगंधिमूषिकामांसैर्वर्त्तितैःपरिमर्द्य च ॥
पुटेत्पुटैर्वराहाख्यैस्त्रिशद्वारंततः परम् ।
ध्मात्वाध्मात्वाशतंवारान्कुलत्थेक्काथकेक्षिपेत्
अन्यैरुक्तःशतंवारंकर्त्तव्योयेविधिक्रमः ।
कुलत्थक्वाथसयुक्तलकुचद्रावपिष्टया ॥
शिलयालिप्तमूपायांवज्र'क्षिप्त्वानिरुध्यच ।
अष्ठवारंपुटेत्सम्यग्विशुष्कैश्चवनोपलैः ॥
शतंवारंततोध्मातंनिक्षिप्तंशुद्धपारदे ।
निश्चितंम्रियतेवज्र'भस्मवारितरंभवेत् ॥
सत्यवाक्सोमसेनानीरेतद्वज्रस्यमारणम् ॥
दृष्टप्रत्ययंसंयुक्तमुक्तवान्रसकौतुकी ॥

हीरा को खटमल के रुधिर की चार भावना देकर सुगन्ध मूंसा ( छछूंदर ) के मांस मे मर्दन कर वाराह पुट मे फूंक देवे, इस प्रकार सात, पुट दे पीछे उस हीरा को तपा २ कर कुलथी के काढे मे सौवार बुझावे, और अन्य आचार्य्य यह कहते हैं कि प्रथम सौवार खटमलो के रुधिर की भावना देकर पीछे कुलथी के काढे मे बुझावे पश्चात् कुलथी के काढे मे बढ़ैर का रस मिलाकर मनसिल को पीस हीरा पर लपेट घड़िया मे रख आंच मे फूंक देवे, इस प्रकार कर सूखे आरने उपलो के आठ पुट देवे,तदनन्तर सौवार हीरा को तपा तपा कर शुद्ध पारे मे बुझावे इस प्रकार करने से निश्चय जल मे तैरने वाली हीरा की भस्म होवे । यह सौमसेनानी सत्यवक्ता ने कहा है, उस रस कौतुकी का यह प्रयोग देखा और आजमाया है ।

## सातवीं विधि

वि'लप्तमत्कुणस्यास्त्र सप्तवारविशोधितम् ।
कासमर्दरसै पूर्णेताम्रपात्रें निवेशितम् ॥

सतवारंपरिध्मातंवज्रभस्मभवेत्खलु ।
ब्रह्मज्योतिर्मुनी·द्रणभाषितंरत्नसागरे ॥

हीरा को खटमल के रुधिर मे लपेट कर सुखा लेवे, पीछे एक छोटे तांबे के पात्र में कसौंदी का रस भर उसमें हीरा को डाल कर धमावें पश्चात हीरा पर फिर खटमल का रुधिर लपेट कसौंदी के रससें डाल धमावे, इस प्रकार सौवार करने से निश्चय हीरा की ही भस्म होवे यह ब्रह्मज्योति ने रत्न सागर में कहा है ।

## आठवीं विधि

नीलज्योतिर्लताकंदेन्युष्ठंघर्मेविशोषितम् ॥
वज्रंभस्मत्वमायातिक्रमवद्ध्मानवह्निना ॥

हीरा को नील ज्योति लता के कन्द में रख धूप में सुखाय यथा योग्य अग्नि देने से हीरा की भस्म होवे ।

## नवीं विधि

मदनस्यफलोद्भूतरसेनक्षोणिनागरैः ।
क्रमकल्केनसंलिप्यपुटेद्विंशतिवारम् ॥
वज्रचूर्णंभवेद्धव्यंयोजयेच्चरसादिषु ।

मैनफल के रस मे अलसी और सोंठ को मिलाय कल्क बनाय उसमें हीरा को लपेट अग्नि में धमावे इस प्रकार २० पुट देने से हीरा की उत्तम भस्म होवे, इसको रसादिकों मे मिलाकर काम मे लावें ।

## ब्रह्मजातीय हीरा का मारण

गरुटगधकतालवदरीरमसंप्लुतम् ।
अश्वत्थस्वरसैर्भाव्यंपुटेदिन्डंसरक्तकम् ॥
म्रियतेतेनयोगेनब्रह्मरत्नंहितत्त्वतः ।

छिरहिंटा, गधक, हरिताल इनका वेर के रसमें घोटकर पीपलके पत्तोंके रसकी भावना देवे तो ब्राह्मण जातिका हीरा भस्म हो ।

## क्षत्रियजातीय हीराका मारण

नीलंचशंखचूर्णंचशिलाभूनागसूरणम् ।
म्रियतेक्षत्रजातीनांपुटैःस्वाभिर्नसंशयः ॥

नील, शंखचूरा, मनसिल, केंचुए और जमीकंदका रस इनको एकत्र पीस पुट देने से क्षत्रिय जातिके हीरा की भस्म हो ।

## वैश्यजातीय हीरा का मारण

स्नुह्यर्ककरवीरंचभूनागदंरवटाः । उत्तमावारुणीक्षीरैर्वैश्यानांमारणंपुटैः ॥

थूहर, आक, कनेर, केंचुआ, शिंगरफ, बडका दूध, उत्तम दारू और दूधकी भावना दे कर फूंके तो वैश्य जातिके हीरा की भस्म हो ।

## शूद्रजातीय हीराका मारण

गधाश्मकेघृततालंमेषशृंगंसमांशकम् । विषवंतिस्नुहीक्षीर नारीपुष्पंपयप्लुतम् ॥
एभिर्विलिप्तमूषायांधमनादन्यमारणम् ।

गधक, घृत, हरताल, मेढासिंगी, शहद विष, कान्तलोह, थूहर का दूध, स्त्रीके रजोदर्शका रुधिर और दूधको एकत्र पीस हीरा में पुट दे, मूषामें रख बंकनाल धोंकनी द्वारा धोंकने मे सर्व जाति के हीरो की भस्म होवे ।

## हीरादि सब रत्नोंका मारण

रसंहसंशिलातालंगरुडगधटंकणम् । भूनागविमलवंगमेषशृंगसचुम्बकम् ॥ शुक्रशोणितसयुक्तस्वेदनौषधिभावितम् । मूषालेपप्रयोगेणरत्नानामारणध्रुवम् ॥ एवंवज्रभवंभस्मवज्रस्थानेनियोजयेत् ।

पारा, सिंगरफ, मनसिल, हरिताल, पन्ना का चूर्ण, गंधक, सुहागा, केंचुये, विमल वंग, मेंढेका सींग, चुंबक, पत्थरका चूर्ण और पुरुष का वीर्य और स्त्रीका रज इन सब को पीस कर इस में स्वेदन औषधियों की भावना देवे, पीछे इस को मूषा में लेपकर बीच में हीरादिरत्नों को रख अग्नि मे धोंके तो निश्चय सब रत्न प्रकार मरे, इस हीरा की भस्म को जिस प्रयोग में हीरा की भस्म लिखी हो मिलावे ।

## हीराका सत्त्व विधि

तद्वज्रं चूर्णयित्वाथ किंचिट्टंकणसंयुतम् । खरभूनागसत्त्वेनविषेनावर्त्ततेध्रुवम् ॥ तुल्य स्वर्णेनतद्ध्मातंयोजनीयरसादिषु ।

फुंके हीराकी भस्म में थोडासा सुहागा मिलावे, फिर केंचुएके गरम सत्व में डाले और बराबर का सोना डालकर अग्नि पर धमावे तो सत्व निकले, फिर इस को सर्व रसों में मिला कर खाय ।

## हीराकी गुटिकाके गुण

त्रिगुणेनरसेनैवसंमर्द्य गुटकीकृतम् । मुखे- धृतेकरोत्याशुचलदंतविबंधनम् ॥

हीराकी भस्म से तिगुना शुद्ध पारा मिलावे और गुटिका बनालेवे इस गुटिका को मुख में रखे तो हिलते दांत दृढ होवे ।

## हीराकी भस्मसेवन की विधि

मृतंभस्माद्धं संयुक्तं मृतवज्रस्यभस्मकम् ॥
मृताभ्रसत्त्वमुभयोस्तुलितंपरिमर्दितम् ॥
क्षौद्राज्यसंयुतंप्राश्नं गुंजामात्रं चसेवितम् ॥
निहंतिसकलान्रोगान्सत्यंसर्वदाम्यहम् ॥
एवंवज्रभवंभस्मसेवनीयनृभिस्सदा । त्रिस- प्तदिवसैर्नृणांगंगांभईवपातकम् ॥

हीरा की भस्म एक भाग, पारेकी भस्म अर्द्ध भाग, इन दोनों के समान मरे अभ्रक का सत्व लेकर घृत और शहद में सब को घोट कर एक रत्ती नित्य खाय तो सब रोगों को दूर करे। इस प्रकार हीराकी भस्म मनुष्य को सदा सेवन करने से २१ दिन में गंगा जल के समान शुद्ध देह करे।

## अन्य विधि

त्रिंशद्भागमितंहिवज्रभसितंस्वर्णंकलाभाग- कम् ॥ तारंचाष्टगुणासितंमृतवरंरुद्रांशकंचा- भ्रकम् पादांशंखलुताप्यकंवसुगुणंवैक्रांतकं- षड्गुणम् भागोप्युक्तरसैश्चसोयंमुदितः पाड्गुण्यससिद्धये ॥

हीरा की भस्म तीसभाग; सुवर्ण भस्म १६ भाग, रूपरस ८ भाग, सिगयाविष ११ भाग, अभ्रकभस्म १४ भाग, सोना मक्खी की भस्म ८ भाग, इन सबको एकत्र कर रख छोडे इसका षड्-गुणकी सिद्ध के निमित्त पूर्वाचार्य्योंने कहा है ।

## हीराकी भस्म के गुण

आयुःप्रदंसद्गुणदंचवृष्यंदोषत्रयप्रशमनंसक लामयघ्नम्सूतेन्द्र वधसद्गुणदंप्रदीप्तंमृ- त्युंजयेत्तदमृतोपममेववज्रम् ॥

मनुष्य की आयु और श्रेष्ठगुणों की वृद्धि करे, वृष्य है, तीनों दोषों का शमन करे, सकल रोगों को दूर करे, पारे को बद्ध क तथा मारण करने वाली है और पारे के उत्तम गुण प्रकट करनेवाली है, अग्नि को दीप्त करे, मौत को जीते और अमृत के समान गुणकारक हीरा की भस्म है ।

## अन्य गुण

वज्रं चषट्रसोपेतसर्वरोगापहारकम् । सर्वा- घशमनंसौख्यंदेहदार्ढ्यंरसायनम् ॥

हीरा षड्रससंयुक्त सपूर्ण रोगनाशक तथा सकल पाप हरण कर्ता सुख और देहका दृढ- कर्त्ता तथा रसायन है ।

## तीसरे गुण

वज्रं समीरकफपित्तगदांश्चहन्याद्वज्रोपमंच । कुरुतेवपुरुत्तमधि शोषक्षयज्वरभगंदरमेह- मेदः पांडूदरश्वयथुहारिचषड्रसाढ्यम् । आयुःपुष्टिंचवीर्यंचवर्णंसौख्यंकरोतिच ॥ सेवितंसर्वरोगघ्नंमृतंवज्रंनसंशयः

हीरा की भस्म-वात पित्त और कफ के

विकारों को नाश करे, देह को वज्र के समान दृढ और उत्तम करे शोष, खई, ज्वर, भगंदर प्रेमह, मेद, पांडु उदर और सूजनका नाश करः छः रसयुक्त है, आयु और वीर्य को पुष्ट करे, देहका वर्ण उत्तम तथा सुख करे, मरा हीरा खान से निस्संदेह सकलरोग नाश हो।

## हीराकी भस्म के अनुपान

कुष्ठखादिरत्वगथ्यथापवनजेसृकूशृंगवेरंमधु देयकासवलासश्वासविकृतौवासोषणात्वकणाः। पित्तेदाहसितासमज्वरगणेछिन्नाजले तिक्तके। वज्रंमारितशुक्लभस्मगदहृद्युञ्जयाद् भिषग्युक्तिभिः॥

कोढमें खैरकी छालके साथ, वातव्याधि तथा वातरक्तमे अदरख के रस और शहद के साथ; खांसी कफ और श्वास में अडूस के रस, कालीमिरच, दालचीनी, और पीपल के साथ, पित्त और दाहमे मिश्री के साथ सब ज्वरो मे गिलोय और चिरायते के काढ़ेके साथ हीरा की भस्म देवे, यह सर्वरोग नाशक परन्तु सर्व रोगो मे अनुपान वैद्य अपनी युक्ति से कल्पना करे।

## हीराके मृदुकरनेकी विधि

मातुलुंगातरेवज्रंरुद्ध्वाबाह्यंमृदालिपेत्। पुटेत्पश्चात्समुद्धृत्यएवशतं पुटैः पचेत ॥ नागवल्याद्रवैर्लिप्ततत्पत्रैणैववेष्टयेत्। भूमध्यचस्थितयावत्तद्वज्रंमृदुतांव्रजेत्॥

हीरा को विजौरेमे रखे कपरमिट्टी कर अग्नि मे रख फूंकदे इस प्रकार १०० फुट दे पींछे नागर वेल के रस मे लपेट ऊपर से उक्त-वेल के पत्ते बाध ज़मीन मे गाड दे तो थोडे दिन में हीरा मोम के समान नरम हो जाय यह ( रसेन्द्रप्रकाश ) मे लिखा है।

## हीराकी द्रुति

वज्रवल्लयूतरस्थंचकृत्वावज्रंनिरुत्थितम् ॥ अम्लभण्डगतस्वेद्यंससप्ताहाद्द्रवतांव्रजेत्

हीरा को वज्रवल्ली की लुगदीमे रख फूंक दे जब निरुत्थ होजाय तब अम्लवर्गके पात्र मे डाल स्वेदन करे तो हीरा की पारे के समान द्रुति होवे।

## अशुद्ध हीरा के दोष

पीडांविधतेविविधांनराणांकुष्ठक्षयपांडुगदंचतुष्टम्। हृत्पार्श्वपीडाकुरुतेतिदुस्सहामशुद्धवज्रंगुरुमात्महंत्यजेत॥

अशुद्ध ( कच्चा ) हीरा मनुष्योंको अनेक पीडा करे, कोढ, खई, पांडुरोग, हृदय और पसवाडो मे दुस्सह पीडा करता है, भारी तथा प्राणहारक है, इसलिये अशुद्ध हीरा को त्याग देवें।

## हीरा के विकारोकी शान्ति

सितामधुघृतैःसाकं गोदुग्धंदिनसप्तकम्। विधिनासेवितंहति वज्रदोषंचिरोत्थितम्॥

मिश्री, शहद, घी और दूधको मिलाकर ७ दिन विधि से सेवन करे तो हीरे का दोष नष्ट हो।

## मूंगाकी उत्पत्ति.

बालार्ककिरणरक्तासागरसुशिलोद्भवेजललताया। नत्यजतिनिजंरूपनिकषेघृष्टापिसास्मृताजात्या॥

समुद्र के जल मे लाल रंग की मूंगा की बेल होती है, वह प्रात काल के सूर्य की लाल किरणो के समान प्रगट होती है उसको प्रवाल (मूंगा) कहते हैं, उनमेसे जो कसौटी पर घिसनेसे अपने रग और काति को न छोड़े वह मूंगा अमृत के समान गुण करता है।

## शुभ मूंगा के लक्षण

पक्वबिम्बफलच्छाय वृत्तायतमवक्रक। स्निग्धमव्रणकंस्थूलंप्रवालं सप्तधाशुभं॥

पकी कदूरीके समान, गोल, वक्रता रहित, चिकना, छिद्रादिकरहित, मोटा, कुछ थोडा लबा, ऐसा सात प्रकार का मूंगा शुभ है।

## अशुभ मूंगा के लक्षण

आररंगंजलकान्तिवक्रं सूक्ष्मंसकोटरं ।
रूक्षंकृष्णंलघुश्वेतप्रवालमशुभंत्यजेत् ॥

रंग में पीतल के समान जल की सी कांति टेढा, बारीक, छिद्र सहित, रूखा, काला, छोटा, और अशुभ है ।

## मूंगा के गुण

प्रवालंमधुरंसाम्लंकफपित्तार्त्तिदोषनुत् ।
वीर्यंकांतिकरस्त्रीणांधृतेःमंगलदायकं ॥
क्षयेपित्तास्त्रकासघ्नंदीपनंपाचनंलघु ॥
विषभूतादिशमनंविद्रु मंनेत्ररोगहृत् ॥

मूंगामधुर, खट्टा, दीपन, पाचन, तथा लघु (हल्का) है तथा वीर्य और कांति को बढावे, स्त्रियों का धारण करने से मंगलकर्त्ता है । कफ, पित्त, त्रिदोष, क्षई, रक्तपित्त, खांसी, विष, भूतबाधा और नेत्र रोगों का नाश करे ।

## मूंगा का मारण

मौक्तिकस्य विधिप्रोक्तःप्रवालेपितथाविधि.

जो विधि मोती के मारण की है वही विधि मूंगा के मारण की जाननी चाहिये ।

## मोती की उत्पत्ति

शुक्ति. शंखोगज क्रोडफणीमत्स्यश्चदर्दु र.।
वेणुश्चाष्टौसमाख्यातासुज्ञैर्मौक्तिकयोनय. ॥

पण्डितों ने मोती की उत्पत्ति-सीपी, शंख, हाथी, शूकर, सर्प, मछली, मेंढक और बांस से कही है ।

## गजमौक्तिक

यद्'तावलकुंभसंभवमदःपीतारुणंमंदरुक ।
धारीदघ्नतयात्र रत्नधमंकांभोजकुंभोद्भवं॥

गजमुक्ता—कांबोजदेशके बलवान हाथी के गंडस्थलसे किंचित्‌लाल तथा पीतवर्ण उत्पन्न होता है, इसको स्त्रिया धारण करती हैं यह हलकारत्न है ।

## वाराह मौक्तिक

एकाकीससुखेननिस्पृहतयायः काननगाहतो तस्यानादिवराहवंशजनुषःकोलस्यमूर्ध्निस्थितं ॥ कंकोलाकृतिमिंदुवत्सधवलंदैवादवाप्नोतितत्सोमर्त्यैसमुपासतेसनिधिभिर्मर्त्योधनाधीशवत् ॥

श्री आदिवाराह वंशमें जो शूकर प्रगट हुआ वह अकेला ही वन मे निष्पृहता पूर्वक विचरता है, उसके मस्तक में बेर के समान बडा और चंद्रमा के समान सफेद मोती होता है, यह दैवेच्छा से हाथ लगता है, जिसके पास यह मोती होता हैं वह पुरुष अटूट संपत्तिवान् होता है ।

## वेणुमौक्तिक

मुक्तासंतिकुलाचलेषुकरकाकान्त्युद्भवावंशजा । कर्कंधूफलबंधवोनिदधतेकंटेपुशुद्धांगना

कुलाचल पर्वत में वर्फ के समान सफेद बेर के समान बडा, मोती बांसो से प्रगट होता है उसको पवित्र स्त्री गले मे धारण करती है ।

## मत्स्यजमौक्तिक

प्रोष्ठीगर्भगतस्तुमौक्तिकमणिर्नागसमःपाटली।
पुष्पाभः सनलभ्यतेभुविजनैरस्मिन् कलौ पापिभिः ॥

मत्स्यजमौक्तिक मच्छी के पेट में गजमुक्ता के समान रग में पाढर पुष्प के समान होता है, यह इस पृथ्वी पर कलयुगी पापी जीवों को नहीं प्राप्त होता ।

## दर्दु रमुक्ता

यन्मेघोदरसंभवंतदवनीमप्राप्तमेवामरैः ।
व्योमस्थैरपनीयतेविनिपतद्धाशुमुक्ताफलं ॥
तिग्मांशोरपिदुर्निरीक्ष्यमकृशंसौदामिनीसन्निभं । देवानामपिदुर्लभंमनुजस्यैतस्यप्राप्तिपुनः ।

वर्षाऋतु में जो मेंढक मेघोदर से उत्पन्न

हो वह पृथ्वी पर न गिरे, उसके पेट मे मोती उत्पन्न होता है उसको देवता ग्रहण कर लेते हैं। वह सूर्य के समान तेजवाला बिजली के सदृश होता है वह मनुष्य को तो कब प्राप्त हो सकता है देवताओं को भी दुर्लभ है।

## शंखमुक्ता

शंखस्याच्युतहारिणोजलनिधौयेवंशजाःकंबुका स्तेष्वंतःकिलमौक्तिकंभवतवैतच्छुक्रतारानिभ ॥ कापोतांडसमंसवृत्तमसकृत्श्रीकं स्वरूपलघु स्निग्धंस्पर्शकृतंचतेचनपुनर्मर्त्यैस्तदासाद्यते ॥

पांचजन्य शंख के वंश मे प्रगट ऐसे शंख समुद्र मे होते हैं, जिनके बीच मे तारागण के समान प्रकाशित, कबूतर के अंडे के समान बड़ा और गोल मोती होते हैं। वो पानीदार, चिकने हल्के, तथा लक्ष्मीकारक होते हैं। वो एक मनुष्य के स्पर्श करने से दूसरे के पास नही जाते।

## सर्पजमुक्ता

शेषस्यांन्वयिनांफणांसुफणिनांयन्मौक्तिकं जायते। वृत्तंनिर्मलमुज्ज्वलंशशिरुचिश्याम च्छविश्रीकरं ॥ कंकोलाकृतिकेपिकोटिसुकृतैः प्राप्नोतिचेन्मानवः । सस्याद्वाजिगजाधिकोनृपसमोजातोपिनीचेकुले ॥ आस्तेसद्मनिचेत्सपन्नगमणिस्तेयातुधानामरा । हतु रध्रमवेक्ष्तेइतरतःकुर्यान्मिहाशान्तिकम् ॥

सर्पज मौक्तिक शेषनाग के वंश मे उत्पन्न सर्पों के फण में होता है, वह गोल, निर्मल, चकचकाहट वाला, चन्द्रमा के समान सफेद शोभायमान आकार मे बेर के समान होता है यह मोती करोड जन्म पर्यन्त पुण्यकर्त्ता के हाथ लगता है, जिसके पास यह रहे उसके घर हाथी घोडा आदि की वृद्धि होकर नीच कुल का भी बालक राजा के समान हो, इसकी चोरी करने को राक्षस छिद्र देखा करते हैं, इस लिये इसके मिलने की शान्ति करे।

## सीपी मौक्तिक

पटुश्वेतेस्वपिरुक्मिणीवजगतिख्य'तिंगताारुक्मिणी। नाम्नाशुक्तिमतीवचोत्तमगुणाम्निधौसमुज्जृंभते ॥ तस्यागर्भभवतुकुंकुमनिभंजातीफलाकृत्तिनं। स्थूलंस्निग्धमतीवनिर्मलमलंभूमौप्रकाशसदा।

चांदी के समान झलकदार सीप उत्तम है, वह समुद्र मे उत्पन्न होती है, उसमें लाल जायफल के समान मोटा, चिकना, अत्यन्त निर्मल मोती निकलता है।

## लक्षण

श्वेतस्निग्धमतीववधुरतरंस्यात्पारसीको द्भवं । रूक्षकांचनवर्णसंकरयुतंस्याद्बर्बरं मौक्तिकं ॥ शोणंतूर्मजसंभवंविदुरितिस्निग्धतथादोषज। चातुर्वर्ण्ययुतंसुलक्षणमिति श्लक्ष्णंकविश्रीकरं ॥

जो मोती फारिस के समुद्र मे प्रगट होता है, वह सफेद, चिकना और अत्यन्त तेजस्वी प्रगट होता है, अरब के समुद्र में रूखा जिसमे सुवर्ण की सी शंका होती है, अन्य समुद्रो का मोती लाल, अतिचिकना, दोषयुक्त, चारवर्णयुक्त उत्तम लक्षणवाला शोभायमान होता है।

## मौक्तिक परीक्षा

यद्विच्छायमौक्तिकंव्यंगकायशुक्तिस्पर्शंरक्ततां चापिधत्ते । मत्स्याक्ष्यंकरूक्षमुत्तानमम्रं नैतद्धार्यंधीमतादोषदायी ॥

जो मोती फीका, व्यंग, सीप से चिपटा लालवर्ण, मछली के नेत्र सम चिह्नित, रूखा ऊँचा नीचा, ऐसा होवे उसको बुद्धिमान् धारण न करें यह दोष कारक है।

## शुभ मोती के लक्षण

नक्षत्राभंवृत्तमत्यंतमुक्तं स्निग्धंस्थूलंनिर्व्रणं निर्मलंच । न्यस्तंधत्तेगौरवयत्तुलायानिर्मौल्यितन्मौक्तिकसिद्धिदायि ॥

जो मोती नक्षत्र के समान गोल, चिकना, मोटा, निर्व्रण, निर्मल, तथा तोलमें भारी होवे । वह महामौल्यवान मोती सिद्धि दायक है ।

## मोती का शोधन

लवणक्षारक्षोदिनिपात्रे गोमूत्रपूरितेक्षिप्तं ।
मर्दितमपिशालितुषैर्यदविकृतमौक्तिकंजात्य॥

गोमूत्र मे निमक डाल कर उसमे मोती को दोलायंत्र की विधि से लटकाय देवे, पीछे उसमे से निकाल धान की तुषाओ मे डालकर मले यदि वह मोती विकार को प्राप्त न हो तो शुद्ध जाने ।

## मणि मुक्ताप्रवाल शोधन

स्वेदयेद्दोलिकायंत्रे जयन्त्यास्वरसेनच ।
मणिमुक्ताप्रवालानांयामैकंशोधनभवेत् ॥

मणि मोती और मूंगा को जयती के रस मे दोलायन्त्र विधि से एक प्रहर पचन करे तो शुद्ध हो ।

## दूसरा प्रकार

मौक्तिकशोधयेदम्लैःकाजिकैर्निंवुकद्रवैः ।
गोमूत्रे शोधयेत्पश्चाच्छोधयेत्पयसातथा ॥

मोती को अम्लवर्ग, काजी, नींबू के रस, गोमूत्र और दूध में शोधन करे ।

## मुक्ताप्रवाल मारण

कुमारीतदुलीयेनस्तन्येनचविपाचयेत् ।
प्रत्येकंसप्तवारंचतप्ततप्तानिकृत्स्नशः ॥
उक्तमाक्षिकवन्मुक्ताप्रवालानिचमारयेत् ।

मोती को तपा २ कर घीगुवार के रस, चौलाई के रस, तथा स्त्री के दूध मे, सात-सात वार बुझावे और सोनामक्खी के मारण की तरह मोती और मूगा का मारण करे ।

## दूसरी विधि

गंधपारदयोरैक्यान्मौक्तिकानिविमर्दयेत् ।
भावयेदुग्धयोगेनशराव सपुटेक्षिपेत् ॥
वस्त्रमृत्तिकयोर्लेपाज्ज्वालयेद्धस्तिजेपुटे ।
स्वांगशीतलमुधृत्यचूर्णंभाडेनिधापयेत् ॥

मोती को गधक और पारे की कजली मे दूध डालकर खूब घोटे, तदनतर सराव संपुट मे रख कपरमिट्टी कर गजपुट में फूंक दे, स्वांग-शीतल होने पर भस्म को काच की शीशी मे भर रख छोडे ।

## मुक्ता भस्म के गुण

मौक्तिकसमधुरंसुशीतलंदृष्टिरोगशमनंविषापह । राजयक्ष्मपरिकोपनाशनंक्षीणवीर्यबलपुष्टिवर्द्धनं ॥

मोती की भस्म-मधुर और शीतल है नेत्र-रोग, विष रोग और राजयक्ष्मा ( खई ) का नाश करे, क्षीण वीर्य और क्षीणबल का नाश करे ।

## अन्यच्च

कफपित्तक्षयध्वंसी कासश्वासाऽग्निमान्द्यजित् । पुष्टिदवृष्यमायुष्य दाहघ्नंमौक्तिकंमतम् ॥

कफ, पित्त, खई, श्वास खांसी और मन्दाग्निका नाश करे, पुष्टि करे, वीर्य और आयुष्य को बढ़ावे, दाह को जीते ।

## मोती की द्रुति

मुक्ताफलानिसप्ताह वेतसाम्लेनभावयेत् ।
जंबीरोदरमध्येतुधान्यराशौनिधापयेत् ॥
पुटपाकेनतच्चूर्णंद्रवतेसलिलयथा ।
कुरुतेयोगराजोयरत्नांद्रावणंशुभं ॥

मोती को अम्लवेत के रस की भावना देकर नीबू के भीतर भर धान की राशि मे गाड दे पीछे उसमे से निकाल पुटपाक करे, तो मोती का चूर्ण जल के समान होवे ।

## पन्ना की परीक्षा

स्वच्छंचसच्छायंस्निग्धगात्रचमार्द्रवसमेतं ।
अव्यंगंबहुरंगंशृंगारीमरकतशुभंविभृयात् ॥

शर्करिलकलिलरूक्षमलिनंलघुहीनकांतिक-ल्माषं। त्रासयुतविकृतांगंमर्कतममरोपिनोप-भुंजीत ॥

स्वच्छ, सच्छाया, चिकना, मृदु, अव्यंग और बहु रग पन्ना शृंगारकर्त्ता मनुष्य को धारण करना चाहिये, जो खरदरा, मलिन, हलका, कांति हीन, कल्मषयुक्त, त्रासयुक्त, और विकृतांग पन्ना हो उसके देवता भी धारण न करे।

## दूसरी परीक्षा

हरिद्वर्णंगुरुस्निग्धंस्फुटरश्मिरयंशुभं ।
भासुरभास्वनतार्क्ष्यंगात्राभंसर्वसंमतम् ॥

जो पन्ना हरा, भारी, कान्तिवान, चिकना, तेजस्वी, दीप्तयुक्त, गरुडकान्त के समान कांतिवाला हो वह शुभ है।

## अशुभ पन्ना के लक्षण

कपिलंकर्कशंनीलंपाण्डुकृष्णंचलाघवं ।
चिपिटंविकृतंकृष्णंरूक्षंतार्क्ष्यंनशस्यते ॥

कपिलवर्ण, कठोर, नीला, पीला, काला, हलका, चपटा, विकृत और रूक्ष पन्ना अच्छा नहीं।

## शोधन प्रकार

शोधनमारणंरत्नप्रकर्णेकथितंमया।

पन्ना का शोधन और मारण रत्न प्रकरण में कह आये हैं।

## गुण

मरकतंहिविषघ्नंशीतलमधुरंसरं।
अम्लपित्तहररुच्यपुष्टिदंभूतनाशनं ॥

पन्ना-विषनाशक, शीतल, मधुर, रेचक, अम्लपित्तहर्त्ता, रुचिकर्त्ता, पुष्टिकर्ता, और भूत नाशक है।

## दूसरे गुण

ज्वरछर्दिविषश्वासंसतापाग्नेश्चमाद्यनुत् ।
दुर्नामपाण्डुशोफघ्नंतार्क्ष्यमोजोविवर्द्धनम् ॥

गरुडमणि (पन्ना) ज्वर, वमन, विष, श्वास, सताप, मंदाग्नि, बवासीर, पाण्डु रोग, और सूजन को दूर करे ओज और धातु को बढावे।

## वैदूर्य मणि

घृष्टंयदात्मनास्वच्छंस्वच्छायानिकषाश्मनि। स्फुटंप्रदर्शयेदेतद्वैदूर्यंजात्यमुच्यते ॥

जो वैदूर्यमणि घिसने से अपने तेज को न छोडे, स्पष्ट दीखे, उसको जातिवंत तथा उत्तम जाननी। वैदूर्यमणि काले-काले और पीले रग मिले रग की होती है।

## वैदूर्य के दोष

विच्छायमृच्छिलागर्भंलघुरूक्षंचसक्षतं।
सत्रासंपरुषंकृष्णंवैदूर्यंदूरतस्त्यजेत् ॥

जो वैदूर्यगतच्छाया और मिट्टी तथा पत्थर जिसमें दीखते हों तथा हलका, रूक्ष, सछिद्र त्रासयुक्त, खर्दरा और काला हो उसे दूर ही से त्याग देवे।

## वैदूर्य के और लक्षण

एकवेणुपलासपेशलरुचामायूरकंठत्विषा ।
मार्जारेक्षणपिंगलाचविदुषाज्ञेयंत्रिधाछायया
यद्गात्रंगुरुतादधातिनितरांस्निग्धंतुदोषोज्झित
वैदूर्यंविमलंवदतिसुधिय.स्वच्छंचतच्छोभन।

एक जातिका वैदूर्यमणि-वस पत्र के समान दूसरा मोर के कठ के समान तीसरा बिलाव के नेत्रो के सदृश पीला, ऐसा तीन रंग का होता है। तिनमे जो शरीर पर धारण करने से भारी मालूम हो तथा चिकना दोष रहित और स्वच्छ होवे ऐसा वैदूर्यमणि बुद्धिमान् उत्तम समझे।

## वैदूर्य के गुण

वैदूर्यमुष्णम्मलंचकफमारुदनाशनं।
गुल्मादिदोषशमनंभूषितंचशुभावहं ॥

वैदूर्यमणि उष्ण, खट्टा, भूषणार्ह, और मंगलकर्त्ता, कफ वादी तथा गुल्मादि दोषों का नाशक है।

## अशुद्ध गोमेद के लक्षण

कुरंगश्वेतकृष्णागंरेखात्रासान्वितंलघु ।
विच्छायशर्करारंगेगोमेदंविबुधस्त्यजेत् ।।

जो गोमेदमणि हरिण के से रंग की सफेद, काली, रेखा युक्त, त्रासयुक्त, हलकी, छाया रहित, खर्दरी और दुष्ट रंग की हो उसे पंडित त्याग देवे। पीले रंग की मणि को गोमेद कहते हैं।

## उत्तम गोमेद के लक्षण

पीतछागसमच्छायंस्निग्धंस्वच्छसमंगुरु ।
निर्दलंमसृणंदीप्तगोमेदंशुभमष्ठधा ।।

गोमेद, पीली बकरी की कांति के समान, चिकनी, स्वच्छ, समान, भारी, पर्त्त रहित, सचिक्कण, कांतसहित, इन आठ लक्षण युक्त शुभ है।

गोमूत्राभंयद्गुरुस्निग्धशुक्लशुद्धछायंगौरवं-यच्चधत्ते। हेम्नारक्तंश्रीमतांयोग्यमेतद्गोमेदाख्यंरत्नमख्यातिसंतः ।।

गोमूत्र के समान, भारी, चिकनी, कुछ सफेद, शुद्ध छाया युक्त, गौरवता युक्त, सुवर्ण के समान आरक्त, ऐसे लक्षणो युक्त गोमेद मणि श्रीमतो के योग्य कही है।

## गोमेद के गुण

गोमेदकोम्लश्चोष्णश्चवातकोपविकारनुत ।
दीपनःपाचनश्चैवधृतोयंपापनाशनः ।।

गोमेदमणि-खट्टी गरम, दीपन, पाचन, धारण करने से पापो की नाशक और वात के सब विकारों को नाश करती है।

## माणिक्य

तद्रक्तंयदिपद्मरागमथतत्पीतातिरक्तद्विधा जानीयात्कुरुविंदकंयदरुणंस्यादेषसौगंधिकम् ।। तन्नीलयदिनीलगंधकमितिज्ञेयं चतुर्धाबुधैः माणिक्यकषवर्षणेप्यविकृतरागेण जात्यंजगुः ।।

लाल पद्मरागसदृश, तथा पीलापन लिये अत्यन्त लाल होवे, और हिंगुलके समान अरुण-वर्ण होकर लालकमल के सदृश, होवे सो अतिउत्तम है, तथा जो नील वर्ण होवे सो नीलमाणिक्य ये दो प्रकार हुए, ऐसे माणिक के चार भेद हैं इन चारो मे जो कसौटी पर घिसने से विकृति को प्राप्त न होवे ज्यों का त्यों तेजवान् रहे वो उत्तम जातिवंत माणिक्य (लाल) है।

## प्रकारान्तर

स्निग्धंगुरुगात्रयुतंदीप्तंस्वच्छसुरंगकंरक्तं ।
इतिजात्यंमाणिक्यंकल्याणंधारणात्कुरुते ।।

जो माणिक-गोल, सुन्दर, झलकयुक्त स्वच्छ उत्तम रंगदार तथा लाल होवे, उसे जातिवंत जानना यह धारण करने से कल्याण करता है।

## अशुभ

विच्छायमभ्रपिहितमतिकर्कशशर्करंविधूसंच विरूपंरागविमलंलघुमाणिक्यंनधारयेद्धीमान् ।।

जो माणिक कुरंग जिसपर बादल के समान दोष हो, खर्दरा, शर्करायुक्त, विधूम, रंगका मलीन विरूप और हलका हो उसे बुद्धिमान् धारण न करे।

## माणिक्य के गुण

माणिक्यंमधुरंस्निग्धवातपित्तविनाशनं ।
रत्नप्रयोगेप्रज्ञातंरसायनकरपरं ।।

जो माणिक मीठा, चिकना, वातपित्त नाशक रत्न प्रयोग मे श्रेष्ठ वह रसायन कारक है।

## हरि नील

मृच्छर्कराश्मकलिलो विच्छायामलिनोलघू,
रूक्षस्फटितगर्त्तश्च वर्ज्योनील.सदोषकः ।।

हरिनील (इंद्रमणि) मिट्टी, ककर पत्थर, मिलो होवे, और बुरे रंग की मलीन, लघु रूक्ष, फूट तथा गड्ढे वाली ऐसी नील दोष युक्त जान कर त्याग देवे।

## उत्तम नील

ननिम्नोनिर्मलोगात्रे मसृणोगुरुदीप्तक ।
तृणग्राही मृदुर्नीलो दुर्ल्लभोलक्षणान्वित ।।

जो बीच में नीची न हो, निर्मल, चकचकाहट युक्त, भारी, तेजस्वी, तिनका को पकटने वाली और मृदु लक्षणों युक्त नीलमणि दुर्ल्लभ है।

## नील के वर्ण भेद

सितशोणपीतकृष्णच्छाया नीलाः क्रमादिमे कथिताः। विप्रादिवर्णसिद्ध्यै धारणमस्या पिवज्रवत्फलदम्॥

सफेद, लाल, पीली और काली इन चार प्रकार के रंगों की नीलमणि क्रम से ब्राह्मण,क्षत्री, वैश्य शूद्र संज्ञक जाननी इसका धारण करना हीरा के समान फलदायक है।

## नीलम परीक्षा

आनंदचन्द्रिकाकारः सुंदरःक्षीरतप्तकः।
यः पात्रंरंजयत्त्याशु सजात्योनीलउच्यते॥

जिस नीलमें आनन्दहोवे, चकचका-हटवाला, सुन्दर, जिसको अग्नि में तपाकर दूध में डालने से पात्र नीला दीखे वो उत्तम है।

जलनीलेंद्रनीलंच शक्रनीलंतयोर्वरं। श्वेतगर्भितनीलाभं लघुतज्जलनीलकं॥ कार्ष्ण्यगर्भितनीलाभ सभारंशक्रनीलकं।

नीलम, जलनील और इन्द्रनील के भेद से दो प्रकार की हैं, इन मे इन्द्रनील उत्तम है, उसके लक्षण कहते हैं जो नीलश्वेत मिश्रित और हलकी हो वह जलनील और जो भीतर से काली नीली प्रभायुक्त और भारी हो उसे इन्द्रनील कहते हैं।

## उत्तमोत्तमनील

एकच्छाय गुरुस्निग्धं स्वच्छांपिंडितविग्रहं।
मृदुमध्येलसज्ज्योति सप्तधानीलमुत्तमम्॥

एकछाया, भारी, चिकनी, स्वच्छ, गोल, बीच में कुछ नम्र और ज्योतिवान् ऐसी सातप्रकार की नीलमणि उत्तम जाननी।

## अधम

कोमलविहितंरूक्षं निर्भारंरक्तगंधिच।
चिपिटाभसरूक्षंच जलनीलंचसप्तधा॥

पांचवर्णयुक्त, अधोभाग में संपूर्णवर्णवाला, आधेभाग मे कोमल, रूखी, हलकी, रुधिरकीसी गधवाली, और चपटी ऐसी जलनील सात प्रकारकी हैं।

## नील के गुण

श्वासकासहरंवृष्यं त्रिदोषघ्नसुदीपनं।
विषमज्वरदुर्नामपापघ्ननीलमीरितं॥

श्वास, खांसी, त्रिदोष विषमज्वर और बवासीर को दूरकरे तथा वृष्य हैं, जठराग्नि को दीपन करे, पापोका नाश करे, नीलम में इतने गुण हैं।

## पुखराज

पुष्परागंगुरुस्वच्छं स्थूलंस्निग्धंसमंमृदु।
कर्णिकारप्रसूनाभमसृणंशुभमष्टधा॥

पुखराज भारी, स्वच्छ, मोटी, चिकनी, समान मृदु, कनेर के पुष्पकीसी कांतिवाली झलकदार, ऐसी आठ प्रकार का पुखराज शुभ है।

## अधम

निष्प्रभकर्कशंरूक्षं पीतस्यामंनतोन्नतं।
कपिलंकलिलंपाण्डुं पुष्परागपरित्त्यजेत्॥

जो पुखराज निष्प्रभ, कडा, रुखा, पीला, काला, ऊंचा, नीचा, कपिल (नीला पीला मिला) कलिल और पांडुरग हो वह त्याज्य है।

## मतान्तर

कृष्णंविंद्वङ्कितरूक्षं धवलंमलिनंलघु।
विच्छायंशर्कराभास पुष्परागसदोपलं॥

जो काला, बिंदुओमें, चिन्हित, रुखगवाला, सफेद, मलिन, हलका, बुरेरग का, छाया रहित, कंकरके आकार,पुखराज दोषयुक्त त्यागने योग्य है

सुच्छायपीतगुरुगात्रसुरगशुद्धं। स्निग्धंचनिर्मलमतीवसुवृत्तशील॥ तत्पुष्परागममलं

## वच्छनाग (सिंगिया विष-की शान्ति)

पटवणस्यवृक्षस्यरसंपलप्रमाणक । शर्करायुक्तपानेनवत्सनागविषहरेत् ॥

हीरवण वृक्षके एकपल रसमें मिश्री-मिलाकर पीनेसे वच्छनाग विषकी शांति होवे ।

## भिलावेके विषकी शांति

स्वरसोमेघनादस्यनवनीतेनसंयुतः । भल्लातकभवंशोफंहंतिलेपेनतत्क्षणात् ॥ दारुसर्षपमुस्तानिनवनीतेनलेपयेत् । भल्लातकविकारोऽयंसद्योगच्छतिनिश्चितं ॥ नवनीततिलंदुग्धपुनःखंडयुतेनच । लेपनाच्छमयातिभल्लातकव्यथात्वरं ॥

चौलाईकारस और मक्खन मिलाकर भिलावेकी सूजन पर लेप करे तो तत्क्षण दूर हो । अथवा देवदारु-सरसों और नागरमोथाको मक्खनमें मिलाकर लेप करे तो सूजन दूर हो-मक्खन-तिल-मिश्री और दूध मिलाकर लेपकरे तो भिलावेकी व्यथा दूर हो, अथवा नीम तिली और तिलका तेल औटाकर लगाने से भिलावेकी व्यथा तत्क्षण दूर हो ।

## भांगके विषकी शांति

शुंठीगोदधियुक्ताचपानेभृंगाविकारनुत् ।

सोंठका चूर्ण गौके दहीके साथ सेवन करने से भागका विकार नाश हो ।

## गुंजा ( घूंघची ) विषकी शांति

मेघनादरसोग्राह्य शर्करायुक्तपानतः । उच्चटायाविकारस्यशांतिःस्याद्दुग्धसेवनात् ॥ मधुखर्जूरिमृद्वीकावृक्षाम्लाम्लाचदाडिमौ । परूषैरामलेश्चैवयुक्तोसद्यविकारनुत ॥

चौलाईके रसमें मिश्री मिलाकर पीने से गुंजाविष नाशहो इसपर दूध पिये वा सहत, छुहारे, दाख, ततडीक, खट्टा अनार, फालसे और आवलों को एकत्र कर खानेसे गुंजाका विष मिटे ।

## कनेरविषकी शांति

सितायुक्तसदादेयंदधिवामाहिषंपयः । तथाचार्कत्वचापीताकणवीरविषापहा ॥

मिश्रीमिला भैंसका दूध वा दही वा आककी छाल पिये तो कनेर का विष दूर हो ।

## थूहर विषकी शांति

शीतवारिसितायुक्ता पानेवज्रीविषापहा । वस्त्रवायुतथाकार्या शीतच्छायाचसेवयेत् ॥ चिंचापत्रजलेपिष्ट्वा मर्दयेत्शांतिकृत्सदा । हेमगैरिजलेपाने स्नुहीचार्कविकारनुत ॥

शीतलजलमें मिश्रीमिलाकर पानकरे वा कपडेकी पवन और शीतल छायाका सेवन करे अथवा इमलीके पत्ते जलमें पीसकर लगावे तो थूहरविष शांतिहो । अथवा सुवर्ण गैरिकको जलमें पीसकर पीनेसे थूहर और आकका विकार नाश हो ।

## जैपाल विकार शांति

धान्यकंसितयायुक्तं दधिनासह्यःपिवेत् । देहेजैपालजाव्याधिंनाशमाप्नोतिनिश्चितं ॥

धनिया और मिश्री दही मे मिलाकर सेवन करे तो जमालगोटेकी सब व्याधि नाश हो ।

## अथ लोहाष्टक

सुवर्णरजतंताम्रं त्रपुसीसकमायस । षडेतानिचलोहानिकृत्रिमौकांस्यपित्तलौ ॥

सोना, चांदी, ताँबा, रागा, सीसा और लोहा ये छ लोह हैं और कासी पीतल दो बने लोह हैं ।

## षट् लवण

लवणानिषडुच्यतेसामुद्रंसैधवंविडं । सौवर्चलरोमकंचचूलिकालवणतथा ॥

नोन छः प्रकार का होता है सामुद्र, सेधा, बिड, काला, रोमक और चूलिका ।

## क्षार त्रय

क्षारत्रयसमाख्यातयवस्वर्जिकटकणं ।

जवाखार, सज्जीखार और सुहागा ये तीनो क्षारत्रय के नामसे प्रसिद्ध हैं

## मधुर त्रय

घृतंगुडोमाक्षिकंचविज्ञेयंमधुरत्रयं ।

घृत, गुड और सहत ये तीनो मधुर-त्रय कहलाते हैं ।

## वसा वर्ग

जवूकमंडूकवसावसाकच्छपसंभवा । कर्कोटीशिशुमारीचगोशूकरनरोद्भवा ॥ अजोष्ट्रखरमेषाणांमहिषस्यतथावसा वसावर्गसमाख्यातपूर्वाचार्य्यैसमासतः ॥

स्यार, मेंडक, कछवा,केकडा, सूस, गौ, सूअर, मनुष्य, बकरा, ऊट, गधा, मेंढा और भैंसा इन तेरहों की वसाको पूर्वाचार्य वसावर्ग कहते हैं ।

## मूत्र वर्ग

मूत्राणिहस्तिकरभमहिषोखरवाजिनां ।
गाजावीनांस्त्रियःपुंसापुष्पंबीजतुयोजयेत् ॥

हाथी, ऊट, भैंसा, गधा, घोडा, गौ, बकरी, मेंढा, और स्त्रियोका रज और पुरुषो का वीर्य, मूत्रवर्ग कहलाते हैं ।

## माहिष पंचक

महिषांवुदधिक्षीरसाभिसारशकृद्रसः । तत्पंचमाहिषज्ञेयतद्वच्छागलपचकम् ॥

भैंसकामूत्र, दही, दूध, घृत और गोबरका रस ये माहिष पंचक कहाता है इसी प्रकार बकरीका छागल पंचक होता है ।

## अम्ल वर्ग

अम्लवेतसजंबीरनिंवुकवीजपूरकं ।
चागेरीचणकाम्लचअम्लीककोलदाडिमं ॥
अवष्टातिंतिडीकचनारंगरसपत्रिका ।
करवंदंतथाचान्यदम्लवर्गःप्रकीर्तितः ॥

अम्लवेत, जम्बीरी, नीबू, बिजोरा, लोनियां, चनाखार, इमली, बेर, अनारदाना, चूका, तिंतिडीक, ( कोकम ) नारंगी, रसपत्रिका, और करोंदासे आदिले और भी खट्टी वस्तु अम्लवर्ग कहलाती है ।

चणकाम्लश्चसर्वेषामेकएवप्रशस्यते ।
अम्सवेतसमेकंवासर्वेषामुत्तमोत्तम ॥
रसादीनाविशुद्धयर्थं द्रावणेजारणेहितं ।

सब खटाइयो मे चना की खटाई उत्तम है, अम्लवेतकी उत्तमोत्तम है पारे आदि के शोधन, द्रावण, जारण मे हितकर्ता है ।

## अम्ल पंचक

कोलदाडिमवृक्षाम्लचुल्लिकाचुल्लिकारसं ।
पंचाम्लकंसमुद्दिष्टंतच्चोक्तंचाम्लपचकम् ॥

बेर, अनारदाना, तितिडीक, लोनियां और चूका ये पंचाम्ल और अम्लपचक कहाते हैं ।

## पंच मृत्तिका

इष्टिकागैरिकालोणंभस्मवल्मीकमृत्तिका ।
रसप्रयोगकुशलैःकीर्त्तिता.पंचमृत्तिका ॥

ईंट, गेरू, नोन इनके चूर्ण और राख, बांबी की मिट्टी, ये रस प्रयोग ज्ञाताओ ने पांच मिट्टी कही है ।

## विष वर्ग

शृंगिकग्कालकूटंचवत्सनाभसकृत्रिम ।
पित्तचविषवर्गोयसवर परिकीर्त्तित ॥
रसकर्मणिशस्तोयंतद्भेदनवधापिच ।
अयुक्त्यासेवितश्चायमारयत्येवनिश्चित ॥

सिंगिया, कालकूट, वत्सनाभ, कृत्रिम और पित्त यह विषवर्ग कहा है। यह रस कर्म मे श्रेष्ठ है उपविष के नौ भेद हैं। विष को अयुक्ति पूर्वक खाने से मार डालता है ।

## उपविष

लांगलीविषमुष्टिश्चकरवीरजयातथा ।
तिलकःकनकोर्कश्चवर्गोह्युपविषात्मकः ॥

कलयारी, कुचला, कनेर, भांग, तिलक-वृक्ष, धतूरा, और आक उपविष वर्ग कहलाता है।

## दुग्धवर्ग

हस्त्यश्ववनिताधेनुगर्द्धभी छागिकोपिवा।
उष्ट्रकीदुंबराश्वत्थभानुन्यग्रोधतिल्वकं॥
दुग्धिकास्तुग्गणंचैतत्तथैवोत्तमकर्णिका।
एषांदुग्धैर्विनिर्दिष्टोदुग्धवर्गोरसादिषु॥

हथिनी, घोड़ी, स्त्री, गौ, गधी, बकरी, ऊटनी, गूलर, पीपल, आक, वड, हिंगोट, दुद्धी, थूहर, और उत्तमकर्णिका इनके दूध को दुग्धवर्ग कहते हैं।

## विट ( विष्टा ) वर्ग

पारावतस्यचापस्य कपोतस्यकलापिनः।
गृध्रस्यकुक्कुटस्यापि विनिर्दिष्टोहिविड्गणः॥
शोधनसर्वलोहानां पुटनाल्लेखनात्खलु।

कबूतर, नीलकंठ, पिड़ुकिया, मोर, गीध, और मुरगा की बीठ को विड्गण कहते हैं यह सर्व लोह का पुट देने से शोधन करे।

## रक्तवर्ग

कुसुंभखदिरोलाक्षा मंजिष्ठारक्तचदन।
आक्षीवबंधुजीवश्च तथाकर्पूरगंधिनी॥
माक्षिकश्चेतिविज्ञेयो रक्तवर्गोतिरंजनः।

कसूम, खैर, लाख, मजीठ लाल चंदन, सहजना, दुपहरिया, कपूरगधि, सोनामक्खी, यह रक्तवर्ग कहलाता है।

## पीतवर्ग

किंशुकः कर्णिकारश्च हरिद्राद्वितियंतथा।
पीतवर्गसमादिष्टो रसराजस्यकर्मणि॥

ढाक, कनेर, दोनों हलदी यह पीतवर्ग पारद कर्म में कहा है।

## श्वेतवर्ग

तगर कुटज कुंदो गुंजाजीवंतिकातथा।
सिताभोरुहकंदश्च श्वेतवर्गउदाहृतः॥

तगर, कूडा का फूल, कुंद का फूल गुंजा ( घूंघची ) का फूल, अरनी का फूल, सफेद कमल का फूल, और कंद, यह सफेद वर्ग कहाता है।

## कृष्णवर्ग

कदलीकारवल्लीच त्रिफलानीलिकानलः।
पंकःकासीसबालाम्र कृष्णवर्गउदाहृतः॥

केला, करेला, त्रिफला, नील, चित्रक, कीच, कसीस, और नया आम, यह कृष्णवर्ग कहाता है।

## द्रावणगण

गुडगुग्गुलगुंजाज्य सारधैष्टकणान्वितैः।
द्रुद्र्वाखिललोहादेर्द्रावणायगणोमतः॥

गुड, गूगल, घूंघची, घृत, नौसदर, सुहागा यह कठिन धातुओं के द्राव करने को द्रावणगण कहा है।

क्षाराःसर्वेमलंहन्यु रम्लाःशोधनजारणे।
मांद्यंविषाश्चनिघ्नंति स्नैग्ध्यंस्नेहाःप्रकुर्वते॥

क्षारवर्ग की भावना देने से पारा आदि धातुओं का मल नष्ट हो, अम्लवर्ग की भावना शोधन और जारण में हित है, विषवर्ग धातुओं की मंदता दूर करे, घृत तैलादि स्नेहवर्ग धातुओं में चिकनाहट पैदा करे।

## रसानांतौल्यम्

त्रुटिःस्यादणुभिःषड्भिः तैर्लिक्षाषड्भिरीरिता। ताभिःषड्भिर्भवेद्यूकःषड्यूकास्तुरजः स्मृत। षड्रज सर्षपःप्रोक्तस्तैःषड्भिर्यवईरित॥ एकागुंजायवैःषड्भिर्निष्पावस्तुद्विगुंजकः। स्याद्गुंजात्रितयंवल्लो द्वौवल्लौमाषउच्यते॥

छः अणु की १ त्रुटि, छः त्रुटि की १ लिक्षा छः लिक्षा की १ यूक, छः यूक का १ रज, ६ रज की १ सरसो, ६ सरसो का १ यव, ६ जौ का १ रत्ती, २ रत्ती का १ मटर, ३ रत्ती का १ वल्ल, दो वल्ल का १ मासा होता है।

द्वौ माषौधरणंतेद्वौ शाणनिष्काःस्मृताः ।
निष्कद्वयंतुवटकं सचकोलइतीरितः ॥
स्यात्कोलत्रितयंतोल. कर्षोनिष्कचतुष्टयं ।
उदुंबरंपाणितलंसुवर्णं कवलग्रहः ॥
अक्षंविडालपदकं शुक्तिपाणितलद्वयं ।
शुक्तिद्वयंपलंकेचिदन्येशक्तित्रयंविदुः ॥
तदेवकथितंमुष्टिः प्रकुंचंबिल्वमित्यपि ।

दो मासे का १ धरण, दो धरण का शाण, शाण का सोलहवां भाग १ निष्क, दो निष्क का १ वटक, इसी को कोल भी कहते हैं ३ कोल का १ तोला, ४ निष्क का कर्ष, जिसको उदुंबर, पाणितल, सुवर्ण, कवलग्रह अक्ष और विडाल पदक भी कहते हैं। दो पाणितल की शुक्ति, दो शुक्ति की पल, किसी के मत मे ३ शुक्ति का पल कहा है, इसी को मुष्टि, प्रकुंच और बिल्व भी कहते हैं।

पलद्वयंतुप्रसृतं तद्वयं कुडवोंजलिः ।
कुडवौमानिकातौस्यात्प्रस्थंद्वौमानिकेस्मृते ॥
प्रस्थद्वयंशुभौस्तौद्वौ पात्रकेद्वयमाढकं ।
तैश्चतुर्भिर्घटोमाणिः नल्वनर्मणशूर्पकाः ॥
द्रोणश्चशब्दाःपर्यायाःपलानांशतकंतुला ।
चत्वारिंशत्पलशतं तुलाभारःप्रकीर्तितः ॥

दो पल का १ प्रसृत, दो प्रसृत का १ कुडव वा अंजली, दो कुडव की १ मानिका दो मनिका का १ प्रस्थ, दो प्रस्थ का १ पात्रक, दो पात्रक का १ आढक ४ आढक का १ घट वा मणि वा नल्वक वा शूर्पक वा द्रोण कहलाता है, १००० पलकी १ तुला, और ४०० पल का १ भार होता है परंतु शारगधर के मत से १००० पल का १ भार होता है सो ही ठीक है।

टंक १ कर्ष ४ पलं १६ चापि कुडवं ६४ प्रस्थ २५६ माढक। १०२४ द्रोणो ४०९६ द्रोणी १६३८४ खारिकेति ६५५३६ क्रमादेते-चतुर्गुणाः । रसार्णवादिशास्त्राणिनिरीक्ष्यकथितोमया। रसोपयोगियत्किंचिद्दिङ्मात्रंतत्प्रदर्शितम् ॥

टक, कर्ष, पल, कुडव प्रस्थ, आढक, द्रोण, द्रोणी और खारी ये प्रत्येक क्रम से एक से दूसरी चौगुनी संख्या कही है। अर्थात् टक से चौगुना कर्ष, और कर्ष से चौगुना पल, इत्यादि और भी जानो मैंने रसार्णवादि शास्त्रों को देखकर कहा है। रस का जो कुछ उपयोगी था उसको दिट् मात्र दिखला दिया है।

## पुटों की संज्ञा और रीति

### महापुट

घनचौरसकेगर्तेहस्तद्वितयमात्रके ।
करीषैरर्द्धपूर्णेचमुद्रितंचशरावकं ॥
संस्थाप्यचान्यकारीषैः पूरितेशुभगर्त्तके ।
अग्निप्रज्वाल्यशीतेचगृह्णीयात्तुशरावकं ॥
एतन्महापुटचोक्तंकृतिभि.पूर्वसूरिभिः ।

फैलाव में चौकोर दो हाथ का गढा करे, उसको आधा आरने उपलो से भरे, पीछे औषधि युक्त शराव पर कपरमिट्टी कर सुखाय पश्चात् गढे के बीच में रखे, पीछे बाकी के गढे को आरने उपलो से पूर्ण कर बंद करदे, फिर आग लगादे स्वांग शीतल होने पर सराव को निकाले इसको पहले वैद्य महापुट कहते हैं।

## गजपुट के लक्षण

घन चौरसकेसार्द्धेहस्तेचैवतुगर्त्तके ।
पूर्ववद्दीयतेचाग्निस्तत्पुटंगजसज्ञितं ॥
माहिषंवेत्तिसंज्ञेयसूरिभिःसमुदाहृतं ।

घनाकार डेढ हाथ चौडा गढेला हो उस आधे मे उपला भर बीच मे सराव का संपुट रख अग्नि दे इसको गजपुट वा माहिषपुट कहते हैं।

## वाराहपुट लक्षण

अरत्निमात्रेगर्त्तेयद्दीयतेपूर्ववत्पुटं ।
करीषाग्नौतुतत्प्रोक्तपुटंवाराहसंज्ञितं ॥

अरत्निमात्र (अंगूठे से उंगली तक) गढे में पूर्वोक्त रीति से आरने उपलों की अग्नि देने को वाराहपुट कहते हैं।

## कुक्कुटपुट लक्षणं

वितस्तिमात्रगर्तेयत्पुटयेत्तत्तुकौक्कुटम्।

बालिश्त भर चौडे लवे गढे मे पूर्व प्रकार अग्नि देने को कुक्कुट पुट कहते हैं।

## कपोत पुट लक्षणं

वितस्तिमात्रकेगर्त्तेसप्तभिर्वाथजाष्टभि.।
वन्यात्पलै.पुटंदत्ततत्तुकापोतसञ्ज्ञितम्॥

बालिश्त भर के गढे मे सात आठ उपलो की अग्निदेने को कपोत पुट कहते हैं।

## गोबर पुट लक्षणं

चूर्णीकृतकरीपाग्नौभूमावेवतुयत्पुट।
दीयतेतत्तु कृतिभिर्गोबरसमुदाहृतम्॥

पृथ्वी पर उपलो का बारीक चूरा कर उस पर औषधियो को रख ऊपर मिट्टी कर सराब रखे उसके उपलों के चूरे से बद कर अग्नि देवे इसको गोबर पुट कहते हैं।

## कुंभ पुट लक्षणं

मृद्घटेबहुछिद्र चकृत्वागुलसमानिवै।
चत्वारिंशत्ततर्त्तास्मनशीतमुल्मुकचूर्णक॥
अर्द्धमापूरियित्वाचमुखेदद्याच्छरावक।
कर्पटेनमृदालिप्त्वाछायाशुष्कचकारयेत्॥
तस्मिनगारकान्क्षिप्य चुल्यावाथेष्टकासुच।
निधायत्रिदिनाच्छीतगृहीत्वा.पधिमाहरेत॥
एतत्कु भपुटञ्ज्ञेयंकथितशास्त्रदर्शिभिः।

मिट्टी की गागर मे उंगली के समान छेद कर उस आधा मे कोले भर पीछे औषधो रख उसका मुख सराव से वंद कर ऊपर से कपरमिट्टी कर छाया में सुखाय आग के अगारे डाल चूल्हे वा ईटों पर रख अग्नि दे पीछे उतार कर तीन दिन शीतल होने दे जब शीतल हो जाय तब ओषधियो को निकाले इसे कुंभपुट कहते है।

## भांडपुट लक्षणं

स्थूलभांडतुषापूर्णे मध्वेमूषासमन्वित।
वन्हिनाविहितेपाकंतद्भाडपुटमुच्यते॥

बडे घडे को धान के तुषो से भर बीच मे मूष को रखे पीछे अग्नि से यथा योग्य पाक करे इसको भाडपुट कहते है।

## बालुका पुट

अधस्तादुपरिस्ताच्चचक्रिकाछाद्यतेखलु।
बालुकाभि. प्रतप्ताभिः यत्रतद्वालुकापुटं॥

मूष को ऊपर नीचे बालू से भर औषधियों को परिपक्व करे उसे बालुका पुट कहते हैं।

## भूधर पुट

वन्हिमित्रात्क्षितौसम्यक्निखनेद्द्यंगुलादधः।
उपरिष्टात्पुटंयत्रपुटतद्भूधराह्वयम्॥

दो अगुल जमीन खोद उस पर घरिया को रख ऊपर से पुट देकर अग्नि दे इसे भूधर पुट कहते है।

## लावक पुट

ऊर्ध्वपोडशिकामूत्रै. तुषैर्वागोवरैः पुट।
यत्रतल्लावकाख्य स्यात्स मृदुद्रव्यसाधने॥

मूसा पर मूत्र, तुष, और उपलो का पुट जहा दिया जाय उसे लावक पुट कहते हैं यह पुट नम्र वस्तु बनाने को उत्तम है।

## अथ यंत्राध्यायः

अथय त्राणिवक्ष्यते.सतत्राण्यशेषत।
समालोक्यसमासेनसोमदेवेनसाम्प्रतम्॥

अव सपूर्ण रसग्रथो को देखकर सक्षेप से सोमदेव यत्रो को कहते हैं।

## यंत्र शब्द की निरुक्ति

स्वेदादिकर्मनिर्मातु वार्त्तिकेन्द्रैः प्रयत्नत.।
युज्यतेपारदोयस्मात्तस्माद्यंत्रमितिस्मृतं॥

स्वेदादि कर्मनिर्माण करने को आचार्यों करके यत्नपूर्वक पारा योजना किया जाता है जिनमे इस कारण इनको यत्र कहते हैं।

## कवची यंत्र

नातिह्रस्वांकाचकूपींनजातिमहतींदृढाम् ।
वाससाकर्दमाक्तेन परिवृत्यासमंततः ॥
संलिप्यमृदुरत्नाभिःशोपयेद्रविरश्मिना ।
निधायभेषजंतत्रमुखमाच्छादयेत्ततः ॥
कठिनाद्दृढयावापिपचेद्यत्तुविधानत. ।
कवचीयंत्रमेतद्धिरसादिपचनेमतम् ॥



काचकी सीसी न बहुत बडी न छोटी दृढ हो उसपर मुलतानी मिट्टी से कपरमिट्टी करे और धूप मे सुखावे पीछे उस मे औषधी भर मुख बद कर वालुकायंत्रादिमे स्थापन कर विधिपूर्वक पाक करे इस प्रकार कपडा चढ़ी सीसी को कवचीयंत्र कहते हैं इससे पारदादिकी पाकक्रिया होती है ।

## दोला यंत्र

निवद्धं त्वौपधसूतंभूर्जेतुत्रिगुणाम्बरे । रस-पोटलिकांकाष्ठे दृढंबध्वागुणेनहि ॥ सधा-यपूर्णेकुंभांत स्वावलंवनसस्थितां । अधस्ता-दुज्ज्वालयेद्वन्हितत्तदुक्तक्रमेणहि ॥ दोला-यंत्रमिदंप्रोक्तंस्वेदनाख्यंतदेवहि ।



औपधि मिला पारा लेकर तीन वार भोजपत्र से लपेटे पीछे कपडे की पोटली से बाध एक या डेढ बालिस्त के छोटे काष्ठ से बाध कर घडे मे लटका दे, और जिस मे पाचन करना हो उस में आधा घडा जल भरदे फिर उस पोटली को उसके अदर इस तौर से लटकावे जिस मे उस का पैदा पेदी से न मिले, पीछे उस घडे को चूल्हे पर चढाय कहे प्रमाण अग्नि दे इसको दोलायत्र कहते हैं, और स्वेदनीयत्र भी कहते हैं।
साम्वुस्थालीमुखेवद्ध वस्त्रेस्वेद्यं निधायच ॥
विधायपच्यतेयत्रे स्वेदनतद्यथास्मृतम् ।



अथवा जलयुक्त पात्र मुख पर कपडा बाध उसमे जिसको स्वे-दन किया चाहते हैं उस को रख भाफ दे और पचन करावे इसको स्वेदनयंत्र कहते हैं ।

## गर्भ यंत्र

स्थूलभांडस्यगर्भेतुइष्टिकांस्थापयेत्तत' ।
पत्रस्थाप्यचेष्टिकोर्ध्वेद्रव्यंस्थूलेचभाडके ॥
पश्चान्मुखेचान्यभांडघटिकासदृशंददेत् ।
साधुलेपततःकृत्वाजलदत्वोर्ध्वपात्रके ॥
अग्निप्रज्वालयेन्मंदंतप्तनीरंपुनस्त्यजेत् ।
पुनःशीतजलंदत्वातप्तंचेत्तत्त्यजेत्पुनः ॥
एवकृतेचोद्ध भाडेलग्नतैलादिकंस्रवेत् ।
अतस्थेसूक्ष्मपात्रे चतच्चग्राह्यं प्रयत्नत. ॥
गर्भयंत्रमिदंख्यातंसुगंध्यर्कादिसाधने ।



एक बडा घडा चूल्हे पर चढाय उस के पैदे मे ईट रख उस पर दूसरा पात्र रखे उसमे चारो ओर औषधि भरदे, पीछे घडे के मुख पर घडिया के समान पात्र रख संधि बद कर घडे के तले मदी २ अग्नि जलावे, मुख ढक्कन मे पानी भरदे, जव वह पानी गरम हो जाय

तब निकाल कर दूसरा शीतल जल भर देवे, इस प्रकार बारम्बार गरम जल निकाल २ कर शीतल जल भरता रहे, इस प्रकार करने से ऊपर के पात्र की पेंदी मे भाफ जमती है, वही शीतल जल ऊपर रहने के कारण टपक २ कर भीतर के कटोरे मे गिरती रहती है, उसको सावधानी से निकाल लेवे, इसको गर्भयंत्र कहते हैं इसके द्वारा सुगंधित अर्क (गुलाब जल आदि) बनाते है।

## प्रकारांतर

गर्भयंत्रं प्रवक्ष्यामि पिष्टिकाभस्मकारकं।
चतुरंगुलदीर्घातु त्र्यंगुलोन्मितविस्तराम् ॥
मृन्मयीतुदृढामूषां वर्तुलाकारयेन्मुखम्।
लवणंविंशतिभागो भागएकस्तुगुग्गुलोः॥
सुश्लक्ष्णंपेषयित्वातु वारंवारंपुनःपुनः।
मूषालेपदृढंकृत्वा लवणाद्यं मृदादिभिः॥
करेतुषाग्निनाभूमौ स्वेदयेन्मृदुमानवित्।
अहोरात्रंत्रिरात्रंवा रसेन्द्रोभस्मताव्रजेत॥



पारे की पिष्टि के भस्म कर्त्ता गर्भयंत्र को कहता हूं, चार अंगुल लंबी और तीन अंगुल चौड़ी मिट्टी की दृढ मूष बनावे उसका गोल मुख करे, तदनन्तर नोन के बीस भाग और एक भाग गूगल को महीन पीस कर मूषा पर दृढ लेप करे, लवणादि मिट्टी में प्रथम पारे की पिष्टी रखे, पीछे मुखबंद कर लेप करे, पीछे जमीन मे गढा खोद कर तुषाग्नि से मंद मंद स्वेदन करे तो एक दिन रात्रि वा तीन रात्रि मे पारा भस्म होवे।

## हंसपाकयंत्र

खर्परंसिकतापूर्णं तत्कृतस्योपरिन्यसेत्।
अपरखर्परंतत्र शनैर्मृद्वग्निनापचेत्॥
पञ्चक्षारैस्तथामूत्रैः लवणैचविडैततः।
हंसपाकःसआख्यातो यंत्रतद्वार्तिकोत्तमैः॥



एक बडा खपरा बालू का भरा ले, उस मे औषधियो को रख ऊपर से दूसरे खपरे से मुख से मुख मिला कर दृढ बंद कर देवे, इस प्रकार पांचो क्षारो मे, मूत्रो मे, नोनो मे, मदाग्नि से पाक करे इस यंत्र को हंसपाक कहते है।

## विद्याधरयंत्र

अधःस्थाल्यारसंक्षिप्त्वाविदध्यात्तन्मुखोपरि।
स्थालीमूर्ध्वमुखींसम्यक्निरुध्यमृदुमृत्स्नया॥
ऊर्ध्वस्थाल्यांजलंक्षिप्त्वाचुल्यामारोपयेत्ततः। अधस्ताज्ज्वालयेद्वन्हिंयावत्प्रहरपंचकम्
स्वांगशीतात्ततोयंत्रादूर्ध्वं ग्रहीयाद्रसमुत्तमम्।
विद्याधराभिधंयंत्र मेतत्तज्ज्ञैरुदाहृतम्॥



भीतर से चिकनी दो हाडी ले प्रथम एक मे घुटा हुआ डली का शिंगरफ अथवा घुटा हुआ पारा डाल दूसरी हाडी से मुख से मुख मिलाकर बंद करे, और दोनो की संधि मुलतानी मिले कपड़े से बंद करदे, और ऊपर की हांडी मे जल भर दे जब जल गरम होजाय तब निकाल कर दूसरा शीतल भरदे, उन दोनो को चूल्हे पर चढा नीचे अग्नि जलावे, इस प्रकार पांच प्रहर अग्नि देवे, पीछे स्वांग शीतल होने पर ऊपर की हाडीमे जो पारा लगा हो उसको युक्ति से निकाल लेवे, इसको यंत्रज्ञाता विद्याधरयंत्र कहते हैं।

## लवण यन्त्र

एवंलवणनिक्षेपात्प्रोक्तं लवणयन्त्रकम्।
अतःकृतरसालेपाताम्रपात्रमुखस्यच॥

लिप्त्वामृल्लवणेनैवसन्धिभांडतलस्यच ।
तद्भांडंपटुनाऽपूर्वंक्षारैर्वापूर्ववत्पचेत् ॥
एवलवणयत्रस्याद्रसकर्मणिशस्यते ।



( पारे वाली छिपे मुख की कपरमिट्टी एक-एक अ गुल चढी हो ऐसी सूखी हुई काच की आतशी शीशी लेवे ) उसको किसी बडे पात्र मे रक्खे और उसको निमक बीच में दबाय देवे। अथवा तावे के पात्र मे भीतर पारद का लेप कर किसी दूसरे पात्र मे औंधे मुख रख देवे, फिर उस भाडे की नीचे की संधि लवण और मिट्टी से बद कर देवे इस मिट्टी के पात्र को निमक से भर देवे अथवा किसी क्षार से भर के वालुका-यन्त्र के समान पचावे यह लवणयन्त्र रसकर्म में लिया जाता है।

## डमरूयंत्र

यत्रस्थाल्युपरिस्थालिं न्युब्जांदत्वानिरुध्यते
यत्रं डमरुकाख्य तद्रसभस्मकृतेहितम् ॥



एक हांडी के मुख से दूसरी हांडी का मुख जोड कर सधियो को मुल्तानी मिट्टी से वद करे, इसको डमरूयत्र कहते हैं। यह यंत्र पारद की भस्म के लिये उत्तम है।

## सोमानलयन्त्र

ऊर्ध्वंवह्निरधश्चापोमध्येतुरससग्रहः ।
सोमानलमिदंप्रोक्त जारयेद्गगनादिकम ॥



ऊपर अग्नि और नीचे जल बीच में रस आदि रखे यह सोमानल यन्त्र है इसके द्वारा पारद मे अभ्रकादि जारण करे जाते हैं।

## ऊर्ध्वनलिकायंत्र

भांडकंठादधश्छिद्रे वेणुनालविनिक्षिपेत् ।
समानकरकांवापि भाडवक्त्रेनिवेशयेत् ॥
संधिलिप्त्वाचनालाग्रेकाचभांडनिधापयेत् ।
अधस्तात्प्रास्रवेद्वार टंकयत्रमितिस्मृतम् ॥



एक घड़ा लेकर उसके गले मे छेद करें उसमें वांस या नरसल की समान नली जो पोली हो प्रवेश कर मुखपर उतना ही वडा ढकना देकर लेपदे, नली के मुख पर काच का पात्र देवे, पीछे पूर्वोक्त घडे को भट्टी पर रख नीचे अग्नि जलावे तो अग्नि के ऊपरवाले पात्र में से औषधियो का अर्क खिच-खिचकर दूसरे पानी वाले पात्र मे इकट्ठा होवे इसको टंक यत्र कहते हैं, इसी से अत्तार लोग सब प्रकार के अर्क खींचते हैं।

## वालुका यंत्र

भांडेवितस्तिगंभीरेमध्येनिहितकूपिके ।
कूपिकाकंठपर्यन्तवालुकाभिश्चपूरिते ॥
भैषजकूपिकासंस्थंवन्हिनायंत्रपूजिते ।
वालुकायंत्रमेतद्धीयत्रतंत्रवुधैः स्मृतं ॥



बालिस्त भर गहरा मिट्टी का पात्र ले उसकी पेंदी में पैसे के बराबर छिद्र कर उस पर ठिकरी रक्खे कि जिस के दोनो तरफ छेद रहें, पीछे उसमें आति-शी शीशी में औषधि रख मुखबन्द करदे, पीछे वालुका यंत्र को चूल्हे पर चढ़ाय प्रयोग में कहे प्रमाण पचन करावे इसको यन्त्रवेत्ता पुरुष बालुका यन्त्र कहते हैं ।

## भूधर यंत्र

वालुकासुसमस्तागंगतेमूपारसान्विता ।
दीप्तोपलैः सवृणुयाद्यंत्रं भूधरनामकम् ।



मूष मे पारा भर कर बन्द करे, फिर उस को बालू से परि पूर्णकर बालू पर आरने उपलो की अग्नि देवे उसको भूधर यन्त्र कहते हैं ।

## पाताल यंत्र

हस्तप्रमाणंनिम्नंचगर्त्तं कृत्वाप्रयत्नतः ।
तस्मिन्भाण्डचसंस्थाप्यतथान्यत्पात्रमाहरेत् ॥
तस्मिन्नौषधवर्गं चदत्वान्यच्चशरावक ।
मुखेसंस्थाप्यछिद्राणिकृत्वाचैवशरावके ॥
शरावसहितपात्रं गर्त्तस्थभाजनेन्यसेत् ॥
सधिलेपततःकृत्वागर्तमापूर्वमृत्स्नया ॥
पश्चादग्निंचप्रज्वाल्यस्वांगशीतसमुद्धरेत् ।
पश्चात्तत्पा मध्यस्थं पात्रं युक्त्यासमाहरेत्
तदंतस्थं चतत्तैलगृह्णीयाद्विधिपूर्वक ।
पातालाख्यमिदंयंत्रं भाषितशंभुनास्वयं ॥

एक हाथ गहरा गढा खोद उसमे बड़े मुख का पात्र रखें पीछे दूसरे पात्र मे औषधि रख कर उसके ऊपर छेद वाला शराव ढकदे और उस शराव समेत गढे वाले पात्र के ऊपर उलटा रखे ताकि दोनो का मुख मिल जावे,पीछे संधिलेपकर उस गढे को मिट्टी से भर देवे और ऊपर अग्नि जलावे तो शराव के छिद्र द्वारा तेल वा अर्क खिचकर नीचे क पा॰ मे गिरेगा, पीछे स्वांग शीतल हाने पर तेल वा अर्क के पात्र को युक्ति से निकाल लेवे इसको पाताल यन्त्र कहते हैं यह शिव ने कहा है ।

## दीपिकायन्त्र

कच्छपयंत्रान्तर्गतमृन्मयपीठस्थदीपिका-संस्थः । तस्मिन्निपतितसूतःप्रोक्तं तद्दीपिका यन्त्रम् ॥



यह यन्त्र कच्छप यन्त्र का ही भेद है । इसको इस प्रकार निर्माण करैं कि मिट्टी की चाकी पर दीपिका ( दीवट ) रख उस पर चित्र मे लिखे माफिक यन्त्र को स्थापन करे तो नीचे से दीपकाग्नि और ऊपर से साक्षात् अग्नि लगने से जलस्थित पारे का सस्कार होगा इस यन्त्र को दीपिकायन्त्र कहते हैं ।

## तेजो यंत्र

भाण्डेचार्द्धप्रमाणेनद्रव्यंसंस्थाप्यप्रयत्नतः ।
तन्मुखेद्विनलीयत्र सस्थाप्यंचनिरोधयेत् ॥
पश्चान्मदाग्निप्रज्वाल्यजलदत्वोर्द्ध पात्रके ।
तत्तप्तनलिकाद्वारानिःसार्यं चपुनःपुनः ॥
नीचस्थनलिकावक्त्रे भाडंस्थाप्यंद्वितीयकम् ।
तस्मिनर्कश्चपतितगृह्णीयात्तुविशेषत. ॥
तेजोयंत्रमितिख्याततथान्यैर्लवकमत ।

एक बडा पात्र ले उसको आधा द्रव्य से भर

उस पर दो नली का यंत्र रखे पीछे सधि लेपकर नीचे मंदाग्नि जलावे, और ऊपर के पात्र मे जल भरदे जब जलगरम हो जाय तब नली द्वारा निकाल डाले इसी प्रकार जब जब गरम हो तब तब निकाले नीचे की नली के मुख पर एकपात्र स्थापन करे, उसमे सब अर्क खिंच कर इकट्ठा होवे इसको तेजो यंत्र कहते हैं, और कोई इसको लवक यंत्र भी कहते है।

## कच्छप यंत्र

खर्परंपृथुकंसम्यक् विस्तारंतस्यमध्यतः।
आलवालपुटेकृत्वा तन्मध्येपारदंक्षिपेत्॥
ऊर्ध्वाधस्तुविडंदत्वामल्लेनारुध्ययत्नतः।
ऊर्ध्व देयपुटंतस्य यंत्रं कच्छपसज्ञकम्॥
जारणार्थंरसस्योक्तंगंधादीनाविशेषत.।

मोटा और बडा खपराले उसके बीच थांवलासा बनावे उसमे



पारा भर देवे उसके ऊपर नीचे विड देवे, तदनन्तर मल्ल ऊपर लेपकर बन्द करे, उसको ढकना देकर उसके ऊपर अग्नि का पुट देवे, यह पारद की गधक जारण को कच्छप यन्त्र कहा हैं।

## जारणायन्त्र

लोहमूषाद्वयकृत्वाद्वादशांगुलमानत।
ईषच्छिद्रान्वितामेकांतत्रगधकसयुताम्॥
मूषायारसयुक्तायाम॰यस्यांतांप्रवेशयेत्।
तोयस्यास्तूतकस्याधऊर्ध्वाधोवह्निदीपनम्॥
रसोनकरसंभद्रेयत्नतोवस्त्रगालितम्।
दापयेत्प्रचुरंयत्नादाग्लाव्यरसगंधकौ॥
स्थालिकायांपिधायोर्ध्वं स्थालीमन्यांदृढांकुरु
संधिविलपयेद्यत्नान्मृदावस्त्रेणचैवहि॥
स्थाल्यन्तरेकपोताख्यंपुटकर्पाग्निनासदा।
यत्रस्याधःकरीषाग्निदद्यात्तीव्राग्निमेववा॥

एवंतुत्रिदिनकुर्यात्ततोयत्र विमोचयेत्।
तप्तोदकेनप्रचुल्यानकुर्याच्छीनलेक्रियाम्॥
नतत्रक्षीयतेसूतोनचगच्छतिकुत्रचित्।
अनेनचक्रमेणैवकुर्याद्गंधकजारणम्॥



बारह बारह अंगुल की दो लोहे की मूषा बनावे, एक में थोडा छेद हो उसमे गधक भरे फिर दूसरी मूस में पारा रखे उस गन्धक वाली मूषा मे पारे के नीचे जल रक्खे और पारे के ऊपर नीचे अग्नि जलावे तथा कपडे मे छना लहसन के रस से पारे गन्धक दोनो को तर कर देवे। फिर एक बडी हांडी लेकर उसके बीच में इन पारे गन्धक की मूसो को रख दूसरी हांडी से हाडी का मुख बन्द कर देवे और दोनों हांडियोंके मुख को कपड़मिट्टी से बन्द कर देवे, उस नीचे की हांडी के भीतर कपोतपुट की आच देवे और हांडी के नीचे उपलों की तीव्र आग आग देय इस प्रकार तीन दिन करे चौथे दिन यन्त्र को खोले, परन्तु गरम चूल्हे और गरम जल रहते न खोले, स्वागशीतल होने पर खोले इस क्रिया से पारा क्षीण नहीं होता और न निकल कर बाहर ही जाता है, इस प्रकार पारे से गधक जारण करे।

## तुला यंत्र

वृन्तकाकारमूषेद्वे तयोःकुर्यादध॰खलु।
प्रदेशमात्रांनलिकामृदालिप्तासुगंधिका॥
तत्रैकस्मिन्क्षिपेत्सूत मन्यस्यागधचूर्णक।
निरुध्यमूषयोर्वक्त्रं वालुकायत्रकेक्षिपेत्॥
गधाधोज्वालयेदग्नितुलायन्त्रमुदाहृतम्॥
वालगधाश्मसाराणाजारणार्थं मुदाहृतम्॥

बैंगन के आकार दो मूष बनावे उनके नीचे

प्रदेश संधि ( अंगूठे से लेकर तर्जनी तक को प्रादेश कहते हैं ) इतनी बडी नली बनावे उन दोनों को जोडकर मिट्टी से संधि लेपकर एक मूषा में पाराभर दूसरे में गंधक का चूर्ण भरे पीछे उनको वालुका यंत्र में रखकर गंधक के नीचे अग्नि जलावे इसको तुला यंत्र कहते हैं इससे हरिताल, गंधक, लोह इनका जारण होता है।

## जल यंत्र

उपर्यापस्तलेतापोमध्येचरसगंधकौ।
जलयंत्रमिदंगोप्यंयत्रंश्रेष्ठसमीरितं॥
अस्मिन्स्वर्णादिभूसत्वगंधकादिंचजारयेत्।
कृत्वालोहमयींपात्रीमधोमुखसमन्विता॥
मुखमध्येक्षिपेद्द्रव्यपात्रवक्त्रं निरोधयेत्।
लोहचक्रिकयारुध्वातत्संधिसाधुलेपयेत्॥
तस्मिन्कोष्टेक्षिपेदच्छागलोहरजोन्वितं।
पुनःपुनश्चसशुष्केपुनरेभिश्चलेपयेत्॥
लोहवत्तच्चबव्बूलक्वाथेनपरिमर्दितं।
जीर्णेष्टकारजः सूक्ष्मगुडचूर्णसमन्वितम्॥
लेपयेत्खलुतत्प्रोक्तं दुर्भेद्यं सलिलैःखलु।
खटिकापटुकिट्टैश्चमाहिषीदुग्धमर्दितैः॥
यस्तयामृत्स्नयारुद्धोनगतुंक्षमतेरसः।
विदग्धवनिताप्रौढप्रेम्णावद्धःपुमानिव॥
ततोजलविनिक्षिप्यवन्हिप्रज्वालयेदधः।
अथवाकारयेन्मूषापात्रलग्नामधोमुखीं॥
लोहानामनुरूपाश्चतन्मूषामुखरोधिनीं।
दत्वाचान्यातयोसंधिविलेयानासृगादिभिः
जलमूर्ध्वंविनिक्षिप्यनिस्सदेहविपाचयेत्।
जलयंत्रंतुवहुभिर्दिनैरेवहिजायते॥



ऊपर जल, नीचे अग्नि बीचमें पारा गंधक रखकर पचन करे, उसको जलयंत्र कहते हैं। इसमें सुवर्ण, अभ्रकसत्व, गंधकादि जारण करे। एक लोह का बडा पात्र बनावे जिसका मुख नीचेको हो उसमे पारा आदि द्रव्य भर पात्रका मुख ढकदे, लोहेकी टिकयासे ढक उसकी संधियोको दृढ बन्दकर संधियोपर लोह चूर बकरेके रुधिर से सानकर लगावे, उसे बार २ सुखा २ कर लेप करे, पीछे पुरानी ईंटका कुकुआ, गुड इनको बबूरके काढेमे मिलाकर लेप करे तो यह जलके भेदनेमे नहीं आवे अर्थात पानी नहीं भरे-और उसपर खडिया-नोन और लोहचूरको भैंसके दूध मे खरलकर लेप करे तो पारा इस मुद्राको त्याग कर नहीं जावे, जैसे चतुर और युवा-स्त्रीके प्रेम से फंसा मनुष्य उसे छोडकर नही जाता, पीछे ऊपर जल भरकर नीचे अग्नि जलावे अथवा पात्रसे चिपटी नीचामुख ऐसी मूषा बनावे उस पर पात्र जमाकर मुख वदकरे और उसकी संधियोको पूर्वोक्त प्रकार वन्द करे और ऊपर जलभरकर निस्सदेह अग्निपर पाचन करे-यह जलयत्र बहुत दिनोंमे सिद्ध होता है।

## धूपयन्त्र

विधायाष्टांगुलंपात्रंलोहमष्टांगुलोच्छ्रयम्।
कंठाधोद्व्यंगुलेदेशेजलाधारंहितत्रच॥
तिर्यग्लोहशलाकाश्चतन्वीस्तिर्यग्विनिक्षिपेत्।
तनूनिस्वर्णपत्राणितासामुपरिविन्यसेत्॥
पात्राधानिक्षिपेद्धूमंवक्ष्यमाणमिहैवहि।
तत्पात्रंन्युब्जपात्रेणाच्छादयेदपरेणहि॥
मृदावलिप्यसंधिंचवन्हिप्रज्वालयेदधः।
तेनपत्राणिकृष्णानिहतान्युक्तविधानतः॥
रसश्चरतिवेगेनद्रुतगर्भेद्रवतिच।
गन्धालकशिलानाहिकज्जल्यावामृताहिना॥
धूपनस्वर्णपत्राणांप्रथमंपरिकीर्तितम्।
ताराथतारपत्राणिमृतवंगेनधूपयेत्॥
धूपयेच्चयथायोग्यैरन्यैरुपरसैरपि।
धूपयन्त्रमिदंप्रोक्तंजारणाद्रव्यसाधनम्॥

आठ अंगुल लम्बा और आठ अंगुल चौडा लोहे का पात्र लेवे उसके कण्ठ को नीचे दो अंगुल मे जल रहने की जगह बनावे, फिर एक

पतली तिरछी लोहे की शलाका लेकर आड़ी डाल देवे उसके ऊपर बारीक सोने के पत्र रक्खे और उन पात्रों के नीचे धुंआ करे इस प्रकार की एक औंडे पात्र से उस पात्र को ढक देवे। और कपडमिटी से उसकी संधि बन्द करे नीचे आग जलावै तो उस आग से धुंआ उठकर उन सोने के पत्रो को काले और मृत करेगा इस क्रिया से रस सोने का खाया जाता है यह खाया हुआ सुवर्ण पारे में शीघ्र जीर्ण हो जाता है। अथवा गन्धक, हरताल, मनसिल की कजली और मृतशीशे की धूनी देवे, यह स्वर्णपत्रो की पहली धूनी कही ह यदि चादी के पत्रो मे धूनी देनी होय तौ मृतवंग की देवे। इस प्रकार अन्य उपरसों से यथोचित धूनी देवे यह धूप यन्त्र जारणद्रव्य के साधन के वास्ते कहा है।

## स्थालीयन्त्र

स्थाल्यातांम्रादिनिक्षिप्यमल्लेनाऽस्यनिरुध्य च। पच्यतेस्थालिकाधस्थस्थालीयन्त्रमितीरितम् ॥

स्थाली मे ताम्र आदि द्रव्य डाले और मल्ल से मुख बन्द कर उसके नीचे अग्नि जलाय कर पाचन करे इसे स्थाली यन्त्र कहते हैं।



## गौरी यंत्र

गौरीयत्रं प्रवक्ष्यामिसुखदंजारणाविधौ ।
अष्टागुलोच्छ्रायाकृत्वाचतुरस्रांसमेष्टिकां ॥
सतुनागात्समुत्कृत्यमध्येचूर्णेनलेपयेत् ।
श्लक्ष्णरसकृतांपिष्टिंकृत्वाप्राग्वद्धताभ्रजा ॥
रूप्यजांहेमजांवापिसत्वेनापिविनिर्मितां ।
निवेश्यतत्रचोर्ध्वाधोवलेश्चूर्णपिधायच ॥
तस्यांपिष्टयाश्चतुर्थांशवारंवारविशोषयेत् ।
वक्त्रं खर्परचक्रींतुदत्वालेप्यविशोष्यच ॥
ऊर्ध्वेहयखुराकारंपुटंदद्याल्लघुत्पलैः ।

अब जारण-विधिं सुखकारक गौरी-यंत्र को कहताहूँ घनाकार आठ अगुल लवी चौडी और ऊंची समधरातल ईंट लेकर उसके बीचमे गेंढाकरे, उस को कांचसे साफकर बीचमे चूनालेप करे,



तदनन्तर अभ्रकसत्व वा सोने और चादीमें घोटी पारेकी पिष्टीको पूर्वोक्त ईंटके गढेमे भरकर ऊपरनीचे गंधक-का चूर्ण बिछावे परन्तु चूर्ण पारेका चतुर्थांश लेवे, पीछे गढेके मुखपर खीपडेकी टिकरी रख सधिलेपकर सुखाय उसके ऊपर घोडेके खुरके समान आरने उपलाकी अग्नि देवे इसको गौरीयंत्र कहते हैं।

## कोष्टीयंत्र

हस्तप्रमाणदीर्घारमष्टसख्यागुलंतिर्यक् ।
समभूभागेघटितं वृत्तमृत्कर्मसंपन्नं ॥ वातायन द्विवृत्त भस्त्रीमुखतुल्यमित्यधोभागे ।
प्रधमेत्पशुवशानालैर्भस्त्राभिर्याऽभ्रसत्वार्थं ।
इदमेवकोष्टयंत्र पूर्णविद्याद्यथोचितांगारैः ।



एक ऐसी लकडीले जो ऊपरसे नवी हुई हो लंबी एक हाथ और चौडी ४ अगुलहो-परन्तु ८ अंगुल तिरछी हो उसको समान पृथ्वीपर रख भींगी हुई गाढी मिट्टी उसपर चढावे और दोनों

सुडौल गोल मुखकरे, परन्तु नीचेमुख छोटा बनावे, पीछे सावधानीसे अचरू लकडीको निकाल लेवे, तदनतर धूपमे सुखाकर पीछे भट्टी वा अंगीठीमे छेदकर उस कोष्ठिकाको अच्छे-प्रकार रखदे और उसके पिछले भागमे पशूकी बसाकी नाल अथवा धोंकनी बाध तदनंतर भट्टी में पक्के कोयलेडाल अभ्रकादि सत्व निकालनेको रखे, और अग्निदे धोंकनीसे खूब धमावे इसे कोष्टीयन्त्र कहते हैं, इसकी क्रिया लुहारोसे भले-प्रकार मालूम होसक्ती है।

## कोष्टीयन्त्र दूसरा

कृत्वास्वल्वाकृतिचुल्लीमङ्गारैः परिपूरिताम्।
तस्यानिर्वाशतरवल्वपार्श्वेभस्त्रिकयाधमेत्॥
रसेनमर्दितापिष्टिःक्षारैरम्लैश्चसयुता।
प्रद्रवत्यतिवेगेनस्वेदितानात्रसंशयः॥
कृतःकान्तायसासोऽयंभवेत्कोटिगुणोरस.।

खरल के आकार चूल्हा भट्टी बनावे, उसे अंगारो से भर देवे उसके ऊपर खरल रख बगल की तरफ धोंकनी से धोके तो रस से खरल



की गई पिट्टी तथा खीर और खटाई से युक्त पिट्टी इस यन्त्र को अग्नि से स्वेदन करने से बहुत जल्दी पतली होती है। यदि कात पाषाण का बनावे तो वह कोटिगुण दाता पारद को करे यह दूसरे प्रकार का कोष्टीयन्त्र है।

## वज्रमूषा

वर्तुलागोस्तनाकारा वज्रमूषाप्रकीर्तिता।
द्वौभागौतुपदग्धस्य एकोवल्मीकमृत्तिका॥
लोहकिट्टस्यभागैकं श्वेतपाषाणभागकं।
नरकेशसमंकिंचित् छागीक्षीरेणपाचयेत्॥
यामद्वयंदृढमद्यं तेनमूषाचसपुटेत्। शोष-
यित्वारसक्षिप्त्वातत्कल्कैःसंधिलेपितं॥
वज्रमूषाइदंस्यातां सम्यक्सूतस्यमारणे।

दोभाग तिनकोकी राख एक भाग बाबीकी मिट्टी, एक भाग लोहकीट, एक-भाग सफेद पत्थर का चूरा और कुछ मनुष्य के बाल



डाले, सबको एकत्रकर बकरीके दूधमें औटाय दोप्रहर पर्यन्त अच्छी तरह घोटे पीछे उस मिट्टी की गौके थनके सदृश गोल और लबी मूष बनावे पीछे उसका ढकना बनायकर धूपमें सुखाय उस में पाराभर ढकनासे ढक देवे और संधियोको उसी मिट्टी से बन्दकरे यह पारा मारनेको वज्र-मूष कहा है, इसीको अंध मूष कहते हैं।

## पुटयन्त्र

शरावसपुटान्तस्थं करीषेष्वग्निमानवित्।
पचेचुल्यांद्वियामवा रसतत्पुटयन्त्रकम्॥

एक शराव ( सरवा वा सकोरे ) मे जारण द्रव्य को रख दूसरे शराव से बन्द कर देय और ऊपर उसके सात या तीन कपरमिट्टी चढाय धूप मे सुखाय लेवे फिर इसे उपलो के बीच मे रख अग्नि दे या चूल्हे पर चढाय दो पहर की रसको अग्नि देना इसे पुटयन्त्र कहते हैं।



## चक्रयंत्र

गर्त्तवाह्येभवेद्रक्तो मध्येगर्त्तेरसंकुरु। चक्र-यंत्रमिदंसिद्धं वाह्येगर्त्तेबृहत्पुट॥

पहले गोलाकार एक गढा खोदे और उस की थोडी दूर पर खाई खोदे, पहले गढे से

पारा रखे, और दूसरे में अग्निका पुटदे, इसको चक्रयन्त्र कहते हैं।

## पालिका यन्त्र

चपकंवतु ललोह विनताग्रोर्ध्वडडरम्।
एतद्धिपालिकायन्त्रवन्हिजारणहेतवे ॥



गोल आगे से कुछ नवी हुई और ऊपर को दण्डवाली एक लोहे की कटारी लेवे इसे ही पालिकायन्त्र कहते हैं। यह गन्धक जारण के वास्ते कही है।

## इष्टिकायंत्र

मध्येगर्त्तसमायुक्ता मिष्टिकांकारयेद्भिपक।
गर्त्तेचैवसमेश्लक्ष्णे तस्यासूतादिकन्यसेत् ॥
दत्वोपरिसरावंच सधिमृल्लवणलिपेत।
तदूर्ध्वसिकताकिंचित् दद्यादेयंपुटंलघु ॥
इष्टिकायंत्रमेतद्धि जारयेद् गधकादिकम्।

बीचमे गढेलायुक्त एक ईंट लेवे, उस गढेलेमें पारे आदिकी पिट्टी भर सरावसे मुख बन्दकर उसकी सधिओको नोन और मिट्टी से बन्दकर पीछे एक गढा खोद उसमे ईंटको रख ऊपरसे थोडी वालू बुरकदे, पीछे ईटपर थोटा अग्निका पुटदे, उसको इष्टिका यंत्र कहते हैं

## कोष्टिकायंत्र

पोडशागुलविस्तीर्णं हस्तमात्रायतसमं।
धातुसत्वनिपातार्थं कोष्टिकापरिकीर्तितं ॥
वशखादिरमाधूक वदरीदारुसंभवः। परिपूर्णदढागारै रर्धवातेनकोष्टके ॥ भस्त्र-याज्वालमार्गेण ज्वालयेच्चहुताशन।

कोष्टिकायन्त्र १६ अगुल विस्तार मे एक हाथ लवा होना चाहिये, यह सपूर्ण धातुओंके सत्वपातनार्थ कहा है बांस, खैर, महवा, और बेर की लकडीके कोयलोसे उसको परिपूर्ण कर नीचे के मार्ग से अर्थात् धोंकनी के धमाने से अग्नि को प्रज्वलित करे कोष्टिका यत्र अर्थात् (धोकनी) यंत्र कहते हैं यह कोष्टिका यंत्र का तीसरा प्रकार यहा।

## वक्र यंत्र

दीर्घकठोराचकुर्यान्निलयेत्काचभांडकम।
तिर्यक्कृत्वापचेच्चूल्यावक्रयंत्रमिदंस्मृत ॥

वडी गर्दन की एक शीशी लेवे, उस शीशी के कठाग्र भाग को दूसरी काच की शीशी मे प्रवेश कर देवे, इसको वक यत्र कहते है। पीछे उस आधारपात्र को वालुकायंत्र मे स्थापित कर नीचे अग्नि जलावे तो उस शीशी की औपधियो का रस साफ होकर दूसरी शीशी में प्राप्त हो जिसमे रस इकट्ठा हो उसको किसी जल के पात्र मे स्थित करे।

## नाडिकायंत्र

विनिधायघटेद्रव्यकनीयाशमधोमुख।
घटमन्यमुखेतस्यस्थापयित्वापयोमुख ॥
मृदुमृद्भिःसमालिप्यनाडिकाविनिवेशयेत्।
यत्रात्कुडलितांभित्वाजलद्रोणीमहत्तमाम् ॥
आधारभांडपर्यंततस्तश्चूल्यांविधारयेत।
अधस्ताज्ज्वालयेद्वन्हियावद्वाष्पोविशेदध.।
गृह्णीयादाधारगतनिर्मलरसमुत्तमम।
नाडिकायंत्रमेतद्धिमुनिभिःपरिकीर्त्तितम् ॥



एक घडे में औषधी भर दूसरा छोटा पात्र उसके मुख पर रख दोनो के मुख चिकनी मिट्टी से ल्हेस दे, पीछे उस यंत्र मे एक गोल नल लेके दूसरे जल के पात्र मे डाल दे जल पात्र से भी निकाल दूसरे आधारपात्र मे डाले पूर्वोक्त यंत्र को चूल्हे पर रख नीचे अग्नि जलावे तो अग्नि के ऊपर वाले घडे का द्रव्य भाफरूप होकर नल के रस्ते जलपात्र मे शीतल और इकट्ठा होकर नीचेको

आधार पात्र में गिरे उसगिरे हुए निर्मल पारे को सावधानी से निकाल लेवे इस यंत्र के द्वारा गुलाबजलादि उत्तम २ अर्क निकाले जाते हैं इसे नाडिका यन्त्र कहते हैं।

## वारुणीयंत्र

ऊर्द्ध्वं तोयसमायुक्तं जलद्रोणीविवर्जितं।
तोयसंवेष्टितोधारमृजुनाडीसमन्वितं ॥
यंत्रं तद्वारुणीसंज्ञं सुरासाधनकर्मणि।

पूर्वोक्त नाडिका यंत्र के समीप जल द्रोणी अर्थात् नलपात्र रहता है परंतु जलद्रोणी रहित केवल ऊपर जल का पात्र ही रहे, उसको वारुणीयत्र कहते हैं, इसका नल सीधा होता है इस यंत्र का आधार भाड जल का पात्र ऊपर रहता है इसके द्वारा दारू खींचते है।

## दूसरा प्रकार

बीजद्रव्यंघटेदत्वासंछाद्यान्येनतन्मुखं।
मृदामुखविलिप्याथनाडीवंशादिसभवाम् ॥
यन्त्रादाधारगांकृत्वास्रावयेद्विधिनारसम्।
वारुणींयंत्रमेतद्धिसुरासंसाधनेशुभम् ॥

एक प्रकार का और सामान्य वारुणी यत्र होता है, एक मद्य ( शराब ) निकालने को घडा लेवे उसका मुख किसी छोटे पात्र के मुख मे मिला कर बंद करे, सधियो को मुलतानी मिट्टी से ल्हेस दे, पीछे उसे ऊपर के पात्र मे मिलादे, उस आधार पात्र के नीचे शीतल जल भरा रखे, इस प्रकार बना वारुणी यन्त्र सुरा ( मद्य ) आदि बनाने को शुभ है।

## तिर्यक्पातन यंत्र

घटेरसंविनिक्षिप्यसजलघटमन्यकं।
तिर्यक्मुखद्वयोःकृत्वातन्मुखरोधयेत्सुधीः ॥
रसाधोज्वालयेदग्निंयावत्सूतोजलविशेत्।
तिर्यक्पातनमित्युक्तंसिद्धैर्नागार्जुनादिभिः

दो बडे २ घडे तिरछे रखे, दोने के मुख आपस मे मिला देवे, इसको तिर्यक्पातनयत्र कहते हैं। एक घडे मे पारा और दूसरे मे जल भरे दोनों का मुख मिला कर सधि भले प्रकार बंद करे, पारे वाले घडेके तले अग्नि जलावे, अग्नि के प्रभाव से पारा उडकर जल वाले घडे मे प्रवेश करेगा, इस क्रिया को तिर्यक्पातन कहते हैं।

## कन्दुक यन्त्र

स्थूलस्थाल्याजलंक्षिप्त्वावासोबध्वामुखेदृढम्
तत्रस्वेद्यं विनिक्षिप्य तन्मुखंप्रपिधायच ॥
अधस्ताज्ज्वालयेदग्निं यत्रैकन्दुकयन्त्रकम्।
स्वेदिनीयन्त्रमित्यन्येप्राहुरन्येमनीषिणः ॥
यद्वास्थाल्याजलंक्षिप्त्वातृणंक्षित्वातृणोपरि।
स्वेदद्रव्यंपरिक्षिप्यपिधानंप्रविधायच ॥
अधस्ताज्ज्वालयेद्वह्निं यत्र तत्कन्दुयन्त्रकम्।



एक बड़ी हाडी लेय उसमे जल भरे और उसके मुख को कपडे से दृढ बाध देवे उस कपडे पर स्वेदन द्रव्य को रख नीचे आग जलावे इसे कन्दुक यन्त्र कहते हैं। और कोई इसे स्वेदनीयन्त्र कहते है। अथवा स्थाली मे जल डाल तिनका ! (घासफूस) भर उन पर स्वेदन द्रव्य को रख मुख को ढक देवे और उस यन्त्र के नीचे अग्नि जलावे इसे कन्दुकयन्त्र कहते हैं।

एतत्स्याजलहार्यंत्र रसषाडगुण्यकारणम्।
सूक्ष्मकातमयेपात्रेरसस्याद्गुणवत्तर ॥



रस की षड्गुण गन्ध के जारण के वास्ते कोष्ठी यंत्र का दूसरा भेद यह जल हरियन्त्र है यह सूक्ष्म-कांतिमय लोह का बनाया जाता है इससे पारद से विशेष गुण होते हैं इसे ही वल्लभो यन्त्र कहते हैं स्वरूप देखो।

## अर्द्धचन्द्र खरल

उत्सेधेमदशांगुल.खलुकलात्तुल्यगुलायामवान्विस्तारेणदशांगुलोमुनिमितैर्निम्नास्थितैर्वाऽगुलै ॥ पाल्याह्यंगुलविस्तरश्चमसृणोऽतीवार्द्धचन्द्रोपमोघर्षोद्वादशकांगुलश्चतद्यंस्वल्वोमतःसिद्धये॥ अस्मिन्पञ्चपल'सूतोमर्दनीयोविशुद्धये तत्तदौचित्ययोगेनखल्वेष्वन्येपुयोजयेत्।



ऊंचाव में दश अंगुल और सोलह अंगुल का लम्बाव में और चौडाव में दश अंगुल गहरा तथा उसकी पाली दो अंगुल चौडी, चिकनी हो ऐसा आधे चन्द्र के तुल्य खरल हो और बारह अंगुल की मूसली ऐसा खरल पारदसिद्धी के वास्ते कहा है ऐसे खरलमे पाच पल पारदका मर्दन सस्कार करे इसी प्रकार जहा जहा जैसा खरल लेना उचित होय वैद्य को लेना चाहिये।

द्वादशागुलनिम्नश्चमध्येतिमसृणीकृतः। मर्दकाश्चिपिटोधस्तात्सुग्राहश्चशिरोगार ॥ अयहिवर्तुलःस्वल्वोमर्दनेऽतिसुखप्रदः।



बारह अंगुल गहरा बीच में अत्यन्त चिकना और जिसके मूसली नीचे से चपटी हुई ऊपर से जो भले प्रकार पकडनेमें आवे ऐसा हो यह वर्तुल अर्थात् गोल खरल मर्दन संस्कारके वास्ते अत्यन्त सुखदाई है। शेषयंत्र रसराज सुंदर के परिशिष्ट भाग मे लिखे जायगे।

नानातंत्रानवीच्यस्वमतसयोज्ययत्नतश्शुभग। रसराजसुंदरेऽस्मिन्मध्यमखडस्तुपूर्णतागीत' ॥

### इतिश्री मध्यमखंडः समाप्तः

# अथोत्तरखंडप्रारंभः

अधुनात्र महेसद्यश्चमत्कारकरान्रसान्। रसतंत्राणिभूरिणिविलोक्यजनतुष्टये ॥१॥

अब अनेक रस तंत्रों को देख कर वैद्यों की प्रसन्नता के अर्थ तत्काल चमत्कार दिखाने वाले रसों को कहते हैं।

## महामृत्युंजयरसः

सूतकंचविषंनागगधकंचचतुष्ठयं।
समंसर्वविघृष्टव्यशिखिनाचदिनद्वयम् ॥१॥
तस्यकल्कस्यपादैकंमृण्मयेदृढ भाजने ॥
क्षिप्त्वाहेम्नोपिकर्त्तव्यापत्रिकासममात्रिका २
दातव्यातस्यकल्कस्यसोपरिष्टात्समंततः।
पुनः शरावकंदत्वाकुर्य्यात्संधिनिरोधनम ॥३
विशोष्यवालुकांदद्यादुपरिष्टात्दृढायसी।
याममेकमथोचूल्ह्यांपाचयेन्सदवान्हिना ॥४॥
अन्यामेवमिमाहेमपत्रिकांमारयेत्क्रमात्।
अवशिष्टस्यकल्कस्यतस्याप्युपरिपत्रिकां ॥५॥
समावस्थांचसकलंहेमचूर्णंरसस्यच ॥
विषभागैकमेतस्यचतुर्भागंचमौक्तिक ॥६॥
गधकभागमेकस्यात्तस्मात्पूर्वात्तदौषधात्।
मर्दयेदेकतः कृत्वाचित्रकस्यरसेनतु ॥७॥
पुटित्वाकिंचिदेवतदिष्टंरूपतदुद्धरेत्।
हन्यात्सर्वानयरोगान्रोगयोगानुपानतः॥८॥

पारा शुद्ध १ तोले, संखिया विष शुद्ध, १ तोले, सीसा शुद्ध १ तोले, गधक शुद्ध १ तोले, प्रथम सीसे को गलाय उसमे तोले भर पारा मिला देवे, पीछे शीतल कर दोनों को खरल मे

डाल कर घोटे, जब महीन हो जावे तब इसमे गंधक डाल कर कजली करे, पीछे विष का चूर्ण डाल कर चीते के रस मे दो दिन खरल करे, जब गाढा हो जाय तब बहुत बारीक १ तोले सोने के पत्र उसी पिट्टी के आस पास लपेट देवे, पीछे इसको सराव सपुट मे रख कर उसके ऊपर एक कपरोटी कर सुखा लेवे, पीछे एक हांडी मे रख ऊपर सपुट करे और चार अ गुल वालू भरे, और लोहे की कटोरी से ढक देवे, फिर उस कटोरी की सधी गीली चिकनी मिट्टी से बंद कर देवे, पीछे चूल्हे पर चढ़ा कर एक प्रहर मन्दाग्नि देवे, जब स्वाग शीतल हो जावे तब उतार लेवे, सपुट में से पारे की भस्म निकाल कर तोले, जितनी भस्म तोल मे होवे उसका चतुर्थांश शुद्ध विष डाले, यदि चार भाग पारे की भस्म और सोने के वर्क होवें तो उनके वरावर ४ भाग मोती डाले और विष के बराबर १ भाग गधक डाले, दो दिन चीते के रस में घोटे, जब गाढा हो जाय तब फिर सोने के वर्क पिट्टी से लपेट कर सराब सपुट में रख कपरोटी करे, पीछे हाडी मे रख चार अ गुल बालू बिछाय फिर लोहे की कटोरी से पूर्वोक्त प्रकार मु ह बन्द कर दो प्रहर आच देवे [ परन्तु यह भी याद रहे कि ऐसा मोटा पात्र भी न ले जिसमे बिलकुल आच न लगे, और ऐसा पतला भी न लेवे जो रस बिलकुल विगड जावे, इस रसके बनाने मे बहुत होशियारी चाहिये ] जब स्वांग शीतल हो जाय तब निकाल कर बहुत उत्तम शीशी मे भर रख छोडे, इसमें से बलाबल देखकर १ रत्ती से ३ रत्ती तक वैद्य अपनी बुद्धि बल से मात्रा देवे जिस रोग के अनुपान से देवे उसी २ रोग का नाश करे ।

## अथ अनुपान

पित्ताधिकेपुरोगेषुशाल्मलीद्रवमिश्रितः ।
क्षयेकासेऽम्लपित्तेचश्वासेपानात्ययेषुच ॥६
शाल्मलीद्रवसमिश्रं वल्लपुष्ट्यै प्रयोजयेत् ।
मरिचेनसमंदेयःकफरोगेषुपारदः ॥१०॥
पिप्पल्यावातरोगेषुमाक्षिकेणसमन्वित ।
शूलेषुपरिणामेषुघृताढ्योमधुमिश्रितः ॥११॥
गुडूचीजीरकाभ्यांचस्वरदोषेप्रशस्यते ।
नाशयत्यचिरेणाथमुदराण्यतिवेगतः ॥१२॥
वारणप्रतिमकुर्य्याच्छरीरमजरामर ।
नशक्यतेगुणान्वक्तुं रसस्यप्रलयेपिच ॥१३॥

सेमल के रस से इस रस को खाय तो पित्त के रोग दूर करे, खई, खासी, अम्लपित्त और श्वास इनको दूर करे, तथा इसी अनुपान से देह को पुष्टि करे । और काली मिरच के सग खाय तो कफ रोगों को दूर करे । पीपल के सग खाय तो बादी के रोग नाश होवें । वात ज्वर के काढ़े से खाय तो वात ज्वर को दूर करे । पित्त ज्वर के काढ़े से खाय तो पित्त ज्वर जाय । कफ ज्वर के काढे से खाय तो कफ ज्वर नष्ट होवे । सन्निपात के काढ़े से खाय तो सन्निपात जाय । विषम ज्वर के काढ़े से खाय तो विषम ज्वर शान्ति होवे । इसी प्रकार जिस २ रोग के काढे या चूर्ण या अवलेह के साथ खाय वह २ रोग दूर होवें । घृत और शहद के साथ खाय तो शूल रोग दूर होवे । ऊटनी के दूध अथवा नारायण चूर्ण के साथ खाय तो उदर रोग नाश होवे । गिलोय और जीरे के साथ खाय तो स्वरभग दूर होवे । इस रस का सेवन करने से हाथी के समान देह पुष्ट होवे । और बलवान होय सफेद बाल काले होवें, तथा मृत्यु और वृद्धावस्था रहित देह होवे । इसके गुण प्रलय पर्य्यंत नहीं कहने मे आवें ।

## नवज्वरे लघुमृत्यु ंजयोरसः

कर्षशभूद्रवस्यैकंकर्षस्याद्दरदस्यच ।
जैपालस्यचशुद्धस्यत्रयमेतद्दिनद्वयम् ॥१॥
वृद्धदारुकनीरेणखल्वेकृत्वाविमर्दयेत् ।
ततोदु बुरण्णैश्चस्वरसेनविभावयेत् ॥२॥

शृंगवेररसेनामुं रविवारविमर्दयेत् ।
गुंजामात्रावटींकृत्वासितयासहभक्षयेत ॥३॥
मृत्यु जयरसोनामनवज्वरहरःपरः ।

शुद्ध पारा धेले भर, शिगरफ धेले भर, शुद्ध जमाल गोटे के बीज धेले भर, तीनो को विधारे के रस से २ दिन घोटे। कठूंमर के रस में २ दिन घोटे। अदरक के रस की १२ भावना देवे, पीछे १ रत्ती के प्रमाण गोलिया बनावे, १ गोली ४ रत्ती मिश्री के साथ खाने को देवे तो नवीन-ज्वर दूर होवें यदि इस रस के खाने से गरमी मालूम हो तो छाछ और भात खाने को देवे।

## अपरोमृत्युंजयोरसः

ताप्यतालकजैपालवत्सनाभमन शिलाः ।
ताम्रगधकसूतचतुल्यंस्याद्रसमर्दितः ॥१॥
मृत्युंजयइतिख्यात कुक्कुटेपुटपाचितः ।
वल्लद्वयंप्रयुंजीतयथेष्ट दधिभोजन ॥२॥
नवज्वरसन्निपातहन्याद्देषमहारस. ।

सोना मक्खी, हरताल, जमालगोटा, वच्छनागविष, मनसिल, तावे की भस्म, और पारा ये सब शुद्ध लें पीछे तुलसी के रस मे ४ प्रहर घोटे, पीछे इसको सराव सपुट मे रख कर कुक्कुट पुट मे फूके तो यह मृत्यु जय रस बन कर तय्यार होवे, इसको ६ रत्ती रोगी का बलाबल देख कर मिश्री के साथ देवे, और इसके ऊपर इच्छा पूर्वक दही का भोजन करावे तो नवीन ज्वर और सन्निपात यह महारस दूर करे।

## चतुर्थ मृत्युंजयोरसः

द्विक्षारत्र्यूषणपचलवणशतपुष्पिका ॥
समभागमिदंसर्वं वस्त्रपूतसमाचरेत् ॥१॥
तत्समौरसगंधौचकृत्वाकज्जलिकाशुभां ।
सर्वमेकत्रसखल्वेमर्दयेद्दिवसत्रयं ॥२॥
अयमृत्यु जयोनाम्नासन्निपातहर परः ।
कफाधिकेप्रयोक्तव्योरक्तिकापचमात्रक ॥३॥
शूलमामरुजचैववन्हिमांद्यचविट्ग्रहं । वात
श्लेष्मभवान्रोगान्कासश्वासौचनाशयेत् ॥४

सज्जीखार, जवाखार, सोठ, मिरच पीपल, सैंधानिमक, सोचर निमक, खारी निमक, साम्हर निमक, और सौंफ, प्रत्येक पैसा २ भर लेवे, सबको कूट पीस कपरछन करे। यह चूर्ण ११ पैसा भर होवे तो इसमें ११ पैसा भर ही शुद्ध पारा डाले, और ११ पैसा भर शुद्ध गंधक मिलावे, प्रथम पारे गधक की कजली करे, पीछे पूर्वोक्त चूर्ण मिलावे, ३ दिन खरल करे, यह मृत्युंजय नाम से विख्यात रस कफाधिक सन्निपात को दूर करे, शूल को, आमजन्य विकारो को, मन्दाग्नि को, कोष्ट को, बादी को, कफ के रोगो को, खासी और श्वास को दूर करे, इसकी २ रत्ती की मात्रा है।

## त्रैलोक्यडंबररसः

सूतार्कगंधचपलाजयपालतिक्ता ।
पथ्यात्रिवृत्तविषतिंदुकजान्समांशान् ॥
संभाव्यवज्रपयसामधुनात्रिवल्ल ।
स्त्रैलोक्यडंबररसोऽभिनवज्वरघ्नः ॥१ ।

पारा, तावा, गधक, पीपल, जमालगोटा, कुटकी, हरड, निसोत, वच्छनागविष, और कुचला इन सबका चूर्ण कर थूहर के दूध की भावना देवे फिर सपुट मे रख कर फूंक देवे, जब स्वाग शीतल होजावे तब निकालकर शहत के साथ ८ रत्ती तक बलाबल देखकर मात्रा देवे, यह त्रैलोक्यडबर रस नवीन ज्वर का नाश करे यह रस रत्न समुच्चय में लिखा है।

## ज्वरगजहरी रसः

दरदजलदयुक्तं शुद्धसूतंचगंधं ।
प्रहरमथसुपिष्ट वल्लयुग्मचदद्यात् ॥
ज्वरगजहरिसंज्ञ शृंगवेरोदकेन ।
प्रथमजनितदाहींक्षीरभक्तेनभोज्यं ॥

शिंगरफ, नागरमोथा, शुद्धपारा शुद्धगंधक,

इन सबको १ प्रहर खरलमें डालकर घोटे, पीछे इसमेंसे ६ रत्ती अदरकके रसमे खानेको देवे तो हाथी रूप ज्वर के मारने को यह रस सिंह रूप है इसके खाने से प्रथम दाह होता है, उसकी शांति के लिये दूध भात का पथ्य भोजन है।

## तरुण ज्वरे धूम्रकेतुरसः

दद्यात्समंसूतसमुद्रफेनं ।
हिंगूलगंधंपरिमर्द्य यामं ॥
नवज्वरेवल्लयुगंत्रिघस्र ।
मार्द्रां बुनायज्वरधूम्रकेतुः ॥

शुद्ध पारा १ पैसाभर, शुद्धगंधक १ पैसेभर दोनोंकी कजलीकर पीछे समुद्र फेन १ पैसा भर, शिंगरफ १ पैसाभर, दोनों कजली मे मिलाकर १ प्रहर घोटे। परन्तु किसी वैद्य की यह सम्मति है कि ३ दिन घोटे पीछे २ रत्ती की गोली बना कर रखे १ गोली अदरक के रस मे ३ दिनतक देवे तो तरुणज्वर छूट जाय, गमार मनुष्य को ६ रत्ती देवे, पठान ( मुसलमानो की जाति विशेष ) को भी ६ रत्ती तथा बालक को १ रत्ती अदरक के रस के साथ देवे तो तरुण ज्वर दूर होवे।

## तरुण ज्वरे इभसिंह रसः

शुद्धंसूतसमंगंधलोहताम्रं चशीशकं ॥
मरिचपिप्पलीव्यस्तसमभागंविचूर्णयेत ॥१॥
अर्द्ध भागंविषंशुद्ध मर्द्दयेद्वासरद्वयं ॥
शृंगवेररसेनामुं दद्याद्गुंजामितंभिषक् ॥२॥
नवज्वरेमहाघोरेवातेसंग्रहणीगदे ॥
नवज्वरेभसिंहोयसर्वरोगेपुयुज्यते ॥३॥

पारा शुद्ध, गंधक शुद्ध, लोहा मरा, तांबा मारा, सीसा मारा हुआ, मिरच का चूर्ण, पीपर का चूर्ण, जुदे जुदे एक एक तोले लेवे। विष शुद्ध ६ मासे, सब को खरल में डाल अदरक के रस में २ दिन घोटे, पीछे इसकी २ रत्ती की गोली बनावे, और १ रत्ती की जुदी गोली बनावे सुकुमार मनुष्यको १ रत्ती देवे, और बलवान को २ रत्ती की गोली अदरक के रस से देवे तो तरुण ज्वर दूर होवे बात और संग्रहणी रोग को भी दूर करे, और यह सर्व रोगो पर चले है।

## नव ज्वरे उदकमंजरी रसः

सूतोगंधष्टङ्कणःसोषणश्च ।
सर्वंतुल्यंशर्करामत्स्यपित्तै. ॥
भूयोभूयोमर्द्दयेत्त त्रिरात्रं ।
वल्लोदेयःशृंगवेराम्बुनाच ॥
तापेशीतव्यंजनैस्तक्रभक्तं ।
वृन्ताकाढ्यंपथ्यमेतत्प्रदिष्टं ॥
अन्हैवोग्रंहन्तिसद्योज्वरंतु ।
पित्ताधिक्येमूर्ध्निनितोयंविदध्यात् ॥

पारा शुद्ध १ पैसा भर, शुद्ध गंधक १ पैसा भर, सुहागा भुना १ पैसा भर, मिरचकाली १ पैसा भर, मिश्री ४ पैसा भर, रोहू मछली का पित्ता ३ पैसे भर, प्रथम पारे गंधक की कजली करै, पीछे सुहागा मिरचकाली और मिश्री मिलाय १ पैसा भर पित्ता मिलाकर एक दिन घोटे दूसरे दिन पैसा भर पित्ता मिलाकर घोटे, तीसरे दिन पैसा भर पित्ता मिलाकर फिर घोटे, परन्तु अदरक का रस डालता जाय, पीछे इसमे से १ रत्ती के प्रमाण अदरक के रस में खाने को देवे बलवान को ३ रत्ती देवे बलवानका १ दिन मे नवीन ज्वर जाय इस पर पथ्य भटा ( बैंगन ) का भुर्ता और भात खाने को देवे यदि बहुत दाह होवे तो छाछ पीने को देवे, और मस्तक के ऊपर शीतल जलका तरडा देवे।

## दीपिकारस

संतप्तसीसभागंचपारदंगधकंकणा ॥
समभागपृथकृत्त्वमेलयेच्चयथाविधि ॥१॥
जम्बीरस्यरसेसर्वंमर्दयेच्चदिनत्रयम् ॥
मेघनादकुमार्य्याश्चरसेचापिदिनत्रयम् ॥२॥

दिनद्वयमजामूत्रे गवांमूत्रे दिनत्रयम् ॥
भावयेच्चयथायोग्यंतस्मिनेतानिदापयेत् ॥३॥
सैंधवचित्रकंभागंसौवर्चलवणतथा ॥
तेनसंमेलनंकृत्वाभावयेच्चपुन क्रमात् ॥४॥
अनेनविधिनासम्यक्सिद्धोभवतितद्रसः ॥
शर्करावृतसयुक्तं दद्याद्वल्लत्रयरसं ॥५॥
गोधूमस्योदनपथ्यमाषसूपचवास्तुकं ॥
धात्रीफलसमायुक्तं सर्वज्वरविनाशनम् ॥६॥
दीपिकारसइत्येषस्तंत्रज्ञैःपरिकीर्तित ॥

सीसा १ भाग, पारा १ भाग, गन्धक १ भाग, और पीपल १ भाग, इन सब को पीसकर ३ दिन जभीरी के रस मे घोटे। चौलाई तथा खार पट्ठे के रस मे ३ दिन घोटे। बकरी के मूत्र मे ३ दिन घोटे। गौमूत्र मे ३ दिन घोटे। पीछे इतनी औषधि और मिलावे सैंधानोन, चित्रक, सचर नोन, सब को मिलाकर क्रम से फिर पूर्वोक्त रसो की भावना देवे। इस प्रकार करने से यह रस सिद्ध होवे इसकी मात्रा बलाबल देखकर मिश्री और मक्खन के साथ ३ रत्ती देवे। इसके ऊपर गेहू का यूष, चावल, उडद, मूग, बथुवा का साग, और आवलो का पथ्य देवे तो सर्वज्वरो का नाश करे इसको शास्त्र के ज्ञाता दीपिका रस कहते हैं।

## भैरव रस

विषमहौषधिमागधिकोषणाद्युमणिरक्तकमार्द्रकमदित। क्रमविवर्धितमुद्वलितंज्वरंहरतिभैरवएषरसोवर ॥

विष, सोठ, पीपल, काली मिरच, तावे की भस्म, और हींगलू ये औषधि क्रम से बढ़ती लेवे पीछे इनको आक के दूध मे और अदरक के रस में घोटे तो यह भैरव रस बने। इसकी बलाबल देख कर मात्रा देवे तो घोर वात ज्वर को दूर करे। इसकी मात्रा आधी रत्ती की है।

## कफ ज्वरे रस पर्पटः

शुद्ध सूतं द्विधागधंमर्द्यं भृंगीरसैःक्षण ॥
पाचयेल्लोहपात्रस्थंचाल्यंतुचुटकेनच ॥१॥
लोहभस्माथवाताम्रं पादांशेनविनिःक्षिपेत् ॥
पाच्यप्रचालयेन्नैवयामार्द्धं मृदुवन्हिना ॥२॥
तत्क्षिपेत्कदलीपत्रेगोमयस्योपरिस्थितं ॥
तत्पत्रं धारयेदूर्ध्वंतदूर्ध्वं गोमयंक्षिपेत ॥३॥
ततःसचूर्णयेत्खल्वेनिर्गुंडयाभावयेद्दिनं ॥
जयन्तीत्रिफलाकन्यावासाभार्ङ्गीकटुत्रयैः ॥४॥
भृंग्यग्निमुनिमुण्डीभिर्भावयेत्प्रत्यहपृथक् ॥
आर्द्रकस्यद्रवैःपश्चाद्भावयेद्दिनसप्तक ॥५॥
अंगारैःस्येदयेत्पश्चात्पर्पटाख्योमहारसः ॥
चतुर्गुंजामितोदेयःसम्यक्श्लेष्माधिकेज्वरे ६
वासाशुंठीभयाक्वाथमनुपानप्रकल्पयेत् ॥
चव्यकस्यरसैर्वाथपेयंश्लेष्मज्वरापह ॥७॥

शुद्ध पारा १ भाग, गन्धक १ भाग, इन दोनों की कजली कर भागरे के रसमें खरल करे, पीछे उस कजली को लोहे के पात्र मे भर चूल्हे पर चढ़ा कर मन्दाग्नि देवे, और उस कजली को हिलाता जाय, पीछे इसमें लोहे या तावे की भस्म चतुर्थांश डाले, और उसके नीचे मन्द अग्नि देवे लोह भस्म डाल कर हिलावे नहीं, उसी तरह पचावे। ऐसे आध प्रहर करे पीछे केले के पत्तेको गोबर के ऊपर रख उस गरम कजली को उसके ऊपर ढाल देवे,और उसे शीघ्र केले के पत्ते से ढक देवे, जब शीतल हो जाय तब खरल मे डाल कर चूर्ण कर निर्गुंडी ( सम्हालू ) के रस में एक दिन घोटे त्रिफला ग्वारपट्ठा, अरणी, अडूसा, भारगी, त्रिकुटा, (सोठ, मिरच पीपल) भांगरा, चित्रक, अगस्तिया, और गोरखमुंडी, इनकी पृथक्-पृथक् भावना एक २ दिन देवे, पीछे अदरक के रस मे सात दिन घोटे, फिर अग्नि पर रख कर पर्पटी की विधि से यह पर्पटी बनाय लेवे, इस पर्पटी को कफज्वर की अधिकता मे ४ रत्ती के प्रमाण देवे, और अडूसा, सोठ, हरड, इनका काढा बनाय अनुपान देवे, अथवा चव्य का काढा इसके ऊपर पीवे तो कफ ज्वर दूर होवे।

## द्वितीय उदकमंजरी रसः

नवज्वरविनाशायवक्ष्याम्युदकमंजरीं ।
रसगंधौसमौस्यातामरिचंतत्समंक्षिपेत ॥
भावनामत्स्यपित्तेनमर्दयेद्दिवसत्रय ।
टंकणस्यसमभस्मशर्करासर्वसमिता ॥
आर्द्रकस्यरसेनायदीयतेवल्लमात्रकं ।

नवीन ज्वर के दूर करने को उदक मंजरी रस कहते हैं, पारा, गंधक, बराबर लेवें। दोनो की बराबर काली मिरच ले सब को खरल मे डाल रोहू मछली के, पित्ते मे, ३, दिन बराबर घोटे पीछे सुहागे की भस्म, बराबर की, मिलावे, और इन सब की बराबर मिश्री मिलावें। नवीन ज्वर वाले को इसमे से २ रत्ती अदरक के रस के साथ देवें।

## विनोद विद्याधर रसः

रसगंधंमृतंलोहत्रिकुटात्रिफलातथा।
कटुकीवृच्चवृहतीहेमार्केटंकणविषं ॥
एतानिसमभागानिसमांशंतितिडीफलं ।
चूर्णयित्वाततःसम्यक्मर्दयेत्स्वर्जकाबुना ॥
दतीकाथेतत.सम्यग्वटिकावल्लमात्रजा ।
विद्याधरविनोदाख्यदद्याच्चैवनवज्वरे ॥
शूलेगुल्मेतथापांडौग्रहण्यर्शकृमीन्हरेत् ।
अजीर्णेतथामवानेचप्लीहोदरविवंधजित् ॥
दातव्यःसर्वरोगेपुनाशयेन्नात्रसंशयः।

शुद्ध पारा, गंधक, मृतलोह ( सार ) सोंठ मिरच, पीपल, हरड, बहेडा, आवला, कुटकी, निसोत, कटेरी, सुवर्ण भस्म, और ताम्र भस्म, सुहागा, सींगिया विष, इन सबको बराबर लेवे, और सब की बराबर पकी इमली के फल लेवें, इन सब को कूट पीस सज्जीखार के जल में घोटे, पीछे दती के काढे में घोटे, और इसकी गोली तीन २ रत्ती की बनावे यह विनोद विद्याधर रस है, इसको नवीन ज्वर मे देवे इसके सेवन से शूल, गोला, पांडुरोग, संग्रहणी, बवासीर, कृमिरोग, अजीर्ण रोग, आमवात, प्लीहोदर, तथा फब्जियत दूर होय इसको सब रोगो मे देवे तो सर्व रोग नष्ट करे,

## महा ज्वरांकुश

शुद्धंसूतविषगंधप्रत्येकशाणसम्मितं ॥
धूर्त्तबीजत्रिशाणस्यात्सर्वेभ्योद्विगुणाभवेत् । हेमाव्हाकारयेदेषांचूर्णंसूक्ष्मप्रयत्नतः ॥
जम्बीरजीरकैर्देयचूर्णगुंजाद्वयोन्मित ।
आर्द्रकस्यरसेनापिज्वरंहन्तित्रिदोषज ॥
एकाहिकंद्वाहिकंचत्र्याहिकचचतुर्थक ।
विपमचज्वरहन्यात्नवजीर्णंचसर्वथा ॥
महाज्वरांकुशोनाम्नारसोयसर्वसंमतः ।

शुद्ध पारा, शुद्ध गंधक, शुद्ध विष, प्रत्येक एक २ टंक लेवे। धतूरे के बीज ३ टंक चोक ( प्रसिद्ध है ) १२ टंक, इन सबको कूट पीस बहुत बारीक चूर्णकर रख छोडे, पीछे इसमे से बलाबल देख कर जमीरी के रस में वा जीरे के साथ अथवा अदरक के रस मे इसको २ रत्ती के अन्दाज देवे, तो त्रिदोषज, इकतरा, द्वाहिक, तिजारी, चौथैया और विषमज्वर मात्र को तथा नवीन और पुराने सब प्रकार के ज्वरो का नाश करे, इस सर्व सम्मत रसका नाम महा ज्वरांकुश है ।

## ज्वरघ्नी गुटिका

एकोभागोरसाच्छुद्धादैलेय पिप्पलीशिवा ।
आकारकरभोगंधकटुतैलेनशोधित ॥
फलानिचेन्द्रवारुण्याश्चतुर्भागमिताअमी ।
एकत्रमर्दयेच्चूर्णमिन्द्रवारुणिकारसै. ॥
माषोन्मितांवटींकुर्य्याद्द्यात्सद्योज्वरेबुधः ।
छिन्नारसानुपानेनज्वरघ्नीवटिकामता ॥

शुद्ध पारा १ भाग, और शुद्ध एलुआ, पीपल, हरड, अकरकरा, कडवे तेल से सोधी गंधक, और इन्द्रायण के फल का गूदा इन सबको चार २ भाग लेवे। सब को कूट पीस इन्द्रायन के रस मे खरल करे और एक २ मासे के प्रमाण गोलिया बनावे, और गिलोय के रस

करे फिर समान भाग जमाल गोटा मिला कर ४ माशे खाय तो दस्त हो कर जलोदर को दूर करे, यदि दस्त बंद कराने होवें तो दही भात का भोजन करावे, अथवा सायंकाल में मूंग का यूष देवे ।

## वह्निरसः

सूतस्यगंधकस्याष्टौरजनीत्रिफलाशिलाः ।
प्रत्येकंचद्विभागस्यात्त्रिवृज्जैपालचित्रकम् ॥
प्रत्येकंचत्रिभागंचव्योपंदन्तिकजीरकम् ।
प्रत्येकसप्तभागस्यादेकीकृत्यविचूर्णयेत् ॥
जयन्तीस्नुकपयोभृंगवन्हिवातारितैलकैः ।
प्रत्येकंचक्रमाद्भाव्यसप्तवारंपृथक्पृथक् ॥
महावन्हिरसोनाम्नानिष्कमुष्णजलैःपिबेत् ।
विरेचनभवेत्तेनतक्रंभुक्तंससैंधव ॥
दिनान्तेदापयेत्पथ्यंवर्जयेच्छीतलंजलम् ॥
सर्वोदरहरःप्रोक्त श्लेष्मवातहरःपरः ।

पारा और गधक प्रत्येक आठ २ तोले हल्दी, त्रिफला, मनसिल, प्रत्येक दो २ तोले, निसोथ, जमाल गोटा और चीता प्रत्येक तीन २ तोले लेवे, सोंठ, मिरच, पीपल, दन्ती और जीरा प्रत्येक सात २ भाग ले चूर्ण कर अरनी, थूहर के दूध, भागरा, चीता, और अंडी का तेल प्रत्येक की सात २ भावना देवे। इस महावन्हि रसको गरम जल के साथ पीवे तो दस्त हो इसपर गरम जल न पीवे रात्रि को छाछ में सैंधा निमक मिला कर भात के साथ देवे, तो यह सर्व उदर रोगों को हरण करे, तथा कफ वात का हरण करे ।

## त्रैलोक्यदुम्बरोरसः

द्वौभागौशिवबीजस्यगंधकस्यचतुष्टयम् ।
अभ्रवन्हिविडगानांगुडूचीसत्वनागयोः ॥
कृष्णजीरकटूनांचलवणक्षारयोरपि ।
प्रत्येकभागमादायमर्दयेत्सुरसाद्रवैः ॥
बीजपूररसैर्भूयोमर्दयित्वाविशोपयेत् ।
त्रैलोक्यदुम्बरोनामवातोदरकुलान्तकः ॥
गुञ्जाद्वयंततश्चास्यदद्यीतघृतसंयुतम् ।
भोजयेत्स्निग्धमुष्णंचपायसंचविवर्जयेत् ॥

पारा दो तोले, गन्धक ४ तोले, अभ्रक, चीता वायविडंग, गिलोयसत्व, शीशेकी भस्म, काला-जीरा, त्रिकुटा, निमक, सज्जीखार, जवाखार, प्रत्येक एक-एक भाग लेवे, सबको तुलसी और बिजौरेके रससे खरलकर गोलिया बनावे, यह त्रैलोक्यदुंबर रस बादीके उदरको दूर करे, इस-की दो रत्तीकी मात्रा घृतके साथ देवे और चिकना व गरम भोजन को देवे, परन्तु खीरका भोजन मना है ।

## इच्छाभेदीरसः

शुंठीमरिचसंयुक्तंरसगन्धकटंकणम् ।
जैपालोद्विगुणःप्रोक्तःसर्वमेकत्रचूर्णयेत् ॥
इच्छाभेदीद्विगुंजःस्यात्सितयासहदापयेत् ।
पिबेच्चचुल्लकान्यावत्तावद्वारान्विरेचयेत् ॥

पारा, गन्धक, सुहागा, सोंठ और काली मिरच इन सबको समान भाग ले और एक औ-षधिसे दूना जमालगोटा डाले, सबको एकत्र पीस इसमेंसे दो रत्ती मिश्री के साथ देवे इसके ऊपर जितने पानीके चुल्ल पीवे उतने ही दस्त हो यह इच्छाभेदीरस है ।

## पिप्पल्याद्यंलौहम्.

पिप्पलीमूलचित्राभ्रत्रिकत्रयेन्दुसैंधवम् ।
सर्वचूर्णसमलौहहन्तिसर्वोदरामयम् ॥

पीपलामूल, चीतेकी छाल, अभ्रक, त्रिफला त्रिकुटा, त्रिमद, कपूर और सैंधानिमक, सबको बराबर ले और सबकी बराबर लोह मिलावे इसके सेवन करनेसे सर्व प्रकारके उदररोग दूर हों ।

## उदरारिरसः

पारदशुक्तितुत्थंचजैपालपिप्पलीसमम् ।
आरग्वधफलान्मज्जानत्रौक्षीरेणमर्दयेत् ॥
माषमात्रांवटींखादेत्स्त्रीणांजलोदरंजयेत् ।
चिंचाफलरसंचानुपथ्यंदध्योदनहितम् ॥

दकोदरहरचैवतीव्रेणरेचनेनच ॥

पारा, शीशेकीभस्म, नीलाथोथा, जमालगोटा पीपल, अमलतासका गूदा, सबको बराबर लेकर थूहरके दूधसे खरलकर एक माशेकी गोली खाय तो स्त्रीका जलोदर दूरहो इसके ऊपर इमलीका पत्ता और दहीभातका भोजन करे इसके तीव्र जुल्लाब से जलोदर दूर होवे ।

## वंगेश्वरोरसः

सूतभस्मवंगभस्मभागैकसम्प्रकल्पयेत ।
गन्धकमृतताम्र चप्रत्येकंचचतुःपलम् ॥
अर्कक्षीरैर्दिनैमर्द्य सर्वतद्गोलकीकृतम् ।
रुद्ध्वा वातद्ध धरेपक्त्वापुटकेनसमुद्धरेत् ॥
एषवंगेश्वरोनामपीतोगुल्मोदरजयेत् ।
घृतैर्गुञ्जाद्वयंलेह्य निष्कांश्वेतपुनर्नवां ॥
गवांमूत्रैःपिबेच्चानुरजनीम्वागवांजलैः ।

पारेकी भस्म, वगभस्म, एक २ पल लेवे, गन्धक और ताम्रभस्म प्रत्येक चार २ पल सबको आकके दूधसे एक दिन खरलकर गोला बनावे, उसको भूधरयन्त्रमें एक दिन रखके पचावे तो यह वगश्वररस सिद्ध होवे । यह गोला और उदर रोगोंको दूर करे, इसकोदो रत्ती घृतके साथ चाटे ऊपरसे विषखपरेको गोमूत्रमे पीसकर पीवे अथवा हलदी के चूर्णको गोमूत्रमे पीवे ।

---

# प्लीहरोगचिकित्सा

## रोहितकंलौहम्

रोहीतकसमायुक्तंत्रिकत्रयुतन्त्वयः ।
प्लीहानमग्रमांसचयकृतचविनाशयेत ॥

रोहेडेकी छाल, त्रिकुटा, त्रिफला, और त्रिमद सबको समान ले और सबके बराबर लोह भस्म मिलावे, इसे सेवन करेतो प्लीह, अग्रमास और यकृतरोग को दूर करे ।

## लोकनाथोरसः

पारदगन्धकचैवसमभागविमर्दयेत् ।
मृताभ्रंरसतुल्यंचयत्नेनपरिमर्दयेत् ॥
रसाद्द्विगुणलौहंचलोहतुल्यचताम्रकम् ।
भस्मंवराटिकायाश्चताम्रतस्त्रिगुणंकुरु ॥
नागवल्लीदलेनैवमर्दयेद्यत्नतोभिषक् ।
पुटेगजपुटेविद्वान्स्वांगशीतंसमुद्धरेत् ॥
यकृत्प्लीहोदरंगुल्मश्वयथु चविनाशयेत् ॥
पिप्लींमधुसयुक्तांसगुडांवाहरीतकीम् ।
गोमूत्रं चपिबेच्चानुगुडवाजीरकान्वितम् ॥

पारा, गन्धक और अभ्रक समान भाग-लेके खरलकरे, फिर पारेसे दूनी लोहभस्म और इतनी ही ताम्रभस्म मिलावे, तथा तावेकी भस्मसे तिगुनी कौडीकी भस्म मिलावे, सबको पानके रसमें खरलकर गजपुटमे फूक देवे, जब स्वांगशीतल होजावे तब निकाल लेवे, यह यकृत, प्लीह, उदर, गोला और सूजनको दूर करे, इसके ऊपर पीपल शहत अथवा गुड मिली हरडका चूर्ण खाय उस पर गोमूत्र पीवे अथवा गुडयुक्त जीरा खाय ।

## बृहल्लोकनाथोरसः

शुद्धसूतंद्विधागधखल्ले कृत्वातुकज्जलिम् ।
सूततुल्यजारिताभ्र मर्दयेत्कन्यकाम्बुना ॥
ततोद्विगुणितदद्यात्ताम्रलौहंप्रयत्नतः ।
काकमाचीरसेनैवसर्वंतत्परिमर्दयेत् ॥
सूताच्चद्विगुणगन्धवराटीसम्भवरजः ।
पिष्ट्वाजवीरनीरेणमूषायुग्मप्रकल्पयेत् ॥
तन्मध्येगोलकंक्षिप्त्वायत्नेनच्छादयेद्भिषक् ।
शरावसपुटकृत्वामृद्भस्मलवणाम्बुभिः ॥
शरावसन्धिमालिप्यचातपेशोषयेत्तत्क्षणम् ।
ततोगजपुटदत्वास्वाशीतसमुद्धरेत् ॥
पिष्ट्वातुसर्वमेकत्रस्थापयेत्भाजनेशुभे ।
खादेद्वल्लद्वयचास्यमूत्र चानुपिबेन्नरः ॥
मधुनापिप्पलीचूर्णसगुडांवाहरीतकीम ।
अजाजींवागुडेनैवचर्वयेत्तुल्ययोगतः ॥
यकृत्प्लीहरोगचश्वयथु चविनाशयेत् ।
वाताष्ठीलाचकमठींप्रत्यष्ठीलातथैवच ॥

कांस्यकोडाग्रमांसंचशूलंचैवभगंदरम्।
वन्हिमांद्यंचकासंचलोकनाथरसोत्तमः॥

पारा १ तोले, और गन्धक दो तोले, दोनो की कजली करे, फिर तावेकी भस्म एक तोले मिलाकर घीगुवारके रससे खरलकरे, फिर इसमे दूनी ताम्रभस्म और लोह की भस्म मिलावे, और और मकोयके रससे खरल कर गोला बनावे, फिर गन्धक दो तोले और कौडियोंकी भस्म दो तोले सबको जंबीरी नीबूके रससे खरल करे, दो मूषों के बीचमे गोलेको रखे फिर बन्दकर सराब संपुट में रखके मिट्टी, राख, निमक और जलसे सराव की संधियोंको बन्दकर सुखाय गजपुटमें फूंक देवे जब स्वांग शीतल, हो जावे तब निकाल ले। उस रसको पीस किसी उत्तमपात्र शीशी आदिमे रख छोडे। इसमेसे ६ रत्ती खाय ऊपरसे गोमूत्र पीवे और सहत मिला पीपलका चूर्ण वा गुड मिला हरड का चूर्ण वा बराबरका जीरा गुडमें मिला के खाय तो यकृत्, प्लीहा, उदर, सूजन, वातष्ठीला कमरकीवादी, प्रत्यष्ठीला, कास्यकोड, अग्रमास, मन्दाग्नि, शूल, भगंदर, और खांसी इन रोगो को यह लोकनाथ रस दूर करे।

## ताम्रेश्वरवटी

हिंगुत्रिकटुकंचैवअपामार्गस्यपत्रकम्।
अर्कपत्रंतथास्नुहीपत्रंचसमभागिकम्॥
सैन्धवन्तत्समंग्राह्यंलौहंताम्र चतत्समम्।
प्लीहानयकृतंगुल्ममामवातंसुदारुणम्॥
अर्शांसिघोरमुदरमूर्छांपाण्डुहलीकम्।
ग्रहणीमतीसारंचयक्ष्माणशोथमेवच॥

हींग, सोंठ, मिरच, पीपल, ओगाके पत्ते, आकके पत्ते, और थूहरके पत्ते इनको समान भाग लेवे और सबकी बराबर सैंधानिमक, और सैंधानिमककी बराबर लोहभस्म और तावेकी भस्म लेके सबको खरल करे यह प्लीहा, यकृत, गोला, आमवात, बवासीर, उदर, मूर्च्छा, पाण्डु, हलीमक, सग्रहणी, अतिसार, यक्ष्मा और सूजनको दूर करे।

## अग्निकुमारलोहम्

तुत्थरामठटंकानिसैन्धवधान्यजीरकम्।
यमानिमरिचशुण्ठीवंगैलाचविडंगकम्॥
प्रत्येकतोलकचूर्णंलोहचूर्णन्तुतत्समम्।
रसस्यगन्धकस्यापिपलैकंकज्जलीकृतम्॥
घृतेनमधुनाखाद्यंलौहमग्निकुमारकम्।
यकृत्प्लीहोदरहरंगुल्मंचापिहलीमकम्॥
बलवर्णाग्निजननकान्तिपुष्टिविवर्द्धनम्।
श्रीमद्गहननाथेननिर्मितविश्वसम्पदे॥

नीलाथोथा, हींग, सुहागा, सैंधानिमक, धनिया, जीरा, अजवायन, काली मिरच, सोंठ, लौंग, इलायची, और वायविडंग, प्रत्येक तोले २ भर ले और सबकी बराबर लोहेकीभस्म लेवे तथा पारा और गन्धक चार २ तोले लेकर कजली करे यह अग्निकुमारस यकृत, प्लीह, उदर, गोला और हलीमक इनको दूर करे, बल, वर्ण, और अग्निको बढावे, कान्ति और पुष्टीको करे।

## प्राणवल्लभोरसः

लौहंताम्रंवराटश्चतुत्थहिंगुफलत्रिवम्।
स्नुहीमूलयवक्षारजैपालटंकणत्रिवृत्॥
प्रत्येकश्चपलग्राह्यंछागीदुग्धेनपेषितम्।
चतुर्गुञ्जावटींखादेद्वारिणामधुनापिवा॥
प्राणवल्लभनामायंगहनानन्दभाषितः।
दोषरोगञ्चसंवीक्ष्ययुक्त्यावात्रुटिवर्द्धनम्॥
निहन्तिकामलापाण्डुमानाहश्लीपदार्बुदम्।
गलगण्डगण्डमालांव्रणानिचहलीमकम्॥
अपचींवातरक्तञ्चकण्डुविस्फोटकुष्ठकम्।
नातःपरतरंश्रेष्ठंकामलार्त्तिमयेष्वपि॥

लोहभस्म, ताम्रभस्म, कौडीकीभस्म, नीलाथोथा, हींग, सोंठ, मिरच, पींपल, थूहरकीजड, जवाखार, जमालगोटा, सुहागा, और निसोथ प्रत्येक चार २ तोले लेवे, सबको बकरीके दूधसे पीसके ४रत्तीकी गोली जल अथवा सहतके साथ खाय। इस प्राणवल्लभ रसको रोग और दोष का बलाबल देखके देवे अथवा एक २ त्रुटि बढावे

तो कामला, पाण्डु, अफरा, श्लीपद, अर्बुद, गलगंड, गंडमाला, हलीमक, व्रण, अपची, वातरक्त सुजली, विस्फोटक, कोढ इन सबको दूर करे, कामलारोग हरण कर्ता इससे परे कोई दूसरा योग नहीं है।

## यकृदादिलौहम्

द्विकर्षलौहचूर्णस्यचाभ्रकस्यपलार्द्धकम्।
कर्षशुद्धमृतंताम्रंलिम्पाकाच्छित्वचपलम् ॥
मृगाजिनभस्मपलंसर्वमेकत्रकारयेत्।
नवगुञ्जाप्रमाणेनवटिकाकारयेद्भिषक्।
यावत्प्लीहोदरञ्चैवकामलाचहलीमकम्।
कासश्वासज्वरहन्याद्बलवर्णाग्निकारकम् ॥
यकृदरिःत्विदलौहवातगुल्मचनाशनम्।

लोहकी भस्म दो तोले, अभ्रक दो तोले, शुद्ध तांबेकी भस्म एक तोले, लिम्पाकीछाल, मृग चर्मकी भस्म ४ तोले, सबको एकत्र कर नौ-नौ रत्ती की गोलियां बनावे। यह सम्पूर्ण प्लीहोदर, कामल, हलीमक, खासी, श्वास, ज्वर, और वात गुल्मको दूर करे, तथा बलवर्ण और अग्निको बढावे। इसको यकृदरिलोह कहते हैं।

## मृत्युञ्जयलौहम्

शुद्धसूतसमंगन्धंजारिताभ्र समसमम्।
गंधकात्द्विगुणलौहंमृतताम्रञ्चतुर्गुणम् ॥
द्विक्षारटकणविडवराटमथशंखकम्।
चित्रकंकुनटीतालकटुकीरामठतथा।
रोहीतकत्रिवृच्चिंचाविशालाधवमकुंठम् ॥
अपमार्गतालकंचमल्लिकाचनिशायुगम् ॥
कानकन्तुत्थकंचैवयकृन्मर्द्दरसाञ्जनम्।
एतानिसमभागानिचूर्णयित्वाविभावयेत् ॥
आर्द्रकस्वरसेनैवगुडूच्याःस्वरसेनच।
मधुनःकुडवैर्भाव्यवटिकामाषमात्रत. ॥
अनुपानंप्रदातव्यंबुद्ध्वादोषानुसारतः।
भक्षयेत्प्रातरुत्थायसर्वरोगकुलान्तकम् ॥
प्लीहानज्वरमुग्रंचकासंचविषमज्वरम्।
चिरजंकुलजंचैवश्लीपदंहन्तिदारुणम् ॥
रोगानीकविनाशायधन्वन्तरिकृतंपुरा ॥
मृत्युञ्जयमिदलौहसिद्धिदशुभदनृणाम्।

शुद्धपारा, गन्धक, अभ्रक, प्रत्येक एक-एक तोले, लोहभस्म दो तोले, ताम्रभस्म चार तोले, सज्जीखार, जवाखार, कौडीकी भस्म, सुहागा, शंखभस्म, चीतेकी छाल, मनसिल, हरिताल, कुटकी, हींग, रोहेडा, निसोथ, इमली, इन्द्रायन की जड, खैरसार, अकोल, ओंगा, मूसली, चमेली हलदी, दारुहलदी, धतूरेके बीज, नीलाथोथा, सरफोका और रसौत इन सब को समान भाग ले चूर्णकर अदरख और गिलोथ के रससे खरल कर ४ पल सहतकी भावना देकर एक २ माशेकी गोलियां बनावे इसको प्रात काल देकर दोषानुसार अनुपान कल्पना करे तो सर्व रोगोका नाश करे। प्लीहा, घोरज्वर, खांसी, विषमज्वर, बहुत दिनो की तथा कुलमें परम्परासे जो चली आई रोगी श्लोपदको दूर करे, यह सपूर्ण रोग समूहके नाश करनेको धन्वतरिने कहा है। यह मृत्यु जयलोह मनुष्योको सिद्धि और शुभदाता है।

## प्लीहार्णवोरसः

हिंगुलगन्धकटंकमभ्रकविषमेवच।
प्रत्येकपलिकभागचूर्णयेदतिचिक्कणम् ॥
पिप्पलीमरिचचैवप्रत्येकचपलार्द्धकम्।
मर्द्दयित्वावटींकुर्य्यात्वल्लमात्र प्रयत्नत.।
सेव्याशेफालिदलजैर्वटीमाक्षिकसयुता ॥
प्लीहानषट्प्रकारचहन्तिशीघ्र नसशय. ॥
ज्वरमन्दानलचैवकासंश्वासवमिभ्रमिम्।
प्लीहार्णवइतिख्यातोगहनानदभाषित. ॥

हींगलू, गधक, सुहागा, अभ्रक और विष प्रत्येक चार-चार तोले लेवे, सब का बारीक चूर्ण कर पीपल, काली मिरच, दो २ तोले लेवे, सब को खरल कर तीन २ रत्ती की गोलिया बनावे, इस को निर्गुडी के पत्तो के रस मे सहत मिला के सेवन करे, तो छ_प्रकार की ताप तिल्ली, ज्वर, मन्दाग्नि, खासी, श्वास, वमन और भ्रम रोग

इन सब को यह प्लीहारी रस दूर करे है।

## प्लीहशार्दूलोरसः

सूतकगन्धकव्योषसमभागपृथकपृथक् ।
एभिःसमंताम्रभस्मयोजयेद्वैद्यबुद्धिमान् ॥
मनःशिलावराटचतुत्थरामठलोहकम् ।
जयन्तीरोहितचैवक्षारटकणसैंधवम् ॥
विडंचित्रंकानकचरसतुल्यपृथकपृथक् ।
भावयेत्रिदिनयावत्त्रिवृच्चित्रकणार्द्रकैः ॥
गुञ्जामात्रंवटींखादेत्सद्यः प्लीहविनाशनम् ।
मधुपिप्पलीसंयुक्तोद्विगुञ्जांवाप्रयोजयेत् ॥
प्लीहानमग्रमांसंचयद्यद्गुल्मंसुदुस्तरम् ।
आमाशयेषुसर्वेषुचोदरेशोथविद्रधी ॥
अग्निमान्द्येज्वरेचैवप्लीन्हिसर्वज्वरेषुच ।
श्रीमद्गहननाथेनप्लीहशार्दूलभाषित ॥

पारा, गधक, सोठ, मिरच, पीपल, प्रत्येक दो २ तोले लेवे, सबकी बराबर ताम्र भस्म लेवे, मनसिल, कौडी की भस्म, नीला थोथा, हींग, लोह भस्म, अरनी, रोहेडा, जवाखार, सुहागा, सैंधा निमक, वायविड ग, चीते की छाल और धतूरे के बीज प्रत्येक दो-दो तोले लेवे, सब को निसोथ, चीते की छाल और अदरख के रस मे खरल कर एक-एक रत्ती की गोलिया बनावे एक वा दो गोली प्रात काल सहत और पीपल के साथ खाय तो प्लेह ( तिल्ली ) अग्रमास, यकृत, घोर गोले का रोग, आमाशय के रोग, उदर, सूजन, विद्रधि, मन्दाग्नि, ज्वर और सर्व प्रकार की प्लीह का नाश करे, यह गहननाथ का कहा प्लीहशार्दूल रस है।

## प्लीहारिरसः

द्विकर्षलोहभस्मापिकर्षताम्र प्रदापयेत् ।
शुद्धसूतंतथागन्धकर्षमानंभिषग्वरः ॥
मृगाजिनंपलंभस्मलिम्पाकाग्रित्वच.पलम् ।
एवंभागक्रमेणैवकुर्य्यात्प्लीहारिकांवटीम् ॥
नवगु जामितंखादेच्चार्थनित्यहिपूतवान् ।
प्लीहानंयकृतंगुल्महन्त्यवश्यनसशयः ॥

लोहे की भस्म दो तोले, तांबेकी भस्म एक तोले, पारा और गधक एक २ तोले, मृग चर्म की भस्म ४ तोले, लिम्पाक की छाल ४ तोले, सब को खरल कर नौ-नौ रत्ती की गोलियां बनावे। इन के सेवन से तिल्ली, यकृत्, गोला अवश्य दूर होवें।

## प्लीहारिरसः

कर्षैकंतालचूर्णस्यतत्पादांशसुवर्णकम् ।
पलार्द्धं मृतताम्रंचतत्समंशुद्धमभ्रकम् ॥
मृगाजिनस्यभस्मापिकर्षमात्रंप्रदापयेत् ।
लिम्पाकाग्रित्वचस्तावत्सर्वमेकत्रकारयेत् ॥
रसगुञ्जाप्रमाणेनवटिकांकारयेत्ततः ।
मधुनावन्हिचूर्णेनखादेन्नित्ययथाबलम् ॥
असाध्यमपिप्लीहानंहन्त्यवश्यनसंशयः ।
यकृतंपाण्डुरोगचगुल्मादिकभगंदरम् ॥

हरिताल का चूर्ण १ तोले, सुवर्ण भस्म ३ माशे, तांबे की भस्म दो तोले, अभ्रक दो तोले, मृग चर्म की भस्म एक तोले और लिम्पाक की जड को छाल सब को एकत्र कर छ २ रत्ती की गोलिया बनावे। एक गोली सहत और चीते के चूर्ण के साथ नित्य खाय तो असाध्य भी प्लीहा ( तिल्ली ) अवश्य दूर होवे, तथा यकृत, पाण्डु रोग, गुल्म और भगदर यह भी दूर होवे।

## लोहमृत्युञ्जयोरसः

रसगन्धकलौहाभ्र कुनटीमृतताम्रकम् ।
विषमुष्टिवराटचतुर्थंशंखंरसाञ्जनम् ॥
जातीफलचकटुकीद्विक्षारकानकन्तथा ।
व्योषहिंगुसैन्धवचप्रत्येकंसूततुल्यकम् ॥
श्लक्ष्णचूर्णीकृतंसर्वमेकस्मिन्भावयेत्तत. ।
सूर्य्यावर्त्तरसेनैवबिल्वपत्ररसेनच ॥
सूर्य्यावर्त्तेनमतिमान्वटिकांकारयेत्ततः ।
प्लीहानयकृतंगुल्ममष्टीलाचविनाशयेत् ॥
अग्रमासतथाशोथतथासर्वोदराणिच ।
वातरक्तंचकमठंचान्तर्विद्रधिमेवच ॥

पारा, गन्धक, लोह भस्म, अभ्रक, मनसिल,

ताबे की भस्म, कुचला, कौड़ियोकी भस्म, नीला थोथा, शंखभस्म, रसोत, जायफल, कुटकी, सज्जीखार, जवाखार जमालगोटाके बीज, त्रिकुटा, हींग, सैंधानिमक प्रत्येक एक-एक तोला लेवे, सब का बारीक चूर्ण कर हुलहुल और बेल पत्र के रस मे खरल करे, फिर हुलहुल के रस से खरल कर गोलिया बनावे। यह तिल्ली, यकृत, गोला, अष्ठीला, अग्र मास, सूजन, सर्व प्रकार के उदर रोग, वात रक्त कमर और अतरविद्रधि, इन का नाश करे। इस रस को लोहमृत्यु जय कहते है।

## महामृत्युञ्जयोरसः

रसगन्धकलौहाभ्र कुनटीतुत्थताम्रकम्।
सैन्धवञ्चवराटञ्चवाकुचीविडशंखकम् ॥
चित्रकंहिंगुकटुकीद्विक्षारंकट्फलतथा।
रसाञ्जनंजयन्तीचटंकणसमभागिकम् ॥
एतत्सर्वविचूर्ण्यार्थदिनमेकंविभावयेत्।
आर्द्रकस्वरसेनैवगुडूच्या.स्वरसेनच ॥
गुञ्जामात्रावटींकृत्वाभक्षयेन्मधुनासह।
नानारोगप्रशमनोयकृद्गुल्मोदराणिच ॥
अग्रमांसतथाप्लीहमग्निमान्द्यमरोचकम्।
एतान्सर्वान्निहन्त्याशुभास्कररितमिरयथा ॥
महामृत्युंजयोनाममहेशेनप्रकाशितः।

पारा, गन्धक, लोहभस्म, अभ्रक, मनसिल, नीला थोथा, ताम्र भस्म, सैंधा निमक, कौड़ी की भस्म, बावची, विडनिमक, शख भस्म, चित्रक, हींग, कुटकी, सज्जीखार, जवाखार, कायफल, रसोत, अरनी और सुहागा प्रत्येक समान ले सब का चूर्ण कर अदरख और गिलोय के रस की एक दिन भावना दे कर एक-एक रत्ती की गोलियां बनावे। एक गोली सहत के साथ भक्षण करे तो यकृत, गोला, अग्र मांस, प्लीह, मन्दाग्नि अरुचि इत्यादि अनेक रोगो का नाश करे यह महामृत्युञ्जय रस श्री शिवजी ने प्रकाशित किया है।

## बृहद्गुडपिप्पली

विडगत्र्यूषणंहिंगुकुष्टंलवणपंचकम्।
त्रिक्षारफेनकंचव्यश्रेयसीकृष्णजीरकम् ॥
तालपुष्पोद्भवंक्षारंनाड्या कूष्माण्डकस्यच।
अपामार्गोद्भवक्षारंचित्राया श्वित्रकन्तथा ॥
एतानिसमभागानिपुराणोद्विगुणोगुडः।
गुडतुल्यप्रदातव्यचूर्णर्ञ्च वकणोद्भवं ॥
मर्दयित्वादृढेपात्रेमोदकानुपकल्पयेत्।
भक्षयेद्वर्द्धयेन्नित्यप्लीहानहन्तिदुस्तरम्।
प्रमेहंपाण्डुरोगञ्चकामलावन्हिमान्द्यकम् ॥
यकृतपञ्चगुल्मञ्चउदरसर्वरूपकम्।
जीर्णज्वरंतथाशोथकासपञ्चविधंतथा ॥
अश्विभ्यानिर्मिताह्येषासुबृहद्गुडपिप्पली।

वायविड ग, सोठ, मिरच, पीपल, हींग, कूठ पाचोनिमक, तीनोक्षार, समुद्रफेन, चव्य, हरड, कालाजीरा, तालपुष्पका, नाडीका, पेठेका, ओंगाका इमलीका और चीतेका इन सबका क्षार, ये सब समान भाग ले, सबसे दूना पुराना गुड लेवे और गुड़की बराबर पीपलोका चूर्ण लेवे, सबको खरल कर लड्डू बनालेवे, क्रमसे बढाता हुआ भक्षण करे तो प्लीहा रोग दूर हो, प्रमेह, पांडुरोग, कामला मन्दाग्नि, यकृत, पाच प्रकारका गोलेका रोग, सर्व प्रकारका उदर रोग, जीर्णज्वर, शोथरोग, पाच प्रकारकी खासी, इन सब रोगो को नष्ट करे। यह बृहद्गुड पिप्पली अश्विनीकुमारने निर्माण कीहै।

## ताम्रकल्पम्

अक्षपारदगन्धञ्चकर्षद्वयमितपृथक्।
सर्वैःसममृतताम्र जम्बीराम्लेनमर्दयेत् ॥
सूर्य्यावर्त्तरसैःपश्चात्कणामोचरसेनच।
योजयेत्तीव्रघर्म्मेतुयावत्सर्वन्तुजीर्य्यति ॥
जम्बीरस्यरसैर्भूयोरसदण्डेनचालयेत्।
दृढेशिलामयेपात्रेचूर्णयेदतिशोभनम् ॥
रक्तिद्वयक्रमेणैवयोज्यंमाषद्वयावधि।
ह्रासयेच्चक्रमेणैवतथाचैवविवर्द्धयेत् ॥
जीर्णेभुंजीतशाल्यन्नक्षीरंघृतसमन्वितम् ॥
हन्त्याम्लपित्तविविधंग्रहणीविषमज्वरम् ॥

चिरज्वरंप्लीहगदंयकृद्रोगंसुदुस्तरम् ।
अग्रमांसतथाशोथमुदरञ्चसुदारुणम् ॥
कमठञ्चतथाशोथवातवृद्धिसुदारुणम् ।
धातुवृद्धिकरंवृष्यंबलवर्णकरंशुभम् ॥
सद्योवन्हिकरञ्चैवसर्वरोगहरपरम् ।
मुखशुद्धिर्विधातव्यापर्णैश्चूर्णसमन्वितैः ॥
ताम्रकल्पमिदंनाम्नासर्वरोगप्रशान्तये ।

बहेडा, पारा, गन्धक प्रत्येक एक २ तोले लेवे, ताम्रभस्म ३ तोले सबको जभीरीके रसमें खरलकर फिर हुलहुलके तथा पीपल और मोचरस इनसे धूपमे खरल कर फिर जभीरीके रससे खरलकर सुखा लेवे, और शिलपर बारीक चूर्ण करे इसमेंसे दो रत्तीसे क्रमसे बढ़ाकर दो माशे तक सेवन करे, फिर क्रमसे घटाता चला आये, इसी प्रकार कईवार घटावे-बढावे,जब औषधि पच जावे तब साठी चावलोका भात दूध और घी मिला के भोजन करे, तो आम्मपित्त,संग्रहणी,विषमज्वर बहुत दिनका ज्वर,प्लीह,यकृत, अग्रमांस, सूजन, घोरउदररोग, इन सब रोगोको दूर करे, धातुवृद्धि करे, वृष्य है, बल वर्ण करे, तत्काल अग्निको बढावे, प्रथम बीडा खाकर मुखशुद्ध करना चाहिये । यह ताम्रकल्प नाम करके विख्यात सर्व रोगोका शमन कर्त्ता है ।

## वज्रक्षारम्

दारुसैन्धवगन्धञ्चभस्मीकृत्वाप्रयत्नतः ।
प्लीहानमग्रमांसञ्चयकृतञ्चविनाशयेत् ॥
सामुद्रसैंधवंकाचयवक्षारसुवर्चलम् ।
टकणंस्वर्जिकाक्षारस्तुल्यसर्वंविचूर्णयेत् ॥
अर्कक्षीरैःस्नुहीक्षीररातपेभावयेत्त्र्यहम् ।
तेनलिप्तार्कपत्रञ्चरुद्ध्वाचान्तःपुटेपचेत् ॥
तत्क्षारचूर्णयेत्पश्चात्त्र्यूषणत्रिफलारजः ।
जीरकरजनीवन्हिनवभागसमसमम् ॥
क्षारार्द्धमेवसर्वञ्चएकीकृत्यप्रयोजयेत् ।
वज्रक्षारमिदंसिद्ध स्वयप्रोक्तंपिनाकिना ॥
सर्वोदरेपुगुल्मेपुशूलदोषेपुयोजयेत् ।
अग्निमांद्येप्यजीर्णेऽपिभचयनिष्कद्वयंद्वयम् ॥
वाताधिकेजलकोष्णंघृतवापैत्तिकेहितम् ।
कफेगोमूत्रसंयुक्तमारनालंत्रिदोषजे ॥

देवदारु, सैंधानिमक, और गन्धक इनकी भस्मको सेवन करे तो प्लीहा, अग्रमांस, और यकृत् इनको दूर करे, अथवा सामुद्रनिमक, सैंधा कचिया, जवाखार, कालानिमक, सुहागा, और सज्जी इन सबको बराबर लेवे और सबको आक और थूहरके दूधकी तीन २ भावना दे धूपमे रख दे, फिर इस कल्कमें आकके पत्ते लपेट संपुटमे रखके फूंक देवे, जब भस्म होजावे तब इस भस्म मे त्रिकुटा, त्रिफला, जीरा, हलदी, और चीतेकी छाल सब नौ औषधियोको क्षारसे आधे लेकर मिला देवे, तो यह शिवका कहा वज्रक्षार सर्व प्रकार के गोला, शूलके दोष, मन्दाग्नि, और अजीर्ण इन रोगोंको ८ माशेके अनुमान नित्य खानेसे दूर करे, वाताधिक्यमे कुछ गरम जलके साथ खाय, पित्त के रोगोंमे घीके साथ और कफकी अधिकतामे गोमूत्रके साथ और सन्निपातमे काजीके साथ खाना चाहिये ।

## उदयरामयकुंभकेसरी

रसगन्धकभस्मताम्रकंकटुकक्षारयुगंसटकणम् कणमूलकचव्यचित्रकलवणानितुयमानिरामठम् ॥ समभागमिदंविभावयेत्खरातपेत्व थजम्बुवारिणा । उदरामयकुम्भकेसरीसए पप्रथितोस्यामाषकः ॥ सुखार्यंनुदापयेद्भिपक्प्रसभहन्तित्रणगदंभुवि । यकृतंक्रमिमग्रमांसककमठंप्लीहजलोदराह्वय ॥ जठरानलसाद्धगुल्मकपरमसामथाम्लपित्तकम् ।

पारा, गन्धक, ताबेकी भस्म, कुटकी, सज्जीखार, जवाखार, सुहागा, पीपलामूल,चव्य,चीता, पांचोंनिमक, अजवायन और हींग ये सब वस्तु समान भाग ले सबको कूटपीस धूपमे रखके जामुन के रसकी भावना देवे तो यह उदरामय कुंभकेसरी रस बने, इसमेसे एक माशे मद्य अथवा जलके साथ सेवन करे तो व्रणके रोग, यकृत, प्लीह, कृमिरोग, अग्रमांस, कमरके रोग, जलोदर, आम-

वातयुक्त उदरके विकार, गोला और अम्लपित्त इनको शीघ्र दूर करे।

## वारिशोषणोरसः

चतुर्विंशतिभागःस्युर्गन्धाद्बंगतदर्द्धकम्।
वगभागाद्र्द्धवेदद्धं पारदं कृष्णमभ्रकम्॥
चतुर्दशविभागंस्यान्मृततद्दीयतेपुनः।
मृतलौहमष्टभागमृतताम्रंनवात्रतत्॥
मृतहेमद्वयतेषांमृतरूप्यञ्चसप्तकम्।
अतिशुद्धमतिस्थूलमृतहीरत्रयोदश॥
भागाग्राह्यामाक्षिकस्यविशुद्धस्यात्रषोडश।
अष्टादशमितग्राह्य नवकाशीशकपुनः॥
तुत्थकचपडेवात्रनवीनग्राह्यमेवच।
तालकचचतुर्भागशिलायोज्यास्त्रयोबुधैः।
शैलेयपचदातव्यसर्वमेकत्रनूतनम्॥
मृतमौक्तिकभागैकसौभग्यद्वयमेवच॥
कुट्टयित्वाविचूर्ण्याथजम्बीरस्यरसेनवै।
भावयेत्सप्तधागाढगुडिकान्तस्यकारयेत्॥
पानकद्वितयेकृत्वासुद्रयेत्पानकद्वयम्।
घटमध्येनिवेश्याथदत्वापूर्वञ्चवालुकाम्॥
उद्धंवश्चतांपुनर्दत्वावालुकांमुद्रयेन्मुखम्।
अहोरात्र दहेदग्नौस्वागशीतंसमुद्धरेत्॥
वकुलस्यचबीजेनकण्टकारीद्वयेनच।
गुडूचीत्रिफलावारीभावयेत्सप्तसप्ततः॥
वृद्धदारुरसेनापितथादेयास्तुभावनाः।
गिरिकर्ण्यारसेनापिरोहितमत्स्यपित्ततः॥
एवसिद्धोभवेत्सम्यक्रसोसौवारिशोषणः।
देवान्गुरूंसमभ्यर्च्ययतिनोगुरवस्तथा॥
रत्तिकाद्वितयंदेयसन्निपातेसमुच्छ्ये।
मरिचेनसमदेयतेनजागर्तिमानवः॥
श्लेष्मिकेचगदेदेयग्रहण्यामग्निमान्द्यके।
प्लीह्निपाण्डौप्रयोक्तव्यत्रिकटुत्रिफलाम्भसा॥
अतिवह्निकर श्रीदोबलवर्णाग्निवर्द्धन.।
धन्वन्तरिकृतंसद्योरस परमदुर्लभः॥
सर्वरोगेप्रयोक्तव्योनि सन्देहमिपग्वरैः।

गधक २४ तोले, वगभस्म १२ तोले, पारा ६ तोले, वज्राभ्रक की भस्म १४ तोले, सार ८ तोले, तांबे की भस्म ८ तोले, सुवर्ण की भस्म २ तोले, चादी की भस्म ७ तोले, हीरा की अत्यन्त शुद्ध भस्म १३ तोले, शुद्ध सुवर्ण माक्षिक की भस्म १६ तोले, कशीश १८ तोले, नीलाथोथा, ६ तोले, हरिताल ४ तोले, मनसिल ३ तोले, शिलाजीत ५ तोले, मोती की भस्म १ तोले, सुहागा दो तोले, सब नवीन ले सब को कूट कर जभीरी के रस की ७ भावना दे कर गोला बनाय उस को वालुका यंत्र मे रख एक दिन रात्रि की मन्दाग्नि देवे, स्वाग शीतल होने पर निकाल लेवे, फिर इसको मौलसिरीके बीज, दोनो कटेरी, गिलोय, त्रिफला, विधानरा, उपलसिरि इनके रस तथा काढे की सात २ भावना यथा सभव दे, फिर रोहू मछली के पित्ते की ७ भावना दे, तो यह रस सिद्ध होवे प्रथम देवता, गुरु तथा सन्यासी और माता-पितादि बड़ों का पूजन कर दो रत्ती रस घोर सन्निपात वाले को काली मिरचों के चूर्ण के साथ देवे, तो सन्निपात की मूर्च्छा दूर होवे, कफ रोग, मन्दाग्नि, सग्रहणी, प्लीह और पाण्डु रोग इनसे त्रिफलाके काढेके साथ देवे, इसे शूल रोग, उदावर्त्त और दुष्ट कुष्ठ रोग में कठूमर के काढे के साथ देवे, यह जठराग्नि को अत्यन्त प्रबल करे कान्ति करे, बल वर्ण को बढावे, यह श्री धन्वन्तरि भगवान् का कहा परम दुर्लभ वारिशोषण रस है। इस को निस्संदेह सब रोगो मे देना चाहिये।

## सर्वतोभद्ररसः

सूतगधतपनगगनकान्तलौहस्यचूर्णम्।
कृत्वैकस्मिन्द्दपदिपिशितशृंगवेरस्यवारा॥
युञ्ज्याद्रोगेयकृतिगुदजेप्लीहिसर्वज्वरेपु।
शोथेपाण्डौकृमिकृतगदेसर्वतःकामलायाम्॥
कासेश्वासेचमेहेजठरजलगदेसर्वदोषप्रभूते।
ख्यातोयोगःसुरमणिकृतःसर्वरोगैकहन्ता॥

पारा, गधक, तांबा, अभ्रक और कान्तलोह इन की भस्म ले कर अदरख के रस मे एक दिन खरल कर एक २ रत्ती की गोलिया बनावे, इस

चिरज्वरंप्लीहगदंयकृद्रोगंसुदुस्तरम ।
अग्रमांसंतथाशोथमुदरञ्चसुदारुणम् ॥
कमठञ्चतथाशोथवातवृद्धिसुदारुणम् ।
धातुवृद्धिकरंवृष्यंबलवर्णकरंशुभम् ॥
सद्योवन्हिकरञ्चैवसर्वरोगहरंपरम् ।
मुखशुद्धिर्विधातव्यापर्णैश्चूर्णसमन्वितैः ॥
ताम्रकल्पमिदंनाम्नासर्वरोगप्रशान्तये ।

बहेडा, पारा, गन्धक प्रत्येक एक २ तोले लेवे, ताम्रभस्म ३ तोले सबको जंभीरीके रसमें खरलकर फिर हुलहुलके तथा पीपल और मोचरस इनसे धूपमें खरल कर फिर जभीरीके रससे खरलकर सुखा लेवे, और शिलपर बारीक चूर्ण करे इसमेंसे दो रत्तीसे क्रमसे बढ़ाकर दो माशे तक सेवन करे, फिर क्रमसे घटाता चला आवे, इसी प्रकार कईवार घटावे-बढ़ावे,जब औषधि पच जावे तब साठी चावलोंका भात दूध और घी मिलाके भोजन करे, तो आम्मपित्त,सग्रहणी,विषमज्वर बहुत दिनका ज्वर,प्लीह,यकृत, अग्रमास, सूजन, घोरउदररोग, इन सब रोगोंको दूर करे, धातुवृद्धि करे, वृष्य है, बल वर्ण करे, तत्काल अग्निको बढ़ावे, प्रथम बीडा खाकर मुखशुद्ध करना चाहिये। यह ताम्रकल्प नाम करके विख्यात सर्व रोगोका शमन कर्त्ता है।

## वज्रक्षारम्

दारुसैन्धवगन्धञ्चभस्मीकृत्वाप्रयत्नत. ।
प्लीहानमग्रमासञ्चयकृतञ्चविनाशयेत् ॥
सामुद्रसैंधवकाचयवक्षारसुवर्चलम् ।
टकणंस्वर्जिकाक्षारस्तुल्यसर्वंविचूर्णयेत् ॥
अर्कक्षीरैःस्नुहीक्षीररातपेभावयेत्र्यहम ।
तेनलिप्तार्कपत्रञ्चरुद्ध्वाचान्तःपुटेपचेत् ॥
ततक्षारचूर्णयेत्पश्चात्त्र्यूपणात्रिफलारज ।
जीरकरजनीवन्हिनवभागसमसमम् ॥
क्षाराद्धमेवसर्वञ्चएकीकृत्यप्रयोजयेत् ।
वज्रक्षारमिदंसिद्ध स्वयप्रोक्तंपिनाकिना ॥
सर्वोदरेषुगुल्मेषुशूलदोषेपुयोजयेत् ।
अग्निमांद्येप्यजीर्णेऽपिभक्षयनिष्कद्वयंद्वयम् ॥
वाताधिकेजलकोष्णंघृतंवापैत्तिकेहितम ।
कफेगोमूत्रसंयुक्तमारनालंत्रिदोषजे ॥

देवदारु, सेंधानिमक, और गन्धक इनकी भस्मको सेवन करे तो प्लीहा, अग्रमांस, और यकृत् इनको दूर करे, अथवा सामुद्रनिमक, सेंधा कचिया, जवाखार, कालानिमक, सुहागा, और सज्जी इन सबको बराबर लेवे और सबको आक और थूहरके दूधकी तीन २ भावना दे धूपमें रख दे, फिर इस कल्कमें आकके पत्ते लपेट सपुटमें रखके फूंक देवे, जब भस्म होजावे तब इस भस्ममें त्रिकुटा, त्रिफला, जीरा, हलदी, और चीतेकी छाल सब नौ औषधियोंको खारसे आधे लेकर मिला देवे, तो यह शिवका कहा वज्रक्षार सर्व प्रकार के गोला, शूलके दोष, मन्दाग्नि, और अजीर्ण इन रोगोंको ८ माशेके अनुमान नित्य खानेसे दूर करे, वाताधिक्यमे कुछ गरम जलके साथ खाय, पित्तके रोगोंमें घीके साथ और कफकी अधिकतामें गोमूत्रके साथ और सन्निपातमें काजीके साथ खाना चाहिये।

## उदयरामयकुंभकेसरी

रसगन्धकभस्मताम्रककटुकक्षारयुगंसटकणम
कणमूलकचव्यचित्रकंलवणानितुयमानिरामठम् ॥ समभागमिदविभावयेत्खरातपेत्व
थजंबुवारिणा। उदरामयकुम्भकेसरीसए
षप्रथितोस्यामापकः ॥ सुखार्थनुदापयेद्भि-
षक्प्रसभहन्तिव्रणगदभुवि । यकृतंक्रमिम-
ग्रमासककमठप्लीहजलोदराह्वय ॥ जठरा-
नलसाद्धं गुल्मकपरमसाममथाम्लपित्तकम् ।

पारा, गन्धक, तावेकी भस्म, कुटकी, सज्जीखार, जवाखार, सुहागा, पीपलामूल,चव्य,चीता, पाचोंनिमक, अजवायन और हींग ये सब वस्तु समान भाग ले सबको कूटपीस धूपसे रखके जामुनके रसकी भावना देवे तो यह उदरामय कुंभकेसरी रस बने, इसमेसे एक माशे मद्य अथवा जलके साथ सेवन करे तो व्रणके रोग, यकृत, प्लीह. क्रमिरोग, अग्रमास, कमरके रोग, जलोदर, आम-

वातयुक्त उदरके विकार, गोला और अम्लपित्त इनको शीघ्र दूर करे।

## वारिशोषणोरसः

चतुर्विंशतिभागःस्युर्गन्धाद्धं गंतदर्द्धकम्।
वंगभागाद्भवेदर्द्धं पारदंकृष्णमभ्रकम्॥
चतुर्दशविभागंस्यान्मृततद्दीयतेपुनः।
मृतलौहमष्टभागमृतताम्रंनवात्रतत्॥
मृतहेमद्वयतेपांमृतरूप्यञ्चसप्तकम्।
अतिशुद्धमतिस्थूलमृतहीरत्रयोदश॥
भागाग्राह्यामाक्षिकस्यविशुद्धस्यात्रषोडश।
अष्टादशमितग्राह्य नवकाशीशकपुनः॥
तुत्थकचपडेवात्रनवीनग्राह्यमेवच।
तालकचचतुर्भागंशिलायोज्यास्त्रयोबुधैः।
शैलेयपचदानव्यसर्वमेकत्रनूतनम्॥
मृतमौक्तिकभागैकसौभग्यद्वयमेवच॥
कुट्टयित्वाविचूर्ण्याथजम्बीररसरसेनवै।
भावयेत्सप्तधागाढगुडिकान्तस्यकारयेत्॥
पानकद्वितयेकृत्वामुद्रयेत्पानकद्वयम्।
घटमध्येनिवेश्याथदत्वापूर्वञ्चवालुकाम्॥
उर्द्धं वञ्चतांपुनर्दत्वावालुकांमुद्रयेन्मुखम्।
अहोरात्रं दहेदग्नौस्वाङ्गशीतसमुद्धरेत्॥
वकुलस्यचवीजेनकण्टकारीद्वयेनच।
गुडूचीत्रिफलावारीभावयेत्सप्तसप्ततः॥
वृद्धदारुरसेनापितथादेयास्तुभावनाः।
गिरिकर्ण्यारसेनापिरोहितमत्स्यपित्ततः॥
एवंसिद्धोभवेत्सम्यक्रसोसौवारिशोषणः।
देवान्गुरूंसमभ्यर्च्ययतिनोगुरवस्तथा॥
रक्तिकाद्वितयदेयसन्निपातेसमुच्छ्ये।
मरिचेनसमदेयतेनजागर्तिमानवः॥
श्लेष्मिकेचगदेदेयग्रहण्यामग्निमान्द्यके।
प्लीह्निपाण्डौप्रयोक्तव्यत्रिकटुत्रिफलाम्भसा॥
अतिवह्निकरःश्रीदोवलवर्णाग्निवर्द्धनः।
धन्वन्तरिकृतंसद्योरस परमदुर्लभः॥
सर्वरोगेप्रयोक्तव्योनिःसन्देहभिषग्वरैः।

गंधक २४ तोले, बंग भस्म १२ तोले, पारा ६ तोले, वज्राभ्रक की भस्म १४ तोले, सार ८ तोले, तांबे की भस्म ८ तोले, सुवर्ण की भस्म २ तोले, चांदी की भस्म ७ तोले, हीरा की अत्यन्त शुद्ध भस्म १३ तोले, शुद्ध सुवर्ण माक्षिक की भस्म १६ तोले, कशीश १८ तोले, नीलाथोथा, ६ तोले, हरिताल ४ तोले, मनसिल ३ तोले, शिलाजीत ५ तोले, मोती की भस्म १ तोले, सुहागा दो तोले, सब नवीन ले सब को कूट कर जभीरी के रस की ७ भावना दे कर गोला बनाय उस को वालुका यन्त्र मे रख एक दिन रात्रि की मन्दाग्नि देवे, स्वाग शीतल होने पर निकाल लेवे, फिर इसको मौलसिरीके बीज, दोनो कटेरी, गिलोय, त्रिफला, विधारा, उपलसिरि इनके रस तथा काढे की सात २ भावना यथा सम्भव दे, फिर रोहू मछली के पित्ते की ७ भावना दे, तो यह रस सिद्ध होवे प्रथम देवता, गुरु तथा सन्यासी और माता-पितादि बडों का पूजन कर दो रत्ती रस घोर सन्निपात वाले को काली मिरचों के चूर्ण के साथ देवे, तो सन्निपात की मूर्च्छा दूर होवे, कफ रोग, मन्दाग्नि, संग्रहणी, प्लीह और पाण्डु रोग इनमे त्रिफलाके काढेके साथ देवे, इसे शूल रोग, उदावर्त्त और दुष्ट कुष्ठ रोग मे कठूमर के काढे के साथ देवे, यह जठराग्नि को अत्यन्त प्रबल करे कान्ति करे, बल वर्ण को बढ़ावे, यह श्री धन्वन्तरि भगवान् का कहा परम दुर्लभ वारिशोषण रस है। इस को निस्सदेह सब रोगो मे देना चाहिये।

## सर्वतोभद्ररसः

सूतगधतपनगगनकान्तलौहस्यचूर्णम्।
कृत्वैकस्मिन्दृषदिपिशितंशृङ्गवेरस्यवारा॥
युञ्ज्याद्रोगेयकृतिगुदजेप्लीहिसर्वज्वरेषु।
शोथेपाण्डौकृमिकृतगदेसर्वतःकामलायाम्॥
कासेश्वासेचमेहेजठरजलगदेसर्वदोषप्रभूते।
ख्यातोयोगःसुरमणिकृतःसर्वरोगैकहन्ता॥

पारा, गंधक, तांबा, अभ्रक और कान्तलोह इन की भस्म ले कर अदरख के रस मे एक दिन खरल कर एक २ रत्ती की गोलिया बनावे, इस

से यकृत (जिगर) गुदा के रोग, प्लीहा, सर्व-ज्वर, सूजन, पाण्डु, कृमि रोग, कामला, खांसी, श्वास, प्रमेह, उदर और जल के रोगों से देवे यह सुरमणिका कहा प्रसिद्धयोग सर्व रोग हरण कर्त्ता है।

---

# अथशोथरोगचिकित्सा

## त्रिकुट्वाद्यं लौहम्

त्रिकटुत्रिफलादन्तीमार्गत्रिमदशुण्ठकैः।
पुनर्नवायसैर्युक्तं शोथंहन्तिसुदुस्तरम॥
लोहशोथोदरंस्थौल्यजलोदरनिवारणम्।

सोंठ, मिरच, पीपल, हरड, बहेडा, आंवला, दंती, ओगा, त्रिमद, साठ और सब की बराबर लोह भस्म लेवे, इस के भक्षण से घोर सूजन, उदर, स्थूलता और जलोदर का नाश होवे।

## कटुकाद्यं लौहम्

कटुकीत्र्यूषणंदन्तीविडंगत्रिफलातथा।
चित्रकोदेवकाष्ठंचत्रिवृद्वारणपिप्पली॥
तुल्यान्येतानिचूर्णानिद्विगुणस्यादयोरज.।
क्षीरेणपीतमेतत्तुश्रेष्ठश्वयथुनाशनम्॥

त्रिकुटा, कुटकी, दती, वायविडंग, त्रिफला, चीतेकी छाल, देवदारु, निसोथ और गजपीपल, ये सब समान भाग लेवे, और सब से दूना लोह भस्म मिलावे। इस को दूध के साथ पीवे तो सूजन दूर हो।

## त्र्यूषणाद्यं लौहम्

अयोरजस्त्र्यूषणयावशूकचूर्णंचपीतत्रिफला-रसेन। शोथंनिहन्यात्सहसानरस्ययथाऽशनिर्वृक्षमुदीर्णवेग॥

लोह भस्म, सोठ, मिरच, पीपल और जवाखार सब का चूर्ण कर त्रिफला के रस के साथ पीवे तो सूजन दूर होवे।

## सुवर्चलाद्यं लौहम्

सुवर्चलाव्याघ्रनखचित्रकंकटुरोहिणी।
चव्यचदेवकाष्ठंचदीप्यकंलोहमेवच॥
शोथपाण्डु तथाकासमुदराणिनिहन्तिच।

सज्जी, व्याघ्रनख, चीते की छाल, कुटकी, चव्य, देव दारु, अजवायन और लोह भस्म इन को कूट पीस कर सेवन करे तो सूजन, पाण्डु रोग, खासी और उदर रोगों को नष्ट करे।

## क्षारगुडिका.

क्षारद्वयस्याल्लवणानिपञ्चअयश्चतुष्कंत्रिफलाचव्योपम। सपिप्पलीमूलविडङ्गसारमुस्ताजमोदामरदारुबिल्वम॥ कलिंगकश्चित्रकमूलपाठायष्ट्याह्वयमातिविषंपलाशम। सहिंगुकर्षन्ततिसूक्ष्मचूर्णं द्रोणंतथामूलकशुण्ठकानाम्॥ स्याद्भस्मनस्ततसलिलेनसाध्यमालोड्ययावद्घनमप्यदग्धम्। स्त्यानततःकोलसमाञ्चमात्रांकृत्वातुशुष्कांविधिनाप्रयुञ्ज्यात्॥ प्लीहोदरचित्रहलीमकार्श.पाण्डुवामयारोचकशोथशोपान्। विशूचिकागुल्मतथाश्मरींचसश्वासकासान्प्रणुदेत्सकुष्ठान्॥
सौवर्चलसैन्धवचविडमौद्भिदमेवच।
सामुद्रलवणाचात्रजलमष्टगुणभवेत्॥

सज्जीखार, जवाखार, पाचों निमक, चारों प्रकार के लोहो की भस्म, त्रिफला, त्रिकुटा, पीपलामूल, वायविडंग, नागर मोथा, अजमोद, देव दारु, बेल गिरी, इन्द्रजों, चीते की छाल, पाट, मुलहटी, अतीस, ढाक के बीज और हींग प्रत्येक एक एक तोला लेवे, फिर मूली और सोठ की भस्म करके इस मे एक द्रोण जल डाल के छान ले, इसमें से खार निकाल लेवे, उस खार के जल मे पूर्वोक्त सज्जी आदि औषधि डाल के पकावे जब गाढा हो जावे तब बेर के समान गोलियां बनावे और धूप मे सुखा कर विधि पूर्वक रोगी को देवे तो प्लीहोदर, चित्रकुष्ट, हलीमक, बवा-

मोर, पाण्डु, अरुचि, सूजन, शोथ, विशूचिका, गोला पथरी, स्नाम, खासी और कोढ इन सब को दूर करे, काला निमक, सैंधा निमक, पागा. रेह का और समुद्र का निमक, इन मे अष्ट गुण जल मिला के सेवन करे।

## वंगेश्वरः

सूतभस्मवंगभस्मभागेनैव प्रकल्पयेत्।
गन्धकमृतताम्रञ्चप्रत्येकञ्चचतुर्गुणम् ॥
अर्कक्षीरैर्दिनमर्द्य सर्वतद्गोलकीकृतम्।
रुद्ध्वातुभूधरेपक्त्वापुटैकेनसमुद्धरेत्।
एषवंगेश्वरोनाम्नाप्लीहागुल्मोदरानजयेत् ॥
घृतैर्गुञ्जाद्वयंलिह्यान्निष्काश्वेतपुनर्नवाम्।
गवामूत्रैःपिवेच्चानुरजनींवागवाजलैः ॥

चन्द्रोदय और रागकी भस्म प्रत्येक दो-दो तोले, गन्धक और तानेकी भस्म प्रत्येक आठ-आठ तोले, सबको आकके दूधसे एक दिन खरलकर गोला बनावे, और भूधरयन्त्रमे रखकर फूक देवे, तो यह बंगेश्वररस प्लीहा, गोला और उदर के रोगोंको जीते । २ रत्ती बंगेश्वर रसको घृत में मिलाके खाय विषखपरेका चार मासे चूर्ण फाकके ऊपरसे गोमुत्र पीवे, अथवा चार मासे हलदीका चूर्ण खायके ऊपरसे गोमुत्र पीवे ।

---

# अथार्बुदरोगचिकित्सा

## रौद्रोरसः

शुद्धसूतसमंगन्धमर्द्य यामचतुष्ठयम्।
नागवल्लीरसैर्युक्त मेघनादपुनर्नवैः ॥
गोमूत्रपिप्पलीयुक्त मर्द्य रुद्ध्वापुटेल्लघु।
लिह्यात्तद्रौद्रेरसोरौद्रोगुञ्जामात्रोऽर्बुदजयेत ॥

शुद्धपारा और गन्धक बराबर लेके चार प्रहर पान चौलाई और सांठके रसमे खरल करे, फिर गोमूत्र और पीपलके साथ घोटकर लघुपुट देवे। इस रौद्ररसको १ रत्ती सहतके साथ सेवन करे तो अर्बुदरोग दूर होवे।

रामबाणादिकान्योगवाहिनोऽत्रप्रयोजयेत्।

इस अर्बुद रोगमे रामबाणादि योगवाही रस देने चाहिये।

---

# श्लीपदरोगचिकित्सा

## नित्यानन्दोरसः

हिंगुलसम्भवंसूतगन्धकमृतताम्रकम्।
वंगतालञ्चतुत्थचशंखकांस्यवराटकम् ॥
त्रिकुटुत्रिफलालौहंविडंगंपटुपञ्चकम्।
चविकापिप्पलीमूलहवुषाचवचातथा ॥
शठीपाठादेवदारुरेलाचवृद्धदारकम्।
एतानिसमभागानिवटिकाकुरुयत्नतः ॥
हरीतकीरसदत्वापञ्चगुञ्जामिताशुभम्।
एकैकाभक्षयेन्नित्यशीतवारिपिवेदनु ॥
श्लीपदकफवातोत्थरक्तमांसगतञ्चयत्।
मेदोगतधातुगतंहन्त्यवश्यनसंशयः ॥
श्रीमद्गहननाथेननिर्म्मितोविश्वसम्पते।
नित्यानन्दकरश्चायंरसःश्लीपदेगदे ॥

हींगलूका निकाला पारा, गन्धक, ताबेकी भस्म, वंग, हरिताल, नीलाथोथा. शंखकी भस्म. कौडीकी भस्म, सोठ, मिरच, पीपल, हरड, बहेडा, आवला, लोहभस्म, वायविडंग, पाचोनिमक, चव्य, पीपलामूल, हाऊवेर, बच, कचूर, पाढ, देवदारु, इलायची, विधायरा, इन सबको समान भाग लेवे सब को कूटपीस हरड के रससे पाच २ रत्तीकी गोलिया बनावे। एक गोली नित्य शीतल जलके साथ सेवन करे तो कफवातसे प्रकट श्लीपद रक्तमासगत श्लीपद, मेदगत, धातुगत, इन सब का नाश करे, यह गहननाथ का कहा प्रयोग है।

## कणादिवटी

कणावचादारुपुनर्नवानाचूर्णसविल्वसमवृद्ध

दारकम् । समर्दचैतस्यनिहन्तिवल्लःसकाजिकःश्लीपदमुग्रवेगम् ॥

पीपल, वच, देवदारु, साठकी जड़, बेलगिरी, और विधायरा, इन सबको खरलकर तीन रत्तीकी गोली काजीके साथ लेवे तो घोर श्लीपद रोग दूर होवे ।

---

# भगन्दररोगचिकित्सा

## वारिताण्डवोरसः

शुद्धसूतद्विधागन्धकुमारीरसमर्दितम् ।
त्र्यहान्तेगोलकंकृत्वाततस्तेनप्रलेपयेत् ॥
द्वयोःसमताम्रपत्रं हण्डिकाकान्तीर्निवेशयेत् ।
तद्भाण्डभस्मनापूर्य्यचुल्ल्यांतीव्राग्निनापचेत् ।
द्वियामान्तेसमुद्धृत्यचूर्णयेत्स्वांगशीतलम ॥
जम्बीरस्यरसैःपिष्ट्वारुद्ध्वासप्तपुटेपचेत् ।
गुञ्जैकंमधुनाज्येनलेह्याद्धन्तिभगंदरम् ।
मूसलीलवणाचानुआरनालयुतंपिवेत् ॥
भुंजीतमधुराहारदिवास्वप्नञ्चमैथुनम् ।
वर्जयेच्छीतलाहारंरसेस्मिन्वारिताण्डवे ॥

शुद्धपारा ४ तोले, गन्धक ८ तोले, दोनोको घीगुवारके रससे ३ दिन घोटकर गोला बनावे उसपर कपर मिट्टीकर दोनोंके बराबर ताम्रपत्र ले उनको एक हंडियामें बिछाय उनके बीचमें गोले को रख उसमें दाबकर राख भर देवे, फिर चूल्हे पर चढ़ाय, दो प्रहरकी तीव्राग्नि देवे, पश्चात् चूल्हे से उतार स्वांगशीतल होनेपर उस गोलेको निकाल जंबीरीके रससे पीस सपुटमें रखके फूंकदेवे, इस प्रकार सात पुट देवे। फिर इसमेसे १ रत्ती सहत और घीके साथ सेवन करे तो भगदर नष्ट हो, इसके ऊपर मूसली और निमकका चूर्ण काजीमें डालकर पीवे, इस रसका सेवनकर्त्ता मिष्ट आहार करे, दिनमे सोना, मैथुन करना, और शीतल वस्तुका खाना वर्जित है, यह वारिताडवरस है।

## भगंदरहरोरसः

सूतस्यद्विगुणेनशुद्धवलिनाकन्यापयोभिस्त्र्यहम् । शुद्धंताम्रमयःसमस्ततुलितंपात्रंनिधायोपरि ॥ स्वेद्ययामयुगचभस्मपिठरेनिम्बूजलैःसप्तधा । पाकतत्पुटयेद्भगन्दरहरोगुंजामितःस्यादिति ॥

पारेसे दूनी शुद्ध गन्धक लेकर घीगुवारके रस से तीन दिन खरल करे, फिर इस कजलीके बराबरके तावेके ढकनसे कजलीको ढकके दो प्रहर स्वेदन करे, फिर निकालकर नींबूके रसकी सात भावना देवे और सपुटमें रखके फूंकता जाय तो यह रससिद्ध होवे। इसमेसे १ रत्ती नित्य सेवनकरे तो भगन्दर नष्ट होवे, तथा रूपराजरस रविसुन्दर आदि रसभी देने चाहिये।

---

# अथोपदंशचिकित्सा.

योगवाहिरसान्सर्वान्सर्वरोगोदितानपि ।
उपदंशेप्रयुञ्जीद्ध्वजमध्येशिराव्यधः ॥

जो सब रोगोंपर योगवाही रस लिखे हैं, वो सब उपदंशके रोगीको देने चाहिये तथा लिंगके बीचकी फस्त खुलवावे ।

---

# अथकुष्ठरोगचिकित्सा.

## गलत्कुष्ठारिरसः

कन्याकोटिप्रदानेनगंगायांपतृतर्पणे ।
विश्वेश्वरपुरीवासेतत्फलकुष्ठनाशने ॥
गवाकोटिप्रदानेनचाश्वमेधशतेनच ।
वृषोत्सर्गेचयत्पुण्यतत्पुण्यकुष्ठनाशने ॥
रसोवलिस्ताम्रमयःपुरोग्निशिलाजतुस्याद्द्विपतिन्दुकोग्नि । सर्वंचतुल्यंगगनकरंजबीजतथाभागचतुष्टयच ॥ संमर्द्य गाढमधुनाघृतेन

वल्लद्वयचास्यनिहन्त्यवश्यम् । कुष्ठंकिलाश मपिवातरक्तंजलोदरंवाथविवृद्धमूलम् ॥ विशीर्णकर्णांगुलनासिकोपिभवेत्प्रसादात्स्मर तुल्यमूर्त्तिः ।

करोड़ कन्या दान करे, गंगा मे पितृ का तर्पण करे, और जो काशी में वास करे इन को जो पुण्य होता है वही पुण्य वैद्य को कुष्ठ रोग दूर करने से होता है। करोड़ गो दान और सौ अश्वमेघ करने से तथा वृषोत्सर्ग कर्त्ता को जो पुण्य होता है वही फल कुष्ठ रोग दूर करने वाले को होता है।

पारा, गंधक, ताम्र भस्म, लोहभस्म, गूगल, चीता, शिलाजीत, विष, कुचला, भिलावा और सब की बराबर अभ्रक ले और चौगुने कना के बीज लेवे सब को सहत और घी गुवार से खूब खरल कर ६ रत्ती भक्षण करे तो कुष्ठ, किलास, वातरक्त, जलोदर जिस से कान-नाक गलने लगे ऐसा भी बद्ध मूल कोढ दूर होवे, और इस रस के प्रताप से मनुष्य कामदेव के तुल्य होवे।

## उदयभास्कर.

गन्धकेनमृतताम्रंदशभागंसमुद्धरेत् ।
ऊषणंपंचभागस्यादमृतंचद्विभागिकम् ॥
श्लक्ष्णचूर्णीकृतंसर्वंरक्तिकैकप्रमाणतः ।
दातव्यंकुष्ठिनेसम्यगनुपानस्ययोगतः ॥
गलितेस्फुटितेचैवविशूच्यांमण्डलेतथा ।
विचर्चिकाददृपामाकुष्ठरोगप्रशान्तये ॥

गन्धक से मारा हुआ तावा १० तोले, काली मिरच ५ तोले, सींगिया विष दो तोले, सब का बारीक चूर्ण कर १ रत्ती के प्रमाण अनुपान के साथ देवे तो गलित कुष्ठ, देह का फटना, विशूचिका, मंडल कुष्ठ, विचर्चिका, दाद, खुजली, इत्यादि कुष्ठ दूर होवें।

## तालकेश्वरोरसः

धात्रीटकणतालानांदशभागसमुद्धरेत् ।
धात्र्यारसैर्मर्दयित्वांशिखरीमूलवारिणा ॥
सर्वकुष्ठहरःसेव्यःसर्वदाभोजनप्रियः ।

आंवले, सुहागा और हरिताल प्रत्येक दश २ भाग ले के आवले के रस और ओंगा की जड के रस से खरल कर गोलिया बनावे। इनके सेवन से सब प्रकार के कुष्ट दूर हो और भूख बढे।

## ब्रह्मरसः

भागैकंमूर्च्छितंसूतंगन्धकन्त्वग्निवागुची ।
चूर्णन्तुब्रह्मबीजानांप्रतिद्वादशभागिकम् ॥
त्रिंशद्भागंगुडस्यापिक्षौद्रेणगुडिकाकृता ।
अयब्रह्मरसोनाम्नाब्रह्महत्यादिनाशनः ॥
द्विनिष्कभक्षणाद्धन्तिप्रसुप्तिकुष्टमण्डलम् ।
पातालगरुडीमूलंजलैःपिष्ट्वापिबेदनु ॥

चन्द्रोदय १ तोले, गन्धक, चीता, बागची और ढाक के बीज प्रत्येक १२ तोले लेवे, गुड ३० तोले, सब को कूट-पीस सहत से गोलियां बनावे। यह ब्रह्म रस ब्रह्म हत्या से प्रगट कुष्ठ रोग को नष्ट करे, इस मे से ८ माशे भक्षण करे ऊपर से कडवी घीयाकी जडका रस पीवे तो शून्यता, मण्डल, कुष्ठ, इन का नाश करे।

## चन्द्राननोरसः

सूतव्योमाग्नयस्तुल्यास्त्रिभागोगन्धकस्यच ।
काष्ठोदुम्बरिकाक्षीरैःसर्वमेकत्रमर्दयेत् ॥
माषमात्र गुडींकृत्वाकुष्ठरोगेप्रयोजयेत् ।
देहशुद्धिंपुराकृत्वासर्वकुष्ठानिनाशयेत् ॥
एषचन्द्राननोनामसाक्षात्श्रीभैरवोदितः ।

पारा, अभ्रक, चीता और लोह भस्म इन को बराबर लेवे, और इन की बराबर गन्धक ले सब को कटूमर के दूध से खरल कर एक २ माशे की गोलिया बनावे। फिर (वमन विरेचनादि से) देह शुद्धि कर के देवे तो सब प्रकार के कोढो को यह चन्द्रानन नामक गोली दूर करे। यह साक्षात् भैरव ने कही है।

## कुष्ठकालानलोरसः

गन्धरसंटकणताम्रलौहभस्मीकृतमागधिका समेतम् ॥ पचांगनिम्बेनफलत्रिकेनविभा

जितराजतरोस्तथैव ॥ नियोजयेद्वल्लकयुग्म मानकुष्ठेषुसर्वेषुचरोगसंघे ॥

पारा, गन्धक, सुहागा, तांबे की भस्म लोह भस्म और पीपल ये सब समान भाग लेवे और नीम के पंचाग की, त्रिफला के काढे की और अमलतास के काढे की भावना दे कर तैयार करे। इस को ६ रत्ती सम्पूर्ण कुष्ठों मे देवे तो सर्व कुष्ठो का नाश करे।

## वज्रवटी.

शुद्धसूताग्निमरिचसूताद्विगुणगंधकम् ।
काष्ठदुम्बरिकाक्षीरैर्दिनमर्द्य प्रयत्नतः ॥
वराव्योषकषायेणवटीश्चास्यसमाचरेत् ।
लिह्याद्वज्रवटीह्येपापामारोगविनाशिनी ॥

शुद्ध पारा, चीते की छाल, काली मिरच, प्रत्येक एक एक तोले और गन्धक दो तोले ले सब को कठूमर और सहत से एक दिन खरल कर त्रिफला और त्रिकुटा के काढेकी भावना देवे, पश्चात् गोलिया बनाकर सेवन करे तो यह वज्र वटी खुजली को दूर करे।

पलत्रयमृतताम्रं सूतमेकद्विगंधकम् ।
त्रिकटुत्रिफलाचूर्णप्रत्येकञ्चपलपलम् ॥
निर्गुण्ड्याश्चार्द्रकद्रावैर्वन्हिद्रावैर्विमर्दयेत् ।
दिनैकतद्विशोष्याथतुषाग्नौस्वेदयेद्दिनम् ॥
समुद्धृत्यविचूर्ण्याथवागुजीतैलमर्दितम् ।
त्रिदिनभावयेत्तेननिष्कैकभक्षयेत्सदा ॥
चन्द्रकान्तिरसोनाम्नाकुष्ठहन्तिनसशयः ।
तैलकरञ्जबीजोत्थवन्हिगन्धकसैधवम् ॥
अनुपानप्रकर्त्तव्यकल्कवावागुजीभवम् ।

तामे की भस्म १२ तोले, पारा ४ तोले, गन्धक ८ तोले, त्रिकुटा और त्रिफला के चूर्ण चार २ तोले, सब को सभालू, अदरख और चीते के रस से एक २ दिन खरल करे, फिर सपुट मे रखके तुषाग्निसे एक दिन स्वेदन करे फिर निकाल चूर्ण कर बावची के तेल की ३ दिन भावना दे कर ४ माशे भक्षण करे तो यह चन्द्र कान्ति रस निश्चय कुष्ठ रोग को शान्ति करे। इसके ऊपर बावची का तेल, चीता, गंधक और सेंधा निमक अनुपान देवे, अथवा बावची का कल्क अनुपान मे देवे।

## सकोचरसः

मृतताम्राभ्रकतुल्यतयो सूतश्चतुर्गुणम् ।
शुद्धतन्मर्दयेत्खल्लेगोलकंकारयेत्ततः ॥
त्रिभिस्तुल्यशुद्धगन्धलोहपात्रे क्षणपचेत् ।
तन्मध्येगोलकंपाच्ययावज्जीर्णन्तुगन्धकम् ॥
एतन्मृद्वग्निनातावत्समुद्धृत्यविचूर्णयेत् ।
गुग्गुलुर्निम्बपञ्चागंत्रिफलाचामृताविषम् ॥
पटोलंखादिरसारव्याधिघातंसमसमम् ।
चूर्णितमधुनालेह्य निष्कसौदुम्बरापहम् ॥
रस संकोचनामायंश्रेष्ठःपरमदुर्लभः ।

तावे और अभ्रक की भस्म, समान ले कर दोनो से चौगुना शुद्ध पारा लेवे, और सब को खरल कर गोला बनावे, फिर तीनो की बराबर गन्धक को लोह पात्र मे गलाय उस मे पूर्वोक्त पारे को मन्द २ पचावे जब सम्पूर्ण गन्धक जीर्ण हो जावे तब उस को निकाल खरल करे। और गूगल, नीम का पचांग, त्रिफला, गिलोय, विष, पटोल पत्र, खैर सार और अमलतास इन को समान भाग ले कर चूर्ण करे। इस मे से ४ माशे सहत के साथ चटावे। तो उदुम्बर कुष्ठ दूर हो, इसे सकोच रस कहते हैं।

## अमृतांकुरलोहम्.

हुताशमुखसशुद्ध पलमेकंरसस्यवै ।
पललौहस्यताम्रस्यपलभल्लातकस्यच ॥
अभ्रकस्यपलञ्चैकगन्धकस्यचतु पलम् ।
हरीतकीविभीतक्योश्चूर्णकर्षद्वयद्वयोः ॥
अष्टमाषाधिकतत्रधात्र्या पाणितलानिषट् ।
घृतचाष्टगुणंलौहद्वात्रिंशत्त्रिफलाजलम् ॥
एकीकृत्यपचेत्पात्रे लौहेचविधिपूर्वकम् ।
पाकमेवास्यजानीयात्शास्त्रज्ञोलौहपाकवित्
भक्षयेत्प्रातरुत्थायगुरुदेवद्विजार्चकः ।

रक्तिकादिक्रमेणैव घृतश्चामरमर्दितम् ॥
लौहेचलौहदण्डेनकुर्यादेतद्रसायनम् ।
अनुपानञ्चकुर्वीतनारिकेलजलंपयः ॥
सर्वकुष्ठहरश्रेष्ठंवलीपलितनाशनम् ।
अग्निदीप्तिकरहृद्यं कान्त्यायुर्बलवर्द्धनम् ॥
सेव्योरसोजांगललावकानांविवर्ज्यशाका-
म्लमयस्तियञ्च । शाल्योदनषष्टिकमाज्यमु
द्गंक्षौद्रगुडक्षीरमिहक्रियायाम् ॥

अग्नि द्वारा शुद्ध किया पारा, लोहभस्म, ताम्र भस्म, और अभ्र इनकी भस्म और मिलाए प्रत्येक एक २ पल लेवे, गन्धक ४ पल, हरड और बहेडा दो २ पल, आवले ६ तोले ८ माशे, इन सबसे अठगुना घी ले और ३२ गुना त्रिफलाका काढा लेवे, सबको एकत्र कर लोहेकी कढाई मे विधि पूर्वक पचावे, इसके पाकको लोहपाक ज्ञाता ठीक-ठीक परीक्षा करे, जब सिद्ध होजावे तब इसमेसे एक रत्ती क्रमसे घी और सहतके साथ लोहेके पात्रमे मिलाके भक्षण करे इसके ऊपर नारियलका जल और दूध पीना अनुपान कहा है। यह सब प्रकारके कुष्ठ तथा वली (गुजलट) पलित (सफेद) बाल इनको दूर करे, अग्निको दीप्ति करे हृदयको हितकारी, कान्ति, आयु और बलको बढावे इस रसके ऊपर जगली जीवोंके मासरस, लवापक्षी का मास तथा सर्व प्रकारके शाक, खटाई और स्त्री सेवन त्याज्य है, तथा शाली चावलोंका भात, साठी चावलोंका भात, घी, मूंग, सहत, गुड और दूध सेवन करने चाहियें।

## माणिक्योरसः

पलतालपलगन्धशिलायाश्चपलार्द्धकम् ।
चपल शुद्धसीसञ्चताम्रमभ्रमयोरजः ॥
एतेषांतोलभागंचवटक्षीरेणमर्दयेत् ।
ततोदिनत्रयधर्मेनिम्बक्वाथेनभावयेत् ॥
गुडूचीबालहिन्तालत्रानरीनीलझिण्टिका ।
शोभाञ्जनमुराजाजीनिगुण्डीहयमारकम् ॥
एषांशाणमितंचूर्णमेकीकृत्यसरित्तटे ।
मृत्पात्रे काठनेकृत्वामृदम्बरयुतेदृढे ॥
एकाकीपाकविद्वैद्योनग्नःशिथिलकुन्तलः ।
पचेद्देवहितोरात्रौयत्नात्संयतमानसः ॥
तद्विजानीहिभैषज्यसर्वकुष्ठविनाशनम् ।
सर्षपमधुनालौहपात्रे तद्दण्डमर्दितम् ॥
द्विगुञ्ज सर्वकुष्ठानांनाशनंबलवर्द्धनम् ।
शीतलंसारसंतोयदुग्धवापाकशीतलम् ॥
आनीततत्क्षणादाजमनुपानसुखावहम् ।
वातरक्त शीतपित्तहिक्काञ्चदारुणंजयेत् ॥
ज्वरान्सर्वान्वातरोगान्पाण्डुं कण्डू चकामलां
श्रीमद्गहननाथेननिर्मितोबहुयत्नतः ॥

हरिताल १ पल, गन्धक १ पल, मनसिल दो तोले, पारा, शुद्धशीशा, ताम्रभस्म और अभ्रकभस्म प्रत्येक दो २ तोले ले, सबको एकत्रकर बडके दूधसे खरलकरे फिर तीन दिन धूपमे नीम के काढेकी भावना दे, फिर गिलोय, कलहीस, किवाच, नीलमिढी, सहजना, मुरा, जीरा संभालू और कनेर प्रत्येक चार २ माशे लेकर चूर्ण करे इन को नदीके किनारे नग्नहो बालोंको बखेरके मिट्टी के पात्रमे देवता हित पूर्वोक्त हरताल आदिको पचावे, प्रात काल सब सिद्ध हुई औषधियों ले उत्तम पात्रमे भर रख छोडे, यह सर्वकुष्ठ नाशक दवा है। इसको घृत अथवा सहतके साथ लोहेके मूसलेसे खरलकर दो रत्ती रोगीको दे तो सर्व प्रकारके कुष्ट दूर होवे, बलको बढावे औरइसऊपर सरोवरका शीतलजल और औटा हुआ शीतल दूध तथा तत्कालका दुहा बकरीका दूध हितकारी है। यह वातरक्त शीतपित्त, दारुण हिचकी, सर्व प्रकारके ज्वर वातरोग, पाडुरोग, खुजली, कामला, इन सबको दूर करे। यह गहननाथका कहा माणिक्यरस है।

## कुष्ठकुठारोरसः

भस्मसूतसमोगन्धोमृतायस्ताम्रगुग्गुलु ।
त्रिफलाचमहानिम्बश्चित्रकश्चशिलाजतु ॥
इत्येतच्चूर्णितंकुर्यात्प्रत्येकंभागषोडशः ।
चतुष्पष्टिकरञ्जस्यबीजचूर्णंप्रकल्पयेत् ॥

चतुःषष्टिमृतञ्चाभ्रं मध्वाज्याभ्यां विलोडयेत् स्निग्धभाण्डे स्थितं खादेद्द्विनिष्कं सर्वकुष्ठनुत् ॥ रसः कुष्ठकुठारोऽयं गलितकुष्ठविनाशनः ।

चन्द्रोदय १ तोले, गन्धक १ तोले, लोह भस्म, ताम्रभस्म, गूगल, त्रिफला, वकायन, चीते कीछाल, शिलाजीत, प्रत्येक चन्द्रोदयका सोलहवा भाग ले; कना चौसठवा भाग ले, तथा इतना ही अभ्रक भस्म लेके सहत और घी मे मिलाकर चिकने बरतनमे रख छोडे। इसमें से ८ माशे, नित्य खाय तो यह कुष्ठकुठाररस गलितकुष्ठका नाश करे ।

## रसतालेश्वरः

गुञ्जाशङ्खकरञ्जचूर्णरजनीभल्लातकाग्निःशिखा कन्यासूर्य्यपयःपुनर्नवरजोगन्धस्तथा सूतकम् गोमूत्रे पचितं विडंगमरिचैः क्षौद्रञ्च तत्तुल्यकम् हन्यादाशु विचर्चिकारुजमिदं कण्डूं तथा कैटिभम् ॥

घुंघची, शङ्खभस्म, कञ्जा, हलदी, भिलाए, कलियारी, घीगुवार, आकका दूध, सांठ, गन्धक, और पारा, इनको अठगुने गोमूत्रमें पचाकर बराबरकी वायविडंग कालीमिरच, और सहत मिलाकर लगावे तो तत्काल विचर्चिका, खुजली, और कैटभकुष्ठको दूर करे ।

## कुष्ठहरितालेश्वरः

नागस्य भस्म शाणैकं तोलकं गन्धकस्य च ।
द्विनिष्कं शुद्धतालस्य समुद्धृत्य गवां जलैः ॥
विपचेत्षोडशगुणैः पात्रे ताम्रमये शनैः ।
घर्मो द्विघस्रं जम्बीरकुमारीवज्रकन्दजैः ॥
रसैर्भगस्य चाम्भोभिर्युक्तं वल्लद्वयं भजेत् ।
कुष्ठे चास्थिगते चापि शाखानासाविभुग्नके ॥
स्वरभंगे क्षतक्षीणे मण्डलेषु महत्स्वपि ।
औदुम्बरं हन्ति शिवामधुभ्यां कृच्छ्रञ्च कुष्ठं त्रिफलाजलेन ॥ गुडार्द्रकाभ्यां गजचर्म्म सिध्म विचर्चिकास्फोटविसर्पकण्डूम् । निहन्ति पाण्डुं विविधां विपर्दीं सरक्तपित्तं कटुवासिताभ्यां ॥ खादेद्द्विजीरं ह्यमृतायुतञ्च समुद्गयूषं घृतञ्च दद्यात् ॥ रोहीतकजटाक्वाथं नु मपान प्रयच्छति । चतुर्दशदिनस्यान्ते कुष्ठं शुष्यति यत्नतः क्षुद्बोधो जायते त्यर्थमत्यर्थं शुभगं वपुः ॥ वर्जयेत् सततं कुष्ठी मत्स्यमांसादिभोजनम् ।

सीसेकी भस्म ४ माशे, गन्धक १ तोले, हरिताल ८ तोले, इन सबको सोलहगुने गोमूत्रमे ताम्रपात्रमे उक्त सीसे हरितालादिकी पोटली बांध लटका देवे, नीचे अग्नि जलाकर धीरे २ पचावे, फिर इसको जंभीरी, घीगुवार, और थूहरकी जड के रसमें डाल धूपमें रख दो-दिन खरलकरे तो यह सिद्ध होवे, इसमेंसे ४ रत्ती रस भागके जल के साथ सेवन करे तो अस्थिगत कोढ, हाथ पैरों का बिगाड़ने वाला एव नाकको बैठाने वाला कुष्ठ, स्वरभग क्षतक्षीण, देहके घोर चकत्ते, औदुम्बर कुष्ठ, इन सबको हरड और सहतके साथ खानेसे दूर करे, त्रिफलाके काढेसे खाय तो मूत्रकृच्छ्र, और कुष्ठको दूर करे, गजचर्म, सिध्मरोग, विचर्चिका, विस्फोटक, विसर्प, खुजली इनको गुड और अद्रकके साथ खानेसे नष्ट करे, कुटकी और मिश्रीके साथ सेवन करनेसे पाण्डुरोग, अनेक प्रकारकी विपादिका और रक्तपित्तको दूर करे. इसको दोनो जीरे, गिलोय, मूंगकायूष, इनसे घी मिलाकर सेवन करे तथा रोहेडाका क्वाथ इस पर पीवे तो १४ दिनमें कैसाही कुष्ठ क्यो नहीं शीघ्र सूख जावे, और इसके सेवनसे अत्यन्त भूख लगती है, दिव्यदेह होवे, कुष्ठ रोगीको मच्छी मासादिक और भारीवस्तु खाना मना है ।

## सोमेश्वरोरसः

शुद्धसूतं मृतञ्चाभ्रं गन्धकं मर्दयेत्समम् ।
दिनं निर्गुण्डिकाद्रावै रुध्वा न्हभूधरे पचेत् ॥
उद्धृत्य वाकुचीतैलैर्वाकुच्या वा कषायतः ।
दिनैकं भावयेद्धर्मे निष्कमात्रं च भक्षयेत् ॥
वाकुचीकाकमाचीच त्रिफलाचूर्णयेत्समम् ।
मध्वाज्यैः कर्षमात्रञ्च अनुपानमिदं लिहेत् ॥
कपालविषमकुष्ठं हन्ति सोमेश्वरो रसः ।

शुद्धपारा, अभ्रककी भस्म, गन्धक, समान भाग लेकर एक दिन निगुंडीके रसमें खरलकरे, फिर भूधरयंत्रमें रख एक दिन अग्नि देवे, फिर निकाल बावचीके तेल अथवा काढ़ेकी एक दिन भावना देकर ४ मासेके अनुमान प्रतिदिन भक्षण करे। और बावची, मकोय, त्रिफला, इनके चूर्णमें १ तोला सहत और घृत मिलाके भक्षण करे। यह इसका अनुपान है, तो यह सोमेश्वररस कपाल नाम दुष्ट कुष्ठको दूर करे।

## तालकेश्वरोरसः

शुद्धंसूतसमगन्धसूतात्तालचतुर्गुणम्।
कुक्कुटीपर्णसारेणवाकुच्यावाकषायकैः॥
दिनैकमर्दयेत्खल्वे त्रिभिस्तुल्यमृतायसं।
अयस्तुल्यमृतताम्रं मर्दयेद्दिनपंचकम्॥
पूर्वक्वाथद्रवैर्वाथसर्वतद्गोलकंकृतम्।
वर्षाभूचित्रपत्रैश्चमूषागर्भप्रलेपयेत्॥
तन्मध्येनिक्षिपेद्गोलंलेपःकल्पस्ततोपरि।
रुध्वान्यंभूधरेपच्यात्समुद्धृत्यविभावयेत्॥
सप्तधामलजैस्तोयैःमधुमिश्रनिरुध्यच।
पुटेकेभूधरेपच्याद्रसोऽयंतालकेश्वरः॥
चतुर्गुञ्जापर्णखण्डेभक्षयेच्चपिवेदनु।
अजाजीद्वितयत्र्यूषगिरिकर्णीगवापयः॥
मुण्डीचूर्णंतथाक्षौद्रैःसर्वकुष्ठंनियच्छति।

शुद्धपारा और गन्धक एक २ पल, हरताल ४ पल, इनको कुककुटी पर्णसार (रन्दालके पत्तों) के अर्कमें अथवा बावचीके काढ़े मे एक दिन खरलकर तीनोंकी बराबर सार मिलावे, सारकी बराबर तांबेकी भस्म, सबको पूर्वोक्त क्वाथसे पांच दिन खरलकर गोला बनावे, फिर सांठ और भोजपत्रका मूषाके अन्दर लेपकर उसमे गोला रख पूर्वोक्त लेपसे ल्हेस देवे, फिर भूधरयन्त्रमे रख एक दिनकी अग्नि देवे, पीछे चन्दनकी सात भावना देवे और सहतमे खरलकर भूधरयन्त्रमे फूंक देवे, तो यह तालकेश्वररस सिद्ध होवे। इसको ४ रत्ती पानमें रखकर खानेसे सब कोढ़ दूर होवें, इसपर जीरा, कालाजीरा त्रिकुटा, उपलसिरी, गौका दूध और गोरखमुंढी इनके चूर्णको सहतसे मिलाकर चाटे।

## पिंगलेश्वरोरसः

भस्मसूतंविषंशुंठीवचावन्हिफलत्रिकम्।
ब्राह्मीबीजंविडंगानिभृंगिभल्लातगन्धकम्॥
शिखितुत्थकणातुल्यसर्वमेकत्रमर्दयेत्।
त्रिफलाक्वाथसंयुक्तं कांतपात्रे स्थितंनिशि॥
कर्षमात्रंलिहेत्प्रातःसर्वकुष्ठनिवृत्तये।
षण्मासात्पलितंहन्तिरसोऽयंपिंगलेश्वरः॥

चन्द्रोदय, शुद्धविष, सोंठ, बच, चीता, त्रिफला, ब्राह्मी, बायविडंग, भांगरा, भिलाए, गन्धक, नीलाथोथा और पीपल इनको समान भाग लेकर चूर्ण कर त्रिफलाके काढेमे डाल एक रात्रि कान्तपात्रमे रख छोडे। प्रातकाल इनमेसे १ तोला लेवे तो सर्व कुष्ठोंकी निवृत्ति होवे। छः महीने सेवन करनेसे सफेद बालका होना दूर हो, इसे पिंगलेश्वररस कहते हैं।

## त्रिगन्धरसः

स्वरसैराजवृक्षस्यतालगन्धमनःशिला।
गुञ्जावाकुचिकाद्रावैर्भाव्यकंगुणितैलके॥
प्रतिद्रावैर्दिनैकन्तुभक्षयेदर्द्धनिष्ककम्।
कुष्ठमौदुम्बरंहन्तित्रिगन्धोऽयमहारसः॥
मध्वाज्यवाकुचीमूर्वाकषैकमनुलोहयेत्।

अमलतासके रसमे हरिताल, गन्धक और मनसिलको खरलकरे, फिर घूंघची और बावची के रस तथा कागनी तेलमे एक २ दिन खरलकर दो २ माशेकी गोलियां बनावे। एक गोली नित्य खाय तो औदुंबर कुष्ठको यह त्रिगन्ध महारस दूर करे, इसपर घी, सहत तथा बावची मूर्वा इनका काढ़ा पीवे।

## संकोचगोलोरसः

मृतताम्राभ्रकतुल्यंतयोः सूतंचतुर्गुणम्।
शुद्धं तन्मर्दयेत्खल्वे नष्टपिष्टं सुगोलकम्॥
त्रिभिस्तुल्यंशुद्धगन्धंलोहपात्रगतंद्रुतम्।
तन्मध्येगोलकंपाच्यंयावज्जीर्यतिगंधकम्॥

ताम्रन्मृद्वग्निनायत्नात्रसशुद्धं स्यविचूर्णयेत् ।
तच्चो.समताम्रपत्रं रसेदेयमधोमुखम् ॥
सन्धिमृल्लवणेरुध्वाताम्रश्चावेणरोधयेत् ।
द्वियामंपाचयेच्चुल्ह्याचूर्णयेत्स्वांगशीतलम् ॥
अक्षक्षीरैर्दिनैर्मर्द्य मुद्रयेत्भूधरेपचेत् ।
एवपुनःपुनर्मर्द्य पचेद्द्वादशसंपुटै ॥
गुग्गुलनिंबपंचात्रिफलाचामृताविष ।
पटोलखदिरव्याधिघातग्राह्यंसमसम ॥
चूर्णितंमधुनालेह्य निष्कमौदुम्बरापहम् ।
रसःसकोचगोलोऽयंपुरानागार्जुनोदितः ॥

ताम्रभस्म, अभ्रकभस्म, प्रत्येक चार २ तोले शुद्धपारा १६ तोले, इनकी खरलमें कजलीकर गोला बनाय फिर तीनोकी बराबर शुद्ध गन्धकको ताम्रपात्रमे गलाकर उसमे पूर्वोक्त गोले को रख अग्निसे पचावे, जब तक गन्धक जीर्ण न हो तब तक मद २ अग्नि देता रहे, जब गन्धक जल जावे तब गोलेको निकाल खरलमें डालकर चूर्ण करे। फिर जितना चूर्ण हो उसकी बराबर ताम्रपात्र ले उसमें चूर्णको भर ढक्कनसे बन्दकर उसके मुख को मिट्टी और निमक मिला के बद कर देवे फिर चूल्हे पर चढा कर दो प्रहर की अग्नि देवे, जब स्वाग शीतल हो जावे तब बहेडे के दूध में एक दिन खरल कर मुद्रा बनाय भूधर यन्त्र मे फूक देवे, इस प्रकार बारम्बार बहेडे के दूध मे खरल कर १२ अग्नि देवे तो रस सिद्ध हो। फिर गूगल, नीम का पचाग, त्रिफला, गिलोय, विष पटोल पत्र, खैर सार और अमलतास का गूदा प्रत्येक समान ले कर चूर्ण करे, इस तोले भर चूर्ण मे सहत मिलाय इस ४ माशे चूर्ण पर खाय तो उदुम्बर कोढ का नाश करे। यह सकोच गोल रस प्रथम नागार्जुन सिद्ध ने कहा था।

## कृष्णमाणिकरसः

मरिचतीक्ष्णकताम्रं समगन्धकमाक्षिकम् ।
तीक्ष्णस्याद्द्विगुणसूतभस्मीकृत्वानियोजयेत् ॥
सर्वेपादशमांशेनविषंदत्वाविचूर्णयेत् ।
दशमूलद्रवैःमर्द्यदिनैकंमर्दयेद्दृढम् ॥
मजिष्ठादिकषायेणमहाक्वाथेदिनंदिनम् ।
मूषागतनिरुध्याथवालुकायत्रगंपचेत् ॥
मृद्वग्निनादिनैकन्तुरसोऽयकृष्णमाणिकः ।
औदुम्बरमहाकुष्ठहन्तिमासैकसेवनात् ॥
देवदाल्याथपचागछायाशुष्कन्तुचूर्णयेत् ।
मध्वाज्यशर्करायुक्तंद्विनिष्कमनुपाययेत् ॥

काली मिरच, तीक्ष्ण (खेडी) लोहकी भस्म, तांबे की भस्म, गन्धक और सुवर्ण माक्षिक ये सब समान भाग लेवे और लोह भस्म से दूनी शुद्ध पारे की भस्म ले तथा सब औषधियो का दशवां भाग सिंगिया विष मिलावे, सब को दशमूल के काढे से एक दिन खरल कर फिर महा मजिष्ठादि काढे से एक दिन खरल करे। पीछे मूषामे रख वालुका यन्त्र मे एक दिन मन्दाग्नि से पचावे, तो यह कृष्णमाणिक रस सिद्ध होवे। यह औदुम्बर महा कुष्ट को एक महीने सेवन करने से दूर करे, बन्दाल के पचाग को छाया में सुखा के चूर्ण करे, उस मे सहत घी और मिश्री मिला कर ८ माशे इस रस के आरम्भ में भक्षण करे यह इस का अनुपान जानना चाहिये।

## कामधेनुरसः

शुद्धसूतद्विधागन्धलोहपात्रेक्षणपचेत् ।
शीतलचूर्णयेत्खल्लेबध्वावस्त्रेचतुर्गुणे ॥
आरनालेघटांतस्थदोलायंत्रेचतुर्गुणम् ।
पाचयेच्छोषयेत्पश्चाद्दशाशेवत्सनागकम् ॥
क्षिप्त्वासवत्र्यहभाव्यतैलेवाकुचिसभवे ।
कामधेनुरितिख्यातोरसोयमण्डलापहा ॥
गुग्गुलत्रिफलागन्धसममेरण्डतैलकम् ।
द्विनिष्कमनुपानस्याद्रक्तमण्डलकुष्ठजित् ॥

शुद्ध पारा ४ तोले, शुद्ध गन्धक ८ तोले, प्रथम गन्धक को गला कर उस मे पारा मिला देवे फिर शीतल कर खरल मे डाल खूब मर्दन करे, इस कजली की चौलड़ कपडे मे पोटली बाध दोला यत्र की विधि से काजी मे पचन करे, परन्तु कजली से कांजी चौगुनी होनी चाहिये।

फिर उस कांजी को अग्नि पर ही सुखा के उस पोटली से कजली निकाल खरल में डाल के उस का अष्टमाश मिगिया मिलाय तीन दिन बावची के तेल से खरल करे, तो यह कामधेनु रस सिद्ध हो। इसको गूगल, त्रिफला, गन्धक और इनकी बराबर गन्धक ले। इस में से ८ रत्ती ले पूर्वोक्त रस के साथ सेवन करे, तो रुधिर के चकत्ते और मण्डल कुष्ठ दूर होवे।

## अर्केश्वरोरसः

तालताप्यशिलासूतशुद्धसैंधवटकणम्।
समान्हिकभृंगणश्चचूर्णंतुल्यंविमिश्रयेत्॥
अयमर्केश्वरोनाम्नासुप्तमण्डलकुष्टजित्।
चतुर्गुञ्जं लिहेत्क्षौद्रमनुपानश्चपूर्ववत्॥

हरिताल, सुवर्ण माक्षिक, मनसिल, पारा, सैंधा निमक, सुहागा और पारा इन का चूर्ण समान भाग लेवे सबको मिलावे तो यह अर्केश्वर रस बने। यह सप्तकुष्ठ और मण्डल कुष्ठ को दूर करे, इसमें से ४ रत्ती सेवन करे अनुपान पूर्वोक्त जानना।

## विजयेश्वरः ( सूर्यप्रभारसः )

विष्णुक्रान्तादेवदालीसर्पाक्षीतहुलीमुनिः।
नीलीब्राह्मीपलासश्चयथालाभेद्रवहरेत्॥
द्वित्रीणामेवनिर्यासैःसूतकमर्दयेद्दिनम्।
सूताद्विगुणगन्धोथएकीकृत्वाक्षणपचेत्॥
लोहपात्रे द्रुतंतावद्यावच्छुल्वाभ्रकौमतौ।
प्रत्येकंसूतपादांशंकर्पूरंसविनिक्षिपेत्॥
अग्नावुत्तारयेच्चूर्णं रस.सूर्यप्रभोमहान्।
पुण्डरीकहरंनिष्कमनुपानेनपूर्ववत॥

कोयल, वन्दाल, सरफोंका, चौलाई, अगस्तिया, नीली, ब्राह्मी और ढाक, इनमें जो वस्तु मिले उस का रस लेवे, दो या तीनके रस में पारे को एक दिन खरल करे, फिर पारे से दूनी गंधक मिलाय लोहे के करछले में पचाय उस में तांबे, अभ्रक की भस्म पारे से चौथाई २ मिलावे, और भीममेनी कपूर मिलावे फिर इस को अग्नि से उतार लेवे तो यह सूर्य प्रभा रस बने। ४ माशे पूर्वोक्त अनुपान के साथ देवे तो पुंडरीक कुष्ठ को दूर करे।

## विजयेश्वरः

शुद्धतालंमृतसूतंतुल्यंताभ्यांचतुर्गुणम्।
भर्ज्जिताविजयायोऽस्यासर्वंतुल्यगुडंक्षिपेत्॥
सुप्तकुष्ठहरोनिष्करसोऽयंविजयेश्वर।

शुद्ध हरिताल और चन्द्रोदयको समान लेवे, दोनों की बराबर भूनी भाग लेवे और सब की बराबर गुड मिलावे। इनमें से ४ माशे खाय तो यह विजयेश्वर रस सुप्त कुष्ठ को दूर करे।

## नाराचरसः

लसुनंराजिकानीलीभानुचित्रकपल्लव।
समभल्लातकचूर्णंक्षिपेत्तैलेचतुर्गुणे॥
तैलतुल्यंगवांक्षीरैःपचेत्तैलावशेषकः।
पंचात्पचांगभक्षस्यभूशिनीपफलाशयो॥
सुवस्त्रगालितकुर्य्यात्तुल्यवामूर्च्छितरस।
घृतक्षौद्रसमायुक्तं पूर्वंतैलेनपीडितम्॥
अयनाराचकंभक्षनिष्कैकंजिह्वकान्तकृत्।

लहसन, राई, नीली और चीता इनके पत्ते लेवे, और इन में समान भाग भिलाए का चूर्ण मिलावे सब को चौगुने कडवे तेल में डाल तथा तेल से चौगुना गौ का दूध मिलाकर औटावे, जब तेल मात्र शेष रहे तब उतार लेवे, फिर पूर्वोक्त पाचो औषधियो के बराबर बहेडे का पंचाग लेवे तथा जमाल गोटे के फल लेवे सब को कूट-पीस कपरछन कर बराबर का चन्द्रोदय मिलाय घृत और सहत मिला कर पूर्वोक्त तेल से खरल करे। तो यह नाराच रस ४ माशे नित्य भक्षण करने से जिह्वककुष्ठ को दूर करे।

## सूर्यावर्त्तोरसः

ताप्यगन्धंशुद्धसूतशिलाजत्वम्लवेतस।
मृतताम्राभ्रकतुल्यमध्वाज्यगुडमिश्रित॥
माषैकंजिह्वकहन्तिसूर्य्यावर्त्तोमहारसः।

सुवर्ण माक्षिक, गन्धक, शुद्ध पारा, शिलाजीत, अमलवेत, ताम्र भस्म और अभ्रक भस्म, इन सब को समान भाग लेवे, इस में बराबरका गुड, सहत और घी मिला के एक माशे खावे, तो यह सूर्य्यावर्त्त रस जिह्वक कुष्ठ रोग को दूर करता है ।

## वीरचंडेश्वरोरसः

शुद्धं सूतसमंगन्धकान्तभस्मविषंतथा ।
वाकुचीत्रिफलाचूर्णनिम्बवन्हिगुडूचिका ॥
दिनंभृंगीद्रवैर्मर्द्य वाकुच्याश्चकषायकैः ।
भक्षयेल्लोहपात्रस्थंकर्षार्द्धं जिहूकःप्रणुत ॥
वीरचण्डेश्वरोनाम्नाषण्मासातपूर्वकुष्ठजित् ।

शुद्धपारा, गन्धक, कान्तलोहकी भस्म, सिंगियाविष, बावची, हड, बहेडा, आवला, नीव की छाल, चीते की छाल, गिलोय, इन सबको एक दिन भागरेके रससे और एक दिन बावचीके काढे से लोहपात्रमे खरलकर ६ माशे नित्य सेवन करे तो जिहूककुष्ठ दूर होवे, यह वीरचण्डेश्वर रस ६ महीनेमे कोढको दूर करे ।

## वेतालोरसः

अभ्रकमृतलोहञ्चशुद्धसूतशिलाजतुः ।
ताप्यचांकोलबीजानित्रिफलामुसलींसमम् ॥
सव्योषचूर्णितलेह्य मधुनानिष्कमात्रकम् ।
मासैकान्नाशयेत्सिध्मावेतालोऽयमहारसः ॥

अभ्रक, सार, शुद्धपारा, शिलाजीत, सुवर्ण माक्षिक, अकोलके बीज, हरड, बहेडा, आवला, सफेदमुसलो, सोठ, मिरच, पीपल, इन सबका चूर्ण कर ४ माशे नित्य सहतके साथ सेवन करे तो एक महीनेमे विभूतिके रोग को यह वेताल नामक रस दूर करे ।

## पञ्चाननोरसः

शुद्धसूतसमंगन्धत्र्यूषमुस्ताफलत्र्यहम् ।
गुडूचीचूर्णयेत्तुल्यचूर्णाच्चद्विगुणगडम् ॥
द्विगुंजांवटिकांखादेन्मासैकाद्गजचर्मनुत् ।
रस.पञ्चाननोनाम्नाअनुस्यात्क्षौद्रवाकुची॥

शुद्धपारा, गन्धक, सोंठ, मिरच, पीपल, नागरमोथा, हरड, बहेडा, आवला, और गिलोय इन सबको समान भाग लेकर चूर्ण करे, फिर सब चूर्णसे दूना गुड मिलाय दो २ रत्तीकी गोलियां बनावे । एक महीने पर्य्यन्त सेवन करे तो गजचर्म कुष्ठ दूर हो, यह पचाननरस है । इसपर बावची का चूर्ण सहत मिलाकर चाटे ।

## पर्पटीरसः

पलैकंशुद्ध सूतस्यकर्षैकशुद्धगन्धकम् ।
गन्धतुल्यमृतंताम्रं सूताशमर्दयेद्विषम् ॥
सर्वतुल्यपुनर्गन्धदत्वाकिञ्चिद्विपेपयेत ।
घृताभ्यक्तेलोहपात्रे पचेद्यावद्द्रुतभवेत् ॥
रंभापत्रे पटेवाथपातयत्पर्पटींतथा ॥
माषैकचूर्णितंतावद्गजचर्मनियच्छति ।
निष्कैकवाकुचीचूर्णलेहयेदनुपानकम् ॥

शुद्धपारा ४ तोले, शुद्धगन्धक १ तोले, तावे की भस्म ४ तोले, सिंगियाविष ३ माशे सबकी बराबर फिर गन्धक डालकर खूब पीसे फिर घीपुते लोहपात्रमे उस कजलीको तायले, जब पतली हो जावे तब तत्काल केलेके पत्ते पर ढालदेवे, अथवा पट्टे पर ढालदेवे, तो पपडी जम जावेगी । उसमेंसे एक माशे नित्य सेवन करे तो गजचर्म कुष्ठ रोग दूर होवे, इसके ऊपर ४ माशे बावची के चूर्णको सहतमे मिलाकर चाटना चाहिये ।

## चर्मान्तकोरसः

शुद्ध सूतद्विधागन्धमाक्षिकञ्चशिलाजतु ।
शुल्वतीक्ष्णमृतलोहतुल्यमद्यं दिनत्रयम् ॥
काकमाच्यादेवदाल्या.कार्कोट्याश्चद्रवैर्दृढम्
मुद्रयित्वापुटेचान्हत्रिरात्रंवातुषाग्निना ॥
आदायभावयेच्चान्हतैलवाकुचिसंभवम् ।
निष्कार्द्धं चर्मकुष्ठघ्नखादेच्चर्मान्तकोरसः ॥
खादिरवाकुचीवाजंमध्वाज्याभ्यांलिहेदनु ।

शुद्धपारा ४ तोले, गन्धक ४ तोले, सुवर्ण माक्षिक, शिलाजीत, तीक्ष्णलोहकीभस्म, साधारण लोहको भस्म प्रत्येक चार २ तोले लेवे, फिर

इन सबको ३ दिन खरलकर काकमाची, ककोडा और वन्दाल इनके रससे एक २ दिन खरल करे, फिर संपुटमें वन्दकर तीन दिनरात्रि तुषाग्निमें रखकर अग्नि देवे, फिर इससे बावचीके तेलकी एक दिन भावना देवे, फिर २ माशेकी गोलिया बनावे । एक गोली नित्य भक्षण करे तो चर्मान्तक कुष्ठ और चर्मकुष्ठका नाश करे, इसके ऊपर खैर-सार और बावचीके बीजोका चूर्ण घी और सहत के साथ सेवन करना चाहिये, यह पथ्य है ।

## चर्मभेदीरसः

शुद्ध सूतंद्विधागन्धसूतांशंमृतशुल्वकम् ।
सूतपादंविषंचूर्णपचेद्यावद्द्रुतंभवेत् ॥
लोहपात्रे घृताभ्यक्ते पातयेत्कदलीदले ।
आभावाद्द्रापुटस्निग्धेआदायभावयेत्र्यह ॥
वाकुच्योत्थेनतैलेननिष्कपादञ्चभक्षयेत् ।
त्रिफलावाकुचीवीजखदिरराजवृक्षकम् ॥
मूलचूर्णघृतक्षौद्र कर्षैकमनुपाययेत् ।
चर्मभेदीरसोनाममण्डलाच्चर्मकुष्ठनुत् ॥

शुद्धपारा ४ तोले, गन्धक ८ तोले, खेरी लोहकी भस्म ४ तोले, ताम्रभस्म ८ तोले, सिगियाविष २ तोले, बच, पीपल, आवला, वायविडंग और सफेदजीरा प्रत्येक चार २ तोले, और सोंठ ८ तोले,सबका चूर्णकर भागरेके रससे खरल करे, फिर तिलवन और गोरखमुंडी प्रत्येक रससे तीन २ दिन खरल कर संपुटमें रखके फूंकदेवें । इसमेंसे चनेके प्रमाण भक्षण करे तो यह चर्म्म-कुठार रस चर्मकुष्ठको दूर करे ।

## ज्योतिष्पुंजोरसः

मृतसूताभ्रकतुल्यंमर्द्य विल्वरसैर्दिनम् ।
नीलाचाज्येरसोप्येवमयःपात्रे विमर्दयेत् ॥
कंगुणीनिम्बकर्पासैस्तैलेनापिचमर्दयेत् ।
माषंभजेत्तथालेप्यचर्मकुष्ठहरंपर ॥
ज्योतिष्पुञ्जोरसोनामसर्वकुष्ठकुलान्तकृत् ।
निम्बखदिरवांकोलराजवृक्षस्यमूलकम् ॥
कषायंपाययेच्चानुचर्मकुष्ठविनाशकृत् ।

चन्द्रोदय और अभ्रककी भस्म दोनो समान भाग लेकर बेलके रससे एक दिन खरल करे, फिर नीलके रससे घी डालकर लोहपात्रमें खरल करे, फिर कागनी, नीम, कपास, और तेल इनमें एक-एक दिन खरल करे तो यह ज्योतिःपुंजरस बन कर तयार हो । इसमेंसे एक माशे नित्य भक्षण करे, तथा इसी रसका जलमें लेप करे तो सर्व कुष्ठो का नाश करे, इसके ऊपर नीम, खैर, अकोल और अमलतासकी जड, इनका काढा पिलावे तो चर्मकुष्ठका नाश हो ।

## कुष्ठनिकृन्तकोरसः

शुद्ध सूतंविषगन्धतुल्यताप्यंशिलाजतु ।
शुल्वतीक्ष्णंमृतंलोहसर्वंमर्द्यं दिनत्रयम् ॥
काकमाच्यादेवदाल्याकर्कोटय्यश्चद्रवैर्दृढम् ।
रुध्वान्हंभूधरेपाच्यात्रिदिनचतुराग्निना ॥
निष्कार्द्धं लेहयेत्क्षौद्रैः रसःकुष्ठनिकृन्तकः ।
भल्लातवाकुचीपथ्याविडंगलागलीतिलम् ॥
जीरकंबदरीमूलंतुल्यतुल्यगुडेनतु ।
भक्षयेदनुपानोऽयंहन्तिकुष्ठविचर्चिकाम् ॥

शुद्ध पारा, गन्धक, सिगिया विष, सोना मक्खी, शिलाजीत, तांबे की भस्म, खेडी लोह की भस्म और साधारण लोह की भस्म सबको एकत्र कर काक माची ( मकोय ) वन्दाल और ककोडा इन प्रत्येक के रस से तीन २ दिन खरल करे, फिर इस को भूधर यंत्र में रख के तीन दिन तुषाग्नि देवे, चौथे दिन निकाल कर ४ माशे भक्षण करे, और ऊपर से भिलाए, बावची, हरड वायविडंग, कलियारी, तिल, जीरा, बेर की जड प्रत्येक समान भाग ले और सब की बराबर गुड मिला कर खाय, यह अनुपान है । इस के खाने से कोढ, विचर्चिका आदि दूर हो ।

## चन्द्ररुद्रोरसः

एकवीराशखपुष्पीगोजिह्वाहरिणीखुरी ।
विष्णुक्रान्ताकंटकारीजीवन्तिक्षीरसारिवा ॥

मेघनादोदेवदारुब्राह्मीबीरातुदंतिका ।
सर्पाक्षीवेतसनीलापलसकाकमाचिका ॥
मुनिपत्रद्रवैस्तेषांद्वित्राणांचार्द्रकैर्दिनम् ।
मर्दयेत्सूतकंगाढंमृतपात्रे तैर्द्रवैःपचेत् ।
करीषाग्नौदिवारात्रौस्वांगशीतलमुद्धरेत् ॥
एतत्तुल्यशुद्धगन्धमद्य वाकुचिकाद्रवैः ॥
तद्वीजोत्थैःकषायैर्वादिनान्तेवटकीकृतम् ।
चन्द्ररुद्रोरसोनाम्नानिष्कार्द्धे चर्चिकापहा ॥

एक बीरा, सखाहूली, गोभी, हरिनखुरी, कोयल, कटेरी, डोडी, चीर काकोली, सारिवा, चौलाई, देव दारु, ब्राह्मी, बीरा, दन्ती, सरफोका बेत, नीली, पलस, मकोय और अगस्तिया के पत्तो का रस तथा अदरक इनमे जो औषधि एक या दो मिलें उन के रस से पारे को खूब मर्दन करे, फिर उन के रस सहित पारे को भट्टी पर रख कर करीषाग्नि से एक दिन और रात्रि पचन करावे, जब स्वांग शीतल हो जाय तब उतारकर पारे की बराबर गन्धक मिलाय बावची के रस से एक दिन खरल करे, अथवा बावची के बीजो के काढे से खरल कर गोलिया बनावे। तो यह चन्द्ररुद्र रस ४ माशे नित्य सेवन करने से चिचर्चिका रोग जो कुष्ट का भेद है। उस को दूर करे।

## कुष्टांकुशोरसः

शुद्ध सूतद्विधागंधमर्दयेद्वाकुचीद्रवैः ।
निर्गुंड्याश्चद्रवैश्चाह्नं तद्गोलंशोषयेत्ततः ॥
गोलतुल्येताम्रपत्रे हण्डिकान्तर्निरोधयेत् ।
लेपयेल्लावणैर्मृत्स्नचसराबेतानिरोधयेत् ॥
सिकतापूरयेद्भाण्डेरुध्वाचुल्यापचेल्लघु ।
पञ्चयामैस्ततस्समुद्धृत्यचूर्णं तत्त्रिफलासमम् ॥
त्रिफलांशंभृंगिचूर्णं सर्वतुल्यञ्चवाकुची ।
समतत्रविचूर्ण्याथसंस्कारश्चात्रकथ्यते ॥
वन्हिनिम्बराजवृक्षंकरवीरकरञ्जकम् ।
मूलकल्कंसमंकृत्वागोमूत्रे ष्टगुणेपचेत् ॥
पादशेषंसमुत्तार्यवस्त्रपूतंपुनःपचेत् ।
ताम्रपात्रे द्रवीभूतेपूर्वचूर्णं पचेल्लघु ॥
तत्रैवखदिरकार्थःचपेत्पालाशजंतथा ।
तुल्यैं क्वाथैःपचेत्तावद्यावत्पिण्डत्वमागतम् ॥
भक्षयनिष्कनिहन्त्याशुकृष्णवैपादिकमहत् ।
रसःकुष्टांकुशोनामसर्वकुष्ट नियच्छति ॥

पारा ४ तोले, गन्धक ८ तोले, दोनोको बावची और निर्गुंडीके रसों मे एक-एक दिन खरल करे और गोला बनाकर धूपमें सुखा लेवे, फिर गोलेके समान तांबेके पत्रके पत्रले, उनको गीशी मे रखे और बीचमे उस गोलेको रखे फिर उसके मुखको पारे से बन्दकर निमक और मिट्टीसे लेप देवे, जिससे सन्धि न रहने पावे, फिर उसको बालुका यन्त्रमे रखके चूल्हेपर चढाक नीचे अग्नि जलावे, और छ प्रहर मन्दाग्नि देवे। फिर शीतल कर गोलेको निकाल बराबरका त्रिफला चूर्ण मिलावे, और त्रिफलाका चतुर्थांश भागरेका चूर्ण मिलावे, और सब की बराबर बावची का चूर्ण मिलावे, सबका चूर्णकर चीता, नीम, अमलतास, कनेर और कजा इनकी जडका कल्क करके तथा अठगुना गोमूत्र ले सबको एकत्र करके पचावे, जब चतुर्थांश रहे तब उतार लेवे उसको कपडेसे छान लेवे, उसको तांबे के पात्र मे औटावे और पूर्वोक्त गन्धक पारेके गोले को चूर्ण कर, डाल देवे, तथा इस मे खैर सार का काढा पथा ढाक का काढ़ा, ये काढे समान भाग लेवे सब को औटावे जब गाढा हो जावे तब इस में से ४ माशे के अनुमान भक्षण करे। तो काली विपादिका तथा सम्पूर्ण कोढ के रोग इन सबको यह कुष्ठाकुश रस दूर करता है।

## कुष्ठहरितालेश्वरः

हरितालंभवेद्भागंद्वादशोत्रविशुद्धमत् ।
गन्धकोपितथाग्राह्योरस सप्तोऽत्रदीयते ॥
कृष्णाभ्रकमपिश्लक्ष्णखल्लेकृत्वाविमर्दयेत ।
अकोटमूलनीरेणसेहुण्डीपयसाथवा ॥
अर्कदुग्धेनसर्पिष्यकरवीरजलेनच ।
काष्ठोदुम्बरनीरेणपेपणीयोरसोभृशम् ॥

शुद्धताम्रकोठरेचक्षेपणीयोरसेश्वरः ।
पञ्चगुञ्जाप्रमाणेनकाष्ठोदुम्बरवारिणा ॥
कुष्ठाष्टादशसंख्येषुदेयएवभिषग्वरः ।
अचिरेणैवकालेनविनाशंयान्तिनिश्चयः ॥
पथ्यसेवाविधातव्याप्रणतिःसूर्यपादयोः ।
साधकेनतथासेव्योरसोरोगौघनाशनः ॥
पिप्पलीभिःसमंदद्यात्कुष्ठरोगेरसेश्वरः ।

शुद्ध हरिताल १२ तोले, शुद्ध गन्धक १२ तोले, शुद्ध पारा ७ तोले, काली अभ्रककी भस्म ७ तोले, सब को खरल मे डाल के एकोल की जड के रस थूहर के दुध मे आक के दूधमे कनेर के जल में और कट्टूमर के रस से प्रत्येक मे पृथक् २ खरल कर तावे को डिव्वी मे रख सपुटमे रख के फूक देवे, तो यह रस सिद्ध होवे। इस मे से पाच रत्ती कठूमर के रस से खाय तो अठारह प्रकार के कुष्ठ तत्काल नष्ट होवे, इसके ऊपर रोगी को पथ्य सेवन करना चाहिये और सूर्य नारायण का आराधन करकरे। इस प्रकार सर्व रोग समूह नाशक रसका सेवन करे, इस रस को कुष्ठ रोग में पीपल के चूर्ण के साथ देना चाहिये।

## राजराजेश्वरः

त्रिफलाखादिरसारसमृतात्रागुचीफलम् ।
आतपेमर्दयेत्सूतंगन्धकमृतताम्रकम् ॥
सुहस्तमर्दितसूतयावत्तत्रविलीयते ।
भृंगराजद्रवंदत्वादिनमात्र विमर्दयेत् ॥
प्रत्येकसूततूल्यस्याच्चूर्णीकृत्यविमर्दयेत्।
मध्वाज्याभ्यालोहपात्रेकर्षाभ्यांभक्षयेत्ततः ।
दद्रुकिटिभकुष्ठानिमण्डलानिविनाशयेत् ॥
द्विगुञ्जोपिनिहन्त्याशुराजराजेश्वरोरसः ।

हरड, बहेडा, आंवला, खैर सार, गिलोय, बावची, प्रत्येक एक २ तोले लेवे, फिर शुद्ध पारा, गन्धक और तावे की भस्म, इन सब को हाथों से इस प्रकार मले कि पारद दीखने से बद हो जावे, फिर इस कजली को एक दिन भागरे के रस से खरल कर पूर्वोक्त त्रिफलादि औषधियो को पारे की बराबर मिलावे और सब का चूर्ण कर सहत और घी के साथ लोह पात्र मे खरल करे। इस मे से दो रत्ती भक्षण करे तो दाद् किटिभकुष्ठ, मंडल इन को दूर करे यह राजराजेश्वर रस है।

## पारिभद्ररसः

मूर्च्छितंसूतकंधात्रीफलनिम्बस्यचाहरेत् ।
तुल्यांशंखदिरक्वाथैर्दिनंमर्द्यञ्चभक्षयेत् ॥
निष्कैकंदद्रुकुष्ठघ्नःपारिभद्राह्वयोरसः ।

चन्द्रोदय, आवले, निबोली, प्रत्येक समान भाग ले सबकी बराबर खैरसारके काढेसे एक दिन खरल कर ४ माशे नित्य भक्षण करे तो दाद और कोढोको यह पारिभद्राख्यरस दूर करे।

## प्रलेप

गंधकंमूलकक्षारमार्द्रकस्यरसैर्दिनम् ।
मर्दितहन्तिलेपेनसिध्मतुदिनमेकतः ॥
कृष्णधत्तूरजमूलगंधतुल्यविचूर्णयेत् ।
मर्द्यंजंबीरनीरेणलेपनसिध्मनाशनम् ॥
अपामार्गस्यपंचागंकदलीद्रवसयुतम् ।
पुटदग्धञ्चगोमूत्रैर्लेपनंदद्रुनाशनम् ॥
येचक्रमर्दस्यबीजञ्चदुग्धेपिष्ट्वाविमर्दयेत् ।
गंधर्वतैलसयुक्त मर्दनात्सर्वकुष्ठजित् ॥

गन्धक और मूलीका क्षार दोनोको समान भाग लेकर अदरकके रसमे एक दिन खरल करे, इसके लगानेसे विभूतिका रोग नष्ट होवे। काले धतूरेकी जड और गन्धक दोनो बराबर ले खरल में पीसकर जभीरीके रसमे खरलकर लेप करे तो विभूतिरोग नष्ट होवे। अथवा ओगाके पञ्चागको केलेके पानीमे खरल कर उसमें अग्निका जला निमक मिलाय गोमूत्रसे लेप करे तो दाद् नष्ट हो, अथवा पमार के बीज दूधमे पीसकर अंडी का तेल मिलाय देहमे मालिश करे तो सर्व प्रकार के कुष्ठ दूर होवें।

## लंकेश्वरोरसः

भस्मसूताभ्रशुल्वानिगन्धतालशिलाजतु ।
अम्लवेतसतुल्याशंत्र्यहंदत्वाविमर्दयेत् ॥
मध्वाज्याभ्यांवटीकुर्य्याद्द्विगुञ्जाभक्षयेत्सदा
कुष्टंहन्तिगजसिंहोरसोलंकेश्वरोमहान् ॥
त्रिफलानिम्बमंजिष्ठावचापाटलमूलकम् ।
कटुकारजनीक्वाथचानुपानप्रयोजयेत ॥

पारेकी भस्म, अभ्रककी भस्म, तांबेकी भस्म गन्धक, हरताल और शिलाजीत इन सबको समान भाग लेकर अमलवेतके रसमे तीन दिन खरल करे, फिर सहत और घी से मिलाके दो-दो रत्तीकी गोलिया बनावे. एक गोली नित्य भक्षण करे तो यह लंकेश्वररस कुष्ठरूप हाथीके नाश करनेको सिंहरूप है। त्रिफला, मजीठ, वच, पाढरकी जड़, कुटकी, और हलदी इनका काढा करके इसके ऊपर पीना चाहिये ।

## भूतभैरवोरसः

शुद्धंपञ्चदशात्रतालकमितशुद्धयश्चषड्गन्धकः सप्ताष्टौनवतिंतिडीयकफलान्क्वाथेन्याकाना दश ॥ सेमण्डयार्कपयोभिरेवसततसचूर्ण्य तद्भाव्यतं । रोहीतस्यजटारसेनमर्दितश्लक्ष्ण ततःखल्लितम् ॥ एकीकृत्यसमस्तमेतदपित तूटकैकमेतज्जयेत् ॥ पश्चाद्वासविशुद्धवारिस हितकिञ्चिचततत्पीययेत् । ताम्बूलंशशिखण्ड मण्डितवटीमिश्रततःस्वापयेत् ॥ शय्यायामृग लोचनापरिभृतौकर्माणिसपादयेत् । देह वीक्ष्यसुखंमुखनविरसविज्ञायसम्यक्सुधीः। छागीदुग्धमिहैतदेवमुदिततक्रञ्चततपाययेत् नित्यशांन्तिमिदकरोतिनिहितसर्वौषधेर्वर्जित । सामग्रामसमग्रमग्निमवरनीलञ्चपीतारुण म् ॥ श्वेतंस्फीतमनल्पकश्रशमातप्रायःक्रिमि व्याकुलम् । गन्धालिप्तमितस्फटीकसदृशकुष्ठञ्चचोत्साधनम् ॥ अष्टाष्टादशभूतभैरव इतिख्यातक्षितौहन्तिच । वातव्याधिनिकृतन.कफकृतान्कुष्ठानिर्विशेषानयम् ॥ हन्ती तिज्वरमुग्ररूपमर्धाकदाहाभिधानामयम् ॥ कुर्य्याद्रूपमनगरगगुणभृद्भृगास्पदंविग्रहम् ॥ एवसमासातकुरुतेसमासात्पथ्यञ्चतथ्यंसंकलकरोति । भुञ्जीतभुक्त सततंप्रदिष्टंघृतघृतम्वाविकृततदेव ॥ स्वच्छन्ददुग्धेनसुखेनजगद्घपथ्यतदेतत्प्रवदन्तिसन्तः। कुष्ठस्यदुष्टस्य निराकरोतिगात्रञ्चकुर्य्याच्छुभगंवयुक्तम् ॥

शुद्धहरिताल १५ तोले, शुद्धगन्धक ६ तोले, दोनोंको खरलकर नवीन तिंतडीकके रसकी सात आठ अथवा नौ भावना देवे तथा करेलेके रसकी दश भावना देवे, थूहरके दूधकी आकके दूधकी निरन्तर भावना देकर चूर्ण करे, तथा रोहिडेकी जड़के काढेमें खरलकरे, फिरसबको एकत्र खरलकर ४ माशे नित्य सेवन करे । ऊपरसे शुद्ध जल पीवे, तिसके ऊपर भीमसेनी कपूरयुक्त पानकी बीडी खाकर सोजावे, और शय्यापर सुन्दर स्त्री सहित रतिकर्म करे, परन्तु बलानुसार करे, यदि देखे कि मुख विरस नही हुआ तो बकरीका दूध और छाछ पीवे, नित्य शान्तवेश होकर और सर्वौषधि वर्जित होकर इस ओषधिका प्रयोगकरे, तो यह आम सहित सम्पूर्ण घोर नीले, पीले लाल सफेद और दुष्टरगके जिनमे कीडे पडे, दुर्गन्धितयुक्त, फटे हुए ऐसे अठारह प्रकारके कुष्ठोंको यह भूत-भैरवरस दूर करे । वातव्याधिको दूर करे, ज्वर और दाहको दूर करे, देहको कामदेव के समान सुन्दर करे, इस प्रकारके गुण कहे है, इसको पथ्यके साथ खाय जो पथ्य कुष्ठरोगपर कहा है वो करे । घृत और घृतके पदार्थ सेवन करे दूधके साथ यथेष्ट भोजन करे, यह रस दुष्टकुष्ठको नाश करे और देहको सुगन्धित करे ।

## अर्केश्वरः

पलानीशस्यचत्वारिवलेद्वादशशतावती ।
ताम्रस्यचक्रिकादेयारसस्योर्ध्वंशरावकम् ॥
दत्वाविवृद्धभाण्डस्थंपूरयेद्भस्मनादृढम् ।
अग्निप्रज्वालयेद्यामद्वयशीतविचूर्णयेत् ॥
पुटेद्द्वादशधासूर्यदुग्धेनालोडितंपुनः ।

वरापावकभृंगानांद्रवैस्त्रीण्येवभावयेत् ॥
अयमर्केश्वरोनाम्नारक्तमण्डलकुष्ठजित् ।

पारा ४ तोले, शुद्ध गन्धक १२ तोले, दोनो को खरलकर टिकिया बनावे, इनको तावेके पत्र के बीचमें रखकर उसे सरवेमें बन्दकर वालुकायंत्र में रखे, फिर यन्त्रको भट्टीपर चढायके दो प्रहरकी तीव्र अग्नि देवे । स्वांग शीतल होनेपर टिकियाओं को निकाल चूर्णकर डाले, फिर १२ पुट आकके दूधके देवे । पश्चात् त्रिफला, चीता, भागरा इनके रसोकी तीन २ भावना देवे तो यह अर्केश्वररस सिद्ध हो । यह रुधिरके चकत्तोको दूर करे ।

## महातालेश्वरोरसः

तालताप्यशिलासूतशुद्धटकणसैन्धवम् ।
सममचूर्णयेत्खल्ले सूताद्द्विगुणगधक ॥
गंधाद्द्विगुणलोहञ्चजम्वीराम्लेनमर्दयेत् ।
ततोलघुपुटेपाच्यस्वागशीतसमुद्धरेत् ॥
त्रिंशदंशंविषचात्रक्षिप्त्वासर्वंविचूर्णयेत् ।
माहिषाज्येनसंमिश्रंनिष्कद्वंभक्षयेत्सदा ॥
मध्वाज्यैर्वाकुचीचूर्णंकर्षमात्रं लिहेदनु ।
सर्वान्कुष्ठान्निहन्त्याशुमहातालेश्वरोरसः ॥

हरताल, सुवर्णमाक्षिक, मनसिल, शुद्धपारा, फुलाया हुआ सुहागा, और सेंधानिमक इन सबको समान भागले और पारेसे दूनी गन्धक लेवे, और गन्धकसे दूनी लोह भस्म, सबको खरल कर जंभीरीके रससे घोटकर लघुपुटमे रख फूक देवे, जब स्वांगशीतल होजावे तब निकाल इस रससे तीसवा भाग सिंगियाविष मिलाय सबका चूर्ण करलेवे, इसमेंसे दो माशे रस भैंसके घीमे मिला कर सेवन करे, अथवा सहत और घीके साथ भक्षण करे ऊपरसे एक तोला बावचीका चूर्ण फांके तो यह महातालेश्वर रस तत्काल सपूर्ण कुष्ठोंका नाश करे ।

## विजयभैरवः

सप्तकचुकनिर्मुक्तमूर्द्धे वलग्नरसेन्द्रकम् ॥
मृत्कटाहान्तरेतत्रस्थापयेच्चसमंत्रकम् ।
सूताद्द्विगुणिततालंकूष्माण्डद्रवशोधितम् ।
दोलायन्त्रेणतैलादौसप्तधापरिशोधितम् ॥
दत्वालवैर्द्रवैर्भिंटयाःकिंचिदाप्लाव्ययुक्तितः
तयोर्द्विगुणितभस्मपलाशस्योपरिक्षिपेत् ॥
पुनर्भिण्टीद्रवेणैवसर्वमाप्लाव्ययत्नतः ।
खाखशाखरसैर्भूयःपरिप्लाव्यचपाकजित् ॥
पचेदवहितोवैद्यःसालांगारेणयत्नतः ।
चतुर्विंशतियामंतुपक्त्वाशीतलतांनयेत् ॥
अवतार्यकाचपात्रे विधायतदनन्तरम् ।
प्रयत्नेनकृतप्रायश्चितःशोधितदेहकः ॥
निशाहरीतकीयुक्तंखादेद्रक्तिचतुष्टयम् ।
रक्तिकैकक्रमेणैववर्द्धयेद्दिनसप्तकम् ॥
मधूदकपिवेच्चानुनारिकेलजलचवा ।
जिंगिनीसभवकाथमथवाक्षौद्रनागरम् ॥
अभ्यगसुरभिस्तैलैःकुर्यात्ताम्बूलचर्वणम् ।
पवनानलसूर्यांशुमत्स्यमांसदधीनिच ॥
शाकंककारपूर्वंचवर्जयेन्मतिमान्नरः ।
वातरक्तमाममिश्रमामचापिसुदारुणम् ॥
सर्वकुष्ठंचाम्लपित्तविस्फोटचमसूरिकाम् ।
विजयाख्योरसोनाम्नाहंतिदोषानसृग्दरान् ॥

सात कचुकी ( काचली ) रहित, डमरूयन्त्र मे ऊपर लगेहुए शुद्धपारेको मिट्टीके कढ़ावमें मन्त्र जाप पूर्वक स्थापन करे, पारेसे दूनी पेठेके रस की सुधी हरिताल ले उसको तेल, छाछ आदिमे सातवार शोधन कर लेवे, फिर पियाबासेके रससे उस हरितालको भिगो लेवे, हरितालसे दूनी ढाक की राख ले, उसको एक पात्रमे आधी भरकर बीचमे हरितालके टुकडोको रख ऊपरसे बचीहुई राखसे दबादे, और अग्निपर रखके पचावे फिर स्वाग शीतल होनेपर पियावासेके रससे भिगोकर खाक से रसमे भिगोवे, पीछे सालकी लकडीके अ गारो मे पचावे, २४ प्रहरकी अग्नि देकर उतार लेवे, स्वांगशीतल होनेपर हरतालको उस यन्त्रमेसे धीरे सेनिकालकर काचकी शीशीमे भरकर रखदे, फिर कुष्ठरोग का प्रायश्चित् करके और वमन विरेचन द्वारा शुद्धदेह करके ४ रत्ती हरिताल मिश्री और

हरडके साथ सेवन करे। फिर क्रमसे नित्य एक २ रत्ती बढावे, इस प्रकार सात दिन करे, इसके ऊपर सहत और जल मिलाकर पीवे, अथवा नारियलका जल पीवे, तथा जिंगिनी का काढा तथा सहत और सोंठ सात दिन सेवन करे, सुगंधित तेलोकी मालिश करे और बीडेका चबाना इस हरताल का सेवन करने वाला अत्यन्त पवन का खाना, अग्निमे तापना, धूपमें रहना, मछली का मास, दही और ककार पूर्वक शाक, (करेला, कोहडा, आदि) इन सबको यत्न पूर्वक त्यागदेवे तो यह वातरक्त, आममिश्रित वातरक्त, घोरआमवात, सर्व प्रकारके कुष्ठ, अम्लपित्त, विस्फोटक, मसूरिका, और रक्तप्रदर, इन सबको यह विजयाख्य रस दूर करे।

## कुष्ठारिरसः

काष्ठोदुम्बरिकाचूर्णंब्रह्मदन्तीबलात्रिकम्।
प्रत्यहमधुनालीढंवातरक्तंनिहन्तिच॥
स्रवद्रक्तञ्चरन्मांसमासमात्रेणसर्वथा।
गलत्पूयपलितृकीटंत्रिटंकंसेव्यमीरितम्॥

कटूमरका चूर्ण, ब्रह्मदन्ती, बला, अतिबला, और नागबला प्रत्येक समान भाग लेकर चूर्णकर सहतके साथ चाटे तो वातरक्त दूर हो जिससे रुधिर और मास निकलते हो, राध पडगई हो, और कीडे किलाबिलाते हो ऐसा कोढ भी इस कुष्ठारीरसके सेवन करतेही २ महीनेमे दूर होवे।

## षडाननगुटिका.

विशोषणटकणपारदश्चसगन्धचूर्णंचसमांशयुक्तम्। जैपालचूर्णंद्विगुणगुणान्वितम॥
समर्द्य सर्वंगुडिकाविधेया। विरेचनीसर्वविकारनाशिनिलध्वीहितादीपनपाचनीयम्॥
कुष्ठेहितातीव्रतरेहिशूलेचामाशयेचाश्मगतेविकारे। सशोधनीशीतजलेनसम्यक्सग्राहणीचोष्णजलेनयुक्ता।

कालीमिरच, सुहागा, पारा, गन्धक और जमालगोटा प्रत्येक समान भाग लेवे सब औषधियोंसे दूना गुड मिलावे, सबको कूटपीस एक जीकर गोली बनावे। यह गोली दस्तावर, सर्वविकार नाशकर्त्ता, हलकी, दीपनी, और पाचनी है, कुष्ठरोगमे हितकारी, उग्रतर शूलरोगमे हितकारी, आमाशयके रोग, पथरी, इनको दूर करे। शीतल जलके साथ दस्त करावे और इसके ऊपर गरमजल पीनेसे दस्त बन्द हो।

## कुष्ठनाशनः

चिरिविल्वपत्रपथ्याशिरीषश्चविभीतकम्।
काष्ठोदुम्बरिकामूलंमूत्रेरालोडयफेणितम्॥
कर्षमात्रंपिवेद्रोगीगोस्तन्यासहटकणम्।
सप्तसप्तकपर्य्यन्तसर्वकुष्ठविनाशनम्॥

कजा, वेलपत्र, हरड, सिरसकी छाल, वहेडा कठूमरकी छाल इन सबको गोमूत्रमे मिलाकर मथडाले फिर थोडी देर बाद इसमेंसे एक तोले पीवे, तथा इसके ऊपर भुना सुहागा मिलाके मुनक्का दाख खाय, इस प्रकार ४९ दिन पर्य्यन्त सेवन करे तो यह कुष्ठमात्रको दूर करता है।

## विजयानन्दः

अथचित्रस्यवक्ष्यामिनाशनोपायमुत्तमम्।
शुद्धसूतस्यभागैकद्विभागशुद्धतालकम्॥
मृत्कटाहान्तरेपूर्वस्थापयेच्चसमंत्रकम्।
द्वयोःसमपलाशस्यभस्मतस्योपरिक्षिपेत्॥
चक्रंमृत्कर्पटेलिप्त्वाशोषयेच्चखरातपे।
चतुर्विंशतियामतुपक्त्वाशीतलतांनयेत्॥
अवतार्यकाचपात्रेस्थापयेदतियत्नतः।
विधिवत्सेवितश्चाऽसौहन्तिश्वित्रंचिरन्तनम्
सर्वकुष्ठनिहन्त्याशुभास्करस्तिमिरंयथा।
रसोयश्वित्रनाशायब्रह्मणानिर्मितःपुरा॥
विजयानन्दनामायंनिगूढःक्षितिमण्डले।

अब चित्रकुष्ठके दूर करनेका उत्तम उपाय कहते हैं, शुद्धपारा ४ तोले, शुद्धहरताल ८ तोले दोनो औषधियोको मन्त्रपूर्वक मिट्टीके पात्रमे स्थापित करे, दोनोके समान ऊपरसे ढाककी राख से दबा देवे फिर पात्रके मुखपर कपरमिट्टी देकर

धूपमें सुखा लेवे, फिर चूल्हेपर चढ़ाय २४ प्रहर की अग्नि देकर शीतल करे, फिर उस हरतालको निकाल उत्तम शीशीमें भरकर रख छोडे, इसको विधिपूर्वक सेवन करे तो प्राचीन चित्रकुष्ठको दूरकरे. यह सब कुष्ठोंको दूर करे। यह विजयानन्दरस चित्रकुष्ठके दूर करनेको पहले-पहल ब्रह्मदेवने निर्माण किया है।

## श्वित्रदद्रौपाटलालेपः

अश्वहारजनीहेमप्रत्यक्पुष्पीप्रदह्यच ।
चूर्णंश्वरवर्जिकाक्षारनीरदत्वाप्रपेपयेत् ॥
प्रस्थयित्वाततःस्थानमण्डलाम्रे णालिप्यति ।
पाटलानिपतन्त्यगेविस्फोटाश्चातिदारुणाः ॥
सम्भवतितिलारक्ताःकृष्णवर्णाभवन्तिते ।
मिलन्तिस्वशरीरेचदिव्यरूपोभवेन्नरः ॥

कनेर, हल्दी, धतूरा, और सफेद ओंगा इन सबका खार लेवे, और सज्जीखार सबको पानीसे पीसके जहा चित्रकुष्ठ सफेद दाग हो उस जगह खुजाके लगावे तो उस ठौरसे उसी समय घोर फोडे उत्पन्न हो जावेंगे फिर उस जगह लाल तिल हो जायगे फिर वे काले होकर देहमे मिल जावेंगे, और दिव्यरूप हो जायगा। यह पाटलालेपक होता है।

## श्वित्रहरोलेपः

सैंधावरविदुग्धेनपेषयित्वाथमण्डलम ।
प्रस्थयित्वाप्रलेपोयंश्वित्रकुष्ठविनाशनः ॥

सैंधा निमकको आकके दूधमे पीसके सफेद चकत्तोंपर लेप करे। परन्तु उन चकत्तोंको प्रथम पछना दे लेवे तो यह लेप चित्रकुष्ठका नाश करे।

## कुष्ठश्वित्रनाशनोलेपः

मुखेश्वेतेचसञ्जातेकुर्य्यादिमाप्रतिक्रियाम् ।
गन्धकंचित्रकाशीशंहरितालफलत्रयम ॥
मुखेलिप्येद्दिनेकेनवर्णनाशीभविष्यति ।

यदि चित्रकुष्ठके कारण प्राणीका मुख सफेद होजावे तो यह उपाय करे, गधक, चीतेकी छाल कसीस, हरिताल, और त्रिफला इन सबको जल मे पीसकर मुखपर लेप करे तो एकही दिनमे यह वर्णको पलट देवे।

## गुञ्जादिलेपः

गुंजाफलाऽग्निचूर्णंचलेपनंश्वेतकुष्ठजित् । शिलापामार्गभस्मापिलिप्त्वाश्वित्रविनाशयेत् ॥

घूघची और चीतेकी छाल दोनोको पीस कर लेपकरे तो चित्रकुष्ठ दूर हो अथवा मनसिल और ओंगाका खारकर जलमें पीसके लेपकरे तो चित्रकुष्ठ दूर होवे।

## रसमाणिक्यम्

तालकंवशपत्राख्यकूष्माण्डःसलिलेक्षिपेत् ।
सप्तधावात्रिधावापिदध्नाम्लेनचवापुन. ॥
शोधयित्वापुनःशुष्कचूर्णयेत्तण्डुलाकृति ।
ततःशरावकेपात्रेस्थापयेत्कुशलोभिषक् ॥
वदरीपत्रकल्केनसन्धिलेपचकारयेत् ।
अरुणाभमध.पात्रंतावज्ज्वालाप्रदीयते ॥
स्वागशीतसमुद्धृत्यमाणिक्याभोभवेद्रसः ।
तद्रक्तिद्वितयखादेत्घृतभ्रामरमर्द्दयेत् ॥
सपूज्यदेवदेवेशकष्टरोगाद्विमुच्यते ॥
स्फुटितगलितकुष्ठंवातरक्तंभगंदरम् ।
नाडीव्रणव्रणदुष्टमुपदंशविचर्चिकाम् । नासास्यसभवान्रोगान्क्षतान्हन्तिसुदारुणाम्
पुण्डरिकचर्मदलविस्फोटमण्डलतथा ।

हरितालको नरसल और पेठेके रसमे मिला के सातबार अथवा तीनवार शोधन करे अथवा दहीके पानीमे शोधन करे, फिर सुखाकर कूटे, और कूटकर चावलके वराबर छोटे छोटे टुकडे करे फिर उनको चतुर वैद्य सराव संपुटमे रखके वेरके पत्तोके कल्कसे सधियोंको लेपकर बन्दकर देवे, फिर अग्निपर चढावे,जब तक पात्र नीचेसे लाल न होवे तब तक अत्यन्त तीव्र अग्नि देवे, फिर स्वाग शीतल होने पर उसमेंसे हरितालको निकाल लेवे, तो इसका रंग माणिकके समान लाल होजायगा। इसमेसे दो रत्ती सहत और घी

के साथ खाय, प्रथम श्री परमात्माका पूजन करे, तो यह कुष्ठरोगको नाश करे। स्फुटितकुष्ठ, गलितकुष्ठ, वातरक्त, भगदर, नाडीव्रण, दुष्टघाव, उपदंश ( गरमीका रोग ) विचर्चिका, नाकके रोग मुखके रोग, घोरघाव, पुण्डरीककुष्ठ विस्फोटक, और मण्डलकुष्ठ इन सबको यह माणिक्यरस दूर करे।

## शीतपित्तोदर्दकोष्ठाधिकार:

यमानीगुडसमिश्रसूतभस्माद्विवल्लक: ।
शीतपित्तनिहन्त्याशुकटुतैलविलेपनम् ॥
सिद्धार्थरजनीकल्कप्रपुन्नाटतिलै:सह ।
कटुतैलेनसमिश्रमेतदुद्वर्त्तनंहितम् ॥
दूर्वानिशायुतोलेप:कच्छूपामाविनाशन ।
कृमिदद्रुहरश्चैवशीतपित्तहर:पर: । कुष्ठोक्ता
श्चक्रियांकुर्य्यात्सर्वयुक्त्याचिकित्सक: ॥
शीतपित्तेनतोदर्देकुष्ठेचैवसमासत. ॥

४ रत्ती पारे की भस्म को अजमायन और गुड मे रख के खाय तो शीत पित्त, ( पित्ती का रोग ) दूर हो अथवा कडुए तेल की देह से मालिश करे तो पित्ती शान्त होवे, अथवा सफेद सरसों और हलदी इन दोनो के कल्क को पमार के बीज और तिल इन का कडुए तेल से मिला कर पीसे फिर इस का लेप करे तो शीत पित रोग दूर हो। अथवा दूब और हल्दी दोनो को एकत्र पास लेप करे तो खुजली आदि रोगों को, कृमि, दाद, और शीत पित्त इन को दूर करे, शीत पित्त, उदर्द और कोढ इन पर कुष्ठोक्तचिकित्सा वैद्य अपनी युक्ति से करे।

---

# अम्लपित्तचिकित्सा

## अम्लपित्तान्तकोरस:

मृतसूताभ्रलोहानांतुल्यापथ्याविमर्दयेत् ।
माषमात्रं लिहेत्क्षौद्रैरम्लपित्तप्रशान्तये ॥

चन्द्रोदय, अभ्रक की भस्म और लोह भस्म समान भाग ले सब के बराबर हरड मिला कर चूर्ण करे। इस मे से एक मासे को सहत के साथ चाटने से अम्ल पित्त का नाश होता है।

## लीलाविलासोरस:

रसोवलिर्व्योमरविश्चलौहधात्र्यम्बुनीरैस्त्रिदिनंविमर्द्य । तदल्पघृष्टंमृदुमार्कवेणसमर्दयेदस्यचवल्लयुग्मम् ॥ हन्त्यम्लपित्तंमधुनावलीढलीलाविलासारसराजएष: । छर्दिंसशूलहृदयस्यदाहनिवारयेदेषनसंशयोस्ति ॥

शुद्ध पारा, गन्धक, अभ्रक, ताम्रेश्वर और सार इन सब को समान भाग ले कर आमले के रस से तीन दिन खरल करे, फिर भागरे के रस मे खरल कर चार २ रत्ती की गोलिया बनावे। इन को सहत के साथ सेवन करे तो अम्ल पित्त, वमन, शूल, हृदय का दाह, इन सब को यह लीलाविलास रस दूर करे।

## पानीयभक्तवटिका.

त्रिवृतामुस्तकञ्चैवत्रिफलात्र्यूषणंतथा ।
प्रत्येकन्तुपलभागन्तदर्द्धौरसगन्धकौ ॥
लौहाभ्रकविडंगानांप्रत्येकञ्चपलद्वयम् ।
एतत्सकलमादायचूर्णयित्वाविचक्षण: ॥
त्रिफलाया: कषायेणवटिकाकारयेद्भिषक् ।
एकैकांभक्षयेत्प्रातस्तक्रंचापिपिबेदनु ॥
हन्तिशूलंपार्श्वशूलंकुक्षिवस्तिगुदेरुजम् ।
श्वासंकासंतथाकुष्ठंग्रहणीदोषनाशिनी ॥

निसोथ, नागर मोथा, त्रिफला, सोठ मिरच और पीपल प्रत्येक चार २ तोले लेवे, एव पारा और गन्धक दो २ तोले ले, लोह भस्म वायविडंग और अभ्रक प्रत्येक आठ २ तोले ले, इन सब को चूर्ण कर त्रिफला के काढे से गोलियां बनावे, एक २ गोली नित्य प्रात.काल खाय ऊपर से छाछ पीवे, तो शूल, पसवाडे का शूल, कूँख, मूत्राशय और गुदाकी पीडा, श्वास, खासी, कोढ और संग्रहणी इत्यादि दोषो को नाश करे।

## क्षुधावतीवटी.

आशुभक्तोदकैःपिष्टमभ्रकतत्रसंस्थितम् ।
कनूमानास्थिसंहारखण्डकर्णरसैरथ ॥
तण्डुलीयश्चशालिश्चकालमारिषजेनच ।
वृश्चीरबृहतीभृङ्गलक्ष्मणाकेशराजकैः ॥
पेषणंभावनकुर्य्यात्पुटञ्चानेकशोभिषक् ।
यावन्निश्चन्द्रकंतत्स्यान्छुद्धिरेवविहायसः ॥
स्वर्णमाक्षिकशालिश्चध्मातनिर्वापितजले ।
त्रैफलेऽर्थावचूर्ण्यैवलौहकान्तादिकंपुनः ॥
बृहत्पत्रकरीकर्णत्रिफलावृद्धदारजैः ।
माणकन्दास्थिसहारशृङ्गवेरभवैरसैः ॥
दशमूलीमुण्डितिकातालमूलीसमुद्भवैः ।
पुटितसाधुयत्नेनशुद्धिमेवमयोव्रजेत् ॥
वशिरश्वेतबाट्टालमधुपर्णीमयूरकम् ।
तण्डुलीयचवर्षाह्व दत्वाथश्चोर्द्ध्वमेवच ॥
पाच्यंसुजीर्णमण्डूरंगोमूत्रेणादिनत्रयम् ।
अन्तर्वास्यमदग्धंचतथास्थाप्यदिनत्रयम् ॥
विचूर्णितशुद्धिरियंलौहकिट्टस्यदर्शिता ।
जयन्त्यावर्द्धमानस्यआर्द्रकस्यरसेनतु ॥
वायस्याश्चानुपूर्व्येवमर्द्दनरसशोधनम् ।
गन्धकनवनीताख्यशुद्रितंलौहभाजने ॥
त्रिधाचण्डातपेशुष्कभृङ्गराजरसाप्लुतम् ।
ततोवह्नेर्द्रवीभूतंत्वरितवस्त्रगालितम् ॥
यत्नाद्भृङ्गरसेक्षिप्तपुनःशुष्कंविशुध्यति ।
गगनाद्द्विपलचूर्णलौहस्यपलमात्रकम् ॥
लौहकिट्टपलार्द्धंचसर्वमेकत्रसंस्थितम् ।
मण्डूकपर्णीवशिरतालमूलीरसैःपुनः ॥
वरीभृङ्गकेशराजकालमारिषजैरथ ।
त्रिफलाभद्रमुस्ताभिःस्थालीपाकाच्चचूर्णितम् ॥
रसगन्धकयोःकर्षप्रत्येकग्राह्यमेकतः ।
तन्मसृणशिलाखण्डेयत्नतःकज्जलीकृतम् ॥
वचाचव्ययमानीचजीरकेशतपुष्पिका ।
व्योषमुस्तविडंगचग्रन्थिकंखरमजरी ॥
त्रिवृताचित्रकोदन्तीसूर्य्यावर्त्तःसितस्तथा ।
भृंगमाणककन्दाश्चखण्डकर्णकएवच ॥
दण्डोत्पलाकेशराजकालावकरकोपिच ।
एषांमद्ध्यपलग्राह्यवटघृष्ट सुचूर्णितम् ॥
प्रत्येकंत्रिफलायाश्चपलार्द्धपलमेवच ।
एतत्सर्वसमालोड्यलोहपात्रेतुभावयेत् ॥
आतपेदण्डसंघृष्टमार्द्रकस्यरसैस्तथा ।
तद्रसेनशिलापिष्टंगुटिकांकारयेद्भिषक् ॥
बदरास्थिनिभांशुष्कांस्विन्नगुप्तानिधापयेत् ।
तत्प्रातर्भोजनादौतुसेवितंगुटिकात्रयम् ॥
अम्लोदकानुपानचहितंमधुरवर्जितम् ।
दुग्धचनारिकेलंचवर्जनीयविशेषतः ॥
भोज्ययथेष्टमिष्टंचवारिभक्ताम्लकाञ्जिकम् ।
हन्त्यम्लपित्तंविविधशूलंचपरिणामजम् ॥
पाण्डुरोगंचगुल्मचशोथोदरगुदामयान् ।
यक्ष्माणपचकासांश्चमन्दाग्नित्वमरोचकम् ॥
प्लीहानंश्वासमानाहमामवातसुदारुणम् ।
गुटीक्षुधावतीसेयंविख्यातारोगनाशिनी ॥

चांवलोके पानी अथवा काजीसे रात्रि भर रख कर अभ्रकको पीसे फिर मानकन्द, अस्थिसहार, खडकर्ण, (रताल) चौलाई, शालिच, कालशाक, मरसा, वृश्चीर (सफेदपुनर्नवा) कटेरी, भांग, लक्ष्मणा, भांगरा, इन प्रत्येकके रसकी पृथक् २ भावना देकर सपुट को अग्निमे फूंक देवे, इस प्रकार ज्वतक अभ्रक निश्चन्द्र न होवे तवतक अनेक पुट दे। अब लोहकी शुद्धि कहते हैं। कि, सुवर्णमाक्षिक और चावलोके जलमे पीसकर कांत लोहपर लेपकरे और भट्टीमे रखके धमावे फिर आगे कहे हुए अमृतसार विधिसे त्रिफलाके काढा मे बारम्वार वुझावे, इस प्रकार निरुत्थ भस्म कर उसको भानुपाकादिसे शोधकर वनके बथुए, हस्तिकर्ण, त्रिफला, विधायरा, मानकन्द, अस्थिसंहार, और अदरक इनके रसकी तथा दशमूल, मुण्डी, इनके काढेके पुट देने से लोह शुद्ध होवे, अब मंडूर की शुद्धि कहते हैं। लालओगा, खरैटी, मूर्वा, ओगा, चौलाई और साठ इनकी जड, छाल और पत्तों को हांडीमे डालकर उनके ऊपर पुरानी मडूर को रक्खे फिर पूर्वोक्त पत्ते जडादिसे भरकर दवा देवे फिर गोमूत्र भरकर तीनदिन रक्खी रहने दे. फिर

अग्निपर चढाकर नीचे जलावे, परन्तु उसका धुआ बाहर न निकले इस प्रकार अग्नि देवे जब सब जलकर भस्म होजावे तब उतार लेवे, यह लोह कीटकी शुद्धिका प्रकार कहा। अब पारेकी शुद्धि कहते हैं। पारेकी अरनी, अड, अदरक और वायसी ( काकतुंडी ) इनके रसमे खरलकरे तो शुद्ध होवे, अब गन्धककी शुद्धि कहते हैं। गधक के टुकडे २ कर लोहेके करछुलेमे भांगरे के रसमे तीव्र खरल करे और धूपमे सुखा ले इस प्रकार तीन वार करे, फिर एक पात्रमे भागरेका रस भर मुखपर वारीक कपडा वाधदेवे फिर गन्धकको तायकर उस कपडेपर डालदेवे कि, गन्धक टपक कर भागरेके रसमे गिरजावे और जो कक्कर आदि मिले होगे वो उस कपडेमे रह जावेंगे। फिर उस रसमें से निकाल कर टुकडे २ कर धूपमे रखके सुखा लेवे तो गन्धक शुद्ध होवे।

इस प्रकार शुद्ध की हुई अभ्रकभस्म ८ तोले, सार ४ तोले, लोहकीटी दो तोले, सबको एकत्र कर मण्डूकपर्णी ( ब्राह्मीका एक भेद है ) ओगा सूसली इनके रसमे खरलकर स्थालीपाक कर, फिर शतावर, भाग, भागरा, कालशाक और सेमर का शाक इनके रसमे घोटकर स्थालीपाक कर पचावे, फिर त्रिफला, नागरमोथा, इनके रसमे खरलकर स्थालीपाक करे, फिर इसका चूर्णकर एक तोले पारे गन्धककी कजली करे जब अत्यन्त वारीक कजली होजावे तब वच, चव्य, अजवायन जीरा, कालाजीरा, सोंफ, सोंठ, मिरच, पीपल, नागरमोथा, वायविडंग, पीपलामूल, ओगा, निसोथ, चीतेकीछाल, दन्ती, सफेदहुलहुल भांग, मानकन्द, रतालू, सहदेई, भागरा, और कालावकर इन प्रत्येकको दो २ तोले लेवे, सबका चूर्ण कर त्रिफला ६ तोले लेवे, सबके चूर्ण को एकत्र कर पारे गन्धककी कजली मिलाके लोहपात्रमें डाल धूपमे रखके अदरकके रसके तीन पुट देवे, फिर उसी अदरकके रससे वेरकी गुठलीके समान गोलियां बनावे, उनको धूपमें सुखाके इनमेसे ३ गोली प्रातःकाल भोजनके पहले सेवन करे इनके ऊपर नींबू आदि खट्टे रसका जल पीवे। परन्तु मिठाईका खाना वर्जित है, तथा दूध गिरिका गोला ये त्याज्य है। इसके ऊपर यथेष्ट प्रिय जल भात खटाई और काजी सेवन करे, तो अम्लपित्त अनेक प्रकारके शूल, परिणामशूल, पाण्डुरोग, गोला, उदरकी सूजन, गुदाके रोग, खई, पांच प्रकारकी खांसी, मन्दाग्नि, अरुचि, प्लीहा, श्वास अफरा, दारुण आमवातके रोग, इन सबको यह क्षुधावती वटी नष्ट करे।

## अविपत्तिकरं चूर्णम्

त्रिकटुत्रिफलामुस्तबीजञ्चैवविडङ्गकम्।
एलापत्रञ्चसर्वेञ्चसमभागविचूर्णयेत्॥
यावन्त्येतानिचूर्णानिलवगतत्समंभवेत्।
सर्वचूर्णद्विगुणितत्रिवृच्चूर्णञ्चदापयेत्॥
सवमेकीकृतंयावत्तावच्छर्कराऽन्वितम्।
सर्वमेकीकृतपात्रेस्निग्धभाण्डेनिधापयेत्॥
भोजनादौततोचमध्वाज्याभ्यामिदंशुभम्।
शीततोयानुपानञ्चनारिकेलोदकतथा॥
ततोयथेष्टमाहारंकुर्य्यात्क्षीररसाशनः।
अम्लपित्तनिहन्त्याशुविबद्धमलमूत्रकम्॥
अग्निमांद्यभवान्रोगान्नाशयेच्चाविकल्पतः।
बलपुष्टिकरंचैवशूलेदुर्नामनाशनः॥
प्रमेहान्विंशतिंचैवमूत्राघातांस्तथाश्मरीम्
अविपत्तिकरंचूर्णमगस्त्यमुनिभाषितम्॥

सोंठ, मिरच, पीपल, हरड, बहेडा, आंवला, नागरमोथा, वायविडंग, छोटी इलायची और पत्रज इन सबको समान भाग ले चूर्णकरे, जितना यह सब चूर्ण होवे इसके बराबर लौंगका चूर्ण लेवे और सबसे दूना निसोथका चूर्ण लेवे सबको एकत्र कर जितना तोले सब चूर्ण हो उसकी बराबर सफेद खांड मिलावे, सबको मिलाकर चिकने पात्रमें भरकर रख देवे। इसको भोजन के आदि अन्तमे सहत और घी के साथ सेवन करना चाहिये, इसके ऊपर शीतल जल, नारियलका जल

पीवे, फिर यथेष्ट भोजन करे, दूध, मासरस सेवन करे, तो यह तत्काल अम्लपित्तको दूर करे, तथा मलमूत्रकी वृद्धिको नष्ट करे तथा मन्दाग्निमे होनेवाले रोगों को दूर करे, बल और पुष्टता करे शूल, बवासीर बीस प्रकारका प्रमेह, मूत्राघात और और पथरी इन सब रोगोको यह अगस्त्य ऋषिका कहा अविपत्तिकर चूर्ण नष्ट करे।

---

# विसर्पविस्फोटकरोगचिकित्सा

## कालाग्निरुद्रोरसः

सूताभ्रकान्तलोहानांभस्मगन्धकमाक्षिकम्।
वन्यकर्कोटकद्रावैस्तुल्यंमर्द्य दिनावधि॥ व
न्यकर्कोटिकाकन्देक्षिप्त्वालिप्त्वामृदावहि
भूधराख्येपुटेपश्चाद्दिनेकतद्विपाचयेत्॥
दशमाशंविषयोज्यमाषमात्रन्तुभक्षयेत्।
रसःकालाग्निरुद्रोयदशाहेनविसर्पनुत्॥
पिप्पलीमधुसयुक्तमनुपानप्रकल्पयेत्।

पारा, अभ्रक, कान्तलोहकी भस्म, शुद्धगन्धक, सुवर्णमाक्षिक इन सबको समान भाग लेवे, सबको बनकोड के रससे एक दिन खरलकरे फिर उसको बनककोड की जड से रख कपरमिट्टी चढाय भूधर यन्त्रमें रख १ दिनकी अग्नि देवे, फिर उसमेंसे निकाल इस रसका दशांश सिंगियाविष मिलाय इसमेंसे एक माशे नित्य भक्षण करे। तो यह कालाग्निरुद्रसंज्ञक रस दश दिनमे विसर्परोगका नाश करे, इसके ऊपर पीपलका चूर्ण सहत मिला कर सेवन करे।

पित्तनाशकभैषज्ययोगवाहिरससुधी।
कुष्ठोदिष्टक्रियासर्वामपिकुर्य्याद्भिषग्वरः॥
गुडूचीनिम्बजक्वाथैःखदिरेन्द्रयवाम्बुना।
कर्पूरत्रिसुगन्धिभ्यायुक्तं सूतंद्विवल्लकम्॥
विस्फोटत्वरितहन्याद्वायुर्जलधरानिव।
गव्यसर्पिस्त्र्यहपीत्वानिर्गुण्डीस्वरसंत्र्यहम्॥
विविधस्नायुकचोग्रंहन्त्यवश्यनसंशयः।
सप्तपर्णशिफाकल्कपानाद्वालेपनात्तथा॥
मूशलीमूलपानात्तुतन्तुकाख्योविनश्यति।

इस विसर्प रोग पर सम्पूर्ण पित्तनाशक औषधि करे, तथा योगवाही रस ( चन्द्रोदयादिक ) देवे, तथा जो कुष्ठ पर औषधिया कही हैं वे करनी चाहिये। अथवा गिलोय और नीम की छाल के काढ़ेमे अथवा खैरसार और इन्द्रजौके काढेसे अथवा त्रिसुगन्ध और भीमसेनी कपूरके साथ ४ रत्ती पारा सेवन करे तो विस्फोटक रोग को शीघ्र दूर करे। जैसे वायु बादलोका नाश करती है, तथा तीन दिन गौका घी पीवे तथा तीन निर्गुण्डीका स्वरस पीवे तो अनेक प्रकार के स्नायुक (नहरुए) अवश्य नष्ट होवे तथा सनोनाकी छाल के कल्कको पीनेसे अथवा लगानेसे तथा मूसली की जडको पीनेसे तन्तुरोग ( नहरुए ) का नाश होवे।

---

# मसूरिकाचिकित्सा

## दुर्लभोरसः

अथशुद्धस्यसूतस्यमूर्च्छितस्यमृतस्यच।
द्विवल्लापिप्पलीधात्रीरुद्राक्षघृतमाक्षिक॥
पापरोगान्तकोयोगःपृथिव्यामेषदुर्लभः।

शुद्धपारा, मूर्छितपारा अथवा पारेकी भस्म, और सफेद तथा पीली गगेरन, पीपल, आवले, रुद्राक्ष तथा घी और सहत सबको मिलाकर सेवन करे तो यह योग पाप रोगान्तक है। अर्थात् शीतल रोगका नाश करे, यह योग पृथ्वीपर दुर्लभ है।

---

# क्षुद्ररोगचिकित्सा

क्षुद्ररोगेषुमतिमाँस्तत्तदौषधयोगतः।
भस्मसूतंप्रयुञ्जीततथात्रयोगवाहिकम्॥

बुद्धिमान वैद्य क्षुद्र रोग से जिस २ रोगपर जो २ औषधि कही हैं उस २ औषधि के साथ पारे की भस्म की योजना करे। अथवा योगवाही रस देवे तो क्षुद्र रोग दूर होवे।

---

# मुखरोगाधिकारः

## चतुर्मुखोरसः

मृतसूतंमृतस्वर्णंद्वाभ्यांतुल्यामनःशिलाम्।
विमर्दयेच्चतैलेनचातसीसम्भवेनच ॥
तद्गोलंवस्त्रतोबद्ध्वालेपयेच्चसमन्ततः।
अतसीफलकल्केनदोलायन्त्रेत्र्यहपचेत् ॥
उद्धृत्यधारयेद्वक्त्रे जिह्वादन्तास्यरोगनुत्।

चन्द्रोदय, सुवर्ण की भस्म, दोनो समान भाग ले और दोनो के बराबर मनसिल ले सब को खरल में डाल के अलसी के तेल से खरल करे, फिर उस का गोला बना कर कपडे में बांध उस पोटली के ऊपर अलसी का कल्क करके लेप कर देवे, फिर उस पोटली को दोलायंत्र की विधि से तीन दिन पचा कर निकाल लेवे। इस गोली को मुख में रक्खे तो सम्पूर्ण मुख के रोग जीभ और दांतों के रोग दूर होवें।

## पार्वतीरसः

पार्वतीकाशिसम्भूतोदरदोमधुपुष्पकम्।
गुडूचीशाल्मलीद्राक्षाधान्यभूनिम्बमार्कवम् ॥
तिलमुद्गपटोलञ्चकूष्माण्डंलवणद्वयम्।
यष्टिकाधान्यकभस्मचान्तर्दग्धंसमसमम् ॥
मुखरोगंनिहन्त्याशुपार्वतीरसउत्तमः।
पित्तज्वरंचिरंहन्तितिमिरञ्चतृषामपि ॥

गन्धक, पारा, हींगुल, महुयेके फूल, गिलोय, सेमर, दाख, धनिया, चिरायता, भांगरा, तिल, मूंग, पटोलपत्र, कूष्माण्ड (पेठा) सेंधा निमक, काला निमक, मुलहठी, धनिया इन सबको बराबर ले कर किसी पात्र में रख मुख बन्द कर अग्नि से फूंक देवे, तो यह पार्वती रस बन कर तैयार हो। इस के सेवन करने से मुख रोग, पित्त ज्वर, तिमिर रोग और तृषा के रोग शीघ्र दूर होवे।

## मुखरोगहरी

रसगन्धौसमौताभ्यांद्विगुणंचशिलाजतु।
गोमूत्रेणविमर्द्याथसप्तधार्द्रद्रवेणच ॥
गुंजाष्टकमिदंतालुगलौष्ठदन्तरोगनुत्।
जातीनिम्बमहाराष्ट्रीरसैःसिध्यतिपाकहा ॥
कणामधुयुतहन्तिमुखरोगंसुदारुणम्।
महाराष्ट्रीश्वगन्धाभ्यांमुखचप्रतिसारयेत् ॥
धारणात्सेवनाच्चैवहन्तिसर्वान्मुखामयान्।

पारा और गन्धक दोनो बराबर ले और दोनो के बराबर शुद्ध शिलाजीत ले सब को एकत्र कर गो मूत्र से खरल करे, फिर सातपुट अदरक के रस के देवे, चमेली, नीम, जल पीपल, इन के रस से खरल करें तो यह रस सिद्ध होवे। इस को पीपल के चूर्ण और सहत के साथ सेवन करे तो दारुण मुख रोग दूर होवे, इस की ८ रत्ती की मात्रा है। यह तालू गला होठ, और दांत इन सब के रोग नष्ट करे, जल पीपल और असगंध दोनों को पीस मुख मजन करे तो सब रोग दूर हो।

## पथ्यावटी.

सचास्याभयजित्सेव्योमधुनापर्पटीरस।
पथ्यावालककुष्ठंचगोमूत्रेणप्रसाधयेत् ॥
एषाचवटिकाहन्तिमुखदौर्गन्ध्यसन्ततिम्।

सहत के साथ पर्पटी रस सेवन करने से सम्पूर्ण मुखके रोग नष्ट हो, अथवा हरड, नेत्रबाला और कूठ इन को अठगुने गो मूत्र से औटा कर फिर इस काढे को छान कर औटे, जब गाढा हो जावे तब गोलिया बना लेवे। १ गोली मुख मे रक्खे तो मुख की दुर्गन्धि दूर हो।

---

# कर्णरोगाधिकारः

## कफकेतुरसः

व्योषमिज्जलबीजचशंखभस्मविषान्वितम्।
मरिचसदृशंखादेत्कफकेतुमहारसः॥

सोंठ, मिरच, पीपल, जलवेतस के बीज, शंख की भस्म और सिंगिया विष सब का चूर्ण कर काली मिरच के समान खानेसे यह कफकेतु महारस कफ के रोगो को नष्ट करता है।

## भैरवोरसः

सूतगन्धंविषंचैवटंकणस्रकपर्द्दकम्।
मरिचेनसमायुक्तं आद्रतायेनभावितम्॥
वह्निमान्द्यंचामरोगश्लेष्माणग्रहणीगदम्।
सन्निपाततथाशोथंहन्तिश्रोत्रोद्भवंगदम्॥

पारा, गन्धक, विष, सुहागा, कौडीकी भस्म और काली मिरच, इन सब को समान भाग ले, खरल कर अदरक के रस की भावना दे गोलिया बनावे। यह मन्दाग्नि, आमवात, कफ के रोग, सग्रहणी, सन्निपात, सूजन और कान के रोगो को दूर करे।

योगवाहिरसाःसर्वेप्रयोक्तव्याभिषग्वरैः।
कर्णरोगेषुसर्वेषुपीनसादिषुनित्यश॥

संपूर्ण पीनसादिक नाक के रोग और कान के रोगों मे वैद्य को सपूर्ण योगवाही रस देने चाहिये तो उक्त रोग नाश होवे।

---

# नासारोगाधिकारः

## पंचामृतोरसः

शुद्धसूतसमादायगन्धभागद्वयततः।
त्रिभागटंकणचापिविषभागचतुष्टयम्॥
पंचभागस्तथादेयोमरिचस्ततप्रयत्नतः।
शृंगवेररसैःपिष्ट्वागुटिकापचरक्तिका॥
अनुपानहितयोज्यसर्वरोगप्रशान्तये।
जलदोषोद्भवेरोगेमहत्युग्रे जलोदरे॥
सन्निपातेषुरोगेषुनासाव्याधौसपोनसे।
व्रणशोथेव्रणेचैवनखदन्तविघातके॥
पचामृतरसोयोज्यःसर्वरोगप्रशान्तये।

शुद्ध पारा ४ तोले, गन्धक ८ तोले, सुहागा १२ तोले, सिंगिया विष १६ तोले, काली मिरच २० तोले, सब को अदरक के रस से पीस के पांच २ रत्ती की गोलिया बनावे। इस गोली को अनुपान के साथ देने से सब रोगो की शान्ति होवे, जल के दोष से उत्पन्न रोगो मे, घोर जलन्धर के रोग मे, सन्निपात, नाक के रोग पीनस, व्रणशोथ, घाव नाखून और दांतो के टूटने से यह पचामृत रस देवे तो सब रोग शान्त होवें।

---

# नेत्ररोगचिकित्सा

## नेत्राशनिरसः

अभ्र ताम्र तथालोहमाक्षिकवरसाजनम्।
पातनायत्रसशुद्धगन्धकनवनीतकम्॥
पलप्रमाणप्रत्येकगृह्णीयाच्चविधानवित्।
सर्वमेकीकृतचूर्णवैद्यैःकुशलकर्मभिः॥
ततस्तुभावनाकार्य्यात्रिफलाभृंगराजकैः।
तत प्रक्षेपचूर्णाचपिप्पलीमूलयष्टिका॥
एलापुनर्नवादारुपाठाभृंगशठीवचा।
नीलोत्पलचन्दनचश्लक्ष्णचूर्णचदापयेत्॥
माषमेकप्रदातव्यघृतश्रीमधुमर्दितम्।
मर्द्दनंलोहदण्डेनपात्रे लोहमयेदृढे॥
अनुपानप्रयोक्तव्यमुष्णेनवारिणातथा।
यावतोनेत्ररोगाश्चपानादेवविनाशयेत्॥
सरक्ते रक्तपित्तेचरक्ते चक्षुःस्रुतेपिच।
नक्तान्धतिमिरेकाचेनीलिकापटलार्बुदे॥
अभिष्यन्देऽधिमन्येचापिष्टे चैवचिरन्तने।
नेत्ररोगेषुसर्वेषुवातपित्तकफेषुच॥
सर्वनेत्रामयंहन्याद्वृत्रमिन्द्राशनिर्यथा।

अभ्रक भस्म, ताम्र भस्म, लोह भस्म, सुवर्ण माक्षिक की भस्म, रसोत, पातनयन्त्र की शोधित आमलासार गन्धक, प्रत्येक चार २ तोले लेवे, सब को एकत्र कर चूर्ण करे फिर त्रिफला और भागरे के रस को भावना दे कर आगे लिखी औषधियोको मिलावे पीपलामूल, मुलहठी, छोटी इलायची के बीज, साठ की जड, दारु हल्दी, पाढ, भागरा, कचूर, वच, नील कमल, और सफेद चन्दन, सबको कूट-पीस चूर्ण कर मिलावे। फिर इस मे से एक माशे को सहत और घी के साथ लोहे के पात्र में लोहे के मूसले से रगडकर खाय-और इस पर गरम जल पीना अनुपान है। यह सम्पूर्ण नेत्र रोगों को पीने मात्र से ही दूर करे। रुधिर और रक्त पित्त युक्त लाल नेत्र और नेत्रो से जलका गिरना, रतौंध, तिमिर, काचरोग, नीलिका, पटल, अर्बुद, अभिष्यन्द, अग्निमाद्य, प्राचीन पिष्ठ रोग तथा सम्पूर्ण वात पित्त और कफ के नेत्र रोगो को यह नेत्राग्नि रस ऐसे दूर करता है, जैसे वज्रपात वृक्ष को नष्ट करता है।

## नयनामृतलौहम्.

त्रिकटुत्रिफलाशृंगीशठीरास्नामहौषधम् ।
द्राक्षानीलोत्पलंचैवकाकोलीमधुयष्टिकम् ॥
वाट्टालकेशिरालंचकण्टकारीद्वयपलम ।
लौहाभ्रयोःपलंदत्त्वाभावयेद्वक्ष्यमाणजैः ॥
त्रिफलायाश्चतोयेनभृंगराजरसेनवा ।
भावयित्वावटीकार्य्यावदरास्थिनिभाशुभा ॥
यावतोनेत्ररोगांश्चनिहन्यान्नात्रसंशयः ॥

सोठ, मिरच, पीपल, हरड, बहेडा, आवला काकडासिगी, कचूर, रास्ना. सोठ, दाख, नील-कमल, काकोली, मुलहठी, कगई, भागरा, छोटी-कटेरी, बडीकटेरी प्रत्येक एक-एक पल लेवे, सबका चूर्ण कर त्रिफलाके काढ़ेसे भागरेके रससे भावना देकर वेरकी गुठलीके समान गोलिया बनावे। इनके सेवन करनेसे यावन्मात्र नेत्ररोग दूर होवे इसमे सन्देह नहीं है।

## त्रतशुक्लहरोगुग्गुलुः

अथ रामष्टिस्त्रिफलाकणानांचूर्णानितुल्यानि-
पुरेणान्वयम् । सर्पिमधुभ्यासहभक्षितानि
शुक्लानिकाचानिनिहन्तिशीघ्रम् ॥

लोहभस्म, त्रिफला, मुलहठी और पीपल इनको समान भाग ले सबके बराबर शुद्ध गूगल मिलाय गोलिया बनावे। इनको घी और सहतके साथ भक्षण करे तो शुक्ल और कांचरोग शीघ्र दूर हो।

## तिमिरहरलौहम्

त्रिफलापद्मयष्ट्याह्वयुक्तंसायंनिषेवितम् ।
लौहतिमिरकहन्तिसुधांशुस्तिमिरयथा ॥

हरड, बहेडा, आवला, कमलगट्टा और मुलहठी, सबका चूर्णकर इसमे बराबरकी लोह-भस्म मिलाके सेवन करे। तो यह तिमिरहर लोह जैसे चन्द्रमा अन्धकारको दूर करता है वैसे तिमिर-रोगका नाश करे।

---

# शिरोरोगाधिकारः

## रसचन्द्रिकावटी

त्रैलोक्यविजयाबीजबीजमुन्मत्तकस्यच ।
कण्टकारीबीजकंचइज्जलबीजमेवच ॥
बीजचवृद्धदारस्यसमौगन्धकपारदौ ।
आर्द्रकैर्वटिकाकार्य्याकलायपरिमाणतः ॥
एषातोयानुपानेनप्रातःखाद्याहिताशिना ।
चिरजसर्वरोगंचसन्निपातसुदारुणम् ॥
आमवातशिरोरोगमन्यास्तम्भगलग्रहम् ।
कामलाशोथपाण्डुत्वपीनसार्शोगुदामयान्
वटिकाचन्द्रिकानामवासुदेवेनभाषिता ॥

भागके बीज, धतूरेके बीज, कटेरीके बीज, जलकनेरके बीज, विधायरेके बीज, पारा और गन्धक इनको समान भाग लेवे, सबको कूट-पीस अदरकके रससे गोलिया बनावे। इसको प्रातःकाल

जलके साथ सेवन करे, ऊपर पथ्य भोजन करे तो मस्तकके सम्पूर्ण प्राचीन रोग, दारुण सन्निपात, आमवात, शिरोरोग, गर्दनका जिकड़ना, गलग्रह, कामला, सूजन, पाडुरोग, पीनस, बवासीर और गुदाके अन्य रोगोको यह चन्द्रिका गुटिका वासुदेव वैद्यकी कही हुई दूर करे।

## शिरोवज्ररसः

पलंसूतंपलंगन्धपलंलोहंपलंरवेः।
गुग्गुलोःपलचत्वारितदर्द्धंत्रिफलारजः॥
यष्टिमधुकणाशुण्ठीगोत्तुरंकृमिनाशनम्।
तोलकंदशमूलंचप्रत्येकंपरिकल्पयेत्॥
क्वाथेनदशमूल्याश्चयथास्वंपरिभावयेत्।
घृतयोगेनकर्त्तव्यामाषैकप्रमितावटी॥
छागीदुग्धेनवासेव्यामधुनापयसाथवा।
वातिकंपैत्तिकंचैवश्लैष्मिकंसान्निपातिकम्।
शिरोविनाशयत्याशुवज्र मुक्तमिवासुरम्॥
शिरोवज्ररसोनामचन्द्रनाथेनभाषित॰॥

शुद्धपारा, शुद्धगन्धक, लोहभस्म, ताम्रभस्म प्रत्येक चार २ तोले, शुद्धगूगल १६ तोले, त्रिफला का चूर्ण ८ तोले, मुलहठी, पीपल, सोठ, गोखरु, वायविडंग और दशमूल, प्रत्येक एक २ तोले लेवे, फिर सबका चूर्णकर दशमूलके काढेकी भावना देकर घीके सयोगसे एक २ माशे की गोलियां बनावे। इस गोलीको बकरीके दूध वा सहत से सेवन करे तो वादीके रोग, पित्तके रोग, कफजरोग, सन्निपातजरोग और मस्तकपीडा इन सबको यह शिरोवज्ररस दूर करे, जैसे इन्द्रके हाथ का फैंका हुआ वज्र दैत्यो का नाश करे। यह चन्द्रनाथ आचार्य्यका कहा रस है।

## चन्द्रकान्तरसः

मृतसूताभ्रकतीक्ष्णताम्रंगन्धसमंसमम्।
स्नुहीक्षीरैर्दिनमर्द्यंभक्षयेन्माषमात्रकम्॥
मधुनामर्दितसेव्यंलोहपात्रेदिनेदिने। सप्ताहा
त्सूर्य्यवर्त्यादीन्शिरोरोगान्विनाशयेत्॥

चन्द्रोदय, अभ्रक, सार, ताम्रेश्वर, और शुद्ध गन्धक, प्रत्येक समान भाग लेकर सबको थूहर के दूधमे एक दिन खरल करे, और एक माशे नित्य भक्षण करे। परतु इसके सहतमे मिलाकर लोहपात्रमे लोहके मूसलेसे घिसकर नित्य सेवन करे तो सात दिनमे सूर्यावर्त्तादिक मस्तक रोगको यह चन्द्रकान्तरस दूर करे।

## महालक्ष्मीविलासः

लोहमभ्रविषमुस्तंफलत्रयकटुत्रयम्।
धत्तूरवृद्धदारश्चबीजमिन्द्राशनस्यच॥
गोक्षुरद्वयकश्चैवपिप्पलीमूलमेवच।
एतत्सर्वसमंग्राह्यंरसेधत्तूरकस्यच॥
भावयित्वावटीकार्य्याद्विगुञ्जाफलमानतः।
महालक्ष्मीविलासोऽयंसन्निपातनिवारकः॥

लोहभस्म, अभ्रकभस्म, सिंगियाविष, नागरमोथा, हरड, बहेडा, आवला, सोठ, मिरच, पीपल, धतूरा, विधायरा, भागरेके बीज, बडे गोखरू जिनको दक्षिणी कहते हैं। छोटे गोखरू, पीपलामूल इन सबको समान भाग ले धतूरे के रस की भावना देकर दो २ रत्तीकी गोलियां बनावे। यह महालक्ष्मीविलास रस सन्निपातजन्य मस्तकरोगो को दूर करे।

---

# प्रदरचिकित्सा

## प्रदरान्तकलौहम्

लौहताम्र हरितालवङ्गमभ्रवराटिका।
त्रिकटुत्रिफलाचित्रंविडगपटुपञ्चकम्॥
चविकापिप्पलीशखवचाहबुषपाकलम्।
शठीपाठादेवदारुरेलाचवृद्धदारुकम्॥
एतानिसमभागानिसचूर्ण्यवटिकाकुरु।
शर्करामधुसयुक्ताघृतेनभक्षयेत्पुन॰॥
रक्तंश्वेततथापीतनीलप्रदरदुस्तरम्।
कुक्षिशूलकटीशूलयोनिशूलञ्चसर्वगम्॥

मन्दाग्निमरुचिंपाण्डुकृच्छ्रश्वासंचकासनुत्
आयु पुष्टिकरबल्यबलवर्णप्रसाधनम् ॥

लोहभस्म, ताम्रभस्म, हरिताल, वग, अभ्रक और कोडी इनकी भस्म, सोठ, मिरच, पीपल, हरड बहेटा, आवला, चीतेकी छाल, वायविडग कालानिमक, सेधा निमक, कचिया निमक, खारी निमक, साँभरनिमक, चव्य, पीपल, शखकी नाभी वच, हाऊवेर, कूठ, कचूर, पाढ, देवदारु, इलायची और विधायरा, इन सबको समान भाग लेवे और सबको पीस गोलिया बनावे। मिश्री सहत और घीमे मिलाकर इस गोलीको खाय तो लाल सफेद, पीला, नीला ऐसा घोर प्रदर रोग दूर होवे। पसवाडे, कमर, योनि और सर्वदेहके शूल, मन्दाग्नि, अरुचि, पाडुरोग, मूत्रकृच्छ्र, श्वास, खासी, इन सबको नष्ट करे, आयुकर्त्ता पुष्टिकर्त्ता और बलवर्णका वढाने वाला है।

## प्रदरान्तकोरसः

शुद्धसूततथागन्धंगन्धतुल्यञ्चरूप्यकम्।
खर्परञ्चवराटञ्चशाणमानपृथक्पृथक् ॥
तृतीयतोलकञ्चैवलोहचूर्णंक्षिपेन्सुधीः।
कन्यानीरेणएकाहंमर्दयेच्चभिषग्वरः ॥
असाध्यप्रदरंहन्तिभक्षणान्नात्रसंशय।

शुद्ध पारा और गन्धक दोनो समान लेवे, गन्धक के बराबर रूपे की भस्म और खपरिया, कोडी ये चार २ माशे ले और लोह भस्म ३ तोले मिलावे, सब को घीगुवार के रस से एक दिन खरल कर गोलिया बना लेवे। यह भक्षण करने से असाध्य प्रदर रोग को भी दूर करता है इस मे सन्देह नहीं।

## पुष्करलेहः

यष्टिमधुनिशाचूर्णंतोलकेनसमन्वितम्।
वंगभस्मार्कपत्रस्यरसेनालाव्यपीयते ॥
प्रात प्रात प्रतिदिनंप्रदरंहन्तिदुस्तरम्।
रसाजनशुभाम्र गीचित्रकंमधुयष्टिकम् ॥
धान्यतालीशगायत्रीद्विजीरत्रिवृताबला।
दन्तीप्यूषणञ्चापिपलार्द्धञ्चपृथक्पृथक् ॥
चतुःपलमाक्षिकस्यामलस्यचक्षिपेत्ततः।
जातीकोषलवंगचककोलंमृद्विकापिच ॥
चातुर्जातकखर्ज्जूरंकर्षमेकपृथक्पृथक्।
प्रक्षिप्यमर्दयित्वाचस्निग्धभाण्डेनिधापयेत्
एषलेहवरःश्रीदःसर्वरोगकुलान्तकः।
यत्रयत्रप्रयोज्य स्यात्तत्तदामयविनाशनः ॥
अनुपानप्रयोक्तव्यदेशकालानुसारतः।
सर्वोपद्रवसंयुक्तंप्रदरसर्वसम्भवम् ॥
द्वंद्वजचिरजञ्चैवरक्तपित्तविनाशयेत्।
कासश्वासाम्लपित्तञ्चक्षयरोगमथापिवा ॥
सर्वरोगप्रशमनोबलवर्णाग्निवर्द्धनः।
पुष्कराख्योलेहवरःसर्वत्रैवोपयुज्यते ॥

मुलहठी और हलदी एक २ तोले ले, इन मे वंग भस्म मिलाय आक के पत्तो के रस मे नित्य पिया करे, तो घोर प्रदर का रोग दूर होवे, रसौत, वंशलोचन, काकडासिंगी, चीते की छाल, मुलहठी, धनिया, तालीस पत्र, खैरसार, सफेद जीरा, काला जीरा, निसोथ, खरैटी, दती, सोंठ, मिरच, पीपल, प्रत्येक दो २ तोले लेवे, इन मे चार पल सहत मिलावे, जायफल, लौंग, ककोल, दाख, चातुर्जात, छुहारे प्रत्येक एक २ तोले ले, सब को एकत्र मर्दन कर चिकने बरतन मे भर कर रख छोडे यह परमोत्तम अवलेह कल्याण कर्त्ता सर्व रोगो को नष्ट करता है। जिस २ रोग पर इसका प्रयोग किया जाय उसी उसी रोग को नाश करता है, इस पर वैद्य अपनी बुद्धि से देश काल और अवस्था आदि का विचार कर के अनुपान की कल्पना करे तो यह सर्व उपद्रव सहित सर्व दोषजन्य प्रदर के रोगो को नष्ट करे। द्वंद्वज और प्राचीन रक्त पित्तको नष्ट करे, खासी, श्वास, अम्ल पित्त, क्षय रोग इत्यादि सर्व रोगों को नष्ट करे, बल, वर्ण, अग्नि को वढावे, यह पुष्कराख्य अवलेह सर्वत्र ही योजित किया जाता है।

धात्रीचपथ्याचरसाञ्जनंचसर्वंविचूर्णंसजलं

निपीतम् । अनन्तरक्तस्रवमुग्रवेगंनिवारयेत् सेतुरिवाम्बुवेगम् ॥ रक्तपित्तहरसर्वप्रदरेनूतनेतथा । रक्तातिसारेकथितसर्वमेतत्प्रयोजयेत् ॥

आंवले, हरड और रसौत को समान भाग लेकर सबको जलमें मिला कर पीवे तो अत्यन्त रुधिर गिरने के वेग को इस प्रकार नष्ट करे जैसे सेतु जल के वेग को निवारण करता है। सम्पूर्ण रक्त पित्त हरणकारी प्रयोग और जो रक्तातिसार में प्रयोग कहे हैं वे सब नवीन प्रदर रोग में वैद्य को देने चाहिये ।

---

# योनिव्यापच्चिकित्सा

समस्तंवातजित्कर्म्मयोनिव्यापत्सुशस्यते ।
जालनस्वदलेपांश्चवरानीरेणकारयेत् ॥
प्रक्षालयेद्भगंनित्यपथ्यामलकवल्कलैः ।
वृद्धापिकामिनीकापिवालावत्कुरुतेरतिम् ॥

योनि के रोगो में सम्पूर्ण वात हरण कर्त्ता प्रयोग करे, तथा योनि का धोना, स्वेद लाना, और लेप इत्यादि कर्म त्रिफला के जल से करे, बुड्ढी औरत भी यदि नित्य हरड और आवलो के वल्कल के काढे से भग को धोया करे तो उस की भग अत्यन्त सिकुड कर नवीन औरत के समान तग हो जावे ।

---

# सूतिकारोगचिकित्सा

## सूतिकारोगारिरसः

रसगन्धककृष्णाभ्रं तदर्द्धं मृतताम्रकम् ।
चूर्णितमर्दयेद्यत्नाद्भेकपर्णीरसेनच ॥
छायाशुष्कावटीकार्य्याद्विगुञ्जाफलमानत.
क्षीरत्रिकटुनायुक्तसूतिकातकनाशिनी ॥
ज्वरतृष्णारुचिश्वासशोथहन्तिनसशयः ॥

पारा, गधक, कालो अभ्रक, प्रत्येक चार २ तोले ले और तांबे की भस्म दो तोले सब का चूर्ण कर मण्डूकपर्णी के रस से खरल कर दो २ रत्ती की गोलिया बनावे । और छाया में सुखा कर एक गोली को दूध और त्रिकुटा के चूर्ण के साथ सेवन करे तो प्रसूत का रोग नष्ट होवे ।

## सूतिकाविनोदरसः

रसगन्धकतुत्थश्चत्र्यहजम्बीरमर्दितम् ।
त्रिभावितंत्रिकटुनादेयगुञ्जाचतुष्टयम् ॥
गर्भिण्याःशूलविष्टम्भज्वराजीर्णेषुयोजयेत् ।

पारा, गन्धक, नीला थोथा, तीनो का चूर्ण कर तीन भावना त्रिकुटा के काढे की देवे, फिर चार-चार रत्ती की गोलियां बनावे । इन को गर्भिणी के शूल, अफरा, ज्वर, अजीर्ण आदि रोगो में देनी चाहिये ।

## गर्भचिंतामणिरसः

तुत्थस्थानेस्वर्णदेयचिन्तामणिरसेतथा ।

इसी उक्त सूतिकाविनोद रस में नीले थोथे की जगह सुवर्ण भस्म मिलाने से गर्भ चिन्तामणि रस कहा जाता है ।

## वृहत्सूतिकाविनोदरसः

शुण्ठ्याभागोभवेदेकोद्वौभागौमरिचस्यच
पिपल्याश्चत्रयोभागाअर्द्धभागश्चव्योमकम्
जातीकोपस्यभागौद्वौद्वौभागौतुत्थकस्यच
सिन्धुवारजलेनैवमर्दयेदेकयामत
मधुनासहभोक्तव्य.सूतिकातकनाशकः ।

सोठ १ तोले, काली मिरच दो तोले, पीपल ३ तोले, अभ्रक भस्म आधा तोला, जायफल और नीला थोथा दो-दो तोले सब को निर्गुंडी के रस से एक प्रहर खरल करे, इस रस को सहत के साथ सेवन करे तो प्रसूत का रोग नष्ट हो ।

## सूतिकारिरसः

टकणमूर्च्छितसूतगन्धकहेमतारकम् ।
जातीफलतथाकोपलवगैलाचधातकी ॥

वत्सकेन्द्रयवपाठाश्च गीर्विश्वाजमोदिका ।
गुडीप्रसारिणीनीरैश्चतुर्गुञ्जाप्रमाणतः ॥
भक्षयेत्तद्रसैः प्रातःसूतिकातंकशान्तये ।
जीर्णज्वरतथाशोथग्रहणीप्लीहकासनुत् ॥

सुहागा, मूर्च्छित पारा, गन्धक, सुवर्ण भस्म, चांदी की भस्म, जायफल, जावित्रि, लौंग, इलायची, धाय के फूल, कूडा की छाल, इन्द्र जौ, पाढ, काकडासिंगी, सोंठ और अजमोद इन सब को समान भाग ले, और प्रसारणीके रस से चार-चार रत्ती की गोलिया बनावे । इस गोली को प्रातःकाल गन्ध प्रसारिणी के रस से सेवन करे तो प्रसूत का रोग शान्त हो, जीर्ण ज्वर, सूजन, संग्रहणी प्लीह और खांसी इन सब रोगो को नाश करे ।

## सूतिकाघ्नोरसः

रसगन्धकलोहाभ्रंजातीकोषंसुवर्चलम् ।
समांशंमर्दयेत्खल्वे छागीदुग्धेनपेषयेत् ॥
गुंजाद्वयप्रमाणेनसूतिकातंकनाशनः ।
ज्वरातीसाररोगघ्नःसूतिकातंकनाशनः ॥
सूतिकाघ्नोरसोनामब्रह्मणापरिकीर्तितः ।

पारा, गन्धक, लोह भस्म, जायफल और सचर निमक सब को समान भाग ले कर बकरी के दूधसे खरल करे फिर दो २ रत्ती की गोलियां बनावे । १ गोली नित्य सेवन करे, तो प्रसूत के रोग, ज्वर, अतिसार को नष्ट करे, यह सूतिकाघ्न रस ब्रह्म देव ने कहा है ।

## सूतिकान्तकोरसः

रसाभ्रगन्धकंव्योषसुवर्णमाक्षिकंविषम् ।
सर्वमेकीकृतंचूर्णं स्याद्रक्तिचतुष्टयम् ॥
सूतिकाग्रहणीरोगवह्निमान्द्यञ्चनाशयेत् ।
अतिसारंचशमयेदपिवैद्यविवर्जितम् ॥
कासश्वासोतिसारघ्नोवाजीकरणउत्तमः ॥

पारा, गन्धक, सोंठ, मिरच, पीपल, सुवर्ण माक्षिक और सिंगियाविष सबको समान भाग ले कर चूर्ण करे, और इसमेंसे ४ रत्ती लेकर सेवन करे तो प्रसूतका रोग, संग्रहणी, मन्दाग्नि, वैद्यवर्जित अतिसार, खांसी, श्वास और अतिसारको नष्टकरे तथा वाजीकरण करे ।

## गर्भचिन्तामणिरसः

जातीफलंटंकणंचव्योषंदैत्येन्द्ररक्तकम् ।
तच्चूर्णंसमभागेनमर्दितंप्रहरद्वयम् ॥
जंबीररसयोगेनवटींकुर्याद्विचक्षणः ।
गुञ्जाद्वयप्रमाणान्तुखलुवैद्यःप्रयत्नतः ॥
आर्द्रकस्यरसेनैवभक्षयेदुष्णवारिणा ।
निहन्तिसर्वरोगंचभास्करस्तिमिरंयथा ॥

जायफल, सुहागा, सोंठ, मिरच, पीपल, गन्धक, और हींगूल सबको समान भाग लेकर जबीरीके रससे दो प्रहर खरल करे और दो-दो रत्ती की गोलियां बनावे । एक गोली अदरक के रससे खाय अथवा गरमजलसे खाय तो सम्पूर्ण गर्भ-रोगोको नष्ट करे जैसे सूर्य अन्धकारको नष्ट करता है ।

## गर्भचिन्तामणिरसः

रसतारंतथालोहंप्रत्येककर्षमानतः ।
कर्षत्रयंतथाचाभ्रंकर्पूरवंगताम्रकम् ॥
जातीफलंतथाकोषगोक्षुरंचशतावरी ।
बलातिबलयोर्मूलंप्रत्येकंतोलकंशुभम् ॥
वारिणावटिकाकार्याद्विगुञ्जाफलमानतः ॥
सन्निपातंनिहन्त्याशुस्त्रीणाचैवविशेषतः ॥
गर्भिण्याज्वरदाहंचप्रदरंसूतिकामयम् ॥

पारा, चांदी और लोहा प्रत्येक दो-दो तोले लेवे, अभ्रक ३ तोले, भीमसेनी कपूर, बंग, ताम्र भस्म, जायफल, जावित्री, गोखरू, शतावर, खरैटी और गंगेरनकी जड प्रत्येक तोले २ भर लेवे, सबको कूटपीस जलसे दो २ रत्तीकी गोलियां बनावे, तो सन्निपात शीघ्र दूर करे, तथा स्त्रियो के रोगोकों विशेषकर दूर करे, गर्भिणीका ज्वर, दाह, प्रदर और प्रसूत का रोग दूर हो ।

## बृहद्गर्भचिंतामणिरसः

सूतगन्धतथास्वर्णंलोहंरजतमाक्षिके ।
हरितालवंगभस्माप्यभ्रकंसमभागकम् ॥

भावनाखलुदातव्यारसैरेषांपृथक्पृथक् ।
ब्राह्मीवासाभृंगराजपर्पटीदशमूलकैः ॥
सप्तधाभावयेद्वैद्योगुंजमानांवटींचरेत् ।
गर्भचिन्तामणिरयंपूर्ववद्गुणकारकः ॥

पारा, गन्धक, सुवर्ण लोह, चांदी, सुवर्ण-माक्षिक, हरिताल, वग, और अभ्रक सबको समान भाग लेवे सबका चूर्ण कर आगे लिखे रसोंकी भावना पृथक्-पृथक् देवे, ब्राह्मी, अडूसा, भागरा, पापरी, दशमूल, इनके रस अथवा काढोंकी सात-सात भावना देवे, फिर एक-एक रत्तीकी गोलियां बनावे। यह गर्भचिन्तामणिरस पूर्वोक्त रसके समान गुणकर्त्ता है ।

## गर्भविनोदीरसः

त्रिभागत्रिकटु देयंचतुर्भागंचहिंगुलम् ।
लौहंताम्रंसीसकंचपलमानंसमाहरेत् ॥
जातीफलकेशराजंभृंगैलामुस्तकंवरम् ।
धातकीन्द्रयवपाठाशृंगीविल्वचवालकम् ॥
कर्षमानंचसचूर्ण्यसर्वमेकत्रकारयेत् ।
बदरास्थिप्रमाणेनवटिकाकारयेद्भिषक् ॥
गन्धालिकापत्ररसैरनुपानप्रदापयेत् ।
सर्वातीसारशमन सर्वशूलनिवारणः ॥
सूतिकाहरनामायरसःपरमदुर्लभः ।

लोंग, पारा, गन्धक, जवाखार, अभ्रक, लोह तांबेकी भस्म और सीसा प्रत्येक एक २ पल लेवे, जायफल, भागरा, त्रिफला, भाग छोटी इलायची नागरमोथा, धायके फूल, इन्द्रजौ, पाढ, काकडा-सिंगी, बेलगिरि और नेत्रवाला इन सबको एक २ तोले ले कूटपीस जलसे बेरकी गुटलीकी बराबर गोलिया बनावे। एक गोली गन्धप्रसारणीके रससे देवे तो सर्व प्रकारके अतिसार सर्वप्रकारके शूल यह सूतिकाहर रस प्रसूतके रोगोंको हरण कर्त्ता परम दुर्लभ है ।

## महाभ्रवटी

अभ्रकपुटिततांम्र लोहगन्धकपारदम् ।
कुनटीटकणक्षारत्रिफलाचपलपलम् ॥
गरलंचतथामाषचतुष्कंचैवचूर्णितम् ।
तत्सर्वंभावयेदेषांरसैःप्रत्येकशःपलैः ॥
ग्रीष्मसुन्दरकस्याढरूषकस्यक्रमेणतु ।
रसैस्ताम्बूलवल्ल्याश्चदलोत्थैर्भावितंपृथक् ॥
द्रवेकिंचित्स्थितेचूर्णमरिचस्यपलंक्षिपेत् ।
सर्वातीसारशमनसर्वशूलनिवारणम् ॥
सूतिकाशोथपांडुत्वंसर्वज्वरविनाशनम् ।
नाशयेत्सूतिकातकंवृक्षमिन्द्राशनिर्यथा ।

शतपुटी अभ्रक, ताम्रभस्म, लोहभस्म, गधक पारा, मनसिल, सुहागा, हरड, बहेडा, आवला, प्रत्येक चार-चार तोले लेवे, सिंगियाविष ४ माशे लेवे, सबका चूर्णकर आगे लिखे चार २ तोले रसोंकी भावना देवे, ग्रीष्म सुन्दर, अडूसा और पानके रसकी भावना देने के पश्चात् कुछ रस भावनाका जब बाकी रहे तब ४ तोले कालीमिरच का चूर्ण मिला देवे, फिर गोली बाध लेवे। यह महाभ्रवटी सब प्रकारके अतिसारोको शमन करे। सब प्रकारके शूलरोग, प्रसूत, सूजन, पाडुरोग, सर्वज्वरो का नाश करे। यह प्रसूत रोगोको इस प्रकार नष्ट करे जैसे वज्रपात वृक्षको ।

## महाभ्रवटी.

मृतमभ्र चलोहचकुनटीताम्रकन्तथा ।
रसगन्धटकणचयवक्षारःफलत्रिकम् ॥
प्रत्येकतोलकग्राह्यमूषणपचतोलकम् ।
सर्वमेकीकृतंचूर्णप्रत्येकेनविभावयेत् ॥
ग्रीष्मसुन्दरसिंहास्यनागवल्लीरसेनच ।
चतुर्गुंजाप्रमाणेनवटिकाकारयेद्भिषक् ॥
योजयेत्सर्वथावैद्य सूतिकारोगशान्तये ।

अभ्रकभस्म, लोहभस्म, मनसिल, ताम्रा, पारा, गन्धक, सुहागा, जवाखार, हरड, बहेडा, आवला, प्रत्येक एक २ तोले और काली मिरच ५ तोले सबको एकत्रकर चूर्णकरे, फिर ग्रीष्म-सुन्दर ( गोमा ) अडूसा, और नागरबेल पान के रससे खरल कर चार २ माशे की गोलिया बनावे इससे वैद्य सूतिका रोगकी शान्ति करे ।

## रसशार्दूलः

अभ्रं ताम्रं तथा लौहं राजपट्टं रसन्तथा ॥
गन्धकटंकमरिचं यवक्षारं समांशकम् ।
तथात्रतालकचैव त्रिफलाया अशतोलकम् ।
तोलयंचामृतचैव षड्गुञ्जाप्रमिता वटी ॥
ग्रीष्मसुन्दरकस्यापि नागवल्लीरसेनच ।
भावयेत्सप्तधा हन्ति ज्वरकासागसग्रहम् ॥
सूतिकातंकशोथादिस्त्रीरोगंचविनाशयेत् ।

अभ्रक, तांबा, लोह, कान्तलोह, पारा, गंधक सुहागा, कालीमिरच और जवाखार प्रत्येक समान भाग ले, हरिताल, हरट, बहेड़ा, आंवला प्रत्येक एक २ तोले ले और एक तोले विषका चूर्ण मिलावे, सबको कूट-पीस छः रत्तीकी गोलियां बनावे। फिर इसको ग्रीष्मसुन्दर, (गोमा) पान औरइनके रसकी सात २ भावना देकर सेवन करे तो ज्वर, खांसी, अंगोका सकोच, प्रसूतके रोग, सूजन आदिके रोग तथा स्त्रियो के यह रोगोको नष्ट करे।

## महारसशार्दूलः

अभ्रकपुटितताम्रं स्वर्णंगंधचपारदम् ।
शिलाटंकयवक्षारत्रिफलाया.पलपलम् ॥
गरलस्य तथा ग्राह्यमर्द्धं तोलकसम्मितम् ।
त्वगेलापत्रकंचैवजातिकोषलवंगकम् ॥
मासीतालीशपत्रं चमाक्षिकंचरसांजनम् ।
एषां द्विकार्षिकभागं देयंचापिविचक्षणै ॥
द्रवैर्किंचिन्स्थिते चूर्णं मरिचस्य पलं क्षिपेत् ।
भावनाचप्रदातव्या पूर्वोक्तेनरसेनच ॥
निहन्तिविविधान्रोगान्ज्वरान्दाहान्वमि भ्रमिम् । तथातिसारकंचैववह्निमाद्यमरोचकम् ॥ विशेषाद्गर्भिणीरोगंनाशयेदचिरेणच ॥

अभ्रक भस्म, ताम्र भस्म, सुवर्ण भस्म, गंधक, पारा, मनसिल, सुहागा, जवाखार, हरड, बहेडा और आवला प्रत्येक एक-एक पल लेवे, सिंगिया विष ६ मासे, तज, इलायची, पत्रज, जायफल, लौंग, जटामासी, तालीस पत्र, सुवर्ण माक्षिक, और रसोत प्रत्येक दो २ तोले लेवे सब का चूर्ण कर ४ तोले काली मिरचो का चूर्ण मिलावे, फिर ग्रीष्म सुन्दर ( गोमा ) और पान के रस की भावना दे कर गोलिया बनावे यह। अनेक प्रकार के ज्वर, दाह, वमन, भ्रम, अतिसार, मन्दाग्नि, अरुचि और विशेष करके गरमी के रोगो को यह तत्काल दूर करता है।

## बृहद्रसशार्दूलोरसः

रसस्यद्विगुणंगन्धशुद्धं संमर्दयेद्दिनम् ।
प्रतिलौहसूततुल्यमष्टलौहमृतंक्षिपेत् ॥
ब्राह्मीजयन्तीनिर्गुण्डीयष्टीमधुपुनर्नवा ।
नलिकागिरिकर्ण्यर्ककृष्णधूत्तूरदुरालभाः ॥
आढरूपंकाकमाचीद्रवैरेपाविमर्दयेत् ।
रोगोक्तमनुपानवाकवोष्णंवाजलंपिबेत् ॥

पारा ४ तोले और गन्धक ८ तोले, दोनों की कजली कर प्रतिलोह ( सुवर्ण, चांदी, तावा, कासा, पीतल, सीसा, जस्ता और लोह ) इन प्रत्येक की भस्म चार-चार तोले ले सब को एकत्र करके ब्राह्मी, अरनि, निर्गुंडी, मुलहठी, सांठ नलिका, अपराजिता, आक, काला धतूरा, जवासा अडूसा, मकोय, इन प्रत्येक के रससे खरलकरे, फिर तीन २ अथवा चार२ रत्तीकी गोलिया बनावे, इनको प्रत्येक रोगके न्यारे २ अनुपान के साथ अथवा गरम जलके साथ देवे तो सम्पूर्ण रोगो को नष्ट करे।

## अष्टधातुः

सुवर्णरजतताम्रंकांस्यपित्तलमेवच ।
नागवंगंतथालौहधातवोऽष्टौप्रकीर्तिता ॥

सुवर्ण, चांदी, तांबा, कांसा, पीतल, शीशा वंग तथा लोह ये आठ धातु कहलाती हैं। इन्हीं को अष्टलोह कहते हैं।

---

# बालरोगचिकित्सा ।

## बालोरसः

पलंशुद्धस्यसूतस्यगन्धकस्यपलतथा ।
सुवर्णमाक्षिकस्यापिभागार्द्धं सम्प्रकल्पयेत् ॥
ततःकज्जलिकांकृत्वापात्रेलोहमयेदृढ ।
केशराजस्यभृंगस्यनिगुण्डयाःस्वरसेनच ॥
शुभेशिलामयेपात्रे लोहदण्डेनमर्दयेत् ।
राजिकासदृशींचैववटिकाकारयेद्भिषक् ॥
एकैकावटिकाखादेन्नागवल्लीदलद्रवैः ।
हन्तित्रिदोषसम्भूतंज्वरंचैवसुदारुणम् ॥
चिरज्वरंचकासचशूलसर्वसमुद्भवम् ।
शिशूनांरोगनाशायशिवेनपरिकीर्तितः ॥

शुद्धपारा और शुद्धगन्धक चार २ तोले, सुवर्णमाक्षिककी भस्म दो तोले लेकर सबको लोहपात्र में कजलो कर, भागरा और निगुंण्डी इनके रसको पत्थरके खरलमें लोहेके मूसलेसे घोट कर भावना देवे, फिर राईके बराबर गोलिया बनावे, एक गोली पानमें रखकर खाय तो त्रिदोष जन्य दारुणज्वर, प्राचीन ज्वर, खासी और सर्व प्रकारके शूलोकी दूर करे, यह बालकोकेरोग नाशार्थ श्रीशिवने बालरस कहा है।

## बालोरसः

पलंशुद्धस्यसूतस्यगन्धकस्यचतत्समम् ।
सुवर्णमाक्षिकस्यापिचार्द्धं भागनियोजयेत् ॥
ततकज्जलिकाकृत्वापात्रे लोहमयेदृढे ।
केशराजस्यभृंगस्यनिगुण्डयाःपर्णसम्भवम्
स्वरसकाकमाच्याश्चग्रीष्मसुन्दरकस्यच ॥
सूर्य्यावर्त्तकवर्षाभूभेकपर्णीरसैस्तथा ।
श्वेतापराजितायाश्चरसदद्याद्विचक्षणः ।
देयरसार्द्धं भागेनचूर्णमरिचसम्भवम् ॥
शुभेशिलामयेपात्रे यामदण्डेनमर्दयेत् ।
शुष्कमातपसंयोगाद्गुटिकांकारयेद्भिषक् ॥
प्रमाणेसर्षपाकारबालानाचप्रयोजयेत् ।
हन्तित्रिदोषसम्भूतज्वरंचैवसुदारुणम् ॥
कासचविविधचैवसर्वरोगंनिहन्तिच ।

शुद्धपारा ४ तोले, गन्धक ४ तोले, सुवर्णमाक्षिक की भस्म दो तोले, इन सबकी कजली लोहके दृढपात्रमें करे, भागरा, निगुंडी, पान, मकोय, ग्रीष्मसुन्दर, सूर्य्यावर्त्तक, साठ, मडूकपर्णी, और श्वेत उपलसिरी इनके रसोकी पृथक् भावना देकर दो तोले कालीमिरचका चूर्ण मिलावे फिर धूपमे रख पत्थरके खरलमे एक प्रहर खरल करे जब गाढा होजावे तब सरसोकी बराबर गोलिया बनावे। उनको धूपमे सुखाकर एक गोली बालकको देने से बालक का त्रिदोषज्वर, खासी और अनेक प्रकारके रोगोको दूर करे।

---

# विषाधिकारः

## विषवज्रपातोरसः

निशासटकंचसजातिकोपंतुत्थसमांशाकुरुदेवदाल्याः। रसेनपिष्टाविषवज्रपातोरसोभवेत्सर्वविषापहन्ता ॥ निष्कोऽस्यसंजीवयतिप्रयुक्तोनृमूत्रयोगेनचकालदष्टम् । जटा॥ विषेणाकुलिततथान्यैर्विषैर्वाशुतथातुरच

हलदी, सुहागा, जायफल, और नीलाथोथा सबको समभाग लेवे और सबको बन्दाल के रस से खरलकर चार-चार माशेकी गोलिया बनावे। तो यह विषवज्रपातरस मनुष्यके मूत्र वा गोमूत्र के सेवन करनेसे घोर कारियलका डसा हुआ भी अच्छा हो, जडके विष, अर्थात् कन्दादिकके विषसे जो पीडित होवे वो तथा अन्यविषोसे पोडित मनुष्य इस रसके सेवन करनेसे अच्छा होवे।

## भीमरुद्रोरसः

सूतराजस्यतोलैकगन्धकस्यतथैवच ।
अभ्रात्कर्षततोदेयतोलैककान्तलोहकम् ॥
परोक्तेनौषधेनैवभावयेच्चपृथक्पृथक् ।
विशालाबृहतीब्राह्मीसौगन्धिकसुदाडिमः ॥

मर्कटयाश्चात्मगुप्तायाःस्वरसेनपृथक्पृथक् ।
एकरक्तिकमानेनवटिकांकारयेद्भिषक् ॥
वटीमेकांभक्षयित्वापिवेच्छीतजलततः ।
भीमरुद्रोरसोनामचासाध्यमपिसाधयेत् ॥
कुक्कुरस्यशृगालस्यविषहन्तिसुदुस्तरम ॥

शुद्धपारा, गन्धक, अभ्रक, कान्तलोह की भस्म प्रत्येक एक एक तोला, इनमें आगे लिखि औषधियोंकी पृथक्-पृथक् भावना देवे, इन्द्रायन कटेरी, ब्राह्मी, नीलकमल, अनार, सफेदओंगा और किवाच इनके रसकी पृथक् २ भावना देकर एक-एक रत्तीकी गोलिया बनावे। एक गोली खा कर ऊपरसे शीतल जल पीवे तो यह भीमरुद्ररस असाध्य विषरोगो को अच्छा करे, कुत्ता तथा स्यारके घोर विष को दूर करे।

---

# रसायनाधिकारोवाजीकरणाधिकारश्च

## श्रीमन्मथोरसः

स्वस्थस्यौजस्करंकिञ्चित्किञ्चिदार्त्तस्यरोगनुत्। यज्जराव्याधिविध्वंसिभेषजतद्रसायनम् ॥ रसगंधकयोर्ग्राह्यं कर्षमेकन्तुशोधितम् ।
अभ्र निश्चन्द्रकदद्यात्पलार्द्धं सुविचक्षण ॥
कर्पूरनिश्चन्द्रकदद्यार्द्धं शचकोलसम्मितम् ।
ताम्र कोलार्द्धं कतत्रनि शेषमारितक्षिपेत् ॥
लौहकर्षसुजीर्णञ्चवृद्धदारुकबीजकम् ।
विदारीशतमूलीचक्षुरबीजबलातथा ।
मर्कटयतिवलाचैवजानीकोषफलेतथा ॥
लवगविजयाबीजश्वेतसर्जयमानिका ॥
एतेषाचूर्णमादायप्रक्षिपेत्तुशाणसम्मितम् ।
गुञ्जाद्वयञ्चभोक्तव्यंकोष्णक्षीरपिवेदनु ॥
गृहेयस्यशतस्त्रीणाविद्यतेतिव्यवायिनः ।
नतस्यलिंगशैथिल्यमौषधस्यास्यसेवनात ॥
नचशुक्र क्षययातिनबलहासतांत्र जेत् ।
कामरूपोभवेद्दिव्योवृद्धःषोडशवर्षवत् ॥
रसायनवरोह्यल्योवाजीकरणउत्तमः ।
रसःश्रीमन्मथोनाममहेशेनप्रकाशितः ॥

औषधी दो प्रकारकी है एक रोगी को हितकारी, दूसरा रोगरहितको हितकारी, फिर औषधी दो प्रकारकी हैं, एक रसायन, दूसरी वाजीकरण, तहां रोगीके हितकारी रसोंको प्रथम लिख आये हैं अब स्वस्थ मनुष्योंको हितकर्त्ता रसोंको लिखते हैं।

कोई औषधि स्वस्थ मनुष्यको ओज बढानेवाली है और कोई रोग हरण करने वाली है, तहा जो औषधि वृद्धावस्था और रोगोको नष्टकरे उस औषधीको रसायन कहते हैं।

शुद्धपारा १ तोले, शुद्धगन्धक १ तोले, निश्चन्द्र अभ्रक दो तोले, भीमसेनी कपूर और शुद्ध बगकी भस्म प्रत्येक आठ २ माशे, तावेकी भस्म ४ माशे, लोहेकी भस्म एक तोले, विधायरेके बीज, विदारीकन्द, शतावर, तालमखाने, खरैटी, कौंचके बीज, गगेरन, जायफल, जावित्री, लौंग, भागके बीज, सफेदराल, और अजवायन, इन सबका चूर्ण चार २ माशे लेवे, सबको एकत्र कर इसमेंसे दो २ रत्ती की गोलिया बनाकर सेवन करे, ऊपरसे थोडा गरम दूध पीवे जिसके घरमे सौ स्त्री होवे और जो अति मैथुन करता है उसको यह रस सेवन करना चाहिये। इसके सेवनसे कभी लिंग शिथिल नहीं होता, कभी शुक्रका क्षय नहीं होता, न बलका ह्रास होता, कामरूप और बुड्ढा भी सोलह वर्षके समान हो, यह सर्वोत्तम रसायन बलकारी और वाजीकरण कारक है, यह शिवजीका कहा हुआ मन्मथनामक रस है।

## महेश्वरोरसः

रसंभस्मीकृतंकोलगन्धकशोधितसमम् ।
लौहकर्षद्वयताम्रमर्द्धं कोलकसम्मितम् ॥
सुवर्णजारितंदद्याच्छाणार्द्धं सुविचक्षण ।
अभ्रकपंद्वयदद्याच्छाणार्द्धं चन्द्रचूर्णकम् ॥

श्यामाबीजवरीचैवबलामतिबलांतथा ।
एलांचशखपुष्पीचशाणमानविनिःक्षिपेत् ॥
जलेनवटिकांकृत्वागुंजामात्राप्रदापयेत् ।
सेवनादस्यकन्दर्परूपोभवतिमानवः ॥
सहस्त्रंयातिनारीणामुत्साहोजायतेऽधिकः ।
नित्यंस्त्रिसेवनाद्यस्तुक्षीणशुक्रोभवेन्नरः ॥
महाबलोमहाबुद्धिर्जायतेनात्रसंशयः ।
स्थूलानाकर्षकःश्रेष्ठःकृशानापुष्टिकारकः ॥
रसोविनाशयेद्रोगानसप्तसप्ताहभक्षणात् ।

पारेकी भस्म और शुद्धगन्धक आठ २ माशे लोहभस्म दो तोले, ताम्रभस्म ४ माशे, सुवर्णभस्म दो माशे, अभ्रकभस्म दो तोले, शुद्ध भीमसेनी कपूर ८ माशे, विधायरेके बीज, शतावर, खरेंटी, गगेरन, इलायची, शखपुष्पी, इनको चार २ माशे लेवे, सबको कूटपीस एक-एक रत्तीकी गोलिया बनावे। इनके सेवन करनेसे कामदेवके समान सुन्दर होजावे, हजार स्त्रियो मे भोग करने की शक्ति होवे, नित्य स्त्रियोंसे भोग करनेसे जिसके वीर्य्यकी हानि होजाती हैं वह महाबली, महाबुद्धिमान् होवे। यह मोटे पुरुषोंको पतले और पतलोंको मोटे करने मे श्रेष्ठ है। इस रसको ४९ दिन सेवन करनेसे सम्पूर्ण रोगोंका नाश होवे।

## पूर्णचन्द्रोरसः

सूताभ्रलोहंसशिलाजतुस्याद्विडगताप्यमधुनाघृतेन । सम्मर्द्य सर्व्वखलुपूर्णचन्द्रोमापो स्यवृष्योभवतिप्रयुक्तः ॥

शुद्धपारा, अभ्रककी भस्म, लोहभस्म, शिलाजीत, वायविडंग, सुवर्णमाक्षिककी भस्म, इन सबको सहत और घी मे खरल कर एक २ माशे की गोलिया बनाकर सेवन करे तो यह पूर्णचन्द्ररस वृष्य होता है।

## कार्श्यहरलोहम्.

श्वेतापुनर्नवादन्तीवाजिगन्धात्रिकत्रयैः ।
शतमूलीवलायुक्तैरेभिर्लोहप्रसाधितम् ॥
निहन्तिनिहितकार्श्यमपिभृंगरसैःसह ।
नास्त्यनेनसमंलोहंसर्वरोगान्तकंमतम् ॥
दीपनबलवर्णाग्नेर्वृष्यदचोत्तमोत्तमम् ।

सफेद पुनर्नवा, (विषखपरा) दन्ती, असगन्ध, त्रिकुटा, त्रिफला, त्रिमद, शतावर और खरेंटी इन सबको समान भाग लेवे और सबके बराबर लोहेकी भस्म मिलावे। फिर इसमेसे बलाबल विचारकर भागरेके रसके साथ देवे तो यह सर्व रोगोको नष्ट करे, दीपन करे, बल वर्ण और अग्निको बढावे, तथा उत्तमोत्तम वृष्य प्रयोग है। इस कार्श्यहरलोहके बराबर दूसरा प्रयोग नहीं है।

## लक्ष्मीविलासोरसः

पलकृष्णाभ्रचूर्णस्यतदर्धौरसगन्धकौ ।
कर्पूरचतदर्द्धं चजातीकोषफलेतथा ॥
वृद्धदारुकबीजचबीजमुन्मत्तकस्यच ।
त्रैलोक्यविजयाबीजविदारीमूलमेवच ॥
नारायणीतथानागबलाचातिबलातथा ।
बीजगोक्षुरकस्यापिनैचुलबीजमेवच ॥
एतेषाकार्षिकचूर्णपर्णपत्ररसेनच ।
निष्पिष्यवटिकाकार्य्यात्रिगुञ्जाफलमानतः ॥
निहन्तिसन्निपातोत्थान्गदान्घोरान्सुदारुणम् । वातोत्थानपिपित्तोत्थाननास्त्यत्र नियम कचित् ॥ कुष्ठमष्टादशविधप्रमेहान् विंशतितथा । नाडीव्रणव्रणघोरगुदामयभगन्दरम् ॥ श्लीपदकफवातोत्थचिरजकुलसम्भवम् । गलशोथमन्त्रवृद्धिमतीसारसुदारुणम् ॥ कासपीनसयक्ष्मार्शःस्थौल्यदौर्गन्ध्यमेवच । आमवातसर्वरूपजिह्वास्तम्भगलग्रहम् ॥ अर्दितगलगण्डचवातशोणितमेवच उदरकर्णनासाक्षिमुखवैरस्यमेवच ॥ सर्वशूलशिरःशूलस्त्रीणागदनिपूदनम् । वटिका प्रातरेकैकाखादेन्नित्ययथाबलम् ॥ अनुपान मिहप्रोक्त मार्सपिष्ट पयोदधि । वारिभक्तसुरा सीधुसेवनात्कामरूपधृक् ॥ वृद्धोपितरुणस्पर्द्धीनचशुक्रस्यसक्षयः । नचलिंगस्यशैथिल्य नकेशायान्तिपक्कताम ॥ नित्यस्त्रीणाशतगच्छेन्मत्तवारणविक्रम । द्विलक्षयोजनादृष्टि

र्जायतेपौष्टिःपरः ॥ कृष्णोक्तःप्रयोगराजोयं नारदेनमहात्मना । रसोलक्ष्मीविलासोयं वासुदेवजगत्पतिः ॥ अभ्यासादस्यभागवां लक्षनारीपुवल्लभः ॥

कृष्णाभ्रककी भस्म ४ तोले, पारा, गन्धक दोनों दो तोले, भीमसेनी कपूर १ तोले, जायफल, जावित्री, विधायरेके वीज, धतूरेके वीज, भाग के वीज विदारीकन्द, शतावर, गुलसकरी, गंगेरन, गोखरू और समुद्रफल इन सब औषधियोंको समान भाग लेवे, सबको पानके रससे खरलकर, तीन २ रत्ती की गोलिया बनावे । यह गोली सन्निपातके रोग, वातके रोग, और पित्तके रोगो को दूर करे, इस रसपर किसी आहार विहारका नियम नहीं, अठारह प्रकारके कुष्ठ, बीस प्रकार के प्रमेह, नाडीव्रण घोरगुदाके रोग, भगदर, कफवातोत्थ श्लीपदका रोग, गलेकी सूजन, आतोकी वृद्धि, अतिसार खासी, पीनस, खई, बवासीर, स्थूलता देहमे दुर्गन्धिका आना, आमवातके रोग, जिह्वास्तम्भ, गलग्रह, अर्दितरोग, गलगड, वातशोणित, वात रक्त उदरोग, कान, नाक, नेत्र, मुखकी विरसता सब देहका शूल, मस्तकशूल, स्त्रियोके रोग, लक्ष्मीविलास रसकी गोली नित्य बलानुसार भक्षण करे, इसपर मास, मिष्ठान्न, दूध, दही, जल से बना भात मद्य, सीधु (मद्यकाभेद) ये सेवन करना पथ्य हैं, इसके खानेसे कामदेवके सदृश होवे, वृद्ध मनुष्य भी तरुणकी बराबरी करे, इस रसके सेवन करनेसे वीर्य कभी क्षीण नहीं होता, न कभी लिंग शिथिल होता, बाल कभी सफेद नहीं होते । मतवाले हाथीके समान सौ स्त्रियोसे गमन करे, दो लाख योजनकी दृष्टि हो । अत्यन्त पुष्टाई हो, यह प्रयोग महात्मा नारदने श्रीकृष्ण जगत्पतिके आगे कहाथा कि, जिसके अभ्यास करनेसे श्रीकृष्ण भगवान् एक लाख गोपियोंके प्रिय हुए ।

## श्रीकामदेवरसः

कामदेवमथोसूतकामिनांकामदभजे । यस्यप्रसादतोवल्योरम्यश्चरमतेस्त्रियम् ॥ पारदंपलमेकंस्याद्द्विपलंशुद्धगन्धकम् । रक्तकार्पासतोयेनघृष्ट्वाकाचस्यकूप्यतः ॥ निःक्षिप्यटकणेनैव मुखंतस्यनिरोधयेत् । वालुकायन्त्रमध्यस्थकृत्यचकुरुतेदृढम् ॥ अहोरात्र पचेदग्नौशास्त्रवित्कुशलोभिषक् । शीतेचादायपात्रस्थकूपिकान्तरलाम्बतम ॥ दरदंनसमरक्तमुज्ज्वलंभस्मयद्भवेत् । भक्षयेन्मापमेकचघृतेनमधुनासह ॥ पश्चाद्दुग्धगुडचाज्यकृष्णेक्षुमपिशर्कराम् । द्राक्षाखर्जूरमधुकप्रभृतीनथभक्षयेत् ॥ त्रिफलामधुनाशान्तिर्यातिपित्तचिरोद्भवम् । निर्गुण्डिकारसेनात्रदुर्वारावातवेदना ॥ प्रशमयातिवेगेननूतनचवपुर्भवेत् । अर्द्धावर्तितदुग्धेनगृह्यतेयद्ययरस ॥ वन्ध्यापिचभवत्येवजीवद्वत्सासपुत्रिका ।

कामदेव और पारद ये दोनों कामी पुरुष को कामके देनेवाले हैं, जिनकी प्रसन्नतासे निर्बल प्राणीभी प्रबलहो रमणीय होकर स्त्रियोंसे रमण करता है उस श्रीकामदेव नामक रसको कहते हैं।

शुद्धपारा ४ तोले, शुद्धगन्धक ८ तोले, दोनो की कजलीकर नदनवनकपास के रसमे दो प्रहर खरल करके काचकी शीशीमे भर उसके मुखपर सुहागेकी मुद्रादे मुख बन्द करे, फिर उसको वालुकायन्त्रमे रख भट्टीपर चढाय शास्त्रज्ञाता कुशलवैद्य एक दिन रात्रि पचावे, फिर स्वागशीतल होनेपर उस रसको शीशीमेसे निकाले तो पारेकी हिंगलूके समान लालभस्म होजायगी, उसको १ माशे ले घी और सहतके विषम भागोमे मिलाकर खाय, फिर दूध, गुड, घी, कालीमिरच, खाड, छुहारे, महुआ आदिका सेवन करे त्रिफला और सहत करके बहुत दिनोका पित्त शमन हों, निर्गुडीके रससे दुर्निवार वातकी पीडा दूर होवे, और नवीन देह होवे, यदि इस रसको अधौटे दूध के साथ सेवन करे तो वन्ध्या स्त्री भी जीवद्वत्सा अर्थात् जीता जागता पुत्र जने ।

## अनंगसुन्दरोरसः

शुद्ध सूत स संगन्धस्यहकह्लारजैर्द्रवै. ।
मर्दितंवालुकायत्रे यामंसंपुटकेपचेत् ॥
रक्तागस्त्यद्रवैर्भाव्यंदिनमेकसिताम्बुजै ।
यथेष्टं भक्षयेच्चानु रामयेत् कामिनीशतम ॥

शुद्ध पारा और शुद्ध गन्धक चार २ तोले ले दोनोकी कजलीकर कुछ सफेद और कुछ लाल ऐसे कमलके रससे ३ दिन खरल करे, फिर वालुकायन्त्रमे भरकर एक दिन सपुटमे पचावे, फिर एक दिन लाल अगस्तियाके फुलो मे खरल करे, और एक दिन सफेद कमलोके रससे खरलकरे, फिर इसको बलाबलके अनुसार भक्षण करे तो सौ स्त्रियोसे रमण करनेकी शक्ति होवे ।

## हेमसुन्दरोरसः

मृतसूतस्यपादांशहेमभस्मप्रकल्पयेत् ।
क्षीराज्यदधिसंमिश्रभापककांस्यपात्रके ॥
लेहयेन्मापषट्कन्तुजरामरणनाशनम् ।
वाकुचीचूर्णकर्षैकधात्रीफलरसप्लुतम ॥
अनुपानपिबेन्नित्यस्याद्रसोहेमसुन्दर ।

पारेकी भस्म १ तोले, सुवर्ण भस्म २ मासे, इनको छ मासे दूध, घी और दही इनसे कासे के पात्रमे एकत्र करके सेवन करे, तो वृद्धावस्था और अकाल मृत्युको नाश करे, इसके ऊपर एक तोले बावचीके चूर्णको आवलेके रसमे सान कर पीवे, यह इस हेमसुन्दर रसका अनुपान है ।

## अमृतार्णवोरसः

मृतभस्मचतुर्भागंलोहभस्मतथाष्टकम् ।
अभ्रभस्मचषड्भागगन्धकस्यचपचमम ॥
भावयेत्त्रिफलाक्वाथैस्तत्सर्वभृङ्गराजद्रवै. ।
शिग्रुवह्निकटुक्वाथैर्भावयेत्सप्तधापृथक् ॥
सर्वतुल्यकणायोज्यागुडैर्म्मिश्रपुरातनैः ।
निष्कमात्र सदाखादेज्जरामृत्युनिवारणम् ॥
ब्रह्मायु स्याच्चतुर्मासेरसोयममृतार्णव. ।
कौरण्डकस्यपत्राणिगुडेनभक्षयेदनु ॥

पारेकी भस्म ४ तोले, लोह भस्म ८ तोले, अभ्रककी भस्म ६ तोले, शुद्ध आमलासार गन्धक ५ तोले सबको एकत्र चूर्णकर त्रिफलाके काढे की भावना देवे, फिर भागरे के रसकी तथा सहजने, चीते, कुटकी इनके रसोकी सात-सात भावना पृथक् ७ देवे, फिर सबके बराबर पीपलका चूर्ण डालकर पुराने गुडसे मिलावे और ४ मासेके अनुमान प्रति दिन छ महीनेतक सेवन करे तो वृद्धावस्था और अकाल मृत्युका हरण करे, ब्रह्माकी आयुको करे, इसके ऊपर पियाबासेके पत्तोका चूर्ण गुडमे मिलाकर खावे । यह अनुपान है ।

## बृहत्पूर्णचंद्ररसः

द्विकर्षशुद्धसूतस्यगन्धकंचद्विकार्षिकम् ।
लौहभस्मपलचाभ्रंजारितंचपलांशकम् ॥
द्वितोलरजतचैववगभस्मद्विकार्षिकम ।
सुवर्णतोलकचैवताम्र कांस्यचजीरकम् ।
जातीफलचेन्द्रपुष्पमेलाभृङ्गंचजीरकम् ॥
कर्पूरवनितामुस्तकर्णकर्षपृथक्पृथक् ।
सर्वंखल्लतलेक्षिप्त्वाकन्यारसविमर्दितम् ॥
भावयित्वावरातोयैःकेवुकाख्यरसेनच ।
एरण्डपत्रैरावेष्ट्यधान्येरात्रिदिनोषितम् ।
उद्धृत्यमर्दयित्वातुवटिकांचणसम्मिताम् ॥
खादेत्पर्णखण्डेनसयुक्ताव्याधिनाशिनीम् ।
सर्वव्याधिविनाशायकाशीनाथेनभाषितः ॥
पूर्णचन्द्ररसोनामसर्वरोगेपुयुज्यते ।
बल्योरसायनोवृष्योवाजीकरणउत्तमः ॥
अयमष्ठोलिकाहन्तिकासश्वासमरोचकम् ।
आमशूलकटीशूलंहृच्छूलपित्तशूलकम् ॥
अग्निमान्द्यमजीर्णचग्रहणींचिरजामपि ।
आमवाताम्लपित्तचभगंदरमपिद्रुतम ॥
कामलापाण्डुरोगचप्रमेहवातशोणितम् ।
नात.परतरःश्रेष्ठोविद्यतेवाजीकर्मणि ॥
रसस्यास्यप्रसादेननरोभवतिनिर्गद ।
मेधांचलभतेवाग्मीसर्वशास्त्रसमन्वित ॥
मदनस्यसमाकान्तिमदनस्यसमबलम् ।
गीयतेमदनेनैसैमदनस्यसमवपु ॥

स्त्रीणान्तथानपत्यानादुर्बलानांचदेहिनाम्। क्षीणानामल्पशुक्राणांवृद्धानावातरेतसाम्॥ ओजस्तेजस्करश्चायस्त्रीपुकामविवर्द्धनः। अभ्यासेननिहन्तिमृत्युपलितसर्वामयध्वसनो॥ वृद्धानामदनोदयोदयकरःप्रौढागनासगमे। नित्यानन्दकरःसुखातिसुखदोभूपैःसदासेव्यते॥ दृष्टसिद्धफलोरसायनवरःश्रीपूर्णचन्द्रोरस.॥

शुद्धपारा दो तोले, शुद्धगन्धक दो तोले, लोहभस्म ४ तोले, अभ्रकभस्म ४ तोले, चादी कीभस्म दो तोले, वगभस्म तोले, सुवर्णभस्म १ तोले, तावे और कासेकीभस्म, एक २ तोले, लेवे, जायफल, लौंग, इलायची, भाग, जीरा, कपूर, फलप्रियगु और नागरमोथा प्रत्येक एक-एक तोले लेवे, सबको खरलमे डाल घीगुवारके रससे खरल करे फिर त्रिफलाके काढेकी भावना देकर सुपारी के काढेकी भावना देव, फिर गोला वनाय उसपर अडके पत्ते लपेट कर तीन दिन रात्रि धान की राशिमे गाड देवे, फिर तीन दिन वाद निकाल खरलकर पानीसे चनेके वरावर गोलिया वनावे। एक गोली नागरवेल पानके साथ खाय। यह सपूर्ण व्याधि नाशनार्थ काशीनाथ नामक आचार्य्य ने कहा है। इस पूर्णचन्द्ररसको सम्पूर्ण रोगोमे देवे यह वज्रकारी, रसायन, वृष्य, उत्तम वाजीकरण, अष्ठीलिका, खासी, श्वास, अरुचि, आमजन्य-शूल, कमरकी पीडा, हृदयशूल, पित्तजन्य शूल, मदाग्नि, अजीर्ण, पुरानी सग्रहणी, आमवात, अम्लपित्त, भगन्दर, कामला, पाडुरोग, प्रमेह, और वातरक्त इन सब रोगो को नष्ट करे। इसमे परे वाजीकरण रूप दूसरा प्रयोग नहीं है, इस रस के प्रभावसे मनुष्य रोग रहित होता है और सर्व [illegible] युक्त वृद्धिको प्राप्त होता है, कामदेवके समान कान्ति, वल, वडाई और देहको प्राप्त होता है। स्त्रियोंको तथा जिनके सन्तान नहीं ऐसे दुवल पुरुषोको तथा क्षीण और अल्पशुक्र वृद्ध और वात रक्तम् इनको ओज और तेजका करनेवाला, स्त्रियो को कामका वढाने वाला यह अभ्यासके प्रतापसे अकालमृत्यु, वृद्धावस्था और सम्पूर्ण रोगोको नष्ट करता है, वृद्धोंको स्त्री सगमे कामदेवकी वृद्धि करे नित्य आनन्दकारी, अत्यन्त सुखदाता राजाओ को सेवन योग्य तथा अनुभव किया सव रसायनोमे श्रेष्ठ यह पूर्णचन्द्रोदय रस है।

## चन्द्रोदयरसः

पलमृदुस्वर्णदलंरसेन्द्रात्पलाष्टकंषोडशगन्धकस्य। शोणैसकार्पासभवप्रसूनैःसर्वविमर्द्याथकुमारिकाद्भिः॥ तत्काचकुम्भेनिहितप्रगाढंमृत्कर्पटैरतद्दिवसत्रयञ्च। पचेत्क्रमाग्नौसिकताख्ययन्त्रे ततोरजःपल्लवरागरम्यम्॥ सगृह्यचैतस्यफलञ्चसम्यक्पलञ्चकर्पूररजस्तथैव। जातीफलशोषणमिन्द्रपुष्पकस्तूरिकायाइहशाणमेकम्॥ चन्द्रोदयोऽयकथितोस्यवल्लोभुक्तौहिवल्लीदलमध्यवर्त्ती। मदोन्मदानाप्रमदाशतानागर्वाधिकत्वश्लथयत्यकुण्ठात्॥ घृतंघनीभूतमतीवदुग्धमृदूनिमासानिसमण्डकानि। माषाणिपिष्टानिभवन्तिपथ्यान्यानन्ददायीन्यपराणिचात्र॥ रतिकालेरतान्तेवासेवितोयरसेश्वरः। मानहानिंकरोत्येपप्रमदानासुनिश्चितम्॥ कृत्रिमस्थावरचैवजगमचैवयद्विषम्। नविकारायभवतिसाधकेन्द्रस्यवत्सरात्॥ यथामृत्युञ्जयोभ्यासान्मृत्युञ्जयतिदेहिनाम्। तथायसाधकेन्द्रस्यजरामरणनाशन.॥ इन्द्रपुष्पंलवगस्यात्तूकार्पासकुसुमद्रवै.। तत्रान्तरेप्रसिद्धोऽयमकरध्वजनामतः॥

सुवर्णके वर्क ४ तोले, शुद्धपारा ३२ तोले, शुद्धगन्धक ६४ तोले, तीनोको खरलमे डाल कर कजली करे फिर नादनवन (नरमाकपास) के फूलोके रसमे सवको खरल करे, फिर घीगुवारके रसमे खरल कर काचकी आतिसी शीशीमे भर ऊपरसे कपरमिट्टी चढाय धूपमे सुखाय वालुकायन्त्र मे रखकर २८ प्रहरकी क्रमसे मद, मध्य और तेज

अग्नि देवे तो इसकी क्रमसे मंद, मध्य और तेज अग्नि देवे तो इसकी नली जम जायगी। उसको शीशीसे निकाले तो इसका लालवर्ण निकले, फिर ४ तोले चन्द्रोदय, ४ तोले भीमसेनी कपूर, जायफल, समुद्रशोष और लौंग प्रत्येक चार २ तोले और कस्तूरी ३ माशे सबको एकत्रकर इसमेसे तीन रत्ती पानमें रखकर खाय तो मदोन्मत्त सौ स्त्रियोके गर्व को दूर करे, इसपर घृत और अधौटा दूध, नरम-नरम मासके पदार्थ, मैदाके पदार्थ हलके मठ, उडदकी पिट्ठीके जो उत्तम २ पदार्थ हैं सब पथ्य हैं। इस रसको मैथुन के समय वा अन्तमें सेवन करनेसे स्त्रियोंके मानकी हानि करे। कृत्रिमविष, स्थावरविष और जंगमविष ये इस रसके सेवनकर्त्ताको विकार नहीं करते जैसे मृत्युंजय मंत्रके अभ्याससे प्राणी मृत्युको जीतता है उसी प्रकार इसके अभ्याससे प्राणी जरा और मरण रहित होता है। तन्त्रान्तरमें इसी रसका मकरध्वज नाम है।

## मकरध्वजः

स्वर्णस्यभागौवगश्चमौक्तिकंकातलोहकम्।
जातीकोषफलेरूप्यंकास्यकरससिंदूरम्॥
प्रवालकस्तूरीचद्रमभ्रश्चैकभागिकम्।
स्वर्णसिंदूरतोभागाश्चतुरःकल्पयेद्बुधः॥
नातःपरतरःश्रेष्ठःसर्वरोगनिषूदनः।
सर्वलोकहितार्थायशिवेनपरिकीर्त्तितः॥

सुवर्णभस्म दो तोले, वगभस्म एक तोले, मोतीकी भस्म १ तोले, कान्तलोहकीभस्म, जायफल, जावित्री, रूपेकी भस्म, कासेकी भस्म, रससिंदूर, मूगाकी भस्म प्रत्येक एक २ तोले ले, स्वर्णसेन्दूर ४ तोले ले, सबको एकत्र कर सेवन करे तो सर्व रोगमात्रका नाश करे। सम्पूर्ण लोकोके हितके वास्ते श्रीशिवजीने यह मकरध्वज रस निर्माण किया है।

## वसन्ततिलकोरसः

हेम्नस्तोलकमभ्रकंद्विगुणितंलौहात्रयःपारदाः चत्वारोनियतन्तुवगयुगलञ्चैकीकृतंमर्दयेत्॥ मुक्तविद्रुमयौरसेनसमतागोक्षूरवासेक्षुणा। सर्ववन्यकरीषकेणसुदृढतप्तंपचेत्सप्तधा॥ कस्तूरीघनसारमर्दितरसःपश्चात्सुसिद्धोभवेत्। कासश्वाससपित्तवातकफजित्पाण्डुक्षया-दीन्हरेत्॥ शूलादिग्रहणीविषादिहरणमेहाश्मरीविंशतिम्। हृद्रोगापहरज्वरादिशमनंवृष्यवयोवर्द्धनम्॥ श्रेष्ठपुष्टिकरवसन्ततिलकमृत्युञ्जयेनोदितम्॥

सुवर्णकी भस्म १ तोले, अभ्रक दो तोले, लोहभस्म ३ तोले, शुद्धपारा ४ तोले, गन्धक ४ तोले, वगभस्म दो तोले, सबको एकत्रकर खरल करे फिर मोती और मूंगाकी भस्म प्रत्येक चार २ तोले ले इनको गोखरू, ईख और अडूसा इनकी भावना देकर आरने उपलोकी सात २ अग्नि वालुका यन्त्रकी देवे। फिर कस्तूरी ४ तोला और भीमसेनी कपूर ४ तोलेको मिलाकर खरल करे तो यह वसन्ततिलकरस सिद्ध होवे। यह खासी, श्वास, पित्त, कफ, पाडुरोग, क्षय, शूल संग्रहणी, विषरोग, बीस प्रकारके शूल, हृदयके रोग, ज्वर, इत्यादि रोगो को हरण करे, वृष्य और आयुको बढावे। यह मृत्यु जय शिवका कहा वसन्त तिलक रस अति उत्तम पुष्टिकारी है। इसकी मात्रा दो रत्तीकी है।

## वसन्तकुसुमाकरोरसः

द्विभागहाटकचन्द्रत्रयोवगाहिकान्तका।
चतुर्भागशुद्धमभ्रंप्रवालमौक्तिकंतथा।
भावयेद्गव्यदुग्धेनतथैवेक्षुरसेनच॥
वासालाक्षारसोदीच्यरम्भाकन्दप्रसूनकैः॥
शतपत्ररसेनैवमालत्याःकुकुमोदकैः।
पश्चान्मृगमदैर्भाव्यसुगन्धिरससम्भवम्॥

कुसुमाकरविख्यातोवसन्तपदपूर्वकः ।
गुञ्जाद्वयेनसमेव्यःसितामध्वाज्यसयुत. ॥
मेहघ्न कान्तिदश्चैव कामद पुष्टिदस्तथा ।
वलीपलितनाशश्चश्रुतिभ्रंशविनाशयेत ॥
पुष्टिदोवल्य आयुष्य पुत्रप्रसवकारण ।
प्रमेहान्विंशतिचवक्षयमेकादशन्तथा ॥
तथासोमरुजहन्तिसाध्यासाध्यमथापिया ।

सुवर्ण दो तोले, वगभस्म, शीशेकी भस्म, और कान्तलोहकी भस्म, प्रत्येक एक एक तोले लेवे, शुद्ध अभ्रककी भस्म, मोती और मूंगाकी भस्म प्रत्येक चार चार तोले ले सबको एकत्र चूर्णकर गौके दूध, ईखके रस, अडूसा, लाख, नेत्रवाला, केलेकाकन्द और फूल, कमल, मालती और केसर इनके रसोंकी भावना देकर फिर कस्तूरीकी तथा सुगन्धित रसोंकी भावना देवे तो वसन्त पद पूर्वक कुसुमाकर अर्थात वसन्त कुसुमाकर नामसे विख्यात रसकी दो २ रत्तीकी गोलिया बनाकर मिश्री, सहत और घीके साथ सेवन करे तो काति करे। कामनाका देनेवाला, पुष्टिकारी वलीपलित नाशक, वहरेपनका नाश करे, देहको पुष्टकरे, बल और आयुको बढ़ावे, सन्तानका देने वाला, बीस प्रकारके प्रमेह, ग्यारह प्रकारका क्षयरोग, और सोमरोग इन सब साध्य असाध्य रोगोंको नष्ट करे।

## नीलकण्ठोरसः

सूतकगंधकलौहविषचित्रकपद्मकम् ।
वरागरेणुकामुस्तमथैलानागकेसरम् ॥
त्रिकत्रयचत्रिफलाशुल्बभस्मतथैवच ।
एतानिसमभागानिद्विगुणोगुडउच्यते ॥
समर्द्य वटकंकृत्वाभक्षयेच्चणकोन्मितम् ।
कासेश्वासेक्षयेगुल्मेप्रमेहेविषमज्वरे ॥
हिक्कायाग्रहणीदोषेशोथेपाण्डवामयेतथा ।
मूत्रकृच्छ्रे मूढगर्भेवातरोगेचदारुणे ॥
नीलकण्ठोरसोनामब्रह्मणानिर्म्मितःस्वयम् ।
अनुपानविशेषेणसर्वरोगहरोभवेत् ॥

पारा, गन्धक, लोहभस्म, सिंगियाविष, चीते की छाल, कमलगट्टा, [illegible], रेणुका, नागरमोथा, पीपलामूल, नागकेशर, त्रिकुटा, त्रिफला, त्रिमद त्रिसुगन्ध और ताम्बेकी भस्म इनको समान भाग लेवे सबसे दूना गुड लेवे, सबको मिलाकर चनेके बराबर गोलिया बनावे। एक गोली नित्य सेवन करे तो खासी, श्वास, क्षय, गुल्म, प्रमेह, विषमज्वर, हिचकी, संग्रहणी, सूजन, पाण्डुरोग, मूत्रकृच्छ्र, मूढगर्भ और घोर वातके रोग इन सबको यह ब्रह्मदेवका निर्माण किया हुआ नीलकण्ठरस अनेक अनुपानो के साथ नष्ट करे तथा सम्पूर्ण रोगो को नष्ट करे।

## राक्षसरसः

पलद्वयन्सूतमतीवशोधितचाकोटतोयेनपुनर्विभावितम् । दिनत्रयतच्चविमर्द्यगाढसमानगन्धेनपुनर्विचूर्ण्य ॥ यन्त्राभवेदञ्जनसन्निकाशपूर्वोक्ततोयेनपुनर्विभावयेत् । नरकालच्छागस्यतुमासमध्येसंक्षिप्यसलोहितचित्रकस्य ॥
रसेनतुल्यखलुतालमूलीनिर्यासयुक्तेनविमुद्रयगाढम् । तन्मांसपिण्डेऽत्रपरेनिवेश्यमापस्यपिष्टेनलिपेत्प्रयत्नात ॥ तत्तप्ततैलेननिवेश्यचूल्यामन्दाग्निनातद्विपचेत्प्रयत्नात । पचाक्षरचात्रजपेद्विविज्ञोदैवीमिमासिद्धरमेश्वरीं च ॥ ततःसिंदूरवर्णाभवटकतसमुद्धरेत ।
अष्टोत्तरसहस्र तुजप्त्वापचाक्षरीमिमाम् ॥
ततस्तस्मात्समुद्धृत्यमुहूर्तेशोभनेदिने ।
वैद्य सतोष्यविप्रादानरक्तिकैकन्तुभक्षयेत ॥
मधुसर्पियुतसेव्यपश्चाद्भोजनमाचरेत् ।
अनुपानेपिवेत्दुग्धंरसायनमतानुगम् ॥
यथेष्टभोजनकार्य्यकषायकटुवर्जितम् ।
अनेनविधिनाकृत्वानरःस्यात्कामदेववत् ॥
योपिच्छतभजेन्नित्यसहस्र रामसोहितः ।
अकृत्यामैथुनरेतःस्फुटित्वालोचनव्रजेत् ॥
सभवेन्मन्मथाकारोनात्रकार्य्याविचारणा ।
रसराक्षसमुद्धृत्यभूपति स्यात्दनगभ ॥

शुद्ध पारा ८ तोले ले उस को अकोल के

स्वरस अथवा काढेकी भावना दे, फिर तीन दिन खरल कर ८ तोले शुद्ध आमलासार गन्धक मिला कर कजली करे, जब काजल के समान बारीक हो जावे तब फिर अकोल के रस से खरल करे, फिर तत्काल मारे हुये बकरे के मास मे इस कजली के गोले को रख लाल चीते के रस मे शतावर के गोद को खरल कर उस मांस के चारो तरफ लपेट कर उसे बद कर देवे, फिर उस को दूसरे मांस पिण्ड मे रख कर उड़द के चून को सान कर ऊपर लपेट देवे, फिर उस गोले को गरमागरम तेल मे छोड देवे और चूल्हे मे उस के नीचे मन्दाग्नि जलावे और पंचाक्षरी मन्त्र का जप करे। तथा रसेश्वरी भगवती का ध्यान करे, तो निस्सदेह इस रस का सिंदूर के समान वर्ण का गोला बन कर तैयार होगा। फिर १००८ अष्टोत्तर सहस्र पचाक्षरी मत्र का जप करके शुभ मुहूर्त और तिथि मे इस गोले को उक्त तेल मे से निकाल कर उस चून और जले मासादिक को दूर करे, और उस रस को निकाल ले। फिर वैद्य और ब्राह्मणो का पूजन कर एक या दो रत्ती सहत और गौ के घृत मे मिला कर खाय। फिर भोजन करे। ऊपर रसायन के मार्ग की विधि से दूध पीवे और यथेष्ट भोजन करे, परन्तु कषैले और चरपरे आदि पदार्थों को न खावे। इस विधि के करने से प्राणी कामदेव के समान होवे, सौ अथवा हजार स्त्री सेवन की सामर्थ्य होवे, प्राणी मैथुन न करेगा तो वीर्य फूट कर नेत्रोमे आजायगा इस कारण अवश्य मैथुन करे इस मे विचार न करना चाहिये। इस राक्षस रस को सेवन कर राजा काम देव के समान रूपवान् होवे।

## विलासिनीवल्लभोरसः

समानभागेवलिशूलिबीजेतयोःसमानंकनकस्यबीजम्। धत्तूरतैलेनविमर्द्यसम्यग्विलासिनीवल्लभनामधेयः॥ सूतोभवेद्वल्लयुगप्रमाण सितायुतोमेहसमूहहारी। वीर्य्यस्यबन्ध कुरुतेनराणानिहन्तिदर्पंचसुलोचनाना॥

पारा १ तोले, गन्धक १ तोले, धतूरेके बीज दो तोले, सब का बारीक चूर्ण कर धतूरे के तेल मे खूब खरल करे तो यह विलासिनीवल्लभ नाम पारा बन कर तैयार हो। इस को ४ रत्ती ले कर मिश्री के साथ सेवन करे तो सम्पूर्ण प्रमेहो को दूर करे वीर्य्यका स्तभन करे और स्त्रियोके अभिमान को नष्ट करे।

## वंगेश्वरोरसः

वंगभस्मरसंगन्धरौप्यकर्पूरमभ्रकम्।
कर्षकर्षप्रदातव्यसूताङ्घ्रिहेममौक्तिकम्॥
केशराजरसैर्भाव्यद्विगुंजाफलमात्रकम्।
प्रमेहान्विंशतिहन्तिसाध्यासाध्यानथापिवा
बल्यवृष्यपुष्टिकरपरप्रोक्तंरसायनम्॥

वग की भस्म, पारा, गन्धक, रूपे की भस्म और अभ्रक प्रत्येक एक-एक तोले लेवे, सुवर्ण की भस्म और मोती की भस्म प्रत्येक तीन-तीन माशे ले, सब को भागरे के रस मे खरल कर दो-दो रत्ती को गोलिया बनावे। यह बीस प्रकार के साध्यासाध्य प्रमेहो को दूर करे तथा बल करे, वृष्य है, पुष्टि कर्ता तथा परम रसायन है।

## मदनकामदेवोरसः

तारवज्र सुवर्णश्चताम्र सूतसगन्धकम्।
लोहश्चक्रमवृद्धानिकुर्य्यादेतानिमात्रया॥
विमुद्रयपिठरीमध्योरयेत्सैंधवैभृते।
विमर्द्य कन्यकाद्रावैर्न्यसेत्काचमयेघटे॥
पिठरींमुद्रयेत्सम्यक्ततश्चुल्ल्यानिवेशयेत्।
वह्निशनै शनै कुर्य्याद्दिनैकतत्समुद्धरेत्॥
स्वागशीतश्चतच्चूर्णंभावयेदर्कदुग्धत।
अश्वगन्धाचकाकोलीवानरीमुसलीक्षुरा॥
त्रित्रिवेल्लरसैरासाशतावर्य्याश्चभावयेत्।
पद्मकन्दकसेरूणारसैरेकाचभावना॥
कस्तूरीव्योपकर्पूरककोलैलालवगकम्।
पूर्वचूर्णादष्टमाशमेतच्चूर्णं विमिश्रयेत॥
सर्वैं समाशर्कराञ्चदत्त्वाशाणोन्मितपिबेत्।
गोदुग्धद्विपलेनैवमधुराहारसेवक॥

अस्यप्रभावात्सौंदर्यबलतेजोऽभिवर्द्धते ।
तरुणीरमयेद्बह्वीर्नचहानि'प्रजायते ॥

चांदी की भस्म, सुवर्ण की भस्म, तांबे की भस्म, शुद्ध पारा, शुद्ध गंधक, लोहभस्म, प्रत्येक क्रम से अधिक भाग लेवे, सब को खरल कर घी गुवार के रस में खरल करे। और फिर एक हांडी में पिसा निमक भर बीच में शीशी को रख मुखपर्य्यन्त निमक भर दे और मुख को खरिया से बंद कर देवे, फिर उस को चूल्हे पर चढाय धीरे-धीरे एक दिन बराबर अग्नि देवे, फिर असगंध, ककोल, कौंछ, मूसली, तालमखाने इन प्रत्येक के रस की तीन-तीन बार भावना देवे फिर कमलकन्द कसेरू इन के रस की एक एक भावना देवे, पश्चात् कस्तूरी, सोंठ, मिरच, पीपल, भीमसेनी कपूर, ककोल, छोटी इलायची, लौंग, ये सब प्रथम चूर्ण से अष्टमांश लेवे, फिर सब के बराबर मिश्री मिलाकर ४ माशे, ८ तोले गौ के दूध के साथ पीवे, और इस के ऊपर मधुर आहार सेवन करे। इस के प्रभाव से सुन्दरता, बल और तेज बढे और बहुत स्त्रियों से रमण करे तथा वीर्य की कदाचित् हानि न हो।

## कंदर्पसुंदरोरसः

सूतोवज्रमहिमुक्तातारहेमसिताभ्रकम् ।
रसैरससमानेतान्मर्दयेदरिमेदजैः ॥
प्रवालगन्धचूर्णं चद्विद्विकर्षैर्विमिश्रयेत् ।
प्रवालचूर्णगन्धस्यविमर्द्यमृगभृंगके ॥
क्षिप्त्वामृदुपुटेपक्त्वाभावयेद्धातकीरसैः ।
काकोलीमधुकमांसीबलात्रयविषेगुदम् ॥
द्राक्षापिप्पलिवदाकवरीपर्णीचतुष्टयम ।
परूपककसेरश्चमधुकवानरीतथा ॥
भावयित्वारसैरेषांशोषयित्वाविचूर्णयेत् ।
एलात्वक्पत्रकमांसीलवंगगैरुकेसरम ॥
मुस्तमृगमदकृष्णाजलचन्द्रश्चमिश्रयेत् ।
एतच्चूर्णं शाणमितैरसंकन्दर्पसुन्दरम् ॥
खादेच्छाणमितरात्रौसिताधात्रीविदारिका ।
एतेपात्रं चूर्णेनसर्पिष्कर्षेणसम्मितम ॥
तस्यानुद्विपलक्षीरंपिबेत्सुखितमानसः ।
रमणीरमयेद्बह्वीर्नहानिंकापिगच्छति ॥

शुद्ध पारा, हीरे की भस्म, सीसे की भस्म, मोतीकी भस्म, चांदीकी भस्म और सफेद अभ्रक की भस्म, ये प्रत्येक पारे के बराबर लेवे, इन सब को एकत्र खरल करके खैर के काढे से खरल करे, फिर मूंगा की भस्म दो तोले, गंधक की भस्म २ तोले मिला के असगंध के स्वरस से खरल करे, फिर हिरन के सींगमें भर ऊपर कपरमिट्टी कर लघु सपुट में रख कर फूंक देवे, फिर धाय के फूलों में अथवा इस के काढे की भावना दे कर काकोली, मुलहटी, जटामासी बरियारा, गुलसकरी और कगही, भसींडा, हिंगोट, दाख, पीपल, बादा, सतावर, शालपर्णी, पृष्टिपर्णी, मधुपर्णी, फालसे, कसेरू, महुआ, कौंच के बीज इन सब के रस की पृथक् पृथक् भावना दे कर धूप में सुखाता जावे। इलायची, तज, पत्रज, जटामासी, लौंग, गेरू, केशर, नागरमोथा, कस्तूरी, पीपल, नेत्र बाला और भीमसेनी कपूर, इन सब को मिला के चूर्ण करे, तो यह कन्दर्पसुन्दर रस बने। इस में से ४ माशे रात्रिमें मिश्री आवले और विदारीकंद इन के एक-एक तोले चूर्ण को एक तोले घी में मिलाय इसमें इस कन्दर्पसुन्दर रस को मिलाय के खाय ऊपर से ८ तोले दूध पीवे, और प्रसन्न चित्त रहे तो अनेक स्त्रियों से रमण करने की शक्ति हो तथा वीर्य की हानि कदाचित् न होवे।

## लोहरसायनम्.

शुद्धरसेन्द्रभागैकंद्विभागशुद्धगंधकम् ।
क्षिपेत्कज्जलिकांकृत्वातत्रतीक्ष्णभवरजः ॥
क्षिप्त्वाकज्जलिकातुल्यप्रहरैकंविमर्दयेत् ।
ततकन्याद्रवैर्मध्येत्रिदिनपरिमर्दयेत् ॥
ततःसंजायतेतस्यसोष्णोधूमोद्गमःखलु ।
अथतत्पिण्डितंकृत्वाताम्रपात्रे निधापयेत् ॥
मध्येधान्यकुसूलस्यत्रिदिनधारयेद्बुधः ।
ततउद्धृत्यततस्मात्खल्लेक्षिप्त्वानिधापयेत् ॥

रसैःकुठारछिन्नायास्त्रिवेलपरिभावयेत् ।
सशोष्यघर्मेक्वाथैश्चाभावयेत्रिकटोस्त्रिशः ॥
वासामृताचित्रकाणांरसैर्भाव्यपृथक्त्रिश ।
लोहपात्रेततःक्षिप्त्वाभावयेत्रिफलाजलैः ॥
निर्गुण्डीदाडिमत्वग्भिर्विपभृंगकुरंटकैः ।
पलाशकदलीद्रावैर्बीजकस्य सृतेनवा ॥
नीलिकालम्बुषाद्रावैर्बब्बूलफलिकारसैः ।
भावयेत्त्रित्रिवेलचततोनागबलारसैः ॥
बलावरीगोक्षूरकैपातालगरुडीद्रवैः ।
त्रित्रिवेलंयथालाभंभावयेदेभिरौषधैः ॥
ततःप्रातर्लिहेत्क्षौद्रघृताभ्यांकोलमात्रकम् ।
पलमात्रंवरीक्वाथपिबेदस्यानुपानकम् ॥
मासत्रयाच्छीलितंस्याद्वलीपलितनाशनम् ।
मन्दाग्निश्वासकासौचपाण्डुतांकफमारुतौ ॥
पिप्पलीमधुसयुक्ताहन्यादेतन्नसशयः ।
वातास्त्र मूत्रशोपांश्चग्रहणीजरुजांजयेत् ॥
अण्डवृद्धिंजयेदेतच्छिन्नासत्त्वमधुप्लुतम् ।
बलवर्णकरवृष्यमायुष्यपरमंस्मृतम् ॥
जयेत्सर्वामयान्कालादिदलोहरसायनम् ।
प्रक्षिप्यौषधमेतस्मिन्प्रदद्यात्कोलमात्रकम् ॥
कूष्माण्डतिलतैलञ्चमाषान्नं राजिकातथा ।
मद्यमम्लरसचैवत्यजेल्लोहस्यसेवकः ॥

शुद्ध पारा १ तोले, शुद्ध गधक दो तोले, दोनो की कजली करके इस मे लोहे की भस्म ३ तोले, मिला कर एक प्रहर सब को खरल करे, फिर घी गुवार के रस मे तीन दिन खरल करे, इस प्रकार करते करते उस मे से धुआँ निकलने लगेगा और कजली गरम हो जावेगी। तब उस का गोला बनाय अण्डके पत्तो से लपेट किसी तावे के पात्र में रख कर धान की खत्ती मे तीन दिन पर्य्यंन्त गडा रहने देवे, फिर उसको निकाल खरल में डाल कन्दगिलोय के रसकी तीन भावना देवे, फिर धूप में सुखा कर त्रिकुटा के काढे की तीन भावना देवे, तथा अडूसा, गिलोय और चीते के रसो की तीन-तीन भावना देवे। फिर लोह पात्र में रख कर त्रिकुटाके काढे की, निर्गुण्डी, अनार के फल की छाल, भसीडा, भांगरा, पीयाबासा, ढाक, केले का कन्द, विजैसार का काढा, नीली, मुण्डी, और बबूल की फली इन प्रत्येक के काढे की तीन-तीन भावना देवे। फिर खरैंटी, कगही, शतावर, गोखरू और छिलहिटा इन प्रत्येक के रस की तीन-तीन भावना देवे, यदि सब औषधि न मिले तो जो मिले उन्ही के रसों की भावना देवे। इस को प्रातःकाल ८ रत्ती ले सहत और घी मे मिला कर चाटे, और इसके ऊपर शतावर का काढा ४ तोले पीवे। इस प्रकार तीन महीने सेवन करने से वली पलित कहिये वृद्धावस्था को दूर करे, मन्दाग्नि, श्वास, खासी, पाण्डु रोग, कफ, वादी, इन सब रोगो को पीपल और सहत के साथ खाने से दूर करे। वात रक्त, मूत्र के विकार, संग्रहणी और अण्ड वृद्धि को मुलहठी के सत और शहत के साथ खाने से नष्ट करे, बल, वर्ण करे, आयुको बढावे, वृष्य है। यह लोह रसायन सम्पूर्ण रोग मात्रो को दूर करे, इस मे जो प्रक्षेप औषधि कही है, उन को आठ-आठ माशे मिलावे।

अब इसपर पथ्य कहते हैं, पेठा, तिल, तेल, उडद के पदार्थ, राई, मद्य और खटाई के पदार्थ इत्यादिक वस्तुओं को लोह सेवन कर्त्ता मनुष्य त्याग देवे।

## पारदभस्म.

शुद्धंसूतद्विधागन्धलोहपात्रेग्निसस्थिते ।
आर्द्रन्यग्रोधदण्डेनचालयेद्भस्मतानयेत् ॥
रक्तिकाद्वितयभुक्तंरेतै पुष्टिकरपरम् ।

शुद्ध पारा ४ तोले, गधक ८ तोले, दोनो को लोह के पात्रमे डाल अग्निपर रख कर अग्नि देवे, और जब कढाई अत्यन्त गरम हो जावे तब एक बड की लकडी से उस पारे और गन्धक को रगडता जाय। इस प्रकार करने से थोडी ही देर मे उस पारे और गन्धक की भस्म हो जावेगी। उस भस्म को किसी शीशी आदि में भर कर रख छोडे। इस मे से दो रत्ती भस्म को यथायोग्य

अनुपान के साथ सेवन करे तो वीर्य्य को अत्यत बढावे ।

## स्तंभनकर्त्तापारदः

शुद्धं सूतमिपुप्रतोलकमितंगन्धंतथाशुद्धिमत् पंचाक्षरपरिगृह्यसयुतमुखांशुक्तिसमुद्घाट्य तां ॥ तत्कीटंपरिहृत्यशुक्तिजठरादंतःक्षिपेद्गन्धकम्। प्रोक्तस्यार्द्धमथान्तरेविनिहितंसूतं समस्ततत: ॥ सूतस्योपरिशेषगन्धकरजः संक्षिप्यतन्मध्यग । सूतंशुक्तिकयान्ययोपरिगतासंमुद्रयमृद्वस्त्रके ॥ तांशुक्तिंपरिशोष्यसूर्यकिरणारसदीयतेऽग्निस्तुपैं । धान्यानांगजसञ्ज्ञकेवरपुठेतस्स्वांगसशीतलम् ॥ संचूर्ण्यां शुकगालितकिलभवेद्गुञ्जोन्मितपुष्टिकृत्। रेतःस्तभनकृत्पयोऽनुचपिवेत्सायसितासयुतम् ॥

शुद्ध पारा ५ तोले, शुद्ध गन्धक ५ तोले ले मुरामुदी सीप के मुख को खोल उस के भीतर के कीडे को निकाल डाले, फिर उस गन्धक के आधे चूर्ण को उस मे बिछा कर उस पर पारेको रख बाकी आधे चूर्णसे दवा देवे, फिर दूसरे सीप के पलडे से बद कर कपरमिट्टी करके धूप मे सुखा लेवे, और धान्य के तुषो के गजपुट मे रख कर फूंक देवे । जब स्वाग शीतल हो जावे, तब निकाल कर उस की कपरमिट्टी को दूर करे और पारे की ढली को निकाल चूर्ण कर कपरछन कर और किसी उत्तम शीशी आदि पदार्थ मे भर कर रख छोडे । इसमेंसे एक रत्ती रस मक्खन, मिश्री, दूध आदि के अनुपान से भक्षण करे तो पुष्टता करे, और वीर्य का स्तम्भन करे, तथा सायकाल मे इस के ऊपर मिश्री मिला हुआ दूध पीवे ।

## गन्धामृतरसः

भस्मसूतद्विधागन्धकन्यकाद्भिर्विमर्दयेत् ।
रुद्ध्वालघुपुटेपश्चादुद्धृत्यमधुसर्पिषा ॥
निष्कखादेज्जरामृत्यु हन्तिगन्धामृतोरसः ।
समूलभृ गराजञ्छायाशुष्कन्तुचूर्णयेत् ॥
तत्समत्रिफलाचूर्णसर्वतुल्यासिताभवेत् ।
पलैकंभक्षयेच्चानुसेवनाच्चजरापहम् ॥

चन्द्रोदय १ तोले, गन्धक दो तोले, दोनों को घी गुवार के रस से एक दिन खरल कर सराव सपुट मे बन्द कर लघुपुटमे फूंक दें, स्वांग शीतल होनेपर निकाल ले, सहत और घी के साथ ४ मासे भक्षण करे तो वृद्धावस्था और बुढापे का नाश करे । यह गन्धामृत रस है, जड युक्त भागरे को छाया मे सुखा कर चूर्ण करे, फिर उस मे बराबर का त्रिफला का चूर्ण मिलावे और सब चूर्ण के बराबर मिश्री मिला कर इस मे से चार तोले नित्य सेवन करे तो वृद्धावस्था दूर हो ।

## पंचशरोरसः

रसेनयुक्शाल्मलिजेनसूतंत्रिसप्तवाराणीव लिंविमर्द्य । पृथक्त्रयंकज्जलिकांविपच्यघृते रस.पचशरोऽयमुक्तः ॥ वल्लोहिवल्लोदलसंप्रयुक्तोवीर्यातिवृद्धिकुरुतेऽस्यधूनम् । मांसान्नमद्यं गुरुपायसंचपयः ॥ पिबेन्माहिपमत्र सिद्धम् ।

सेमरके मूसलोके रसमे पारेको खरल करे, फिर गन्धक मिलाकर २१ भावना सेमर के रस की देवे, फिर इस कज्जली को घी मे परिपक्व करे तो यह पचशर नामक रस सिद्ध हो। दो रत्ती रस पानमें रख कर सेवन करे तो यह वीर्य्य की वृद्धि करे, इस पर मास, उड़द के पदार्थ, मद्य, भारी पदार्थ, पायस ( खीर ) और भैंस का दूध सेवन करना चाहिये ।

## कामिनीमदभंजनोरसः

शुद्धं सूतंसमगन्धत्र्यहंकल्हारकद्रवैः ।
मर्दितंवालुकायत्रेयामसंपुटकेपचेत् ॥
रक्तागस्यद्रवैर्भाव्यंदिनैकन्तुसितायुतम् ।
यथेष्ट भक्षयेच्चानुकामयेत्कामिनीशतम् ॥

शुद्ध पारा ४ तोले, गन्धक ४ तोले, दोनो को लाल कमल के रससे तीन दिन खरल करे,फिर

वालु का यन्त्र मे एक प्रहर पचन करावे पश्चात् उसमें से निकाल कर घृ घची के रसमे एक दिन खरल करके इसमें से बलावल विचार मिश्री के साथ इसको सेवन करे और यथेष्ट भोजन करे तो तो १०० स्त्रियों से रमण करने की शक्ति होवे।

## लक्ष्मणालौहम्

लक्ष्मणाहस्तिकर्णाभ्यात्रिकत्रयसमन्वयात् ।
अश्गन्धासमायोगाल्लोहपु सवनंस्मृतम् ॥
पुत्रोत्पत्तिकरवृष्यकन्यासूतिनिवर्त्तकम् ।
कृशस्यबलंश्रेष्ठसर्वामयहरंपरम् ॥

लक्ष्मणा और लाल अरड इनमे त्रिफला, त्रिकुटा, त्रिमद और असगन्ध ये सब समान भाग मिलावे सबकी बराबर लोह भस्म मिलाकर यथा योग्य मात्रासे सेवन करे तो यह पुत्रोत्पत्ति करे, वृष्य है, तथा जिसके कन्या ही-कन्या होती हो उसको दूर करे, कृशोको बल देवे और सब रोगो को हरण करे ।

## कामिनीदर्पघ्नोरसः

शाल्मल्यास्त्वचमादायश्लक्ष्णचूर्णानिकारयेत्
शुद्धगन्धकचूर्णानितद्रसेनैवभावयेत् ॥
माषमात्रप्रयोगेणश्रृणुवक्ष्यामियेगुणा ।
मकरध्वजरूपोऽपिस्त्रीशतानन्दवर्द्धनः ॥
गतायुश्चभवेद्वलीपलितनाशन ।
तेजस्वीबलसम्पन्नोवेगेनतुरगोपम ॥
सततंभक्षयेद्यस्तुतस्यमृत्युर्नजायते ।

सेमर की छाल का बारीक चूर्ण कर समान भाग गन्धक का चूर्ण मिलाय सेमर के रस से ही खरल करे। इसको एक माशे नित्य सेवन करने से जो गुण हैं वो सुनो, कामदेव के समान दिव्यरूप हो, सौ स्त्रियो को आनन्द देवे, गतायु. पुरुष भी वली पलित के रोगो से रहित हो, तेजस्वी, बलवान्, वेग मे घोडे के समान हो, जो प्राणी निरन्तर इस रस का सेवन करता है उसकी मृत्यु कदाचित् न होवे ।

## हरशशांकोरसः

गंधकामलकचूर्णधात्रीरसविभावितम् ।
सप्तधाशाल्मलीतोयै शर्करामधुयोजितम् ॥
लीढ्वाचानुपयःपानप्रत्यहकुरुतेतुयः ।
एतेनाशीतिवर्षोऽपिशतधारमतेस्त्रिया ॥

गन्धक और आमले के चूर्ण को आमले के रस की सात भावना देवे, फिर सात भावना सेमर के रस की देकर इसमें मिश्री और सहत मिला कर सेवन करे और ऊपर से दूध पीवे। इस प्रकार नित्य करे तो अस्सी वर्ष का भी मनुष्य सौ बार स्त्री से रमण करे ।

## चांडालिनीयोगः

सितपुनर्नवामूलशाल्मलीरसभावितम् ।
शाल्मलीसत्त्वनिर्य्यासंदद्यात्तत्रसमंसमम् ॥
गंधकसर्वतुल्यञ्चभावयेच्छाणमात्रकम् ।
अनुपानप्रकुर्व्वीतततःक्षीरपलद्वयम् ॥
अयचडालिनीयोगेऽगम्याप्यत्रहिगम्यते ।
निषेधान्निधनयातिकरणात्कामरूपधृक्

सफेद सांठ ( विषखपरे ) की जड़को सेमल के रस की सात भावना देवे, फिर इसके बराबर सेमल का गोद मिला कर सबके बराबर गन्धक मिलावे,सबका चूर्ण कर ३ माशे सेवन करे इसके ऊपर ८ तोले दूध पीवे। यह चाडालिनी योग अगम्या से भी गमन करावे यदि स्त्री सग न करे तो मृत्यु होवे ।

## सिद्धसूतः

मुक्ताफलशुद्धसूतसुवर्णरूप्यमेवच ।
यवक्षारश्चतत्सर्वतोलैकैकप्रकल्पयेत् ॥
रक्तोत्पलपत्रतोयैर्मर्दयेत्पत्तलीकृतम् ।
मर्दयेच्चपुनर्दत्त्वागधकतदनन्तरम् ॥
क्षिप्त्वाकाचघटीमध्येसंनिरुद्ध यत्रियामक ।
सिकताख्येपचेच्छीतेसिद्ध सूतन्तुभक्षयेत् ॥
पचरक्तिप्रमाणेनमूसलीशर्करान्वितम् ।
शुक्रवृद्धिकरोत्येषध्वजभगचनाशयेत ॥

दुर्बलवपुरस्त्यर्थबलयुक्तं करोत्यसौ ।
मुद्गगर्भघृतक्षीरचालय स्निग्धमाहिषम् ॥
पारावतस्यमांसचतित्तिरश्चसदाहितः ।

मोती, शुद्ध पारा, सुवर्ण भस्म, चादी की भस्म और जवाखार प्रत्येक एक २ तोला लेवे, सबका चूर्ण कर लाल कमल के पत्तो के रस से खरल करे, फिर बराबर की गन्धक मिलाय खरल कर काच की आतिशी शीशी मे भर बालुका यत्र मे रखकर तीन प्रहर की अग्नि देवे । जब स्वाग शीतल हो जावे तब इस सिद्ध पारदमे से ४ रत्ती ले, मूसली और मिश्री मे मिलाकर सेवन करे तो शुक्रकी वृद्धि होवे, और ध्वजभग (लिंगकी सुस्ती को नष्ट करे, दुर्बल मनुष्य का देह बलवान् हो, इसके उपर मूग, घी, दूध, साठी चावल, भैंस का दूध कबूतर और तीतर का मास खाना सर्वेव हित है ।

## स्तंभनम्.

कर्पूरटंकणसूततुल्यगुनिरसमधु ।
समर्थ्यलेपयेल्लिंगंस्थित्वायामतथैवच ॥
ततःप्रक्षाल्यरमयेद्वनितानाशतसुखम् ।
वीर्यस्तभकरपुसासम्यङ्नागार्जुनोदितम् ॥

कपूर, सुहागा और पारा तीनो औषधि समान भाग लेकर पीस डाले फिर अगस्तिया के रससे और सहत मे खरल करके लिंगपर लेप करे, एक प्रहर के बाद उस लेप को धोकर स्त्रीसे रमण करे तो सौ स्त्रियो से भोग करे वीर्यका स्तभन करे । यह नागार्जुन सिद्ध का कहा प्रयोग है ।

## अन्ययोगः

अहिफेनदुग्धशुद्ध रक्तिकात्रितयोन्मितम् ।
बिन्दुवेगध्रुवक्तेसितयानिशिभक्षितम् ॥

शुद्ध अफीमका दूध ३ रत्ती लेकर रात्रिके समय मिश्रीमे भक्षण करे तो वीर्यका स्तभन अवश्य हो ।

## सौगतिगुटिका

पारदगन्धकचम्पककेसरलुरकुसुमकरहाटा ।
अजमोदाम्बुभिशोषीजातीपत्रञ्चजातीफलं ॥
प्रत्येकभागैकंभागद्वितयंचशुद्धमहिफेनम् ।
तेनबदरसदृशगुटिकाकार्य्यामधुनाथभक्षये
देकाम् । यामेतीतेललनासविधेस्थित्वाज
वानिकाकर्षम् ॥ तैलाद्रमुजीयादनुपानंचैत
देतस्यलिंगकठिनतरस्याद्वीर्यसंस्तंभयेद्यामं ।
एषासौगतिगुटिकासत्यसत्यंचरोधकरी ॥

पारा, गन्धक, नागकेशर, केशर, लौंग, अकरकरा अजमोद, समुद्रशोष, जावित्री, और जायफल प्रत्येक एक २ तोले लेवे और शुद्ध अफीम दो तोले लेकर सबको खरल कर बेरकी गुठली के बराबर गोलिया बनाये । एक गोली रात्रिके समय सहत से खाय फिर एक प्रहर बाद एक तोले अजवायन को तेलमे मिलाकर सेवन करे । यह इसका पथ्य है तो लिंग कठिन होवे, वीर्य्य का एक प्रहर तक स्तभन हो यह सौगतिगुटिका निश्चय वीर्य्य को रोकने वाली है ।

## अन्ययोगः

करवीरजटालेपय करोतिनरोमणौ ।
वीर्य्यस्तभंसलभतेकरनाटीसुरतेष्वपि ॥

कनेर की जड को जल मे पीस सुपारी को बचा कर लिंग पर लेप करे, फिर एक घटे बाद उसको धोकर स्त्रीसे रमण करे तो करनाटी स्त्री के भी समोग करनेसे वीर्य्य स्तभनको प्राप्त होवे ।

## कामदेवः

सूतोमाषमितःस्वदोषरहितस्ततुर्य्यभागोबलि
स्तन्मानस्तुभुजगफेनउदितःक्षुद्राफलस्याम्बुना ॥
एतद्गोलकमाकलय्यविपचेत्क्षुद्राफलेहेमगे ।
लावैरष्टमितैर्भवेदितिरसःश्रीकामदेवाभिध ॥
मात्रासूर्योदयेगुञ्जामेकायामचतुष्टये ।
गुञ्जाचतुष्टयंदद्यनागवल्लीदलान्वितम् ॥
दुग्धौदनसलवणरात्रौक्षीरययेच्छया ।

पारा १ मासे, गन्धक ४ मासे, अफीम ४ मासे, इन सबको कटेरी के फल के रसमें खरल कर गोलिया बनावे उसको कटेरीके फल मे रखकर पचावे फिर धतूरे के फल मे रखकर उसको ८

लावकपुट दे तो यह कामदेव रस सिद्ध हो, इसमें से एक रत्ती प्रातःकाल देवे, फिर १ रत्ती दूसरे प्रहर, इसी प्रकार चार प्रहर में ४ रत्ती मात्रा पान में रखकर देवे और दिनमें दूध-भातका भोजन करे परन्तु निमक का पदार्थ न खाय। और रात्रि को यथेष्ट दूध पीवे तो यह गुटिका अत्यंत स्तंभन करे।

## महानीलकंठोरसः

पलैकंनागभस्माथभावयेत्तिमिपित्ततः ॥
तन्नागसुमृतस्वर्णंतोलैकंचापिमिश्रयेत् ॥
द्विपलभस्मसूतस्य त्रिपलमृतमभ्रकम्।
त्रिपललौहभस्माथसर्वमेकत्रकारयेत् ॥
भावयेच्चपृथक्कन्याब्राह्मीनिर्गुंडिकाशमी।
मुण्डीशतावरीछिन्नाकोकिलाक्षस्यबीजकैः ॥
मुसलीवृद्धदारोग्निद्रवैरेभिर्भिषग्वरः।
ततःसचूर्णयेत्सर्वंतुल्यमेकादशाभिधम् ॥
वराव्योषाब्दवह्न्येलाजातीफललवंगकम्।
पूजयेद्वृषपुष्पाद्यैःनीलकण्ठमहेश्वरम् ॥
द्विगुंजाभक्षयेदस्यमृत्युंजयमनुस्मरन् ॥
क्षयमेकादशविधंग्रहणीरक्तपित्तकम्।
विविधान्वातजान्रोगांश्चत्वारिंशच्चपैत्तिकाम् ॥
हन्तिसर्वामयानेवकामिनीनांशतव्रजेत्।
एकाविंशतिरात्रार्द्धपारीहार्य्यंत्यजेदिह ॥
यथेष्टाहारचेष्टोहिकंदर्पसदृशोनरः।
मेधावीबलवान्प्राज्ञोबह्वाशीभीमविक्रम ॥
पुत्रार्थिनीतथानारीसैवपुत्रंप्रसूयते।
अस्यसूतस्यमाहात्म्यंवेत्तिशम्भुर्नचापरः।

मछली के पित्त में घोटा हुआ नागेश्वर ४ तोले, उसी में एक तोले सुवर्ण की भस्म मिलावे चन्द्रोदय ८ तोले, और अभ्रक १२ तोले मिलाय सबको एकत्र कर घीगुवार, ब्राह्मी, निर्गुंण्डी, छोंकरा, गोरखमुंडी, शतावर, गिलोय, तालमखाने, मूसली, विधायरा और चीता इनके रसों की पृथक्-पृथक् भावना देवे, फिर हरड, आवला सोंठ, मिरच, पीपल, नागरमोथा, चीता, इलायची जायफल, और लौंग इनका चूर्ण मिला कर रस सिद्ध करे। फिर अडूसेके फल आदिसे श्रीनीलकंठ शिव का पूजन करे। तब दो रत्ती सेवन कर श्रीमृत्युंजयशिवका स्मरण करे तो ग्यारह प्रकार का क्षय रोग, सग्रहणी, रक्तपित्त, अनेक, वातके रोग और ४० पित्तके रोगो को नष्ट करे। सौ स्त्रियों के भोगने की सामर्थ्य हो। २१ रात्रि पथ्य सेवन करके फिर परिहार के त्याग देवे, फिर यथेष्टआहार और आचारो का सेवन करे, कामदेव के समान रूप होवे, बुद्धिमान् बलवान् प्राज्ञ, बहुत भोजन करने वाला, भीमसेन के समान पराक्रमी, जिसको पुत्र की इच्छा हो उसको पुत्र होवे, इस महानीलकंठरस की महिमा श्रीशिवजी जानते हैं, अन्य नहीं।

## बृहच्छृंगाराभ्रकम्

पारदगंधकचैवटंकणंनागकेशरम्।
कर्पूरजातीकोपचलवंगतेजपत्रकम् ॥
एतेषांकर्षभागानिसुवर्णंतत्समंभवेत्।
शुद्धकृष्णाभ्रचूर्णंश्चचतुष्कपिचुभागिकम् ॥
तालीसघनकुष्ठचमांसीपुष्पवरागकम्।
एलाबीजंत्रिकटुकत्रिफलाकरिपिप्पली ॥
एषांकर्षद्वयञ्चैवपिप्पलीक्वाथभावितम्।
अनुपानप्रयोक्तव्यचोर्चंक्षौद्रसमायुतम् ॥
नानारोगप्रशमनविशेषात्कासरोगनुत।
वातिकंपैत्तिकञ्चैवश्लैष्मिकसान्निपातिकम् ॥
हृच्छूलपार्श्वशूलचशिरःशूलविशेषतः।
स्वरामयतथाकुष्ठश्लेष्माणवातशोणितम् ॥
बृहच्छृंगाराभ्रनामाविष्णुनापरिकीर्त्तितम्।
रक्तपित्तचकासचनाशयेन्नात्रसंशय ॥

पारा, गन्धक, सुहागा, नागकेशर, कपूर, जायफल, लौंग और तेजपात प्रत्येक एक २ तोले लेवे और सबकी बराबर इसमें सुवर्ण भस्म अथवा सुवर्ण के वर्क मिलावे, शुद्ध कृष्णाभ्रक की भस्म ४ तोले, तालीस, नागरमोथा, कूठ और जटामासी के फूल, दालचीनी, छोटी इलायचीके बीज सोंठ, मिरच, पीपल, हरड, बहेडा, आमला और गजपीपल ये प्रत्येक दो-दो तोले लेवे, सबका चूर्ण कर पीपल के काढे की भावना देवे, तो यह रस

बनकर तैयार होवे। इसको दालचीनी के चूर्ण और सहत के साथ चाटे तो अनेक रोगों को नष्ट करे। वात, पित्त, कफ और सन्निपात के रोगों को तथा हृदय के शूल, पसवाड़े के शूल, मस्तकपीड़ा स्वरभंग, कोढ, कफकी बीमारी, वातरक्त और रक्तपित्त इनको दूर करे यह विष्णु भगवान् की कही हुई बृहच्छृंगाराभ्रक है, इसमें सन्देह नहीं है।

## कामाग्निसंदीपनोमोदकः

त्रपीरसोगन्धकमभ्रकञ्चद्विक्षारचित्रेलवणा निपञ्च । शठीयवानीद्वयकोटहारीतालीसपत्रान्यपरद्विकर्षम् ॥ जीरचतुर्जातलवंगजातीफलंचकर्षत्रयमेवमन्यत । सशृद्धदारु कटु व त्रयचतथाचतुःकर्षमितनिवोध ॥ धान्याकयष्टीमधुरीकसेरूक्षपापृथकपंचवरीविदारी। बरेभकर्णाभवलात्मगुप्ताबीजतथागोक्षुरबीजयुक्तम् ॥ सबीजपत्रेन्द्ररज समानसमासिताक्षौद्रयुतचतुल्यम् । कर्पकमिन्दोरथ मोदकतत्कामाग्निसंदीपनसेतदुक्तम् ॥ वृष्यास्त्वत परतरसततनदृष्टमेतनिपेव्यमनुजःप्रमदासहस्रम् । गच्छन्नलिंगशिथिलत्वमवा प्नुयाच्चनागाधिपविजयतेवलतःप्रमत्तम् ॥ कान्त्याहुताशनमपिस्वरतोमयूरान्वाहंजवेननयनेनमहाविहगम । वातानशीतिमथपित्तगदंसमग्रश्लेष्मोत्थविंशतिरुजःपरमग्निमाद्यम् ॥ दुर्नामकामलभगदरपाडुरोगमेहातिसारकृमिहृद्ग्रहणीप्रदोषान्। कासज्वरश्वसनपीनसपार्श्वशूलशूलाम्लपित्तसहितांश्चिरजान्समस्तान् ॥ हत्वागदानपिचतत्पुमपत्यकारीसर्वर्तुपथ्यमथसर्वसुखप्रदायि : वृष्यबलीपलितहारिरसायनस्याच्छ्रीमूलदेवकथितपरमप्रशस्तम् ॥

पारा, गन्धक, अभ्रक, जवाखार, सज्जीखार, चीतेकी छाल, पांचों निमक, कचूर, अजमायन, अजमोद, वायविडंग, और तालीसपत्र प्रत्येक दो २ तोला लेवे, जीरा, दालचीनी, छोटी इलायची, नागकेशर, तेजपात, लौंग और जायफल प्रत्येक चार २ तोला लेवे, त्रिवायरा सोंठ, मिरच, पीपल, ये प्रत्येक छः २ तोला लेवे, धनियां मुलहटी, सिंघाड़े कसेरू, प्रत्येक आठ २ तोला लेवे, शतावर, विदारी कन्द, हरड, बहेडा, आवला, हस्ति कर्ण, पलाश की छाल, खिरैटी, कौंच के बीज और गोखरू प्रत्येक दश २ तोला लेवे, इन सब औषधियो को कूट-पीस चूर्ण करे और सब चूर्ण के बराबर शुद्ध की हुई भांग बीजों सहित चूर्ण कर मिलावे, और सब के बराबर मिश्री मिलावे तथा अनुपान माफिक घी और सहत मिला कर दो तोले कपूर से सुगन्धित करे। इस की मात्रा छः माशे से ले कर एक तोले पर्यन्त है। इस के समान वृष्य औषधि संसार मे दूसरी नहीं देखी गई है। इस के सेवन करने से यह प्राणी १००० स्त्रियों को भोगे, लिंग कभी शिथिल न होवे, हाथी के समान बल हो, अग्नि के समान तेज होवे, मोर के समान स्वर होवे, घोड़े के समान वेग हो, गीध के समान दृष्टि हो। ८० प्रकार के पित्त रोग, बीस प्रकार के कफ रोग, मन्दाग्नि, बवासीर, कामला, भगदर, पाण्डु रोग घोर अतिसार, कृमि रोग, हृदय के रोग, संग्रहणी खांसी, ज्वर, श्वास, पीनस, पसवाडे का शूल, शूल, अम्लपित्त और बहुत दिनो के संपूर्ण रोगों को यह नष्ट करे, तथा सन्तान का दाता है। सब ऋतुओं में पथ्य है, और सदैव सुखकारी है, वृष्य है, और वलीपलित (बुढापे) का दूर कर्त्ता और रसायन है, यह श्री मूलदेव का कहा परमोत्तम प्रयोग है।

## समाप्तोऽयमुत्तरखण्डस्योत्तरभागः

हमारे मित्र वैद्य सुन्दरलाल जी ने पुरनियाँ से ये अपने परीक्षित रस लिख कर भेजे हैं और लिखा है कि, इन को अपने किसी ग्रन्थमें प्रकाश करा दीजिये ये रस मेरे अनुभव किये हुए हैं उन की आज्ञानुसार हम यहाँ प्रकाशित किये देते हैं। यदि इसी प्रकार जो अन्य मित्र गण अपनी परीक्षित यानी आजमाई हुई औषधियो को संसारके

कल्याणार्थ, छपवाना चाहे वो हमारे पास भेजे। हम उन को छाप देवेंगे। और उन का नाम भी स्पष्ट अक्षरों में प्रकाशित कर देंगे। अर्थात् यह औषधि हमारे परम मित्र ने अमुक स्थान से लिखी है ऐसा उस प्रयोगके अन्तमे लिख दिया जायगा।

## संखिया मारण.

### संवल के जौहर की क्रिया

सखिया को एक दिन काजी से खरल कर एक दिन विष के काढे से खरल करे, पश्चात् प्रत्येक उपविष मे घोट गोला बनाय डौम यंत्र में उड़ा लेवै ऊपर के पात्र मे जो सत्त्व लगे उस को छुरी से होशियारी के साथ निकाल के शीशी में भर कर रख छोडे। इस की एक चावल मात्रा को मिश्री के साथ देवे तो चातुर्थिक ज्वर दूर होवे पथ्य, दूध और मिश्री है।

## संवलमारण

### सवल के जौहर की क्रिया

एक तोले सखिया की डली को रख सपुट मे एक सेर आरने उपलो की अग्नि निर्वात स्थान मे देवे। पश्चात् स्वाग शीतल होने पर निकाल लेवे। इसकी सरसों के बराबर मात्रा को मक्खन, मिश्री और मलाईके साथ देवे तो बडा गुण करे।

### दूसरी विधि.

एक तोले संखिया और ६ तोले शिगरफ को एकत्र पीस सेर भर भाग की लुगदी के बीच मे रख एक हांडी मे ऊपर नीचे शोरा और बीच मे लुगदी को रख हाडी को चार घड़ी की अग्नि देवे तो भस्म होवे।

### तीसरी विधि.

तिली के सेर भर खार को तीन सेर पानी में भिगोवे प्रात काल छान लेवे और खार को फैंक देवे। फिर एक पजावे की बडी ईंट मे गढ्ढा खोद कर उस मे लोहे की कटोरी जमा कर दर्ज बद कर देवे, उसमे संवल की डली रख चूल्हे पर चढाय लकडी की मदाग्नि देवे। और उस पानी की एक एक बूंद डली पर टपकाता जाय ऐसे १२ प्रहर आच देवे फिर उसको शकोरे से बद कर मिट्टी से बद कर देवे फिर आच चलाना बद कर दे और स्वाग शीतल होने पर उतार लेंवे तो वह डली फूल जायगी। मात्रा एक चांवल भर बहुत करे।

### चतुर्थविधि.

शोरा दो तोले, सफेद मूसली और काली जीरी एक-एक तोले, तीनो को पीस आधे मटकने को भर बीच मे सखिया की डली को रख ऊपर से फिर उन्हीं औषधियो के चूर्ण को भर देवे, फिर मटकने का मुख बद कर पाच सेर आरने उपलो मे फू क देवे तो भस्म होवे। मात्रा १ चावल।

### पंचमविधि.

दो तोले सवल को तीन दिन नींबू के रस मे खरल कर टिकिया बाध जिमीकद की गाठ में रख ऊपर कपर मिट्टी कर सेर भर आरने उपलो की अग्नि देवे। इस प्रकार तीन अग्नि देवे फिर तीन दिन माल कागनी के रस मे घोटे और जिमीकन्द में रख कर फू क देवे। इस प्रकार तीन अग्नि देने से सखिया की भस्म होवे।

## शिंगरफ मारण विधि.

शिगरफ को घी गुवार के रस से खरल कर टिकिया बाँधे, फिर उड़द की दाल की पीट्टी के दो बडे घी मे सेक कर उन दो बडो के बीच में उस टिकिया को धर सधि लेप कर मुद्रा करे। फिर मीठे तेल मे आच देवे जब तेल जरि जाय तब उतार लेय। इस प्रकार २८ आच देवे तो शिगरफ सिद्ध होय। मात्रा इस की चावल भर की है।

### दूसरी विधि.

शिगरफ की डली २ तोले, गुड सवा पाव,

पानी २॥ सेर में घोले। फिर ठीकरे को चूल्हे पर चढावे और गुड के पानी का चोवा बूँद २ देता जावे। ४ प्रहर, तक फिर घड़ी भर तेज आच देवे तो दूसरी पक्की भस्म होवे। इस की मात्रा १ चावल भर पान से ७ दिन खाय तो भूख बढे।

## तीसरी विधि.

शिगरफ २ तोले, फिटकरी ४ तोले पीस कर एक डिबिया मे उस डली के ऊपर नीचे धरे और उस डिबिया को भागरे के रस से भर देवे। मुद्रा कर गजपुट से फूंक देवे तो सफेद रग की परमोत्तम भस्म होय। गुण अनेक करे।

## चतुर्थ विधि.

तेलिया विष ४ तोले को अदरख के रस मे पीस दो टिकिया बनावे उन दोनो टिकियाओ के बीच में उस डलीको धरे सुमुद्रा कर संधि बद करे। फिर उस को एक भटा बैंगन मे रक्खे कपड मिट्टी कर सुखाय ले। फिर एक बालिस्त चौड़ा लम्बा गढ्ढा खोद उस मे छोटे-छोटे आरने उपले भर बीचमें उस बैंगनको धरकै आच देवे शीतल होने पर निकाल लेय तो सफेद भस्म होय। किसी का यह मत है कि इसी प्रकार भटा में १०० आंच देवें।

## पंचमविधि.

गुजराती थूहर की भस्म ०२॥ सेर को एक हडिया मे भरे, बीच मे शुद्ध शिगरफ की डली धरे, मुद्रा करे चूल्हें पर रक्खे। ढाक की अथवा थूहर की लकडी को आच ८ प्रहर देवे तो सफेद रग की भस्म हो, स्वांग शीतल होने पर निकाले। इसी प्रकार हरिताल और संखिया भी बनाने चाहिये।

## छठी विधि.

शुद्ध शिगरफ की २ तोले डली को जमीकन्द की गाँठ में गढ्ढा खोद के भर देवे और उसी के टुकडे से मुख बद कर सात दिन नींबू के रस मे भिगोवें। फिर गजपुट मे फूक देवे। मात्रा १ चावल की है।

## सातवीं विधि.

शिगरफ १ तोले ले, संखल की डली =) आदपाकी मे गहा कर उस डली को धर के ऊपर से कपरोटी कर ३ अथवा ५ गजपुट मे १० सेर जंगली उपलो की आच देवे। मात्रा १ चावल भर की माखन में अथवा मलाई मे देवें तो अनेक स्त्री भोगने की इच्छा होवे, और भूख बढे।

